देशके नाना क्षेत्रोंमें भिन्न-भिन्न प्रकारकी बोलियाँ बोलते हैं। अशोकके शिलालेखोंसे भी प्रमाणित होता है कि एक ही प्राकृत भाषा उत्तर-पश्चिम और पूर्वके प्रदेशोंमें भिन्न-भिन्न प्रकारसे बोली-समझी जाती थी।

प्राप्त साहित्यके प्रमाणानुसार प्राकृत भाषाको विशेष प्रोत्साहन तब मिला जब ई. पू. छठी शतीमें महावीर और बुद्ध जैसे महापुरुषोंका अवतार हुआ और उन्होंने अपने-अपने धर्मप्रचार सम्बन्धी उपदेशोंके लिए उस समय उनकी विहारभूमिमें सुप्रचलित जनभाषा प्राकृतको अपनाया। उन्होंने अपने शिष्योंको भी आदेश दिया कि वे उसी भाषामें उनके उपदेशोंकी ग्रन्थ-रचना करें। यह भाषा मगध देशकी होनेसे 'मागधी' तथा उसके सीमासे लगे हुए शूरसेनादि प्रदेशोंके सीमावर्ती क्षेत्रोंमें प्रचलित बोलियोंसे भी प्रभावित होनेके कारण 'अर्द्ध-मागधी' कहलायी। दुर्भाग्यत जिस रूपमें उक्त उपदेशोंकी प्रथम ग्रन्थ-रचना हुई होगी वह रूप हमें अब उपलब्ध नही है। बुद्धके उपदेशोंपर आधारित पालि साहित्यका वर्तमान स्वरूप उसे बुद्धसे शतियों पश्चात् लंकामें प्राप्त हुआ था, तथा महावीरके उपदेशोंपर आधारित द्वादशांग आगम आज जिस रूपमें उपलब्ध है, वह रूप ई. पाँचवी शतीमे हुई वल्लभीपुरकी वाचना द्वारा प्राप्त हुआ है। इस कारण ये रचनाएँ अपने लिखे जानेके देश और कालके प्रभावसे बच नही सकी। तथापि उनमें हमें प्राकृत भाषाका जो स्वरूप प्राप्त होता है वह प्राकृतका आदिमकाल तथा हिन्द-आर्यभाषाका द्वितीय या मध्यम स्तर माना जाता है। यह मध्यमस्तर अपने आदि रूपमें यद्यपि व्याकरणकी दृष्टिसे संस्कृत भाषाकी अपेक्षा बहुत भिन्न और सुगम है, तथापि उसमें संस्कृतकी ध्वनियाँ बहुत-कुछ समान पायी जाती हैं। यह स्तर हमें ई. की द्वितीय-तृतीय शती तक रचे गये ग्रन्थों, जैसे पालि त्रिपिटक, अश्वघोषके नाटक तथा राजा अशोक, खारवेल व आन्ध्र नरेशोंके शिलालेखोंमें प्राप्त होता है। इसके पश्चात् मध्ययुगीन भाषाका द्वितीय स्तर प्रारम्भ हुआ। इसकी क्रान्ति-कालीन परिस्थिति महाकवि भासके नाटकोंमें देखी जा सकती है। इसका विशेष लक्षण यह है कि शब्दोंके क, ग, त, द आदि अल्पप्राण वर्णोंका लोप होकर उनके स्थानमें मात्र अ, इ आदि स्वर शुद्ध अथवा उच्चारण सौकर्य हेतु य से मिश्रित पाये जाते हैं तथा ख, घ, थ, घ आदि महाप्राणोंके स्थानमे ह का आदेश-कर दिया जाता है। इस प्रवृत्तिसे प्रभावित वह समस्त प्राकृत साहित्य है जो विशेष रूपसे तीसरी-चौथी शतीसे लेकर छठी-सातवी शती तक रचा गया। यह मध्य व्यंजनोंके लोपकी प्रक्रिया महाराष्ट्री प्राकृतका विशेष लक्षण है, और उसकी प्रतिनिधि रचनाएं कालिदासकृत नाटकोंके प्राकृत अंश, सेतुबन्ध, गाथा-सप्तशती, गउडवहो आदि है।

हिन्द-आर्य भाषाके मध्यकालका तृतीय स्तर प्रस्तुत विषयके लिए महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि इस स्तरका ही प्रतिनिधित्व करनेवाली अपभ्रंश भाषा और उसका साहित्य है। अपभ्रंशका अर्थ है भ्रष्ट अथवा विकृत और इस सम्बन्धमे इस शब्दका सबसे प्रथम प्रयोग ई पू. द्वितीय शतीमें रचित पतंजलिकृत महाभाष्यमें पाया जाता है। वहाँ उन्होंने कहा है कि एक-एक शब्दके बहुतसे अपभ्रंश होते हैं, जैसे शुद्ध सस्कृत शब्द 'गौ' के लोक प्रचलित अपभ्रंश रूप हैं गावी, गोणी, गोता, गोपोतलिका इत्यादि। इससे स्पष्ट है कि उक्त कालमे सस्कृतके विकृत व लोकप्रचलित शब्दोंको अपभ्रंश कहा जाता था। किसी भाषाको अपभ्रंश कहनेवाले प्रथम साहित्य-शास्त्री दण्डी हैं जो लगभग पाँचवी-छठी शतीमें हुए। उन्होंने अपने 'काव्यादर्श' नामक ग्रन्थ में वाङ्मयको चार प्रकारका बतलाया है—संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और मिश्रित। इससे प्रतीत होता है कि दण्डीके समय अपभ्रंश भाषामें इतनी काव्य रचना हो चुकी थी कि उसे उन्होंने प्राकृतसे भिन्न तथा सस्कृतके भी समकक्ष स्थान प्रदान करना आवश्यक समझा। उन्होंने एक महत्त्वपूर्ण बात यह भी कह दी है कि आभीरादि लोगोंकी भाषा अपभ्रंश कही जाती है। और इसके साथ ही उन्होंने यह भी कह दिया है कि शास्त्रमे सस्कृतसे भिन्न शब्द अपभ्रंश माने गये हैं। यहाँ उनका अभिप्राय स्पष्टत. पूर्वोक्त महाभाष्यके उल्लेख से है।

दण्डीने जो अपभ्रंशको आभीरोंकी भाषा कही है वह उल्लेख ऐतिहासिक दृष्टिसे बहुत महत्त्वपूर्ण है। आभीरोंका उल्लेख हमें ई. की दूसरी शताब्दीमें पश्चिम भारतमे राज्य करनेवाले शक जातीय महाक्षत्रपोंके शिलालेखोंमें प्राप्त होता है। रुद्रसिंह प्रथमका एक आभीर सेनापति रुद्रभूति था जिसने उत्तर सौराष्ट्रमें एक

तालाब खुदवाया था। तीसरी शतीमें हमें आभीर जातीय राजा-महाराजाओंके भी उल्लेख मिलते हैं। नासिकसे प्राप्त एक शिलालेखमें आभीर शिवदत्तके पुत्र राजा ईश्वरसिंहका उल्लेख आया है इसे इतिहासकारोंने आभीर राजवंशका स्थापक माना है और यह भी अनुमान किया है कि ई. २४८-४९ से प्रारम्भ होनेवाले जिस संवत्सरको कलचुरि या चेदि संवत् कहा जाता है वह इसी ईश्वरसिंहके राज्याभिषेकसे प्रारम्भ हुआ हो तो आश्चर्य नहीं। इस बातके प्रचुर प्रमाण मिलते हैं कि इसी शतीमें आभीरोंका प्रभाव पंजाब, राजपूताना व गुजरातसे लेकर कोंकण तक फैल गया था। एक विशेष ध्यान देने योग्य बात यह है कि इतिहासज्ञोंके मतसे आभीर पूर्व ईरानसे आये होंगे। हिरात और कन्धारके बीच जो आबीरवान नामक क्षेत्र है वह भी इन आभीरोंका निवास स्थान रहा होगा। जिसे हम आज हरियाणा प्रदेश कहते हैं उसका यह नाम 'आभीरकानाम्' से प्राकृत रूपान्तर अहीरयाण होकर अन्ततः हरयाणाके रूपमें प्रकट हुआ है। अपभ्रंश भाषाकी एक विशेषता यह है कि उसकी समस्त पद्यात्मक रचनाओंमें ऐसा पादान्त यमक अर्थात् तुकबन्दी पायी जाती है जो पूर्ववर्ती संस्कृत, प्राकृत काव्योंमें अप्राप्य है। यह तुकबन्दीपन भी आभीरोंकी भाषापर ईरानीका प्रभाव व्यक्त करता है, क्योंकि उस कालकी ईरानीमें और उसके पश्चात्की फ़ारसीमें तुकबन्द कविता शैली पायी जाती है। तुकबन्दीके साथ-साथ पद्धडिया, रड्डा आदि अनेक नये छन्दोंका प्रयोग भी अपभ्रंश काव्यकी विशेषता है। इस छन्द-वैचित्र्यको समझनेके लिए स्वयंभूकृत छन्द शास्त्र तथा नयनन्दी-कृत सुदंसणचरिउ ( वि. सं. ११०० ) देखने योग्य है, क्योंकि उसमें ९२से भिन्न-भिन्न वृत्तोंका प्रयोग किया गया पाया जाता है।

भरतमुनिने अपने नाट्यशास्त्रमें अपभ्रंशका उल्लेख उसे उकार-बहुल भाषा कहकर किया है। यह लक्षण उसके व्याकरण व रचनाको देखनेसे पूर्णतः यथार्थ सिद्ध होता है। अपभ्रंशमें अकारान्त संज्ञाओंके एकवचन कर्ता व कर्म कारकका प्रत्यय 'उ' है। उनके पंचमी व षष्ठी रूप भी हु या हं लगकर बनते हैं। अकारान्त व इकारान्त स्त्रीलिंग बहुवचन भी उकारान्त पाये जाते हैं। सर्वनामोंमें उत्तमपुरुष एकवचन-का रूप 'हउं' है और उसका सम्बन्धकारक एकवचन महु व मज्झु तथा बहुवचन अम्हारउ एवं अधिकरणरूप अम्हासु पाया जाता है। उसी प्रकार मध्यमपुरुषके रूप तुहुं, तुम्हारउ या तुहारउ व तुम्हासु और अन्यपुरुष सम्बन्धकारकमें तासु व ताहु रूप बनते हैं। क्रियाओंमें भी वर्तमानकालमें उत्तमपुरुष एकवचन व बहुवचनमें उं व हुं लगते हैं। भविष्यकाल ईसु व ईहु तथा आज्ञार्थकरूप धातुमें हु लगाकर बनाया जाता है। ये ही तो वे रूप हैं जिनका भाषामें बाहुल्य पाया जाता है और ये ही अपभ्रंशकी प्रधान विशेषताएँ हैं, जिनके द्वारा इस भाषाकी सरलतासे पहचान होती है।

प्रायः एक प्रश्न यह उठा करता है कि क्या यह अपभ्रंश भाषा यथार्थतः कभी कहीं जनसाधारणकी बोली रही है? इसका उत्तर हाँ और ना दोनों प्रकारसे दिया जा सकता है। जैसा कि हम ऊपर देख चुके हैं पतंजलिने उन्हीं असंस्कृत शब्दोंको अपभ्रंश कहा है जो नानारूपोंमें लोकप्रचलित हैं। दण्डीने भी आभीर आदि जातियों की वाणीको ही अपभ्रंश घोषित किया है। रुद्रटने पाँच प्राकृतोंका उल्लेख करके कहा है "षष्ठो हि भूरिभेदो देशविशेषाद् अपभ्रंश" अर्थात् देश-देश को बोलियोंके अनुसार अपभ्रंशके बहुतसे भेद होते हैं। मार्कण्डेयने अपने प्राकृतसर्वस्व नामक व्याकरणमें तो २७ प्रकारके अपभ्रंशोंको गिनाया है और फिर उनका वर्गीकरण नागर, उपनागर और ब्राचड नामसे तीन वर्गोंमें किया है। हेमचन्द्रादि जिन वैयाकरणोंने अपभ्रंश भाषा की व्याख्या की है उन सबने उसमें स्वरों, व्यंजनों, लिंग, वचन, पुरुष व काल आदि शब्द-रूपोंमें बाहुलता व व्यत्ययका उल्लेख किया है। इन सब बातोंपरसे स्पष्ट है कि अपभ्रंश भाषा जनसाधारणकी बोली रही है, और नाना प्रदेशोंमें उसके नानारूप प्रचलित रहे हैं। किन्तु एक बार जहाँ इन बोलियोंमें साहित्य-सृजन होना प्रारम्भ हुआ तहाँ उनमें ध्रुवीकरण की प्रवृत्ति प्रारम्भ हुई, और क्रमशः उनका वह मानक ( standard ) रूप सम्मुख आया जिसे हम उपलभ्य रचनाओंमें प्रयुक्त पाते हैं। इस सम्बन्धमें अपभ्रंश भाषाके आदि महाकवि स्वयंभूके विषयमें कही गयी यह बात ध्यान देने योग्य है कि—

"तावच्चिय सच्छंदो भमइ अवब्भंस-मत्त-मायंगो ।
जाव ण सयंभु-वायरण-अंकुसो पडइ" ॥

अर्थात् यह अपभ्रंशरूपी मत्त मातंग तभीतक स्वच्छन्द विहार करता है जबतक उसपर स्वयंभूके व्याकरणका अंकुश नही पडता । इससे स्पष्ट है कि अपभ्रंशका एक मानकरूप स्वयंभूके समयमें प्रकट हो चुका था । किन्तु फिर भी उसमें बहुत वैकल्पिक रूपोका प्रचलन था जिसे स्वयंभूने अपने व्याकरण द्वारा उसी प्रकार नियमित कर दिया, जिस प्रकार कि पाणिनिने वैदिककालसे प्रचलित नाना शब्द-रूपोके व्यत्ययों व बाहुल-कत्वको व्याकरणमें अपने उत्सर्ग और अपवाद नियमोमें बाँधकर संस्कारयुक्त संस्कृत भाषाका आविष्कार किया था । इसी प्रकार स्वयभूने अपभ्रशके छन्दोको भी नियमित किया था । उनकी यह रचना स्वयंभू छन्दस् नामसे प्रकाशमें आ चुकी है । किन्तु दुर्भाग्यवश उनका अपभ्रश व्याकरण अभी तक उपलब्ध नही हुआ ।

महाकवि पुष्पदन्तसे पूर्व बहुत कुछ अपभ्रंश काव्य-रचना हो चुकी थी । जान पडता है कि यह रचना आदित. दोहा छन्दमें व मुक्तक पद्योके रूपमें हुई होगी जिनके द्वारा साधु-सन्त जनसाधारणमें अपने विचारोका प्रचार करते थे । दोहा छन्द अपभ्रश को उसी प्रकार विशेष उपलब्धि है जिसप्रकार प्राकृत की गाथा छन्द है व संस्कृतका श्लोक । बौद्ध-साहित्य मे सरहप्पा, कण्होपावादि सिद्धोंके बहुतसे दोहा-कोष पाये जाते हैं, और जैन साहित्यमें भी परमात्म-प्रकाश, योगसार, सावयधम्म-दोहा, पाहुड-दोहादि अनेक दोहात्मक रचनाएँ है । हेमचन्द्रने अपने व्याकरणमे जो अपभ्रश के उदाहरण दिये हैं वे भी प्राय. सब दोहात्मक ही हैं । किन्तु एक बार जहाँ अपभ्रशमे रचना होना प्रारम्भ हुआ तहाँ साहित्यकी अन्य विधाओंमें भी अपभ्रश रचनाएँ होनेमें देर नही हुई । कालिदास विरचित 'विक्रमोर्वशी' नामक नाटकमें बहुत-से पद्योको अपभ्रश भाषाके रूपमे रखा है । कुछ विद्वानोने यह विचार प्रकट किया है कि वे अपभ्रश पद्य कालिदास-कृत नही हैं और उनके पश्चात् किसीने उन्हे प्रक्षिप्त कर दिया है । किन्तु यह बात समस्त परम्पराके प्रतिकूल प्रतीत होती है । ऐसा तो बहुतायतसे पाया गया है कि प्राकृतको सस्कृत रूपान्तरमें प्रकट किया जाये । यह प्रवृत्ति आजकल विशेषरूपसे जोर पकड़ती जा रही है । परन्तु प्राकृत या अपभ्रंशको संस्कृतमें मिलानेके कोई अन्य प्रमाण दृष्टिगोचर नही होते । नाटकके उस प्रकरणको देखते हुए तथा भरतमुनिके नाटक सम्बन्धी निर्देशोको ध्यानमे रखते हुए यही प्रतीत होता है कि वे स्वयं कालिदास की ही रचना है । भरतमुनिने कहा है कि जब नायक अपने होश-हवाशमे न हो तब वह अपने विचार संस्कृतमें नही, किन्तु अपनी प्राकृत बोलीमे ही प्रकट करे । यह बहुत ही स्वाभाविक है, क्योंकि सस्कृत कृत्रिम भाषा है जो सीखकर बडे प्रयाससे ग्रहण की जाती है । परन्तु जब कोई व्यक्ति अपनी चेतना खो बैठता है तब उसका वह बनावटीपन छूट जाता है और वह अपनी स्वाभाविक मातृभाषाका ही प्रयोग करने लगता है । अतएव यह प्रमाणित होता है कि कालिदासने बडी सूझ-बूझके साथ वहाँ उसी बोलीका प्रयोग किया है जो उनके समयमें जनसाधारणके बीच प्रचलित रही होगी । जहाँ वह भाव संस्कृतमे भी व्यक्त किया पाया जाता है, हो सकता है वह प्रक्षिप्त हो । डॉ वेलनकरने अपने द्वारा सम्पादित व साहित्य अकादमी द्वारा प्रकाशित विक्रमोर्वशी नाटक की प्रस्तावनामे भी यही बात सिद्ध की है ।

उपलब्ध अपभ्रश साहित्यमें प्रबन्ध काव्यरूप रचनाएँ स्वयंभूकृत पउमचरिउ और रिट्ठनेमिचरिउ ( रामायण और महाभारत ) हैं । अपनी इन रचनाओंके आदिमें स्वयंभूने अपने पूर्ववर्ती अनेक साहित्य-कारोका ऋण स्वीकार किया है जिनमें संस्कृत पद्मचरितके कर्ता रविषेण ( ६७६ ई० ) तथा सस्कृत आदिपुराणके कर्ता जिनसेन ( ९०० ई० से कुछ पूर्व ) के अतिरिक्त बाण और हर्ष भी हैं । उन्होंने हर्ष से निपुणत्व और बाणसे शब्दसमृद्धि व सौष्ठव पानेका उल्लेख किया है । किन्तु इसके अतिरिक्त जो बात प्रस्तुत प्रसंगमे विशेष महत्त्वपूर्ण है वह यह कि उन्हें छडुनिया और दुवई छन्दो[illegible] पद्धडिया छन्द की प्राप्ति चउमुह ( चतुर्मुख ) नामक उनके पूर्ववर्ती कविसे हुई, 'छड्डणिय-[illegible]-छन्देहि घडिय [illegible] चउमुहिण समप्पिय पद्धडिय ॥ अन्य अनेक उल्लेख ऐसे पाये जाते हैं जिनसे सिद्ध होता है कि चउमुह ने अपभ्रश में

महाभारतकी कथाका वर्णन किया था। उनकी रचनाके कुछ उदाहरण स्वयंभू-छन्दस्‌में भी पाये जाते हैं। उनके सम्बन्धका एक विशेष सूचनात्मक उल्लेख महाकवि धवलकृत हरिवंशपुराणमें पाया जाता है जो अबतक अप्रकाशित है। उसके आदिमें उन्होंने कहा है कि—

हरि-पाडवाण-कहा चउमुह-वासेहि भासियं जइया।
तह विरयमि लोयपिया जेण ण णासेइ दंसण परं॥

अर्थात् हरिवंश व पाण्डवों की कथा व्यास और चतुर्मुखने भी की है। उसी कथाको मैं इस प्रकार वर्णन करने जा रहा हूँ जिससे जैन धर्म सम्बन्धी आस्थाका घात न हो। इस उल्लेखसे यह भी इंगित होता है कि चतुर्मुखने अपनी रचनामें व्यासका अनुकरण किया था, जैन परम्पराका नहीं। कितनी महत्त्वपूर्ण होती यह रचना यदि वह हमें प्राप्त होती। संभव है उसे जैनियोंने इस कारण संरक्षण नहीं दिया क्योंकि वह जैन परम्परानुकूल नहीं थी, और ब्राह्मण परम्परामें उसे इस कारण आश्रय नहीं मिला क्योंकि वह एक संस्कारहीन असंस्कृत भाषामें लिखी गयी थी। इस प्रसंगमें कुछ ऐसा ही एक अन्य उदाहरण मुझे स्मरण आता है। प्राकृत भाषाका एक 'द्रव्य-स्वभाव-प्रकाश' नामक माहिल्लधवलकृत ग्रन्थ है। उसकी अन्तिम गाथाओंमें कहा गया है कि वह रचना आदितः दोहाबद्ध रची गयी थी। किन्तु उसे सुनकर कर्ताके सम्भवतः शुभंकर नामक एक मित्रने हँसकर कहा कि यह तो गम्भीर न्यायका विषय है, वह इस दोहाछन्दमें शोभा नहीं देता, अतएव इसे गाथाबद्ध कीजिए। इस आलोचनाकी प्रतिक्रियानुसार उसे गाथाओंके रूपमें बदल दिया गया। यह बात विक्रमकी दसवीं शतीके अन्त की है और उससे ज्ञान होता है कि उस समय तक भी विद्वत्-समाजमें अपभ्रंश भाषा और उसके दोहादिक छन्द हेय दृष्टिसे देखे जाते थे। इस पूर्वाग्रही और नवीनता-विरोधी साहित्यिक रुचिने न जाने कितनी बहुमूल्य रचनाओंको हमारे पासतक आनेसे पूर्व ही विनष्ट कर डाला। तथापि जो कुछ भी साहित्य बच रहा है वह इस बातका प्रमाण है कि पुष्पदन्तके काल अर्थात् दसवीं शतीके पूर्व ही अपभ्रंश भाषाने अपना एक टकसाली साहित्यिक रूप धारण कर लिया था और पर्याप्तरूपसे छन और मँजकर वह समस्त साहित्यिक गुणोंसे परिपूर्ण प्रबन्धकाव्योंका एक सक्षम माध्यम बन चुकी थी। पुष्पदन्तने अपनी रचनाओं द्वारा उसे और भी सुसमृद्ध बना दिया जिससे वह न्यायोचित रीतिसे संस्कृत और प्राकृतके उत्कृष्टतम महाकाव्यों की दृष्टिसे भी उनके समकक्ष बैठानेके योग्य हो गयी।

## ६ अपभ्रंश शब्दावलि व वर्ण-विन्यास

प्राकृत-अपभ्रंश भाषाओंमें प्रयुक्त शब्दोंको तीन वर्गोंमें विभाजित किया जाता है—तत्सम, तद्भव व देशी। संस्कृतके अविकल शब्द तत्सम कहलाते हैं जिनमें संस्कृतके शब्दसे कुछ वर्ण-विकृति पायी जाती है वे तद्भव है। तथा जो शब्द संस्कृतसे इतने अधिक भिन्न है या विकृत हो गये है कि प्राकृत व्याकरणके नियमोंसे उनकी व्युत्पत्ति सिद्ध नहीं होती और न अर्थकी सुसंगति बैठती एवं सामान्यतः उनका प्रयोग भी बहुलतासे नहीं पाया जाता उन्हे देशी शब्द कहा गया है। भाषाशास्त्रियोंका अनुमान है कि वे आर्येतर द्राविड़-आदि भाषाओंसे आये होंगे जिनका प्रचार लोकवाणीमें हो गया होगा। यहाँ उदाहरणके लिए केवल प्रथम कडवक की शब्दालिका उक्त तीन वर्गोंमें विभाजन किया जाता है।

१—तत्सम शब्द—भाव, पचगुरु, कलि, मल, गुण, फल, कुमार, चारु, अलकार, लीला, कोमल, बहु, हाव, भाव, छन्द, रस, अंग, भंगि, देवी, कर, असि, जल, धवल।

२—तद्भव शब्द—वज्जिअ, भरिअ, सुय, णाय, चरिअ, दुविह, पय, महकव्व, विब्भम, सुपसत्थ, अत्थ, सव्व, विण्णाण, णीसेस, देसभास, लक्खण, विसिट्ठ, मग्ग, पाण, दह, णव, विग्गह, तव्व, चउदह, पुव्विल्ल, दुवालस, जिण, वयण, विणिग्गय, सत्त, वायरण, वित्ति, पायडिय, णाम, मट्ठ, मणोहिराम, सिरि, कण्हराय, यल, णिहिय, वाहिणि, दुग्गयरि, हर, सिहर, तय, मेहउल, पविउल, मण्णखेड, णयरि।

३—देशीशब्द—णिहेलण, दिहि, रुन्द, णिरु।

इस वर्गीकरणसे स्पष्ट हो जाता है कि शब्दावलिकी दृष्टिसे अपभ्रंशमें तद्भव शब्दोंकी बहुलता पायी जाती है, किन्तु तत्सम शब्दोंकी भी कमी नहीं है, तथा देशीशब्द यत्र-तत्र ही आते हैं। तद्भव शब्दोंमें जो विकृति पायी जाती है वह प्रायः चार-छह नियमोंको ध्यानमें रखनेसे ही सरलतासे समझमें आ जाती है। वे नियम हैं—

१—'न' का 'ण' में मूर्धन्यीकरण।

२—संयुक्त व्यंजनोंका समीकरण। जैसे वर्जित—वज्जिय, काव्य-कव्व, विभ्रम-विब्भम आदि।

३—शब्दके मध्यवर्ती अल्पप्राण वर्णों जैसे क, ग, च, ज, त, द, प, ब, का लोप व उनके स्थान-पर य का आदेश। जैसे—पद-पय, वदन-वयण, व्याकरण-वायरण, प्रसीदतु-पसियउ आदि।

४—शब्दके मध्यवर्ती महाप्राण वर्णों जैसे—ख, घ, थ, ध, फ, भ, श के स्थानपर 'ह' का आदेश। जैसे-द्विविध-दुविह, आभाष-आहास, दश-दह, शोभमान-सोहमाण, मनोभिराम-मणोहिराम, मेघ-मेह आदि।

५—स्वरोंमें ऋ, ऐ, औ व विसर्गका प्रयोग यहाँ नहीं होता। ऋके स्थानमें अ इ या उ, ऐके स्थान मे ए या अइ और औके स्थानमें ओ या अउ हो जाता है। संयुक्त व्यंजनसे पूर्व दीर्घस्वर ह्रस्व हो जाता है तथा उच्चारण-सौकर्य हेतु स्वर-परिवर्तन भी हो जाता है। यह भी ध्यान रहे कि अपभ्रंशमे दीर्घके अतिरिक्त ह्रस्व ए, ओ भी होते हैं।

६—व्यंजनोंमें पंचम वर्णके स्थानमें प्रायः अनुस्वारका प्रयोग किया जाता है तथा ष और शके स्थानमें स आदेश हो जाता है।

इन नियमों तथा व्याकरणात्मक संज्ञा व क्रियाओंके सरलीकृत रूपोंपर ध्यान देनेसे अपभ्रंश भाषा का प्राचीन और अर्वाचीन भाषाओंके बीचका क्रान्तिकारक स्वरूप समझमें आने लगता है!

### ७. अपभ्रंश रचना-शैली व णायकुमारचरिउका छन्द-वैचित्र्य

अपभ्रंश काव्यों की रचना-शैलीको समझनेमें उनको कोई कठिनाई प्रतीत नहीं होगी जो हिन्दीमें जायसीकृत पद्मावत तथा तुलसीदासकृत रामायणकी रचना-शैलीसे परिचित हैं। वहाँ जो दोहा-चौपाई छन्दों द्वारा काव्यखण्डोंका विभाजन पाया जाता है वह उन्हें अपभ्रंश काव्यशैलीकी ही देन है। भारतीय संस्कृत-प्राकृत काव्य-धारामें सर्वप्रथम अपभ्रंशमें ही उस पादान्त यमक प्रणालीका अनिवार्य रूपसे प्रयोग पाया जाता है जिसे हिन्दीमें तुकबन्दी कहते हैं। टकसाली शैली यह है कि सोलह-सोलह मात्राओंके दो चरणोंमें परस्पर पदान्तवर्णोंकी सुसगति पायी जाती है। और ऐसी अनियत संख्याकी दस-बीस अर्धालियोंके अन्तमें एक घत्ता रख दिया जाता है। इतने काव्यांशको कडवक कहते हैं जिसके आदिमें कभी-कभी एक 'दुवई' भी रख दी जाती है। इस सामान्य नियमके साथ-साथ एक तो उक्त सोलह मात्राओंके अन्तिम भागमें लघु-गुरु मात्राओंके हेरफेरसे तथा अन्य भी नाना प्रकारके मात्रिक व वर्णिक छन्दोंके प्रयोगसे अपभ्रंश काव्यमें छन्द-वैचित्र्यका अपूर्व सौष्ठव दिखाई देता है। प्रस्तुत ग्रन्थमें निम्न प्रकार कडवकों व छन्दोंका प्रयोग पाया जाता है—

| संधि— | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कडवक | १८ | १४ | १७ | १५ | १३ | १७ | १५ | १६ | २५ = १५० |

| छन्दनाम | कडवक | लक्षण |
| --- | --- | --- |
| १ अलिल्लह | ६० | १६ मात्रा, अन्तिम २ लघु |
| २ पज्झटिका | ४७ | १६ मात्रा, अन्तिम २ गुरु-लघु |
| ३ पादाकूलक | २८ | १६ मात्रा, सभी लघु |
| ४ दोपक | ३ | १० मात्रा, अन्तिम १ लघु |
| ५ मदनावतार | २ | २० मात्रा, अन्त लघु |
| ६ मधुभार | १ | ८ मात्रा, अन्तिम २ लघु |
| ७ करिमकरभुजाद्विपदी | १ | ८ मात्रा, अन्तिम २ लघु-गुरु |
| ८ संखणारी या सोमराजी | ३ | ६ वर्ण दो य-गणोमें ( भुजगप्रयात का आधा ) |
| ९ प्रमाणिका | १ | ८ वर्ण लघु-गुरु क्रम से । |
| १० भुजंगप्रयात | १ | १२ वर्ण चार य-गणो मे ( सोमराजी का दुगुणा ) |
| ११ समानिका | १ | ११ वर्ण गुरु-लघु क्रम से, |
| १२ मौक्तिकदाम | १ | १२ वर्ण चार ज-गणो में ( मालतीका दुगुणा ) |
| १३ मालती | १ | ६ वर्ण दो जगणो मे ( मौक्तिकदामका आधा ) |
| | १५० | |

इन १५० कडवकोके इतने ही घत्ता हैं तथा उन घत्ता-वृत्तोको सूचित करनेवाले प्रत्येक सन्धिके आदिमें एक ध्रुवक रूपसे ९ अतिरिक्त पद्य हैं। ये इस प्रकार है—

| | | |
| --- | --- | --- |
| १४ चौपाइआ (सं २ व ४) | २९ | ३० मात्रा, १० और ८ मात्राओं पर यति । |
| १५ चुलिआला ( सं. ९ ) | २५ | २९ मात्रा, १३ मात्रा पर यति । |
| १६ उल्लाल ( सं १ ) | १८ | २० मात्रा, १५ मात्रा पर यति । |
| १७ दिग्पाल ( स ६ ) | १७ | २४ मात्रा, १२ मात्रा की दो अर्धालियों सहित |
| १८ घत्ता ( सं. ८ ) | १६ | ३१ मात्रा, १० और ८ पर यति । |
| १९ वउबोला ( सं ५ ) | १३ | ३० मात्रा, १५ मात्रा की दो अर्धालियो सहित । |
| २० सम्पदा ( स. ७ ) | १५ | २३ मात्रा, ११ पर यति |
| २१ ( ? )(तीसरी सन्धि) | १७ | २३ मात्रा, ९ पर यति |
| ध्रुवक | २ | |
| | १५२ | |

| | | |
| --- | --- | --- |
| २२ दुवई ( संधि ३–४ ) | ३२ | २८ मात्रा, १६ पर यति |
| २३ गाथा | ७ | ३० मात्रा, ( ६, १०, १-२ व अन्तमे ) |

इस विश्लेषणसे विदित हो सकता है कि अपभ्रंशमे एवं इस काव्यमें छन्द-वैचित्र्य कितना महत्त्वपूर्ण है।

# विषयानुक्रम

( कडवकोंके अनुक्रमसे )

**सन्धि १ जयंधर-विवाह** २-१९

१. सरस्वती-वन्दना । २. कविपरिचय । ३. वल्लभरायके मन्त्री भरतके पुत्र नन्नकी प्रार्थना । ४. नन्नकी प्रशसा । ५ कविकी स्वीकृति और काव्यारम्भ । ६. जम्बूद्वीप, भरतक्षेत्र व मगध देशका वर्णन । ७ राजगृह वर्णन । ८ राजा श्रेणिकका वर्णन तथा तीर्थंकर महावीरका आगमन । ९ राजा तीर्थंकरकी वन्दनाको जाता है। १० नगरकी बहू-बेटियाँ भी वन्दनाको चली। ११ जिनेन्द्र-स्तुति । १२ परमेष्ठीका प्रवचन और श्रेणिक राजाका प्रश्न । १३. गौतम गणधर द्वारा उत्तर · मगध देश । १४. कनकपुरके राजा-रानी । १५ वणिक्ने राजाको बतलाया कि वह चित्रपट गिरिनगरकी राजकुमारी पृथ्वीदेवीका है । १६. राजा द्वारा मन्त्री और वणिक्का गिरिनगर प्रेषण । १७. वधूका सौन्दर्य-वर्णन । १८ विवाह ।

**सन्धि २ : नागकुमार-जन्म** २०-३५

१ राजाकी उद्यान-क्रीडा । २. रानीकी उद्यान-यात्रा और पृथ्वीदेवीका विद्वेष । ३. ईर्ष्यावश पृथ्वीदेवी लौटकर जिनमन्दिरको गयी । ४ पुत्र-जन्मकी भविष्य-वाणी व धर्मोपदेश । ५. पृथ्वी-देवी घर लौटती है व उधर राजाको उसका स्मरण आता है । ६ समाचार जानकर राजाका गृहागमन । ७ रानीका स्वप्न तथा राजा-रानीका पुन मुनि-दर्शन । ८ रानीका गर्भ व पुत्र-जन्म । ९ राजकुमारका जन्मोत्सव । १० बालक द्वारा वज्र कपाट खोले जानेकी आश्चर्यजनक घटना । ११ जिनेन्द्र स्तुति । १२ बालकका वापीमे पतन । १३ घबराहट और आश्चर्य । १४ कुमारके प्रति नागका स्नेह ।

**सन्धि ३ : दिव्य तुरंग व नीलगिरि हस्तीका दमन** ३६-५५

१ नागकुमारका विद्योपार्जन । २ राजनीतिकी शिक्षा । ३ राजनीतिकी शिक्षा चालू । ४ नाग-कुमारका यौवन । ५. पंचसुगन्धिनी नामक नर्तकीका आगमन । ६ नागकुमार द्वारा परीक्षा तथा दोनो कुमारियोका प्रेमार्जन । ७ पिताकी आज्ञामे नागकुमार द्वारा उन दोनो नर्तकियोंका परिणय । ८ नागकुमारकी जलक्रीडा और राजाका सन्देह । ९ राजाका व्यवहार और रानीकी प्रतिक्रिया । १० नगर-नारियोका नागकुमार पर मोह । ११ राजाका कोप । १२ नागकुमारकी प्रतिक्रिया । १३ पिता-पुत्रकी द्यूतक्रीडा । १४ नागकुमारकी वीरता तथा श्रीधरका विद्वेष । १५. नागकुमारका कारावास व दूसरा साहस । १६ कनकपुरमे हाथीकी विनाशलीला । १७. नागकुमारने हाथीको वशीभूत किया ।

**सन्धि ४ व्यालवीरका लाभ** ५६-७३

१. मथुराके राजभवनका वृत्तान्त । २. मुनि द्वारा गृहस्थ धर्मका उपदेश । ३. दानके पात्र कौन ? ४. मुनि द्वारा यति धर्मका उपदेश । ५ राजपुत्री सम्बन्धी भविष्यवाणी । ६ पाटलीपुत्रकी गणिका सुन्दरी । ७. दोनो भ्राताओंका विवाह तथा कुसुमपुर पर आक्रमण । ८. राजा व राज-

कुमारीका भय तथा उसके नये पति द्वारा संरक्षण । ९ शान्तिदौत्य तथा शत्रुका अहंकार । १०. युद्ध । ११. अरिदमन बन्दी बनाया गया । १२ व्यालका कनकपुर गमन व नागकुमारका दर्शन । १३ भविष्यवाणीका स्मरण कर व्यालने नागकुमारको सेवा स्वीकार की । १४. श्रीधरका विश्वासघात व व्यालकी शूरवीरता । १५. व्यालकी विजय व नागकुमारकी परदेश-यात्रा ।

## सन्धि ५ कन्या, कृपाण तथा दिव्य शैयाका लाभ ७४-८९

१. नागकुमारका मथुरा प्रवेश । २ देवदत्ताकी प्रार्थनाकी नागकुमार द्वारा स्वीकृति । ३. नागकुमारका उस बन्दीगृहकी ओर गमन । ४. संग्राम । ५ दुर्वचनका मद-हरण । ६. क्षमायाचना और कन्याका सम्मान । ७ काश्मीरकी राजकुमारीकी प्रतिज्ञा । ८ नागकुमारका काश्मीर गमन । ९ काश्मीरी राजकुमारीका मोहित होना । १० विवाह व रम्यक वनकी वार्ता । ११ वन, मन्दिर और पुलिन्दका दर्शन । १२. पातालमें दानवके भवनका दर्शन । १३. असुर द्वारा नागकुमारका सम्मान ।

## सन्धि ६ : विद्या-निधि तथा अक्षय व अभय वीरोंका लाभ ९०-१०९

१ कांचनगुफामें प्रवेश और विद्याओंकी प्राप्ति । २ विद्याओंकी उपलब्धि । ३ जितशत्रु द्वारा सुव्रत मुनिकी स्तुति । ४ सुव्रत केवलीका धर्मोपदेश । ५ जितशत्रुका वैराग्य । ६ विद्याओंके नाम । ७ नागकुमारकी अन्य उपलब्धियाँ । ८ नागकुमारकी वनराजसे भेंट । ९ नागकुमारका लक्ष्मीमतिसे विवाह । १० नागकुमारकी श्रुतिधर आचार्यसे भेंट । ११ वनराजकी वंशावलि । १२. वनराजको पुन राज्यप्राप्ति करानेका प्रयत्न । १३. व्यालका शान्तिपूर्वक कार्य-सिद्धिका प्रयास । १४ युद्धमें परास्त होकर सोमप्रभका वैराग्य । १५ वनराजका राज्याभिषेक व सोमप्रभका विहार । १६ कुमारीकी नागकुमारको जानकारी । १७. अक्षय और अभय नागकुमारकी सेवामें ।

## सन्धि ७ : अनेक कुमारियोंका लाभ ११०-१२५

१ नागकुमारका ऊर्जयन्त पर्वतके लिए प्रस्थान तथा विपैले आम्रवनमें प्रवेश । २ सेनाका निवेश और विषैले आमोंका भक्षण । ३ पाँच सौ वीरों द्वारा नागकुमारकी सेवा स्वीकृत । ४ नागकुमारका अन्तःपुरमें स्वागत व गिरिनगर पर शत्रु-संकट । ५. गिरिनगरकी यात्रा । ६ अरिवर्मके सैनिकोंका मनोबल । ७. संग्रामका दृश्य । ८ शत्रुकी पराजय व नागकुमार द्वारा बन्धन । ९. नागकुमारका स्वागत व मामाकी पुत्रीसे विवाह । १० ऊर्जयन्त तीर्थकी वन्दना । ११. गजपुर नरेशका लेख । १२. अलघनगरपर नागकुमारका आक्रमण । १३. नागकुमार और सुकण्ठका सामना । १४ संग्राम और सुकण्ठका मरण । १५ कन्याओंकी बन्धन-मुक्ति ।

## सन्धि ८ कन्याओंका कल्याण व सेवकोंका लाभ १२६-१४३

१ महाव्यालकी कुसुमपुरमें वनक्रीडा । २ महाव्यालका पाण्ड्यदेश गमन । ३ कामरतिकी प्रतिकूल प्रतिक्रिया और संग्राम । ४ महाव्याल-कामरति विवाह व उज्जैनी गमन । ५. महाव्यालकी निराशा व गजपुर जाकर नागकुमारको चित्रपट-दर्शन । ६ नागकुमारका उज्जैनकी राजकुमारीसे विवाह । ७ नागकुमारका मेघपुर गमन । ८. नागकुमार-तिलकासुन्दरी विवाह । ९. तोयावलिका वट-वृक्ष, कन्याओंकी पुकार व नागकुमारका वहाँ गमन । १०. तोयावलिमें नागकुमारकी जिन-वन्दना । ११ कन्याओंका साक्षात्कार । १२. वे कन्याएँ बन्दी कैसे बनीं ? १३.

नागकुमार द्वारा कन्याओंको छुडानेकी योजना। १४. नागकुमार और पवनवेगके बीच दूताचार। १५. युद्धमें पवनवेग की मृत्यु। १६ विजय, विवाह और राज्याभिषेक।

**सन्धि ९ : नागकुमारका मोक्ष-गमन** १४४-१७३

१. नागकुमारका दन्तीपुर गमन व राजकन्यासे विवाह। २ नागकुमार-लक्ष्मीमति विवाह। ३. वरकी शोभा वधूसे। ४. मुनि-आगमन व नागकुमार द्वारा वन्दना। ५. मुनिका उपदेश, क्षणिकवादकी आलोचना। ६. शैव मान्यताओंकी आलोचना। ७. अवतारवादकी आलोचना। ८ वेद-पुराण सम्बन्धी समीक्षा। ९. दूषित धारणाएँ और अन्धविश्वास। १०. कुछ धार्मिक मान्यताओंकी आलोचना। ११. कुछ भौतिक दर्शनों पर विचार। १२ सच्चा धर्म। १३. सच्चे ज्ञान और चरित्रकी प्राप्ति। १४ उपदेशकी समाप्ति व नागकुमारका धर्म-ग्रहण। १५. नागकुमार का अपने प्रेम के सम्बन्धमें प्रश्न। १६. नागदत्तका श्रुतपंचमी व्रत ग्रहण। १७. व्रतकी रात्रिको ही नागदत्तका स्वर्गवास। १८. नागदत्तकी दिव्य विभूति। १९. देव द्वारा सम्बोधन। २०. श्रीपंचमी व्रतोपवास-विधि। २१. आहारादि दानविधि। २२. नागकुमारका पिताके घर पुनरागमन। २३. नागकुमारका राज्याभिषेक। २४. वैराग्यकी लहर। २५. नागकुमारका तप और मोक्ष।

●

# INTRODUCTION

## 1. Critical Apparatus

The present edition of Ṇāyakumāracariu is based upon the following five MSS, fully collated :—

MS. A.

This MS is deposited in the Balātkāra-gaṇa Bhāṇḍāra of Kāraṁjā. Leaves 88, size 11"×5", lines per page 9, letters in each line about 34; margin right and left 1½", top and bottom ¾" One inch-square space is left blank in the middle of each page It bears the following colophon :—

शुभ भवति लेखकपाठकयो । सवत् १५५६ वर्षे चैत्र शुदि १ शनावद्येह श्रीघनोघद्रंगे श्रीजिनचैत्यालये श्रीकुन्दकुन्दाचार्यान्वये भट्टारक श्रीपद्मनन्दिदेवास्तत्पटे भट्टारकश्रीदेवेंद्रकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीविद्यानन्दिदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीमल्लिभूषणदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रोपदेशाद् हसपत्तने श्रेहादा तद्भार्या बदी तयोः पुत्र. सांगण तस्य भार्या सोमाई एतेषां श्रीसागणकेन लिखापितं ॥

( on the last page in another hand )

भट्टारकश्रीकुमुदचन्द्रपट्टे भट्टारकश्रीअभयचन्द्राणां पुस्तकम्। संवत् १७८५ वर्षे शाके १६५० कीलकनामसंवत्सरे माघमासि प्रतिपत्तिथौ सोमधूसेन वमस सपदे सूरतिबंदिरे वांसुपूज्यचैत्यालये गिरनारयात्रागमनसमये भट्टारकश्री धरमचंद्रपट्टधारिदेवेंद्रकीर्तिभ्यः रामजी संघाधिपपुत्र आणंदनाम्ना हूबड श्रावकेण दत्तमिदं पुस्तकं ।

From this colophon, we learn that the MS. was completed on Saturday, the 1st of the bright fortnight of Caitra, in Saṃvat 1556, equivalent to 1499 A. D., in the Jain temple at Haṃsapaṭṭana, according to the instructions of Bhaṭṭāraka Lakṣmīcandra for whom we get the following genealogy :—

Kundakundānvaya
|
Padmanandi
|
Devendrakīrti
|
Vidyānandi
|
Mallibhūṣaṇa
|
Lakṣmīcandra ( A. D. 1499 ).

The subsequent history of the MS. is told in the additional note made later on the last page. The MS. belonged to Abhayacandra the successor of Kumudacandra. It was presented to Devendrakīrti, the successor of Bhaṭṭāraka Dharmacandra, by a layman Ānanda son of Rāmajī, at port Surat, at the time of the former's pilgrimage to Girnara on the 1st of Māgha in Saṃvat 1785, Śaka 1650 Kīlaka Saṃvatsara, equivalent to A. D. 1729. This appears to be the time when the MS. migrated to Kāraṁjā, its present home.

**Peculiarities of the MS.**

1. Nasal ण occurs four times as frequently as न.
2. It shows a partiality for ए in absolute forms such as णिसुणेवि, करेवि, etc. and in the seventh-case-ending such as भडणे, भवणे, etc
3. It omits a number of lines that are found in MSS. D and E
4. It bears glosses on the margin like B and D. About this gloss, more will be said in the sequel.

MS. B.

This MS also belongs to the Balātkāragaṇa Bhāṇḍāra of Karaṁjā.

Leaves 136, size 11″×5″, lines per page 7, letters per line about 28; margin right and left 1½″, top and bottom 1″. It has no original colophon and no date At the end, in second hand, we read भट्टारकश्रीकुमुदचन्द्र त० भ० श्रीधर्मचंद्रस्येद ।

This Kumudacandra is probably the same as the one mentioned in A and Dharmacandra a co-disciple of Abhayacandra. If this is true, the MS. existed about 1729 A D. It agress, almost throughout, with A in its readings and other peculiarities, and bears similar glosses. It is on very thin paper and is now fast wearing out.

MS C

This MS belongs to the Terāpanthī temple of Jaipur Leaves 49, size 11″×5″; lines per page vary from 12 to 14, letters in each line about 44, margin all round 1″. It bears the following colophon —

संवत् १५५८ वर्षे श्रावण सुदि १२ भौमे ॥ छ ॥ श्रीगोपाचलगढदुर्गे तोमरवंशे अश्वपति गजपति नरपति राज्यत्रयाधिपति महाराजाधिराज श्रीमानसिंघदेवा तद्राज्यप्रवर्तमाने श्रीमूलसंघे बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे कुंदकुंदाचार्यान्वये भट्टारकश्रीप्रभाचन्द्रदेवा· तत्पट्टे भट्टारकश्रीपद्मनंदिदेवा भट्टारकश्रीशुभचंद्रदेवा भट्टारकश्रीजिनचंद्रदेवा तदाम्नाये जैसवालान्वये साधु साचाह भार्या करमा तत्पुत्र ४ ( family details ) एतेषा मध्ये थोमा इदं नागकुमार पंचमी लिखापित ज्ञानावरणीकर्मक्षयार्थं । ज्ञानवान् ज्ञानदानेन, etc.

From this we learn that the MS was completed on Tuesday, the 12th of the bright fortnight of Śrāvana, in Saṃvat 1558, equivalent to 1501 A D, at Gopācala (Gwaliar), during the reign of Mahārāja Mānasiṃha of Tomara dynasty It was written for a layman of the Jaisawala family which had, for its spiritual guidance, the following line of teachers :—

Mūlasaṃgha, Balātkāragaṇa, Sarasvatīgaccha, Kundakundānvaya

|
Prabhācandra
|
Padmanandi
|
Śubhacandra
|
Jinacandra

It agrees with AB in the use of न and in the omission of a number of lines. But in readings it generally agrees with E. It bears no notes on the margin.

MS. D.

This MS also belongs to the Terāpanthī temple of Jaipur. Leaves 71; size 11¾″×4¾″; lines per page 10, letters per line about 37, margin all round 1.″ It bears the following colophon —

संवत् १६०३ वर्षे शाके १४६७ प्रवर्तमाने महामाङ्गल्यआषाढमासे कृष्णपक्षे द्वितीयातिथौ उत्तराषाढनक्षत्रे तैतलकरणे श्रीमूलसंघे नंद्याम्नाये बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे श्रीकुन्दकुन्दाचार्यान्वये भट्टारकश्रीपद्मनंदिदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीशुभचन्द्रदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीजिनचन्द्रदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीप्रभाचन्द्रदेवास्तत्-शिष्यमंडलाचार्य-श्रीधर्मचन्द्रदेवास्तदाम्नाये तक्षकपुरवास्तव्ये सोलंकीराजाधिराज-राजश्रीरामचन्द्रराज्ये श्रीआदिनाथचैत्यालये खंडेलवालान्वये बाकुलीवालगोत्रे सा. पाल्हा तद्भार्या गौरी तत्पुत्र सा. न्येमा ( family details ) एतेषां मध्ये सा. नेता भार्या लाक्षमदे तृतीय सा. ठाकुरभार्या दाडिमदे तया इदं शास्त्रं पञ्चमीव्रत–उद्योतनार्थं लिखापितं धर्मचन्द्राय दत्तं । ज्ञानवान् ज्ञानदानेन, etc.

From this we learn that the MS. was completed on the 2nd of the dark fortnight of Āṣāḍha. in Saṃvat 1603, Śaka 1467, equivalent to 1546 A.D. It was copied for a layman of Bāklaivāla family of the Khaṇḍelavāla caste, a resident of Takṣakapura ( Taxila ), in the kingdom of the Solaṃki king Rāmacandra. He had for his spiritual guidance, the following line of teachers :—

Mūlasaṃgha, Nandi-āmnāya Balātkāragaṇa, Sarasvatīgaccha,

Kundakundānvaya
|
Padmanandi
|
Śubhacandra
|
Jinacandra
|
Prabhācandra
|
Dharmacandra ( To whom the MS was presented ).

It will be seen that this carries the line given in the colophon of MS. C, two successions further.

The MS. agrees in its peculiarities with A and bears glosses like it on the margin. But it has all those additional lines that are found in E. These are mostly given in the margin It even gives a few lines peculiar to it alone.

MS. E.

This MS. is deposited in Bābā Dulicanda's Bhāṇḍāra in Jaipur and belongs to that section of the collection which was acquired from Sāmgāner Bhāṇḍāra. Leaves 55, size 101/ "×4¹/₄", lines per page vary from 13 to 15; letters per line about 35. It bears the following colophon :—

स० १५१९ जेष्ठ वदि १२ चंद्रे ॥ आदौ ॥ जेष्ठ सुदि ५ ॥ गुरौ सपूर्ण भवत् ॥ वागर देसे । झुंझुणुग्रामनगा श्रीआदीश्वरवरचैत्यालये । सरस्वतीगच्छे श्रीमूलसघे लंवेचू वुढेले गोत्रे लिखितं पंडित सा. महराज चौधरी सा. भीषमसुत । कर्मक्षयनिमित्तं ॥ संकोडियकरचरणा, etc.

From this we learn that the MS. was begun on the 12th of the dark fortnight and completed on the 5th of the bright fortnight of Jyesṭha in Saṃvat 1519, equivalent to 1462 A. D. in the Ādīśvara temple at Jhunajhunū in Vāgara country, by one Pandit Mahārāja Caudhari son of Bhiṣama, of Vuḍhele family of Laṃvecu caste.

This MS. is the most interesting of all, as it is the oldest and has many features that distinguish it from the rest.

1. It has ण instead of न throughout.
2 It shows a great partiality for इ in preference to ए in the absolute forms and the seventh case-ending e.g. वंदिवि, सुणिवि, चिंत्ति, मज्झि, etc.

3. It frequently avoids the insertion of य or व between two vowels unlike all the other MSS, e.g. सुअण for सुयण; पहाओ for पहावो.
4. It omits the author's praśasti which all the other MSS. give at the end, and like C, bears no glosses on the margin.
5. Where its readings differ from the constituted text, it agrees more frequently with C than the others
6. It has many lines which are not found in ABC and are added in D only in the margin.

From the description of the MSS given above, it will be seen that they are fairly representative of the manuscript-tradition of Nāyakumāracariu over a very wide area. Of the four MSS. mentioning their place of copying, one comes from Gujrat, another from Gwaliar ( Central India ), the third from Punjab and the fourth from Rājaputānā. They fall into two groups, AB and CE, D forming a link between the two, agreeing with the former in orthography and the glosses, with E in the matter of additional lines and frequently agreeing with this or that in its readings.

## 2. Text-constitution.

I have followed the following principles in constituting the text of Nāyakumāracariu .—

1 I have, as a rule, adopted in the text the reading on which all or most of the MSS. agreed. But in a few cases the reading of two or even one MS. is preferred to that of the majority where it seemed to be justified by the superiority in sense and suitability For the same reason, I have even given a tentative reading in preference to the agreed reading of all the MSS. This, however, has been done in a very few cases and there also when the change made was of one letter only.

2 As the MSS that use न are not at all consistent in its use and as no principle can be evolved from them for discriminating between न and ण, the latter has been used throughout, for the sake of uniformity, and the variations have not been recorded.

3 The MSS are somewhat, inconsistent in the use of ञ and ण In this case the choice has been made according to the Sanskrit or vernacular equivalents and the variants have not been recorded.

4 च्छ and त्थ are found so written in the MSS. as to be frequently indistinguishable. Generally it has been easy to find out which of them is meant, but the problem has, sometimes, become puzzling when either gives sense, for example तिरित्थिण्ण or तिरिच्छिन्न in 1, 3, 5 In such cases only, the alternative reading is included in footnotes, otherwise not

5. क्ख, ड्ड and ड्ढ have been frequently found written as double ख, double ड and double ढ These also have not been noticed in the footnotes.

6 The MSS show some inconsistency in the insertion of य between two vowels and MS E, as said above, generally avoids it. These variations have, in some cases, been noted but frequently ignored

7. As we had no device to distinguish short ए from long ए and as readings vary between short ए and इ the latter has, generally, but not invariably, been

used where the metre required a short vowel. These variations have been ignored in the footnotes. Short and long ए have been distinguished in the second edition.

8. Variations due to obvious mistakes and slips of the copyist have not been noted, but readings of doubtful meaning have been.

9. Other minor variations such as of °ड़ and ढ़ो and of anusvāra have been ignored.

In all other cases the variants have been carefully recorded.

## 3 The poet and his patron

Much information about the parentage and the works of the author has already been published ( C P. Cat. intro. and extracts; AUS. pp 157–185, JSS vol. II, pp. 57–80, 146–156; JJ 1st Oct. and 1st Nov. 1926; Jasa. Intro. ). From these the following facts about the author and his works can be gathered —

1. Puspadanta was the son of Keśavabhaṭṭa and Mugdhādevī, Brāhmins of Kāśyapa gotra,

2. He travelled to Mānyakheṭa from somewhere and was patronised by Bharata, and later, by his son Nanna, both ministers of Kṛṣṇarāja alias Vallabharāja, who may be identified with Kṛṣṇarāja III of the Rāṣṭrakūṭa dynasty of Mānyakheṭa.

3 The poet mentions the following three historical events of his time :—

(i) The king of Mānyakheṭa, here called Tuḍigu, killed the Cauḍa king ( identified with Rājāditya Cola killed by Krsṇa III in A. D 949 ).

(ii) The king of Dhārā burnt Mānyakheṭa This king is identified with the Paimār prince Harṣadeva.

(iii) A severe famine razed over Mānyakheṭa. This event is surmised to have followed the raid of the capital by Harsadeva ( Jasa. 4, 31, 8 ).

4 Three works of the author have so far been discovered, Mahāpurāṇa or Tisaṭṭhi-purisa–guṇālaṃkāra in 102 chapters, Jasaharacariu in 4 chapters and Nāyakumāracariu in 9 chapters.

5. The author began his Mahāpurāṇa in Siddhārtha Saṃvatsara and completed it in Krodhana Saṃvatsara, Āṣāḍha śukla 10 Sunday the 11th June, 965 A.D. In the present work the author mentions Kṛsṇarāja as still ruling at Mānyakheṭa. For his successor Khoṭṭigadeva we have a stone inscription dated in the Saka year 893 = A D. 971. This date, therefore, is the *terminus ad quem* for the composition of our work.

6. In the Mahāpurāṇa Puṣpadanta describes himself as of tender constitution and ugly appearance, homeless, dressed in rags and barks, bathing in rivers and pools and sleeping on bare ground. Never-the-less he was equanimous towards the rich and the poor and friendly to all. He had a high sense of self-respect and was excessively fond of poetry as is shown by the epithets *Ahimanameru* and *Kavvapisalla* which he frequently uses for himself in all his works, though they were originally given to him by his critics some of whom, however, did not omit to decry him. ( 'केण वि कव्वपिसल्लउ मणिणउ केण वि थट्टु भणिवि अवगण्णिउ ।' )

I shall now confine myself to what the author says about himself in the present work and the circumstances that led him to compose it. In the colophon

of each Sandhi we are told that it is the work of Mahākai Pupphayanta, Sanskrit Puṣpadanta At the beginning of the work the poet introduces himself as the son of Muddhāī, Skt Mugdhādevī, and Keśavabhaṭṭa of Kāśyapa gotra. He was residing in the house of Nanna in the city of Mānyakheṭa when two persons Nāilla and Sīlaiya, pupils of one Mahodadhi approached him, eulogised his talents and expressed their desire to hear from him the story of Nāgakumāra, illustrating the fruit of observing the fast of Śrī-pañcamī. He was also requested to the same effect by Nanna the minister of Vallabharāya, and Nāilla and Sīlaiya urged him to associate the work with the name of Nanna The poet acceded to their request and began the story

Four, out of the five MSS used, give at the end what is called the author's Praśasti Besides the usual information about his parentage, the author here records something that has not been told anywhere else He tells us that his parents were at first devotees of Śiva but "they had their ears filled by the ambrosia of the teacher's words and so they died by the Jaina form of renunciation " We have here, no doubt, the mention of the conversion of Puṣpadanta's parents from Śaivism to Jainism

Puṣpadanta has, in all his works, profusely eulogised his patrons. In the Mahāpurāṇa he tells us that when he reached Mānyakheṭa, he was received with great honour by Bharata, the king's minister who kept him in his own house and induced him to write poetry. The Mahāpurāṇa is dedicated to him ( '*Mahābhavva-Bharaha-anumanṇia* approved by the noble Bharata ) Bharata was a Brāhmin of Kauṇḍinya gotra. His father's name was Aiyana or Annaiya, mother's Śrīdevī and wife's Kundabbā or Kanakadevī. He had seven sons, Devalla, Bhogalla, Nanna, Sohaṇa, Guṇavarma, Daṅgaiya and Santaiya. Of these Nanna seems to have succeeded his father, either because his elder brothers died premature or because of his superior talents Two works Jasaharacariu and Nāyakumāracariu are dedicated to him, the former being called Naṇṇa-kaṇṇāharaṇa, an ornament to the ears of Nanna, and the latter 'Naṇṇa-ṇāmankia' stamped with the name of Nanna. He has been highly eulogised in Kaḍavaka 3 and 4 of Chap I of the present work One of his adjectives, Vicchiṇṇa Sarasai-Bandhava, seems to me to suggest that Nanna took particular interest in the revival of Prākṛta poetry which was going out of use as we know that almost all of the Jaina authors who lived immediately before Puṣpadanta, for example, Jinasena, Guṇabhadra, Somadeva, Akalaṃka and others, wrote in Saṃskṛta Of the other brothers of Nanna, Sohaṇa and Guṇavarma or Guṇadharma, while yet young, had a hand in inducing the poet to compose the Nāyakumāracariu and Daṅgaiya is mentioned in the ending eulogy The office of ministership was hereditary in the family but there seems to have been an interruption just before Bharata who is said to have restored the family to the position which it had lost. In the verse prefixed to the second chapter of Jasaharacariu, mention is made of Nanna's sons Thus, in Puṣpadanta's works we find mention of the four generations of this illustrious family, associated with the ruling dynasty of Mānyakheṭa during the tenth century.

We are not sure that we have discovered all the works of Puṣpadanta. Hemacandra, in the commentary to his Deśīnāma-mālā mentions Abhimāna-cinha five times ( I,144, VI, 93, VII, 1, VIII, 12, 17 ) and quotes from his Sūtra-pāṭha and Vṛtti which appear to be some lexicographic works of Deśī words like the works

of Dhanapāla and Hemacandra. Abhimāna-cinha does not seem to be a proper name but a title like the Abhimāna-meru of our poet. It is not unlikely that the two be identical, in which case our author can be credited with the authorship of a lexicography also. Similarly, the author of *Śivasiṃhasaroja* mentions a poet named *'Puṣpa'* who wrote a work on *Alaṃkāra* in Dohā metre about V. S. 700. (See 'Hindi' by Badarīnātha Bhaṭṭa, page 17). No wonder if here also our author be meant. The points, however, must be left here for further research in future.

## 4. Manyakheta– a literery centre.

Mānyakheṭa, where the present work as well as the other two works of our author were composed, has been identified with Malkhed (N. Lat 17° 10'; E Lon 77° 13') included in Andhra Pradesha. It was known to the Arab writers as *Mankir*. It is not now 'the champion of the beauty of the celestial city, crowded with people and with flower gardens' as it was in the time of Puṣpadanta : it is in ruins, the site being marked by a small village. The capital was founded by Amoghavarṣa of the Rāṣṭrakūṭa dynasty in 815 A.D and it continued to flourish till the dynasty was supplanted by the Cālukyas about 973. During this period of more than a century and a half, it formed a great centre of literary activities and revival of Jaina learning. Amoghavarsa had clear Jaina tendencies He is said to have worshipped the feet of Jinasena who wrote the Sanskrt *Ādipurāṇa* and the *Pārśvābhyudaya Kāvya* under his patronage. He is associated with the large commentary on the grammar of Śākaṭāyana which has been called *Amoghavṛtti* after him It was under him that Mahāvīra made his great contribution to the development of Mathematics by writing his *Gaṇitasāra*. He himself is said to have written the *Kavirājamārga*, a work on poetics, in Kanarese. He is the author of that beautiful little Kāvya, *Ratnamālikā*, which, according to his own statement, 'he composed when he had abdicated the throne on account of the growth of ascetic spirit in him.' (Bhand Re.) It was during the reign of Kṛṣṇa II that Guṇabhadra completed the work of his teacher Jinasena by writing the *Uttarapurāṇa*. The reign of Kṛṣṇa III saw the appearance of the *Jvālāmālinī-kalpa* of Indranandi 939 A. D., the *Yaśastilaka Campū* of Somadeva in 959 A D., and above all, the works of our author. The famous Kanarese poet Ponna also flourished under him and was honoured with the title of Ubhayabhāṣā cakravartī by the king himself, Indrarāja IV of the dynasty is said to have renounced his kingdom like his ancestor Amoghavarsa, and ended his days according to the Jaina form of renunciation. Numerous Jaina temples at Śravaṇa Belgola and other places in the South record the munificence of the descendants of Amoghavarsa in the service of Jainism, It was this fame of the Rāṣṭrakūṭas which must have attracted Puṣpadanta to their illustrious capital which 'scraped the sky by its mountain-like high palaces' and which, in the poet's own words, was—

'दीनानाथधनं सदाबहुजनं प्रोत्फुल्लवल्लीवनं
मान्याखेटपुरं पुरंदरपुरीलीलाहरं सुन्दरम्' ।

( See EHD. pp. 93-96; EHI. p. 387; Bhand. R. Vol. II; EC. Vol. II, JSS. Intro. pp. 75-80 ).

## 5. Popularity of the hero

Nāgakumāra is recognised by the Jains as one of the twenty-four Kāmadevas, i e. the most beautiful persons that ever lived. Our author has, therefore, called him by all the different names of Cupid, such as Kāma Madana, Anaṅga, Jhaṣaketu and the like. He is said to have attained his personal charms and heroism by observing the fast of Śrī Pañcamī in his previous birth It is no wonder, then, that various authors tried to write the account of his life in different languages at different times. Besides the present work, I have been able to discover the following authors and works or their mention in the works of others.

1 Tribhuvana Svayaṃbhū wrote '*Pañcamicariam*. This work has not so far been discovered, but the mention of it is found in the introductory part of *Paumacariu* of Svayaṃbhū—तिहुयणसयंभुरइयं पंचमिचरिय महच्छरियं. We are told in the same work that Svayaṃbhū left his work incomplete and it was completed by his son Tribhuvana Svayaṃbhū. As Puspadanta has mentioned Svayaṃbhū in his Mahāpurāṇa, this work seems to have preceded the present work, though, in that case, it seems rather strange that no mention of it is found here This work also seems to have been written in Apabhraṃśa.

2 Jayadeva wrote the life of Nāgakumāra as we know from the mention of Mallisena ( see below )

3 Mallisena wrote *Nāgakumāracarita* in five cantos The author, who styles himself as Ubhayabhāsā-cakravartī, says that he has rendered in Sanskrit verses what Jayadeva and others wrote in prose and verse The beginning of the work is—

श्रीनेमिं जिनमानम्य सर्वसत्त्वहितप्रदम् ।
वक्ष्ये नागकुमारस्य चरितं दुरितापहम् ॥ १ ॥
कविभिर्जयदेवाद्यैर्गद्यै. पद्यैर्विनिर्मितम् ।
यत्तदेवास्ति चेदत्र विषमं मन्दमेधसाम् ॥ २ ॥
प्रसिद्धसंस्कृतैर्वाक्यैर्विद्वज्जनमनोहरम् ।
तन्मया पद्यबन्धेन मल्लिषेणेन रच्यते ॥ ३ ॥

Other works attributed to this author are '*Padmāvatīkalpa*', *Brahmavidyā* and *Ādipurāṇa* ( JG 216, JSA 381-384 ). The author is probably identical with the ascetic commemorated by the Mallisena Praśasti at Śravana Belgola ( ISB 67, JSIS 54 ) There are several MSS of this work at Kāramjā ( CP Cat. ) and elsewhere It has been noticed in the MAR. 1924. The story in this work is in substantial agreement with that of our work.

4. Dharasena wrote *Nāgakumāracarita* in Sanskrit verse in eight cantos. The Kāramjā MS. of this work is slightly incomplete going upto 164th verse of canto 8th But other complete MSS. are also known to exist

Beg. नेमिं नमत्सुराधीशमुनीशमनघश्रियम् ।
नत्वा नागकुमारस्य वक्ष्ये संक्षेपतः कथाम् ॥

The author is probably identical with the author of the homonymous lexicography known as *Viśvalocanakoṣa* or *Muktāvalikoṣa* ( ed. Nāthāraṅga Gāndhi, Bombay 1912 ).

5. Rāmacandra Mumukṣu wrote *Puṇyāśrava-kathā-koṣa* in Sanskrit verse. It contains fifty-six stories illustrative of the fruit of various religious fasts and

practices amongst which is also to be found the story of Nāgakumāra Kāmadeva, which is in substantial agreement with our story. ( Text with translation published in Jīvarāja Granthamālā, Sholapur, No. 14. )

6. Candrasāgara Brahmacārī is said to have written Nāgakumāraṣaṭpadī in mixed Sanskrit and Kanarese, six thousand ślokas in extent ( JG 79 ).

7. Jina Muni is said to have written *Nāgakumāraṣaṭpadī* in Sanskrit with a commentary in Kānyakubja Bhāṣā ( JG 98 ).

8. Dharmadhara is said to have written *Nāgakumāra-kathā* ( JG 137 ).

9 Mallibhūṣaṇa Bhaṭṭāraka is said to have written *Nāgakumāra-carita* about Saṃvat 1510. He is also said to be the author of *Bhairava-Padmavati-Kalpa*, Pātrakesarī-kathā, Śrīpālacarita and Sajjanacittavallabha ( JG 215 ).

10. Malliseṇa is said to have written Nāgakumāracarita in Kanarese. A MS. of this work, consisting of fifteen palm-leaves, is deposited in the Jaina-Siddhanta-Bhavana, Arrah ( JSA 378 ). The work is said to be one thousand ślokas in extent This author is probably identical with No. 3 above, who is said to be Ubhaya-bhāṣā-cakravartī, i e. master of two languages, probably Sanskrit and Kanarese.

11. Bāhubalī Kavirājahaṃsa wrote *Nāgakumāra-carita* in Kanarese. A MS of the work consisting of sixtytwo palm-leaves is deposited in the Jaina-Siddhanta-Bhavana, Arrah ( JSA 379 ).

12 Ratnākara Kavi wrote *Nāgakumāra-carita* in Kanarese. A MS of this work, consisting of 126 palm-leaves, is deposited in the Jaina-Siddhanta-Bhavana, Arrah ( JSA 380 ).

13 There is a *Nāgakumārakāvya* in Tamil (SIJ p 103 )

14. Nathamala Vilāla wrote *Nāgakumāra-carita* in Hindi verse He is said to have lived at Bharatapur and written about Saṃvat 1834 = 1777 A D He is credited with the authorship of four other works· *Jinaguṇavilāsa, Siddhāntasāra, Jivandhara-carita* and *Jambūsvāmi-carita.* ( JG 7, HJSI p. 80 )

15. Gopilāla wrote *Nāgakumāra-carita* in Hindi verse. He is credited with the authorship of two other works ( JG 22 ).

16. Udayalāla Kaśalivāla translated the work of Malliseṇa in Hindi prose ( pub. Bombay, 1913 ).

17. An ancient prākṛta work of unknown date, Nivvāna kāṇḍa, mentions Nāgakumāra as a great sage who, along with his two associates Vyāla and Mahāvyāla attained salvation from the Aṣṭāpada mountain ( pub. Bombay 1914 )

णायकुमारमुणिंदो वालमहावाल चेव अज्झेया ।
अट्ठावयगिरिसिहरे णिव्वाण गया णमो तेसिं ॥१५॥

18. An Apabhraṃśa work Sāvayadhammadohā mentions Nāgadatta as having attained heaven by the observance of a fast and subsequently reborn as Nāgakumāra—

उववासहु इक्कहु फलइं संबोहियपरिवारु ।
णायदत्तु दिवि देउ हुउ पुणरवि णायकुमारु ॥१११॥

The above list can not be claimed to be exhaustive. But it is sufficient to show how popular the story of Nāgakumāra has been with Jaina authors from ancient times down almost to the present day. It is probable that some authors utilized the theme prior to Puṣpadanta, but unless and until their works are

## सन्धि २

### १. राजाकी उद्यान क्रीडा

उस कलहंसगामिनी शुद्ध सती पृथ्वी देवीको विवाहकर नृपति नूपुरधारिणी अन्तःपुरकी ललनाओं सहित उद्यानको गया जहाँ वृक्ष समूह कुसुमित हो गये थे। लीलापूर्वक अलसाती हुई गजगामिनी कामिनियोंने आभूषण धारण किये। वे उद्यानके पुष्पपुंजोके परागसे लिप्त हो गयी और उन्होने शल्यकी पुष्पोंकी मेखलाएँ कटिभागपर बाँध लीं। एकने भौरेको अपने केशोमे छिपा लिया, तो दूसरीने कमलपर बैठे हुए भौरेको दिखलाया। एक प्रिया जलके भ्रमणको देखने लगी, तो दूसरी अपनी ही नाभिके रन्ध्रकी ओर दृष्टि लगाकर खडी हो गयी। अन्य एकने चलते हुए हंससे कहा—अरे तूने मेरे गति-विलासको कहाँसे सीख लिया? अन्य एकने मयूर पंख धारण किया मानो मदनके बाणका पत्र स्फुरायमान हो उठा हो। अन्य एक कहने लगी—यह शुक आम्रवृक्षको पुष्पमंजरीसे लगकर भी मरा नहीं। एक अन्यने अपने मधुर शब्दो द्वारा कूकती हुई कोकिलको लज्जित कर दिया। अन्य एकने अपने नेत्र-पक्ष्मोका ऐसा प्रसार किया जैसे मानो वह विशाल पक्ष्मोवाली उस स्थलका प्रमाण ही कह रही हो।

इस प्रकार जब शत्रुओंकी राज्यश्रीका अपहरण करनेवाले पृथ्वीपाल जयंधर सरोवरमे जल क्रीडा कर रहे थे, तब नये कमल-नाल सदृश कोमल भुजाओंवाली श्रीवर्मकी पुत्री ( रानी विशालनेत्रा ) अपने प्रिय पतिके पास जाने लगी॥१॥

### २. रानीकी उद्यान यात्रा और पृथ्वीदेवीका विद्वेष

पृथ्वीदेवीने देखा कि मार्गमें सहस्रों विमान बड़ी शोभाको धारण किये जा रहे है। जगमगाते खड्ग, भाले आदि आयुध चमचमा रहे हैं। घोड़ोंके समूह जल्दी-जल्दी चल रहे हैं, जबकि हाथियोंके पुंज अपनी मन्थर गतिसे चलते हुए मदजल झरा रहे हैं। श्वेत और हरित छत्र धारण किये गये हैं। ध्वजाएँ फहरा रही हैं, चमर डुल रहे हैं, और भुवनतलको पूरित करनेवाले तूर्य बज रहे हैं। मदनको जागृत करनेवाली श्रृंगारपूर्ण लाखों ललनाएँ चल रही है। इस वैभवपूर्ण शोभायात्राको देखकर पृथ्वीदेवी आश्चर्यचकित हो गयी। उसने अपनी एक सखीसे पूछा—यह राज्यश्री किसकी है? दानवकी, मनुष्यकी या लक्ष्मी सहायक विष्णुकी, राजाकी या नागकी?

कहियं वयंसीए[1] रिद्धी सवत्तीए[2]
१५ उज्जाणजत्ताए[3] सुविसालणेत्ताए[4] ।
ता रायउत्तीए खर णीससंतीए ।
ससिबिंबधवलम्मि णियवयणकमलम्मि ।
करयलइँ णिहियाइँ लोयणइँ पिहियाइँ ।

घत्ता—सुक्खइँ[5] दुज्जणहं णियसज्जणहं दुक्खइँ उवरि पलोट्टइँ[6] ।
२० जेहिँ णिहालियइँ णयणइँ पियइँ ताइँ किं ण हलि फुट्टइँ ॥२॥

## ३

Feeling jealous she goes to the temple instead of the pleasure-garden.

इणं सा भणंती खरं णीससंती ।
कसायं सहंती विसायं वहंती ।
णहालग्गकूडं हयाणंगपीडं ।
जिणाणं पसत्थं घरं धत्थदुत्थं ।
५ गया पीलुलीला सुधम्मा[1] सुसीला ।
रिसीणं वरिट्ठो तहिं तीए दिट्ठो ।
कयाहिंदसेवो जिणो देवदेवो ।
असंगो अभंगो अहाजायलिंगो ।
दुहाण विणासो सुहाणं णिवासो ।
१० गुणाणं णिसेणी णयारूढवाणी ।
तमाणं पईवो[2] तवाणं पहावो[3] ।
अगाओ अपाओ[3] सयासुद्धभावो ।
सयाणंतणाणी जसुप्पत्तिखाणी[4] ।
जलुल्लोलभंगो[5] सिरे णत्थि गंगा ।
१५ गले णत्थि सप्पो मणे णत्थि दप्पो ।
करे णत्थि सूलं विसालं कवालं ।
उरे मुंडमाला[6] ण सेलिंदबाला ।
अहाणं रउद्दो तुमं देव रुद्दो ।
ईसी[7] मोक्खगामी तुमं मज्झ सामी ।
२० फुडं देहि वोही[8] विसुद्धा समाही ।

घत्ता—वंदिवि परमजिणु कुडिलेण विणु मुद्धए[9] तवसिरिकंतहो[10] ।
पयणयवासवहो[11] पिहियासवहो कउ पणामु[12] भयवंतहो ॥३॥

---

२. २ DE सवित्तोए. ३ E उज्जाहं जत्ताइँ ४ E सुविलास° ५. CE सोक्ख°. ६. AB पल्लोटइँ; C पल्टट्टइँ,

३. १ E स°. २ E °ओ ३ E °बो ४. E °जसुणक्खणाणी. ५. CE °तुंगा ६. AB ण कंठेण माला, D रुंड for मुंड. ७. AB इमी. ८ ABD वरं. ९. C मुद्धिए; E बुद्धिए. १०. AB सच्चारित्तहो. ११ E पणयणयवासहो. १२. E °भ.

उसकी वयस्या सखीने कहा—"यह समृद्धि आपकी सपत्नी विशालनेत्रा की है जो उद्यान यात्रा पर जा रही हैं।" इसपर राजपुत्री पृथ्वीदेवीने तीव्र सांस ली और चन्द्र बिम्बके समान उज्ज्वल अपने मुख-कमलपर दोनों हाथ रखकर आँखें बन्द कर लीं।

जिन नेत्रोंके द्वारा दुर्जनोंके सुख और अपने सज्जनोंके ऊपर पड़नेवाले दुःख देखे गये, वे प्रिय नेत्र, हे सखि, फूट क्यों नहीं गये ? ॥२॥

### ३. ईर्ष्यावश पृथ्वीदेवी जिनमन्दिरको गयी

इस प्रकार कहती, तीव्र निःश्वास छोड़ती, कषाय सहती और विषाद वहन करती हुई वह गजगामिनी, धर्मवती, सुशील पृथ्वीदेवी उस जिनमन्दिरको चली गयी जिसका शिखर आकाशसे लग रहा था, जहाँ कामकी पीड़ाका नाश होता था और जहाँ दुष्कर्मोंका ध्वंस होता था। वहाँ उसने ऋषियोंमें श्रेष्ठ व देवोंके देव जिनेन्द्र भगवान्के दर्शन किये। वह स्तुति करने लगी—हे भगवन्, आपकी नागेन्द्र भी सेवा करते हैं। आप असंग, अभंग यथाजातलिंग (नग्न), दु:खोंके विनाशक, सुखोंके निवास, गुणोंकी नसेनी (सीढ़ी), नयानुसार उपदेशक, अन्धकारके प्रदीप, तपस्याके प्रभाव, अगम्य, निष्पाप, सदा शुद्धभाव, सदा अनन्त-ज्ञानी तथा यशोत्पत्तिकी खान हैं। ऐसे हे देव, आपके सिरपर जल कल्लोलोंसे युक्त गंगा नहीं है, न गलेमें सर्प है और न मनमें दर्प, हाथमें न शूल है, न विशाल कपाल, उरमें न मुण्डमाल है, न साथमें शैलेन्द्रबाला (पार्वती), फिर भी आप पापोंका नाश करनेके लिए रौद्र (कठोर) रुद्र हैं। आप मोक्षगामी ऋषि ही मेरे स्वामी हैं। आप मुझे स्पष्ट बोध और विशुद्ध समाधि प्रदान कीजिए।

सरलस्वभावी पृथ्वीदेवीने कुटिलभावसे रहित परम जिनेश्वरकी वन्दना की और फिर तपश्रीके कान्त व इन्द्र द्वारा नमित-चरण भगवान् पिहितास्रव मुनिको प्रणाम किया ॥३॥

## ४

Sage Pihitasrava foretells her the birth of a son, and delivers a religious discourse.

इसिणा बोल्लिउ वेल्लहलभुए तुह धम्मबुद्धि संभवउ सुए।
ता देविए णिंदिउ अप्पणउ झ्झाउ खलरिद्धिपलोयणउ।
अम्हारिसु मुणिवर मलहरणु भणु अत्थि णत्थि मह्नु तवयरणु।
गुरु पभणइ म करि विसाउ तुहुं पेक्खेसहि अग्गइ पुत्तमुहुं।
५ णियसिरि किं किर मण्णंति णरा णवजोव्वणु णासइ एइ जरा।
उप्पण्णहो दीसइ पुणु मरणु भीसावणु ढुक्कइ जमकरणु।
सिरिमंतहो घरि दालिद्दडउ पइसरइ दुक्खभारुब्भडउ।
अइसुंदररूवें रूउ ल्हसइ वीरु वि संगामरंगि तसइ।
पियमाणुसु अण्णु जि लोउ जिह णिण्णेहें दीसइ पुणु वि तिह।
१० णियकंतिहि ससिबिंबु वि ढलइ लायण्णु ण मणुयहँ किं गलइ।
इह को सुत्थिउ को दुत्थियउ सयलु वि कम्मेण गलत्थियउ।

घत्ता—लच्छि सयजयरा सेवंति णरा एत्थु को वि णउ राणउ।
भयभीसिउ रुयई जीविउ मुयई पहु दीणेण समाणउ॥४॥

## ५

She then returns to the palace. The King, during his sports, is reminded of her.

तओ मुणिंदजंपियं मणे वरं थिरं थियं।
सुतारहारपंडुरं गया सई समंदिरं।
णिबद्धणीलतोरणं विचित्तमत्तवारणं।
रसंतमत्तवारणं दिवायरंसुवारणं।
५ सुहेमभित्तिपिंगलं अणेयगेयमंगलं।
तहिं सिणिद्धवण्णिया णरिंदविंदवण्णिया।
कइंदविंदवण्णिया सुहासणे णिसण्णिया।
वणे पहू पहिट्ठओ सरोवरं पइट्ठओ।
पलोइयं सरोरुहं वियंभियं पियामुहं।
१० पहुंतरं णिहालिरो ण जंपए णरेसरो।
विलासिणीहिं सित्तओ णिमीलियच्छिवत्तओ।
थिओ वियारवज्जिओ ण णीससंतु लज्जिओ।

घत्ता—णीलुप्पलपहओ हरिसहो ण गओ णरवइ णियमणि भावइ।
जियकलहंसिणिया पियभासिणिया पुहविदेवि किं णावइ॥५॥

---

४. १ AB इसि जं. २ C °ल्लि°; B also has हेल्ल° ३ E °च°. ४. E °सइ. ५ ABD °वत°. ६ ABD °क्खु ७ ABCD अयि, E अइ सुंदरि ८. C पियमाणु सुण्णु अ जे. ९ E रोवइ; C कयइ १० E मुवइ.

५. १ E °हेम. २ E णरिंदवण्णिवण्णिया; D °मण्णिया; B णरिंदवंद°. ३ C वंदिया. ४. E omits this foot. ५. E जंपिए ६. °अच्छिपत्तओ.

## ४. पुत्र-जन्मकी भविष्यवाणी व धर्मोपदेश

ऋषिने कहा—हे कोमलबाहु पुत्री, तुझे धर्मबुद्धि प्राप्त हो। तब पृथ्वीदेवीने अपनी निन्दा की तथा खलोंके समृद्धि-दर्शनको धिक्कारा। फिर प्रार्थना की—हे मुनिराज, यह तो कहिए कि हमारे जैसोंके लिए पापहारा तपश्चरण है कि नहीं ? गुरुने कहा—तुम विषाद मत करो, शीघ्र ही तुम्हें अपने पुत्रका मुख देखनेको मिलेगा। मनुष्य अपनी लक्ष्मीको क्या समझते हैं ? नये यौवनका नाश होता है और बुढापा आता है। जो उत्पन्न हुआ है उसका पुनः मरण देखा जाता है। उसे लेने भयंकर यमका दूत आ पहुँचता है। श्रीमान्‌के घरमें दारिद्र्य तथा दुःखका महान् भार आ पड़ता है, एक सुन्दर रूप दूसरे अधिक सुन्दर रूपके आगे फीका पड जाता है। वीर पुरुष भी रणमें त्रास पाता है। अपना प्रिय मनुष्य भी स्नेहके फीके पडनेपर अन्य लोगोंके समान साधारण दिखाई देने लगता है। जब चन्द्रमण्डल भी अपनी कान्तिसे ढल जाता है तब क्या मनुष्योंका लावण्य नहीं गलेगा ? इस संसारमें कौन सुखी और कौन दुःखी है, सभी कर्मोंकी विडम्बनामें पडे हैं।

अपने काम पडनेपर लोग लक्ष्मीकी सेवा करते है, किन्तु इस संसारमें न कोई राजा है न रंक। जब भयभीत होकर रोता है और प्राण छोडता है तब प्रभु भी दीन समान हो जाते हैं ॥४॥

## ५. पृथ्वीदेवी घर लौटती है, उधर राजाको उसका स्मरण आता है

पृथ्वीदेवीने मुनिराजके उस उत्तम वचनको अपने मनमें स्थिर करके रख लिया और वह सती अपने निवासको लौट आयी। उसका राजप्रासाद बड़े-बड़े उज्ज्वल हारोंसे सज्जित था। उसमें नीले तोरण बँधे हुए थे। उसके औटे विचित्र थे, वहाँ मदोन्मत्त हाथी चिंघाड रहे थे। वह इतना ऊँचा था कि सूर्यकी किरणें भी वहाँ नहीं पहुँच पाती थीं। वह शुद्ध सोनेकी भित्तियोंसे पीला हो रहा था, और वहाँ अनेक मंगल-गीत गाये जा रहे थे। वहाँ पहुँचकर वह स्निग्ध वर्ण रानी जिसका अनेक नरेन्द्र सम्मान करते थे तथा अनेक कवीन्द्र वर्णन करते थे, अपने सुख आसनपर जा बैठी। उधर उद्यानमें राजा हर्षित होकर सरोवरमें प्रविष्ट हुआ। उसने कमल देखा, जिससे उसे अपनी प्रियाके मुखका स्मरण हो आया। वह उसके आनेके मार्गकी ओर निहारने लगा और कुछ बोल न सका। विलासिनी स्त्रियों द्वारा जलसे सींचे जानेपर वह विकार रहित हुआ अपनी आँखोंको बन्द कर रह गया तथा उसे निःश्वास छोड़ते भी लज्जा नहीं आयी।

नीलकमलसे प्रहार किया जानेपर भी नृपति हर्षित नहीं हुआ। वह अपने मनमें विचारने लगा कि कलहंसिनीको जीतने वाली, प्रियभाषिणी पृथ्वीदेवी क्यों नहीं आयी ? ॥५॥

६

Being informed of the incidents by a servant, he goes to the temple and thence to the palace, and learns from her about her temple-visit.

इय जा णिवहियवउ जाणियउ ता केण वि भिच्चें भाणियउ ।
जोएवि सवत्तिहे हत्थिहड चंचलहयवरसंदणसुहड ।
परसिरि ण सहंति[1] दुरियहरहो पल्लट्टिवि गय जिण[2]वरघरहो ।
ता महिवइ चित्ति चमक्कियउ होसइ पियमहिलए तउ कियउ ।
५ इय चिंतिवि णिग्गउ सरवरहो गउ भवणु परायउ जिणवरहो ।
जिणु हियवइ किं तहो पइसरइ जो पिय पिय पिय भणंतु मरइ ।
देउ[3] वि णउ वंदइ मूढमइ गउ सणिहेलणु मणपवणगइ[4] ।
तहिँ दिट्ठउ कंतहो मुहकमलु किं छणससि णं णं सो समलु ।
किं सररुहु णं णं खणविलइ पियवयणहो का वि अउव्वगइ ।
१० बुज्झिउ सपसाउ मँणिंगियउ चित्तेण चित्तु आलिंगियउ ।
पहु पभणइ रमियसउणिगणहो किं णायइँ तुम्हइँ उववणहो ।
ता बालए उत्तरु भासियउ मइँ दुक्किउ देव पणासियउ ।
वंदिउ जिणमंदिरे जिणधवलु कंदप्पदप्पदलणुग्गबलु ।
लब्भंति गामपुरपट्टणइँ कीलाजोग्गइँ णंदणवणइँ ।
१५ लब्भइ पियमाणुसु भवि जि भवे संसारसमुद्दि रउद्दरवे ।
पर इक्कु ण लब्भइ जिणवयणु अ[5]ण्णु वि दुल्लहु दंसणरयणु ।
जह पावपसत्तहो सुहसयणु दालिद्दिएण णावइ रयणु ।
चउगइगयदुक्खलक्ख सहिवि अइदुल्लहु मणुयजम्मु लहिवि ।

घत्ता—जेण ण तवचरणु[6] किउ दुहहरणु विसए ण मणु आ[7]उंचिउ ।
२० अरुहु ण पुज्जियऊ मलवज्जियऊ त अप्पाणउ वंचिउ ॥६॥

७

They both visit the sage again to reassure themselves about his prophecy regarding the birth of a son

अण्णु वि पिहियासउ परममुणि तहो वयणविणिग्गय दिव्वझुणि ।
तहिँ णिसुणिउ होसइ मज्झु सुओ परबलदलवट्टणु पीणभुओ ।
तं[1] णिसुणिवि णरवइ हरिसियउ अच्छइ पुहवीपियभोयरउ ।
अण्णहिँ दिणे मउलियणेत्तियए देविए पल्लंकि पसुत्तियए ।
५ अवलोइउ सिविणइँ मत्तकरि णहकुलिसकोडिहयहत्थि हरि ।
रयणायरु भीयरु चलमयरु ससि दिणयरु वियसियकमलसरु ।
सुविहाणइँ कंतहो भासियउ तेण वि फलु ताहे पयासियउ ।
तुह होसइ तणुरुहु धरियणर जो भुंजइ सुंदरि सयलंधर[2] ।
पुणरवि संदेहहणण[3]मणइं जिणहरु गयाइँ विण्णि वि जणइं ।
१० पणविवि पयाइँ अदुगुंछियउ पिहियासउ जइवरु पुच्छियउ ।

६. १. AB सहत. २ E जिणमदिरहो. ३. ABCD देव° ४ E मणंगि°. ५. AB omit this foot and the next. ६ C °यरणु. ७ E आव°.

७. १. AB omit this line. २ D सघर°. ३. ABD संदेहाणण°.

### ६. समाचार जानकर राजाका गृहागमन

जब राजाके हृदयकी उस भावनाको जाना तब एक सेवकने राजासे कहा—हे स्वामी, अपनी सपत्नीके हस्तिसमूह तथा चंचल घोडों, रथों और सुभटोंको देखकर परायी लक्ष्मीको सहन न करते हुए पृथ्वीदेवी लौटकर पापहारी जिन मन्दिरको चली गयी। इसपर महीपति चित्तमें चौक उठा। "हो सकता है मेरी प्रिय पत्नीने तप स्वीकार कर लिया हो।" ऐसा चिन्तन करके राजा सरोवरसे निकला और वह लौटकर जिन मन्दिरमें गया। भला जिनेश्वर उसके हृदयमे क्या प्रवेश करेंगे जो प्रिये, प्रिये, प्रिये, कहता मर रहा था। उस मूढमतिने देवकी वन्दना भी न की और वह मन तथा पवनकी गतिसे अपने घर चला गया। वहाँ उसने अपनी कान्ताका मुख-कमल देखा। क्या यह पूर्ण चन्द्र है? नही, नही, उसमें तो मालिन्य भी है। तब क्या यह कमल है? नही, नही, वह तो क्षण-विनाशी होता है। प्रियाके मुखकी तो कोई अपूर्व ही शोभा (गति) है। उसने प्रसन्नतासे रानीके मनकी बात पूछी। चित्तसे चित्तका आलिंगन हुआ। राजाने कहा—तुम उस उपवनमें क्यों नही आयीं। जहां पक्षिगण रमण कर रहे है? इसपर उस बालिका ने उत्तर दिया—"हे देव, मैंने अपने दुष्कर्मोंका विनाश किया है, मैने जिन मन्दिरमें उन जिन भगवान्की वन्दना की है जो कामदेवके दर्पका दलन करनेमे उग्र बलशाली है। इस रौद्र ध्वनि-युक्त ससार रूपी समुद्रमें लोग ग्राम, पुर, पट्टन तथा क्रीडाके योग्य नन्दन वन पा लेते हैं तथा प्रत्येक भवमें अपने प्रिय मनुष्यकी प्राप्ति भी हो जाती है, किन्तु एक जिनेन्द्र-वचन प्राप्त नही होता और दूसरे सम्यक्दर्शनरूपी रत्न भी दुर्लभ है। जिस प्रकार पापमे आसक्त व्यक्तिको दारिद्र्यके कारण सुखदायी रत्नकी प्राप्ति नही होती, उसी प्रकार चारों गतियोंके लाखो दुःखोंको सहकर तथा अति दुर्लभ मनुष्य जन्मको भी पाकर जिसने दुःखहारी तपश्चरण नही किया, विषयोसे मनको नही खीचा, एवं दोषरहित अरिहंत देवको नही पूजा, उसने अपने आपको ही धोखा दिया ॥६॥

### ७. रानीका स्वप्न तथा राजा-रानीका पुनः मुनि-दर्शन

इसके अतिरिक्त जिनमन्दिरमें जो पिहितास्रव नामक मुनि देव है उनके मुखसे दिव्यध्वनि निःसृत हुई। उनसे मैने श्रवण किया कि, "मेरे एक पुत्र उत्पन्न होगा, जो प्रबल बाहुबलशाली तथा शत्रुओंके बलका मर्दन करनेवाला होगा।" यह सुनकर नृपतिको हर्ष हुआ और वह अपनी प्रिया पृथ्वीदेवीके भोगमें रत रहने लगा। अन्य एक दिन जब देवी आँखे मूँदकर पलगपर सो रही थी तब उसने स्वप्नमें एक उन्मत्त हाथी, वज्र समान नखोंकी कोटिसे हाथियोंको मारने-वाला सिंह, मगरोसे चलायमान भयंकर समुद्र, चन्द्र-सूर्य तथा प्रफुल्लित कमलोके सरोवर देखे। प्रभात होते ही रानीने अपने पतिसे कहा और उन्होने स्वप्नके फलको उसे समझाया। हे सुन्दरी, तुम्हारे एक पुत्र होगा जो प्रजाका पालन करेगा तथा समस्त पृथ्वीका भोग करेगा। फिर भी अपने मनके सन्देहको दूर करनेके लिए वे दोनों राजारानी जिनमन्दिरको गये। वहां उन्होंने उनके चरणोंमें प्रणाम करके निर्दोष मुनिवर पिहितास्रवसे पूछा—

घत्ता—जइवरु गलियमलु सिविणयहो फलु णिवबहुवरहो पघोसइ।
माणिणिहियमयहरु सिसु कुसुमसरु तुम्हहँ दीहिँ मि होसइ ॥७॥

८

Reasurance of the sage and the birth of a son

णीरंधसंधिबंधेहो ल्हसिउ तहा चरणंगुट्ठएण पुंसिउ।
विहडेसइ वज्जकवाडु खणे- इय सहसकूडजिणवरभवणे।
णिवडेसइ वाविहे पुरिसवरु रंगतु जंतु पसरंतु करु।
मिरि करिवि धरेव्वउ विसहरेण केण वि दिव्वेण विहुरहरेण।
५ णियतेयणिहयसोदामिणीहिँ कीलेसइ णायफणामणीहिँ।
ता हरिसजलोहेँ सिंचियइं देवीणिवाइँ रोमंचियइं।
उप्पण्णु व मण्णिउ पुत्तु मणे आणदु पवड्ढिउ सयलजणे।
मुणिवयणे णयणाणंदिरहो आयाइँ बे वि णियमंदिरहो।
पुण्णाहिउ पुण्णसमायरिउँ वणिहे तुच्छोयरि अवयरिउ।
१० सिप्पिहे मुत्ता इव सकमिउ पुहईए उवरि वाहारहिउ।
दीसइ आवंडुरु मुहकमलु णं णहणजसपसरे धवलु।
जायइँ णिवडणभयकयदुहइं दुज्जणयणीहं कसणइँ मुहइं।
घत्ता—अत्थु व कइमइहे चिरु देवइहे दामोयरु व जसालउ।
सिवएविए जिणु व खंतिएँ गुणु व उप्पण्णउ तहो बालउ ॥८॥

९

The son's birth celebrated.

सुंदरगहणयणणिरिक्खियउ बहुवंजणलक्खणलक्खियउ।
ण जणिउ अहिंसए धम्मु परु कि वण्णमि णंदणु कुसुमसरु।
मलरहियइँ दस वि दिसाणणइ पप्फुल्लइँ फलियइँ काणणइं।
महुसमउ वियंभिउ वणि जि वणे संतोसु पवड्ढिउ जणि जि जणे।
५ णाडयरसु पसरिउ णरि जि णरे जयपडहु पवज्जिउ घरि जि घरे।
रिसिहिँ वि हियवउ रइरंजियउ सोहग्गु सव्वपुरे पुंजियउ।
कोइलकुलकलयलु उच्छलिउ विरहियणु विरहजलणइँ जलिउ।
भमरावलि सुमहुरु रुणरुणइ मरधणुजीवा इव झणझणइ।
सहुँ मंगलधवलुब्भासिणिहिँ णच्चिउ सविलासु विलासिणिहि।
१० दाणइँ दाणेणाणंदियइं मुक्कइँ बंदिग्गहबंदियइं।
घत्ता—सरसइ मुहकमले थिय भुयजुयले जयसिरि अजियमहंतहिँ।
उरि सिरि अवयरियो बालहो तुरियो कित्ति वि भमइ दियंतहिँ ॥९॥

८ १. ABDE नीरधबधसचहो २ C फुसिउ ३. CE णिहिय ४. ABCD °णिहे ५ E उप्पण्णिउ मण्णिउ ६ E °लु. ७ E °समाणियउ ८. C सोहम्मविमाणहो अवयरिउ. ९. ABDE omit this line. १०. E °थणाइ ११ E °हि १२ E °यहिं. १३. E °एयइं. १४. ABD °हि. १५. C तहे, E तहि.

९. १ E विजण. २. E जणियउ हिंसए ३ E धम्म° ४ A णाडइ ५. E णारिजणे. ६. Eकोयल° ७ C °णे ८ E °उलि. ९ C सुर° १० B °जीमारव ११ E °लु १२. E °यउ. १३. E तुरिउ. १४. C भवइ

उन मलरहित मुनिवरने राजा-रानीको उस स्वप्नका फल घोषित किया कि तुम दोनोंके मानिनी स्त्रियोंका हृदयहारी कामदेव पुत्र रूपसे उत्पन्न होगा ॥७॥

## ८. रानीका गर्भ व पुत्र-जन्म

मुनिने आगे कहा कि उस पुत्रके चरणके अँगूठेके स्पर्श मात्रसे यहाँके सहस्रकूट जिनालयका वज्र कपाट अपने सघन सन्धिबन्धनसे च्युत होकर एक क्षणमात्रमे खुल जायेगा। वह नरश्रेष्ठ वापीमे गिरेगा, किन्तु उसके रेंगते जाते हाथ पसारते ही उसकी आपत्तिका हरण करनेवाला एक दिव्य नाग उसे अपने सिरपर धारण कर लेगा और वह नागके फनको उन मणियोसे क्रीड़ा करेगा जो अपने तेजसे बिजलीका भी मात कर देती है। यह सुनकर राजा-रानी हर्षरूपी जल समूहसे सिंचित और रोमांचित हो उठे। उन्होंने अपने मनमे पुत्रको उत्पन्न हुआ जैसा मान लिया। सब लोगोमे आनन्द बढ गया। मुनिके वचनानुसार वे दोनो नेत्रोंको आनन्ददायी अपने प्रासादमे आये। अतिपुण्यवान् एव पुण्यचरित जीव माताके छोटे उदरमें अवतरित हुआ, जिस प्रकार सीपमे मोतीका संक्रमण होता है उसी प्रकार बाधा रहित रूपसे वह पृथ्वीदेवीके उदरमे आया। देवीका मुख-कमल पीला दिखाई देने लगा, मानो वह पुत्रके यशके प्रसारसे धवल हो गया हो। अपने नीचे गिरनेके भयसे दुःखी होकर उसके स्तनोके मुख दुर्जनोके मुखोके समान काले पड़ गये।

जिस प्रकार पुरा कवि ( वाल्मीकि ) की बुद्धिमे ( प्रथम बार ) काव्यार्थ उत्पन्न हुआ, तथा देवकीके यशस्वी दामोदर उत्पन्न हुए, शिवदेवीके पार्श्व जिनेन्द्र हुए, एवं क्षमासे गुण उत्पन्न होता है, उसी प्रकार पृथ्वी महादेवीके बालक उत्पन्न हुआ ॥८॥

## ९. राजकुमारका जन्मोत्सव

उस कामदेवके अवतार पुत्रका क्या वर्णन करूँ ? उसका जन्म शुभग्रहोकी दृष्टिमे हुआ और वह अनेक सामुद्रिक व्यजनो व लक्षणोसे सयुक्त था, मानो अहिंसाने श्रेष्ठ धर्मको उत्पन्न किया हो। उसके जन्मके समय दशो दिशाओके मुख निर्मल हो गये, वन फल-फूल उठे, प्रत्येक उपवनपे वसन्तकाल प्रकट हुआ, जन-जनमे सन्तोष बढा, नर-नरमे नाटक-रसका प्रसार हुआ तथा घर-घरमे जयका नगाडा बज उठा। ऋषियोंका हृदय भी रागसे रंजित हो उठा तथा सम्पूर्ण नगरमे सौभाग्य ( सुख-सौन्दर्य ) पुंजीभूत हो उठा। कोकिल समूहका कलकल सब ओर ध्वनित होने लगा तथा विरही जन विरहकी ज्वालासे जल उठे। भौरोंकी पंक्ति ऐसी मधुर रुनझुन ध्वनि करने लगी मानो कामदेवके धनुषकी प्रत्यंचा झनझना रही हो। मंगलमय धवल वस्त्रोंसे सुसज्जित विलासिनी स्त्रियोंने सामूहिक रूपसे विलासमय नृत्य किया। दीनजन दानके द्वारा आनन्दित किये गये, तथा बन्दीजन बन्दीगृहसे मुक्त कर दिये गये।

उस बालकके मुख-कमलमें सरस्वती विराजमान थी और युगल भुजाओमे विजयलक्ष्मी। वह अजेय और महान् था, उसके उरस्थल मे लक्ष्मीने अवतार लिया था तथा शीघ्र ही उसकी कीर्ति दिगन्तमे भ्रमण करने लगी ॥९॥

१०

Miracle of opening the door by the child

सुकलाकलावगहणेक्करउ[1]　　　गउ वुड्ढिहिं[2] णं सिसुससहरउ ।
मायापियरहँ दुक्कियहरइं　　　मणिकलससमुहदप्पणकरइं[3] ।
उवणियघंटाचामरधयइं　　　अण्णहिं दिणि जिणभवणहो गयइं ।
तहिं कुलिसकवाडु गाढु पिहिउ[4]　　　को विहडावइ देवें[5] णिहिउ ।
किर धम्मु करउँ कंताइ सहुं　　　आगमणु णिरत्थउ हुयउ महुं ।
आयहँ वि[6] ण दीसइ जिणहँ मुहु　　　णरणाहहो मणे उप्पण्णु दुहु ।
जिणवइमुहु पइमुहु पियहे मुहु　　　ण वि दिट्ठउ जेण विइण्णु सुहु ।
तं जोइउ इह परलोयगइ　　　तहो सो भत्था इव णीससइ ।
रिसिवयणपबंधु[10] विवेइयउ　　　इय चिंतिवि सिसु[11] उच्चाइयउ ।
ताएं तहो पाएं ताडियउ　　　सहसा कवाडु उग्घाडियउ ।

घत्ता—णउ डसियाहरउ भूभंगुरउ कुसुमसरेण परज्जिउ[12] ।
दिट्ठउ जिणवयणु थियसमणयणु कामकोहभयवज्जिउ ॥१०॥

११

Hymn to the Jina.

णरिंदेण णाइंददेविंदवंदो　　　थुओ देवदेवो अणिंदो जिणिंदो ।
महापंचकल्लाणणाणाहिणाणो　　　सया चामरोहेण विज्जिज्जमाणो ।
पहूणं पहू तुंगसिंहासणत्थो　　　सभासासमुब्भासियत्थो पसत्थो ।
विमुक्कामरीपुप्फवुट्ठीसुयंधो[1]　　　अलं दुंदुहीरावपूरंतरंधो ।
विरेहंतसेयायवत्तो विदोसो　　　असोयद्दुमासीणपक्खिद्दघोसो ।
फुरंतेक्कभामंडलो भूरिसोहो　　　असंगो असण्णो[3] अलोहो[4] अमोहो ।
तओ तेण दिट्ठा कुमारेण वावी　　　असामण्णतोया तडारूढदेवी ।
पहाणिद्धमाणिक्कसोवाणरम्मा　　　विवुज्झंतपोमावलीरायरम्मा ।
मणोहारिणी कामएवस्स लीला　　　फणीणं रसासारपारद्धकीला ।
पिहूहेमपायारहित्तंधयारा　　　सुरालत्तगेया अणेयप्पयारा ।

घत्ता—रहसारूढएण रईरूढएण चडुयं मउ विरइज्जइ ।
हंसे हंसिणिहे सरवासिणिहे भिसु चुंचुए जहिं दिज्जइ ॥११॥

---

१०. १ ABD सयला　२ E °रिउ　३. C पुट्ठिहिं　४. CD संख; E समुख दप्पणु.　५. E °यउ.
६ BC दइवें. ७ C हुवउ　८ CE मि　९. E लोविउ, C णरु जोविउ D णउ जीविउ
१० ABCD °बंध　११ C सुउ　१२. CE °ज्जियउ.

११. १ C सुघंधो　२. ABC °यंदसा°.　३. DE पसण्णो　४ B अलेहो　५ B विलसंत; D वियसंत
६. D राय°. ७. C°लुत्त°. ८ AB रए　९. D चाडयमउ. १० A पियभा°.

### १०. बालक द्वारा वज्र कपाट खोले जानेकी आश्चर्यजनक घटना

बालक चन्द्रमाके समान बढ़ने लगा और सुन्दर कलाओंके समूहको ग्रहण करनेमें एकाग्र रूपसे अनुरक्त हो गया। एक दिन उसके माता-पिता दुष्कर्मोंको हरण करनेवाले मणि कलशोंके समूह तथा दर्पण अपने हाथोंमें लेकर घण्टा, चामर और ध्वजाओं सहित जिनमन्दिरको गये। किन्तु वहाँका वज्रकपाट सघन रूपसे बन्द था। उसे देवने ऐसा किया था, अतः उसे कौन खोले? तब राजाके मनमें दुःख उत्पन्न हुआ कि मेरी भावना थी कि मैं यहाँ आकर पत्नी सहित धर्म करूँगा। किन्तु मेरा आगमन निरर्थक हुआ। यहाँ आकर भी जिन भगवान्‌के मुखके दर्शन न हो सके। जिन्होंने यह सुख दिया उन जिनपतिका मुख, प्रभुका मुख, प्रिय स्वामीका मुख हमें नहीं दिख सका। राजा इस लोक और परलोक गतिका विचार करने लगा और वह भस्त्रा ( धौंकनी ) के समान साँसें भरने लगा। इसी बीच उसे ऋषिके वचनका प्रकरण याद आ गया और उसका चिन्तन कर उसने बालकको ऊपर उठाया। जब पिताने बालकके पैरसे कपाटको धक्का दिया तो सहसा वह खुल गया।

उन्होंने मन्दिरमें प्रवेश कर जिनेन्द्रके मुखके दर्शन किये, जिसमें न तो दाँतोंसे ओष्ठ चबाने अथवा भौंहे चढ़ाने रूपी क्रोधका भाव था और न कामदेवसे पराजित हुए शृंगारका भाव। उनके नेत्र समता भावसे स्थित थे और वह काम, क्रोध और भयसे रहित थे ॥१०॥

### ११. जिनेन्द्र स्तुति

राजा उन नागेन्द्र और देवेन्द्रों द्वारा वन्दनीय जिनेन्द्रकी स्तुति करने लगा—हे देवोंके देव, आप अनिन्द्य है। आपके पंचमहाकल्याणक हुए है। आप ज्ञानरूप हैं। आपपर सदैव चमरोंके समूह डुलते रहते हैं। आप प्रभुओंके भी प्रभु हैं और उच्च सिंहासनपर विराजमान है। आप सब जीवोंको उनके समझने योग्य भाषाओंमे पदार्थोंका उपदेश देते हैं। आप प्रशंसनीय हैं। आपके ऊपर देवताओं द्वारा पुष्प-वृष्टि की जा रही है जिसकी सुगन्ध उड़ रही है एवं दुन्दुभी की ध्वनिसे समस्त भुवन भर रहा है। आपके ऊपर श्वेत छत्र शोभायमान है। आप दोष रहित हैं। अशोक वृक्षपर बैठे हुए पक्षिराज आपका जयघोष कर रहे हैं। आपका अद्वितीय भामण्डल चमचमा रहा है। आपकी अद्भुत शोभा है। आप परिग्रह रहित, संज्ञा रहित, लोभ रहित और मोह रहित हैं।

इधर राजा जिनेन्द्रकी स्तुति कर रहे थे, तभी उधर मन्दिरके बाहर कुमारने उस वापीको देखा जिसमें असाधारण जल भरा था, जिसके तटपर देवोंकी स्थापना थी। उसमे नीचेतक जानेके लिए चमचमाते हुए चिकने मणियोंकी सीढ़ियाँ बनी थीं। उसमे कमल फूले हुए थे और वह भौंरोंके गुंजारसे रमणीक थी। वह ऐसी मनोहर थी मानो कामदेवकी क्रीडास्थली ही हो। उसमे अपने फूत्कारोंसे जलसीकर छोड़ते हुए नाग क्रीडा कर रहे थे। उसका प्राकार मोटे सुवर्णसे बना था जिसकी चमकसे अन्धकार दूर हो रहा था। वहाँ देवोंके अनेक प्रकारके आलाप और गीत सुनाई पड़ रहे थे। ऐसी वह वापी अनेक प्रकारसे शोभायमान थी।

वहाँ उत्कण्ठासे उद्वेलित होकर तथा रतिभावसे प्रेरित होकर हंस मृदुल ध्वनि कर रहा था। तथा पानीमें रहनेवाली हंसिनीको अपनी चोंचसे कमलनाल दे रहा था ॥११॥

## १२

Miracle of the child's falling into a well and being held up by a serpent.

तहिँ तुंगपीणपीवरथणिहिँ कडिसुत्तविलंबिरकिंकिणिहिँ ।
जलु जोयंतिहिँ गयगामिणिहिँ करकमलहो वियलिउ कामिणिहिँ ।
णिवडंतु कुमारु णियच्छियउ अहिणा सीसेण पडिच्छियउ ।
उद्धुद्धुमुक्कसलिलावलिहिँ सोहतउ फणपंचंगुलिहिँ ।
५ णिवडंतहो तहो सिरमणिणहरु फणिदइवें णं उड्ढियउ करु ।
थिरदेहणालि फणवलयदलि जलें उग्गमियइँ पणयकमलि ।
उवविट्ठउ सुंदरु धीरमइ विलसइ विहसइ रंगइ रमइ ।
विसहरमत्थयरयणए थियउ अप्पउ पेक्खइ पडिबिंबियउ ।
सिसु मण्णइ अवरु वि एहु सिसु बोल्लावइ ण मुणइ विसमविसु ।
१० पाणियल मुहदाढउ फुसइ णाएं सहुँ किं पि चवइ हसइ ।

घत्ता—हाहारउ गुरुऊ तो झत्ति हुऊ वाविहिँ विहिणा णडियउ ।
णयणसुहावणऊ णरवइतणऊ सप्पहो उप्परि पडियउ ॥१२॥

## १३

Alarm at the news and astonishment at the miracle.

तं णिसुणिवि विलुलियमेहलिय पुहईमहएवि विसंठुलिय ।
धाईय रोवइ पत्थिवघरिणि णियकलहविओइय णं करिणि ।
हा पुत्त पुत्त तामरसमुह हा पुत्त पुत्त किं हुयउ तुह ।
बहुदुक्खसयाइँ सहंतियए पइँ विणु किं मइँ जीवंतियए ।
५ इय पभणिवि मरणु जि चिंतियउ अप्पाणउ तित्थु जि घत्तियउ ।
महएविए कुवलयलोयणए हाहारउ उट्ठिउ परियणए ।
आकुंभत्थल मज्जंति गय जहिं तहिं वि सुविहि सुरवरहिँ कय ।
केत्तिउ वण्णिज्जइ धम्मफलु गंभीरु वि थिउ आजाणु जलु ।
देवहिँ देविहिँ आयरु विहिउ णंदणु पुज्जिवि अंकइँ णिहिउ ।

घत्ता--संजमु तवचरणु णियमुद्धरणु धम्मु जि मंगलु वुत्तउ ।
१० जसु जिणधम्मु मणे तहो दिणि जि दिणे सुर वि णमंति णिरुत्तउ ॥१३॥

१२. १. E °णोहि २ C णियडियउ. ३ D °ड्ड. ४ E फणि. ५. This line and the following are defective in C. ६. ABC °वयणे ७. D धीर° ८ E तुसइ.
१३ १ E °ह. २ E धायइ ३ E घल्लि°. ४. E देवयहिँ देवियहिँ.

## १२. बालकका वापीमें पतन

वहाँ जब वे उच्च, स्थूल और सघनस्तनों वाली, किंकणी लटकती हुई मेखलाएं धारण करनेवाली गजगामिनी कामिनियाँ वापीके जलको देख रही थीं तभी उनके कर-कमलोंसे बालक वापीमे गिर पड़ा। उसे गिरता देखकर एक नागने अपने सिरपर झेल लिया जैसे मानो उस गिरते कुमारको आधार देनेके लिए नागदेवने ऊपरको छोड़ी हुई जलकी फुफकारों तथा फणरूपी पाँच अँगुलियोंसे शोभायमान एवं सिरके मणिरूपी नखोंसे युक्त अपना हाथ ऊपरको उठा दिया हो। जलमें उगे हुए उस स्थिर देहरूपी नाल तथा फणावलि रूपी पत्रसे युक्त पन्नगरूपी कमलपर बैठकर वह सुन्दर धीरबुद्धि बालक विलास करता, हँसता, रगमें आता और रमण करता दिखाई दिया। वहाँ बैठकर वह बालक विषधरके मस्तककी मणिमे अपना प्रतिबिम्ब देखने लगा। बालक समझा कि वह कोई दूसरा शिशु है, अतः वह उसे बुलाने लगा। वह यह समझ ही नहीं सका कि वह कोई भयंकर नाग है। वह अपने करतलसे नागके मुख और दाढोंको छूता था और उसके साथ कुछ तो भी बोलता व हँसता था।

उधर तुरन्त भारी हाहाकार मच गया। विधिकी विडम्बनासे वह नयन-सुहावना राजकुमार वापीमें नागके ऊपर गिर पड़ा ॥१२॥

## १३. घबराहट और आश्चर्य

कुमारके वापीमें गिरनेका समाचार सुनकर घबरायी हुई पृथ्वी महादेवी, चंचल-मेखला सहित दौड़ी और वह राजरानी होकर भी ऐसी रोयी जैसे अपने शावकके वियोगमे हस्तिनी। हाय पुत्र, कमलमुख पुत्र, हे पुत्र, पुत्र, तुझे यह क्या हुआ? अब तेरे बिना अनेक सैकडों दुःखोंको सहते हुए मेरे जीवित रहनेसे क्या लाभ? ऐसा कहकर उसने अपने मरणका विचार कर लिया और अपनेको उसी वापीमें फेंक दिया। तब उस कुवलयनेत्रा महादेवीके परिजनोंमे हाहाकारका कोलाहल मच गया। किन्तु जहाँ गज भी अपने कुम्भस्थलों पर्यन्त डूब जाते थे, वहाँ भी सुरवरोंने उसके लिए सुविधा की। धर्मके फलकी कितनी प्रशंसा की जाये? वापीका गहरा पानी भी घुटने-घुटने हो गया। देवोंने देवीका आदर किया और बालककी पूजा करके माताकी गोदमें सौंप दिया।

संयम, तपश्चरण, व्रतोद्यापन ही मंगल धर्म कहा गया है। जिसके मनमे जैन धर्म है उसे प्रतिदिन निश्चय रूपसे देव भी नमस्कार करते है ॥१३॥

१४

The child is adopted by the Naga who takes him home.

जणणेण पयाबंधुरु सुदिसु देवेहिँ वि णायकुमारु सिसु ।
हक्कारिउ विरथारिउ पणउ फणिणा पडिवण्णउ णियतणउ ।
आहरणइँ मणिमयकब्बुरइँ दिण्णइँ देवंगइँ अंबरइँ ।
मंदारकुसुमवरमालियउ गुमुगुमुगुमंतभमरालियउ ।
५ चमरइँ छत्तइँ संजोइयइँ अहिअंकइँ चिंधइँ ढोइयइँ ।
धररंधि समदिरु दरिसियउ भणु किं ण पुण्णवंतहो कियउ ।
जणणीहिँ व थणमुहदाइणिहिँ उच्चाइउ बालउ णाइणिहिँ ।
वंदिउ परियंचिउ किण्णरिहि सभासिउ सुरवरसुंदरिहिँ ।
पुणु पुणु जोइवि णेहज्जियउ णंदणु णाएण विसज्जियउ ।
१० णिद्दइवहो सुहि वकइ वयणु दइवेण कालसप्पु वि सयणु ।
णिउ पिउणा पुरु थिउ माउहरे गयकालए पुणु वासरे पवरे ।

घत्ता—धवलहि मंगलहि हयमद्दलहि णं णरु दोणणिवासहो ।
सिसु विसहरहो घरु णिउ महिविवरु पुप्फयंतजिणदासहो ॥१४॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे
१५ णायकुमारसंभवो णाम दुइज्जो परिच्छेउ समत्तो ॥

॥ संधि ॥ २ ॥

---

१४. १ E दर°. २. C सु° ३. C °घरे. ४. AB दोणु.

## १४. कुमारके प्रति नागका स्नेह

पिताने कुमारको प्रजाबन्धुर कहा और देवोने उसे नागकुमार कहकर पुकारा। उसके प्रति अपना बहुत स्नेह प्रकट किया। नागदेवने उसे अपने पुत्रके रूपमें स्वीकार किया। उसने कुमारको मणिमय विचित्र आभूषण व देवांग वस्त्र प्रदान किये। गुनगुनाते हुए भौरोंके समूहोसे युक्त मन्दार पुष्पोंकी मालाएँ, तथा चँवर और छत्र भी सँजोये और नागचिह्न ध्वजाएँ भी भेंट की। नागने कुमारको पृथ्वीकी कुक्षिमें अपना घर भी दिखलाया। कहो, पुण्यवान्के लिए क्या नही किया जाता? नागिनियोने बालकको उठाया और जननीके समान अपना स्तन उसके मुखमे दिया। किन्नरियोने उसकी वन्दना और अर्चना की तथा उत्तम देवोंकी देवियोने उससे सम्भाषण किया। स्नेहसे अर्जित कुमारको पुनः पुनः निहारकर नागने उसे विदा दी। अभागे मनुष्यसे मित्र भी मुँह फेर लेता है और भाग्यके बलसे काला सर्प भी स्वजन बन जाता है। पिता बालकको घर ले आया। और वह माताके घरमें रहा।

काल बीतनेपर एक शुभदिन धवल मगलो सहित मृदंगोको बजाते हुए उस कुमारको पृथ्वोकी कुक्षिमें उस पुष्पदन्त भगवान्के सेवक नागके घर लाया गया, जिस प्रकार कि अर्जुनको ( विद्या सीखने हेतु ) द्रोणाचार्यके घर भेजा गया था ॥१४॥

इति नन्ननामांकित महाकवि पुष्पदन्तविरचित नागकुमारचरित महाकाव्यमें नागकुमार जन्म नामक द्वितीय परिच्छेद समाप्त।

॥ सन्धि २ ॥

●

# III

## १

Nagakumara is taught various sciences and arts.

सिद्ध णमह भणेवि अट्ठारह लिविउ भुअंगउ।
दक्खालइ सुयहो सिक्खइ मेहावि अणंगउ ॥ ध्रुवकं ॥
दुवई—कालक्खरइँ गणियइँ गंधव्वइँ वायरणाइँ सिक्खिउ।
सो णिच्चं पढंतु हुउ पंडिउ वाएसरिणिरिक्खिउ ॥

५ छंदालंकारइँ णिग्घंटइँ — जोइसाइँ गहगमणपयट्टइँ।
कव्वइँ णाडयसत्थइँ सुणियइँ — पहरणाइँ णीसेसइँ गुणियइँ।
पडहसंखवरतंतीतालइँ — अब्भसियइँ वज्जाइँ रवालइँ।
पत्तपुप्फणाणाफलछेज्जइँ[1] — हयगयविंदारोहणविज्जइँ।
चंदबलइँ सरउयँय[2]विहाणइँ — सत्तभउमपासायपमाणइँ।
१० तंतइँ मंतइँ वरवसियँ[3]रणइँ — वूहविरयणइँ पहरणहरणइँ
सिप्पइँ सवियप्पइँ मणि णिहियइँ — चित्तइँ चित्ताभासइँ लिहियइँ।
इंदजालु रिउथंभणु मोहणु — विज्जामाहणु जणसखोहणु।
णरणारीलक्खण भूमणविहि — कामुयविहि सेवाविहि सुहणिहि।
गंधजुत्ति मँ[4]णिओसहजुत्ति वि — सिक्खिय तेण णरेसरवित्ति वि।
१५ घत्ता—किं जडमाणवहिं सुरवरु सविसेसु वियाणइ।
विसहरु वम्महहो पवरत्थु सत्थु वक्खाणइ ॥१॥

## २

Instructions in Politics.

दुवई—होइ समुज्जवेण सुसहाएं दरिसियछत्तहयगया।
अलसंतेण पिसुणजणसंगे णासइ रायसपया ॥

ते वुड्ढा जे सुयण सलक्खण — सत्थकम्मविसएसु वियक्खण।
बुद्धि वुड्ढसेवाइ पवड्ढइ — [1]सो पंचंगु मंतु परियड्ढइ।
५ मंते अंतरंग बहिरंग वि — रिउ जिप्पंति विइण्णकुसंग वि।
बाहिररिउखएण महिमंडलु — सिज्झइ णरणाहहो चिंतियफलु।
अब्भंतररिउवग्गविणासणु — हवइ णराहिउँ[2] विणयविहूसणु।
विणएं इंदियजउ संपज्जइ — समणु ण इक्कु वि तहो उप्पज्जइ।
एहउ अप्पे[3]लद्धि वणिज्जइ — धम्माहम्मु[4] वि परियाणिज्जइ।
१० दुट्ठहो परिपालणु जहिं किज्जइ — सो अहम्मु जहिं साहु वहिज्जइ।

---

१ १. D हिं॰. २ C ॰उअय, E उवइ. ३ E ॰वरण॰. ४ E मणुअसह॰.
२. १ ABCE स. २. ABE ॰व. ३. CE ॰लाहु. ४. C ॰धम्मु

## सन्धि ३

### १. नागकुमारका विद्योपार्जन

'सिद्ध भगवान्‌को नमन करो' ऐसा कहकर नागने पुत्रको अठारह प्रकारकी लिपियाँ दिखलायी और वह मेधावी कामदेव उन्हें सीखने लगा। स्याहीसे काले अक्षर लिखना, गणित, गान्धर्व ( संगीत ) कला और व्याकरण भी सिखाया। नागकुमार नित्य पढते-पढ़ते सरस्वतीका निवास पण्डित बन गया। उसने छन्द, अलंकार, निघण्टु, ज्योतिष, ग्रहोंकी गमन प्रवृत्तियाँ तथा काव्य व नाट्यशास्त्र सुने एवं समस्त आयुधोका भी ज्ञान प्राप्त किया। पटह, शंख व सुन्दर तन्त्रीताल आदि ध्वनि-वाद्योका अभ्यास किया। पत्तो, पुष्पों व फलोंको नाना प्रकारसे काटने-छाटनेकी रीतियाँ, घोड़ो व हाथियोके आरोहणकी विद्याएँ, चन्द्रबल, स्वरोदय विभान, सतखण्डे महलोके प्रमाण, तन्त्र-मन्त्र व वशीकरण, व्यूह-रचना, प्रहार-निवारण तथा नाना प्रकारके शिल्प कुमारने अपने मनमे धारण कर लिये। उसने चित्र और चित्राभास भी लिखे। उसने इन्द्रजाल, शत्रु स्तम्भन, मोहन, लोगोमें संक्षोभ उत्पन्न करनेवाली विद्याका साधन, पुरुष और स्त्रियोंके लक्षण ( सामुद्रिक ), भूषणविधि, कामुकविधि और सुखदायक सेवाविधि, गन्धयुक्ति, मणियों और ओषधियोंकी युक्ति तथा राजनीति भी सीख ली।

जड मनुष्योंसे क्या, कोई बडा देव ही सब विद्याओंके मर्मको जान सकता है। यहाँ उस नागदेवने कामदेवको विशाल अर्थ सहित शास्त्रोका व्याख्यान दिया॥१॥

### २. राजनीतिकी शिक्षा

भले प्रकार उद्यम करनेसे एवं सन्मित्रके सहयोगसे ही छत्र, अश्व और हाथियोंयुक्त राज-सम्पत्ति उत्पन्न होती है और आलस करने व नीच पुरुषोंकी संगतिसे वह नष्ट हो जाती है।

वृद्ध वे ही हैं जो सज्जन और सुलक्षण होते हुए शास्त्र और कर्म सम्बन्धी विषयोंमे प्रवीण हों। ऐसे वृद्धजनोंकी सेवासे ही बुद्धि बढती है और उससे पंचांग मन्त्रकी पुष्टि होती है। मन्त्र द्वारा कुसंगतिसे उत्पन्न अन्तरंग और बहिरंग शत्रु जीते जाते हैं। बाह्य शत्रुओके विनाशसे राजाको अभीष्ट फलकी सिद्धि होती है, तथा आभ्यन्तर शत्रुओका विनाश करनेवाला नरेन्द्र विनयसे विभूषित होता है। विनयसे इन्द्रियोंपर विजय प्राप्त होती है व एक भी व्यसन उत्पन्न नही हो पाता। इस प्रकार प्रशंसनीय आत्मलब्धि प्राप्त होती है और धर्म व अधर्मका विवेक होने

ण मिलइ रायलच्छि अहंगारहो  जाइ अहम्में णिउ तंवारहो।
हुंतु अणत्थु घोरु वचेवउ  अत्थु णरेसरेण संचेवउं।
धम्में विणु ण अत्थु साहिज्जइ  तं असक्कु णिद्धम्मु ण जुज्जइ।
कज्जणासु कंज्जु ण विरइज्जइ  कुलमइहीणु मति ण थविज्जइ।
१५ घत्ता—कामाउर सरस णउ जोग्गा घरिणिनिहालणे।
रणे कायर मणुय णउ तिक्खपक्खपरिपालणे॥ २॥

## ३

### Instructions in Politics ( continued ).

दुवई—जो धणलुद्धु घिवइ धणकज्जे हुयवहे घिवइ इंधणं।
सो वेल्लूरियाए हो सुहय बिडालहो देइ बंधणं॥
दुट्ठभिच्चपासणु विहुरायरु  होइ वसिट्ठु वसणे लग्गणतरु।
भाविज्जइ बहुगुणगरुयत्तणु  गुणअणुराएं रंजिज्जइ जणु।
५ गुणणिहिपुरिसु परिक्खिवि थिप्पइ  कज्जधुरंधरु धुरहिं णिहिप्पइ।
सहवासेण सीलु बहुकाले  ववहारेण सउच्चु गुणाले।
आलावेण बुद्धि जाणिज्जइ  संगरेण धीरत्तु मुणिज्जइ।
परकज्जु वि णियकज्जु वि लक्खहिं  अद्धक्खु वि अवरेहिं परिक्खहिं।
कम्मसुद्धि णिग्गहु वि अणुग्गहु  पंडिणिहि पडिविहाणु बुहसंगहु।
१० उवसग्गु वि हवंतु णासिज्जइ  परियणु दाणें संतोसिज्जइ।
संत्तिहि तिहि विवरणु सुसइत्तणु  अवरु वि करहि गरुयहियत्तणु।
चवलत्तणु अयालिचारित्तणु  मेल्लहि दिट्ठि कामकामित्तणु।
मुयसु णिसीह कुपुरिसहं संगमु  होइ तेण भीसणु वमणागमु।
हरिसु माणु मउ कामु वि कोहु वि  जिणसु हणसु संजायउ लोहु वि।
१५ सत्तु मित्तु मज्झत्थु विवेयहि  मयरद्धयवसणइं विच्छोयहि।
घत्ता—मज्जु विलासिणिउ मिगमग्गणु जूयारत्तणु।
धणदूसणु मुयहि णिट्ठुरवयणु दंडफरसत्तणु॥ ३॥

## ४

### Nagakumara attains Youth.

दुवई—इय सो विसहरिंदमुहवियलिउ करिकरदीहदढभुओ।
सत्थु सुणंतु संतु संजायउ विउसमिरोमणी सुओ॥
पुरिससीहु णवजोव्वणे चडियउ  णाइं पुरंदरु सग्गहो पडियउ।
अंवसणु सच्छु अरूसणु सूरउ  पवरबलालउ जुत्तायारउ।
५ दूरालोइ यदीहरसुत्तउ  बुद्धिवंतु गुरुदेवहं भत्तउ।

५ B अगारहो, CE सिंगारहो, D मगारहो ६ E मचिव्वउ ७ CE कज्जु वि ण रइज्जइ
८ E जोगउ ९ E °हे° १० CE रण°

३. १ C वल्ल° २ CE विसिट्ठ; A वसिट्ठ ३ E बहुबहुगुरु° ४ C व ५ AB पडिणिहिहि; C पणिहिहि ६ A सत्तिहिँ विवरणु सुसयणसत्तणु. ७. C अयाल°. ८ D विट्ठ. ९ C ताण. १० ABD विच्छोय° ११ ABDE °ज्ज १२ E धणहरणु वि १३ E फरुसत्तणु

४. १ C सत्थ २ D अविसणु ३ ABD °रिउ; C °यरउ

लगता है। अधर्म वह है जहाँ दुष्टका परिपालन और साधुका बध किया जाये। पापीको राजलक्ष्मी नही मिलती और अधर्मसे राजा नरकको जाता है। राजाको चाहिए कि वह घोर अनर्थको होनेसे बचावे और अर्थका संचय करे। धर्मके बिना अर्थ सिद्ध नही होता। धर्मरहित सचय अशक्य भी होता है और अनुचित भी। ऐसा काम नहीं करना चाहिए जिससे किसी अन्य कार्यका नाश हो। कुल और मतिसे विहीन पुरुषको मन्त्री नहीं बनाना चाहिए।

कामातुर और रसीले मनुष्य अन्तःपुरकी स्त्रियोंको देखभालके योग्य नही होते तथा रणमे कायर मनुष्य तीक्ष्ण पक्षको रक्षाके योग्य नही होते ॥२॥

## ३ राजनीतिकी शिक्षा चालू

जो राजा धन सम्बन्धी कार्यमे धनके लोभी पुरुषको नियुक्त करता है वह अग्निमे ईंधन डालता है; हे सुभग, वह व्यक्ति मासके रक्षणके लिए वहाँ बिल्लीको बाँधकर रखता है।

दुष्ट भृत्योका पोषण आपत्तियोंकी खानि है जिससे नृप अधिक विपत्तिमे पडता है। नाना गुणोके गौरवका विचार करते रहना चाहिए। गुणोंके अनुरागसे प्रजाजनको प्रसन्नता होती है। जो गुणोका भण्डार हो ऐसे पुरुषको परीक्षा कर नियुक्त करना चाहिए। जो कोई कार्यमे धुरन्धर पाया जाये उसीको कार्य-भार सौपना चाहिए। दीर्घ कालतक साथ रहनेसे ही शीलकी परीक्षा हो सकती है। गुणी पुरुष व्यवहारके द्वारा ही मनुष्यकी सचाई पहचान सकता है। वार्तालापके द्वारा ही मनुष्यकी बुद्धि जानी जा सकती है तथा युद्धमे ही धैर्यकी पहचान होती है। दूसरेको सौपे गये कार्य तथा अपने कार्य पर भी दृष्टि रखनी चाहिए तथा विभागाध्यक्षकी भी दूसरोके द्वारा परीक्षा करनी चाहिए। कर्मशुद्धि, निग्रह व अनुग्रह, प्रतिनिधियोकी नियुक्ति, विपत्तिका प्रतिकार व बुद्धिमान् पुरुषोका सग्रह यथाविधि करते रहना चाहिए। विघ्नके उत्पन्न होते ही उसका विनाश करना उचित है। परिजनोको दानसे सन्तुष्ट करना चाहिए। तीन शक्तियो द्वारा अपने कार्य व स्वत्वका सरक्षण तथा अन्य विशेष हितकारी कार्य करना चाहिए। चपलता, अकालचारित्र्य तथा कामदृष्टि इनका त्याग करना चाहिए। हे नरश्रेष्ठ, कुपुरुषोकी सगतिको छोडो क्योकि उससे भयकर व्यसनोका आगमन होता है। हर्ष, मान, भय, काम और क्रोध इनपर विजय करो। लोभ उत्पन्न होते ही उसका विनाश करो। शत्रु, मित्र और मध्यस्थ इनका विवेक करो तथा हे कामदेव, निम्नलिखित व्यसनोंका विच्छेद करो। मद्य, विलासिनी स्त्रियाँ, आखेट, द्यूतानुराग, धनका अन्यायसे अर्जन, कठोर वचन तथा दण्डकी कठोरता, इनका त्याग करो ॥३॥

## ४. नागकुमारका यौवन

इस प्रकार नागेन्द्रके मुखसे निकले हुए शास्त्रको सुनकर वह हाथीके सूँड़ सदृश दीर्घ और दृढ बाहुशाली राजपुत्र विद्वत् शिरोमणि बन गया।

वह पुरुषसिंह नवयौवनको प्राप्त हुआ, मानो इन्द्र स्वर्गसे आ पड़ा हो। वह व्यसनहीन, स्वच्छ, क्रोधरहित, शूरवीर, महाबलशाली, उचित कार्यशील, दूरदर्शी, दीर्घसूत्रतारहित,

सोमु अजिंभचित्तु कयदाणउ　　थूललक्खु पुरिसोत्तमु जाणउ ।
अइपसत्थु णिज्जियपंचिंदिउ　　थिरु संभरणसीलु बुहवंदिउ ।
सोहइ वट्टुलपाणिपवट्ठहिं　　उण्णयपायपुट्ठिअंगुट्ठहिं ।
उण्णयवित्थिण्णें भालयलें　　उण्णयभुयसिहरहिं बलपबलें ।
५ तंबतालु तंबिरजीहादलु　　तंबणयणु तंबिरकरकमयलु ।
तंबाहरु सुतंबणहमंडलु　　णिद्धदंतपंती सियणहयलु ।
इक्केक्करोम हेमवण्णुल्लउ　　लिंगकंठजंघहिं मडहुल्लउ ।
णाहिसोत्तुघोसें गंभीरउ　　उरयलि कडियलि पविउलधीरउ ।
पत्तलपेट्टु मज्झे संकिण्णउ　　दीहबाहु समसंगयकण्णउ ।
१० णासें णिज्जियचंपयहुल्लउ　　णीलणिद्धमउलियधम्मिल्लउ ।

घत्ता—पेक्खइ जहिं जहिं जणु तहिं तहिं जि सुलक्खणभरियउ ।
वण्णइ काइं कइं जगे वम्महु सइं अवयरियउ ॥ ४ ॥

## ५

Arrival of Pancasugandhini at the palace with her two daughters, in search of a divine lute-expert

दुवई—णं लावण्णपुंजु णं ससहरु णं गुणरयणरइयउ ।
णं पुरवरसिरीए णरवरतणु सग्गविलासु लइयउ ॥

तायणिहेलणे णायणिहेलणे　　अच्छइ जाम सयलमुहभायणे ।
ता गुणगणणिहि णेहणिबंधिणि　　पायडणामें पंचसुयंधिणि ।
५ आगय तेयतोयविच्छुलियहिं　　सहियसहिय विहिं दिल्लिदिलियहिं ।
बालमरालढीलगयगामिणि　　रायदुवारि परिट्ठिय कामिणि ।
भणइ एत्थु पुरे अत्थि ण पंडिउ　　को वि सरासइए णउ मंडिउ ।
गरुई लहुई तणय ण लक्खइ　　वीणावज्जु को वि ण परिक्खइ ।
ता विहसिवि बोल्लिउ पडिहारें　　कुलहरु भूसिउ णायकुमारें ।
१० सुहउ सरसु सूरु सुललियबुहु　　मंदरधीरु रुंदससहरमुहु ।
तुह धीयहु गुरुत्तलहुयत्तणु　　सो जाणइ वीणाविउसत्तणु ।
ता पडुभवणि पइट्ठी सुंदरि　　णं णवकमलोयरि इंदिंदिरि ।
पणविउ राउ ताए सहु धीयहिं　　पणवियसीसहिं विणयविणीयहिं ।

घत्ता—वइयरु भासियउ सिरिमियरकेउ पच्चारिउ ।
१५ तुहुं जाणउ कुसलु जाणयजणसहहिं समीरिउ ॥ ५ ॥

---

४ AB °सोत्तम, C °सुत्तम　५ D वट्टुलु; E वट्टुल　६ ABCD पट्ठि.　७ CE °कंती.
८ C होम　९ ABCD °लु.　१० ABD °णिय　११. D कई

५. १ AB राइउ　२ B ला°.　३ A णयणाणंदणे.　४ E दिण्णें दिहियहिं.　५. C जो　६. ABD °भए.　७. E जाणिय.

बुद्धिमान्, गुरु व देवका भक्त, सौम्य, सरलचित्त, दानी, उदार एवं ज्ञानी पुरुषोत्तम बन गया। वह अति श्लाघ्य ( प्रशंसनीय ) पंचेन्द्रियोंको जीतनेवाला, स्थिर स्मृतिवान् तथा विद्वानों द्वारा वन्दनीय हुआ। वह अपने वर्तुलाकार यानी प्रकोष्ठों, उभरे हुए चरणपृष्ठ और अंगूठोंसे शोभायमान हुआ। उन्नत एवं विस्तीर्ण भालपट्ट, उन्नत स्कन्धों तथा प्रबल बलसे शोभित हुआ। उसके तालु, जिह्वादल, नेत्र तथा हथेलियाँ, अधर व नखमण्डल ताम्रवर्ण थे। उसके दाँतोंकी पंक्ति चिकनी तथा नखतल श्वेत वर्ण थे। उसके रोमकूपोंका एक-एक रोम हेमवर्ण था तथा लिंग, कण्ठ व जंघा ह्रस्वाकार थे। उसकी नाभि, कर्ण और घोष गम्भीर थे। उसका वक्षस्थल विशाल और कटिभाग पतला था। पेट पतला और मध्य भाग संकीर्ण, भुजाएँ दीर्घ तथा कान सन्तुलित आकार के थे। वह अपने नाक द्वारा चम्पक फूलको भी जीतता था तथा उसके बाल नीले, चिकने और घुँघराले थे।

लोग उसके जिन-जिन अंगोंको देखते थे वहीं-वहीं सुलक्षणोंसे भरे दिखाई देते थे। कवि क्या वर्णन करे जगत्‌में स्वयं कामदेवने ही तो अवतार लिया था ॥४॥

## ५. पंचसुगन्धिनी नामक नर्तकीका आगमन

वह कुमार क्या था मानो लावण्यका पुंज ही था। स्वयं चन्द्रमा था। गुण रत्नोंसे रचित था मानो उस नगरश्रेष्ठकी लक्ष्मीदेवीने स्वर्गके विलासयुक्त उत्तम पुरुषके शरीरका रूप लिया हो।

जब नागकुमार समस्त सुखोंके भाजन अपने पिताके घर और कभी उस नागके घर रहते थे तभी अनेक गुणोंकी निधान प्रेमल नर्तकी जिसका पंचसुगन्धिनी नाम प्रसिद्ध था, अपने तेजरूपी जलसे सिंचित दो सखियों सहित वहाँ आयी। वह हंसके छौने तथा गजके समान लीलायुक्त गमनशील कामिनी आकर राजद्वारपर खड़ी हुई और कहने लगी कि इस नगरमें कोई पण्डित नहीं है, कोई भी सरस्वतीसे मण्डित नहीं है। न कोई इन दोनों युवतियोंमें कौन बड़ी और कौन छोटी है यह देख पाता और न कोई उनके वीणा वाद्यकी परीक्षा कर पाता। तब द्वारपाल हँसकर बोला—अरे यह कुलगृह नागकुमारसे विभूषित है जो सुभग, सरस, शूर, सुललित बाहु, मन्दरके समान धीर तथा पूर्ण चन्द्रमाके समान मुखसे युक्त हैं। वे वीणा वाद्यकी कुशलताको तथा तुम्हारी इन पुत्रियोंकी जेठाई और छोटाईकी पहचान सकते हैं। इसपर उस सुन्दरीने राजप्रासादमें प्रवेश किया, मानो भ्रमरीने नये कमलमें प्रवेश किया हो। उसने अपनी उन विनम्र सिर तथा विनयशालिनी पुत्रियों सहित राजाको प्रणाम किया।

वृत्तान्त बतलाया गया और कामदेवके अवतार नागकुमार बुलवाये गये। उनसे राजाने कहा तुम कुशल ज्ञानी हो और पण्डितोंकी सभामें तुम्हारी प्रशंसा की जाती है ॥५॥

६

Nagakumara pleased her by his cleverness. Her two daughters Kinnari and Manohari fall in love with him

दुवई—चवइ धरित्तिणाहु का गुरु का लहुई भुअणसुंदरी।
भणु भणु बप्प देव कंदप्प मणोहरि किं व किण्णरी॥
दिट्ठिए जिणइ स सस लहुआरी कहइ मयणु किण्णरि गरुयारी।
पुणु सरजाइभेयसंजुत्तउ आलाविणिवज्जउ आढत्तउ।
५ दोहिं मि बहिणिहिं पीणपओहरि चारु भणिय तहिं तेण मणोहरि।
सइँ पच्चक्खु मयणु अवलोइउ दोहिं मि णियहियउल्लए ढोइउ।
सल्लियाउ मयरद्धयबाणहिं बिण्णि वि कह व ण मुक्कउ पाणहिं।
गंधिणियए णियाउ णियहम्महो तोरणछडरंगावलिरम्महो।
जलसिंचणु पवुड्ढि धुंउसासहो चंदणु इंधणु विरहहुयासहो।
१० आहारु वि हारु वि ण वि भावइ कमलु कमलबंधु व संतावइ।
चंदजोण्ह सिहिसिह णं ढुक्की घित्तजलद्द जलति व मुक्की।
चामरवाउ वाउ णं लग्गउ पियउरमद्दणु मग्गइ लग्गउ।
कोइलसरु सरु मारहो केरउ साहारउ जीयासाहारउ।
लच्छिविणोउ वि इक्कु ण रुच्चइ तरुणीजुयले जणणि पवुच्चइ।
१५ घत्ता—पयपंकए पडिवि दक्खालिवि णेहु अहंगउ।
आणहि अम्मि लहु सो णायकुमारु अणंगउ॥ ६॥

७

Nagakumara marries the two damsels by the advice of his father

दुवई—अव्वो विणु पिएण कहिं जीविउ दिण्णसुवण्णभोयणे।
आणहि तुरिउ गंपि सो सूहउ सिसुसारंगलोयणे॥
तं णिसुणेप्पिणु चलिय विलासिणि कमकलहंसघोस णं हंसिणि।
गय रायालउ णं रायावलि रायहो अग्गइ चवइ कयंजलि।
५ अज्जु परए भो णरवरसारा कण्णाजुयलउ मरइ भडारा।
तुह लहुसुयविरहें णं छित्तउ ण जियइ एवहिं मरइ णिरुत्तउ।
कामएउ णियहियवए भाविउ ता राएं कुमारु कोक्काविउ।
भणइ पुत्तु किं कुलु जोइज्जइ अकुलीणु वि थीरयणु लइज्जइ।
उत्तमवेसइँ दीसहिं सोम्मइँ महिणाहु वि पायग्गे हम्मइँ।
१० सुद्धचित्त वेस वि कुलउत्ती म करहि सुंदर उत्तपउत्ती।
जिणपयपंकयमहुयरु दीसहि तुहुँ कारुण्णवंतु मा भीसहि।
कण्णाजुयलु मरंतउ रक्खहि तरुणि तिरिच्छच्छीहिं णिरिक्खहि।

---

६. १ CD आलावणि. २. E आलो° ३ E °बाणिहिं° ४ MSS पाणिहि. ५ E धुअ°. ६. C जुण्ह. ७ E उर° ८ B जीवा°. ९ E विणोउ एक्कु णउ रुच्चइ १०. C °जुअलें, E जुवलें. ११. E अप्पणउ

७. १. CE सुवण्ण २ C चित्तउ, D also विरहाणलछित्तउ. ३. E पउत्ती. ४. AB तरुणा-रिच्छ°; E तिरच्छ°.

### ६. नागकुमार द्वारा परीक्षा तथा दोनों कुमारियोंका प्रेमार्जन

धराधीश जयन्धरने राजकुमारसे कहा—इन जगत् सुन्दरियोमे कौन जेठी है और कौन छोटी है ? हे कामदेव, शीघ्र बतलाओ इनमें कौन मनोहरी और कौन किन्नरी है ?

मदनने कहा जो अपनी दृष्टिसे (लोगोके मनको) जीतती ( लज्जित करती ) है वह छोटी तथा दूसरी किन्नरी जेठी है। फिर स्वर और जातिके भेदोसे संयुक्त आलापनी नामक वीणाका वाद्य प्रारम्भ हुआ। उन दोनो बहनोंमें उसने स्थूलपयोधरी मनोहरीका वाद्य अधिक सुन्दर बतलाया। दोनोने प्रत्यक्ष मदनका अवलोकन किया और उसे अपने हृदयमे धारण किया। मदनके बाणोंसे विद्ध होकर उन दोनोंके प्राण किसी-किसी प्रकार निकले नही। गन्धिनी अपनी उन कन्याओंको तोरणोंकी छटा तथा रंगावलीसे रमणीक अपने घर लौटा लायी। किन्तु वहाँ उनका जलसे सिंचन धूम्ररूपी श्वाँसको बढ़ानेवाला तथा चन्दन विरहरूपी अग्निका ईधन सिद्ध हुआ। उन्हे न आहार भाता था और न हार। कमल कमलबन्धु ( सूर्य ) के समान सन्ताप देने लगा। चन्द्रकी चाँदनी ऐसी लगती थी मानो अग्निकी ज्वाला आ लगी हो। जलसे गीला किया गया वस्त्र ऐसे दूर कर दिया गया जैसे मानो वह जलन पैदा करता हो। चँवरोंकी वायु ऐसी लगती थी मानो बातकी पीडा लग उठी हो। वे अपने प्रियके उरस्थलके आलिंगनकी माँग करने लगी। कोकिलका स्वर उनके लिए कामदेवका बाण तथा आम्रमंजरी जीवनकी आशाका अपहरण करनेवाली सिद्ध हुई। उन्हे वैभवका कोई एक भी विनोद रुचिकर नही हुआ। दोनों तरुणियोंने अपनी जननीसे कहा—हे अम्ब, चरणकमलों पर पड़कर तथा अभंग स्नेह दिखलाकर उन नागकुमार कामदेवको यहाँ ले आओ ॥६॥

### ७. पिताकी आज्ञासे नागकुमार द्वारा उन दोनों नर्तकियोका परिणय

हे सुवर्ण और भोजनको देनेवाली बालमृगलोचनी माता, बिना प्रेमीके जीवन कहाँ ? शीघ्र जाकर उस सुभगको ले आइए।

उन दोनों युवतियोंकी बात सुनकर वह विलासिनी पंचसुगन्धिनी अपने पैरोंकी पैजनियोंकी मधुर ध्वनि करती हुई चली, जैसे हंसिनी चल रही हो। वह राजमहलमे पहुँची जैसे रागावलि ही हो। वह राजाके आगे हाथ जोडकर बोली—हे नरश्रेष्ठ, हे स्वामी, आजकलमें ही मेरी दोनों कन्याएँ मर जायेंगी। तुम्हारे लघु पुत्रके वियोगसे आहत होकर वे जी नहीं सकती, यों ही मर जायेंगी, यह निश्चित है क्योंकि उनके हृदयमें कामदेव बस गये हैं। इसपर राजाने कुमारको बुलवाया और कहा—हे पुत्र, कुलको क्या देखना है, अकुलीन भी स्त्रीरत्नको ले लेनेमे कोई दोष नही। ये सौम्य और उत्तम वेश्याएँ दिखती हैं जो भूपतियोंको भी पैरोंसे ठुकरा सकती है। शुद्धचित्त वेश्या भी कुलपुत्री ही है। अतः हे सुन्दर, उत्तर-प्रत्युत्तर मत करो। तुम जिनेन्द्रके चरणकमलोंके मधुकर दिखाई देते हो, तुम करुणावान् हो। अतः भयभीत मत होओ। इन दो कन्याओंको मरणसे बचा लो। हे तरुण, तुम उन्हे प्रेमकी तिरछी आँखोंसे देखो। तब कुमारने

ता कुमारु पडिजंपइ चंगउ एंतु पियाउ समप्पेमि अंगउ।
जुत्ताजुत्तउ गुरुयणु जाणइ सिसु दिण्णउ पेसणु संमाणइ।
घत्ता—ता रोमंचियए आणेप्पिणु गेहविहिण्णउ।
पंचसुअंधिणिए धीयउ कंदप्पहो दिण्णउ ॥ ७ ॥

८

Water-sports of Nagakumara. His mother's exit to meet him, but her rival arouses the suspicions of the king against her.

दुवई—मंगलतूरभेरिणिग्घोसें बहिरिउ गयणमग्गउ।
रइपीईउ बे वि णं कुमरिउ मणसियकरे विलग्गउ ॥
अण्णहिँ दिणि वरु सेविउ घरिणिहिँ[3] सरे पइट्ठु करि विव सहुँ करिणिहि[3]।
पणइणिपरिमिएण वित्थारें सलिलकील पारद्ध कुमारें।
५ गयणिवसणें तणु जले लिहक्कावइ अद्धुम्मिल्लु का वि थणु दावइ।
पउमिणिदलजलबिंदु वि जोयइ का वि तहिँ जि हारावलि ढोयइ।
का वि तरंगहिँ तिवलिउ लक्खइ सारिच्छउ तहो सुहयहो अक्खइ।
काहे वि महुयरु परिमलबहलहो कमलु मुएवि जाइ मुहकमलहो।
सुहुमु जलोल्लु दिट्ठणहमग्गउ काहे वि अंबरु अंगि विलग्गउ।
१० काहे वि उप्परियणु जले घोलइ पाणियछल्लि व लोउ णिहालइ।
णाणामाणिणीहिँ दुक्कंतिहिँ जलजंताइँ करेहिँ धरंतिहिँ।
सिचंतिहिँ मयरद्धउ ण्हाणिउ जोयंतिहिँ हियएण जि माणिउ।
सरसवयणजुत्तिहिँ आवज्जिउ उप्पलताडणेण णं पुज्जिउ।
एत्थंतरि णारीयणसारी सिरिपुहईमहएवि भडारी।
१५ गेण्हिँवि धोयइँ धवलइँ वत्थइँ चंदणकुंकुमाइँ सुपसत्थइँ।
सुयसमीवि आवंति विहाविय दुट्ठसवत्तिए रायहो दाविय।
घत्ता—मंचारुढियए वज्जरिउ दिण्णसिंगारहो।
जोवहि धरणिवइ पियघरिणि जंति घरु जारहो ॥ ८ ॥

९

King's suspicions dispelled. He, however, asks his younger wife not to allow Nagakumara to make any more rambles in the town. She defies the order.

दुवई—ता सहस त्ति वीरचूडामणि लीलाजित्तदिग्गउ।
सभवणपच्छिमत्थणंदणवणसरतीराउ णिग्गउ ॥
णिवडिउ जणणिहे पयजुयलुल्लए दिट्ठउ राएँ वुत्तु सुसल्लेए।
कि पइँ देवि महासइ णिंदिय पेक्खु पेक्खु पुत्ति अहिणंदिय।
५ मायासुयइँ समायइँ गेहहो णिवइहे तित्ति ण पुण्णी णेहहो।

५. E °प्पिवि.

८ १ A तूरवीर, B तूरधीर २ C वँ°. ३. ABDE °णिए ४. C °णु. ५. DE °वइ. ६. E जलुल्ल.
७ C गेहिवि

९ १ E °लल्लउ. २. E °ल्लउ; C ससल्लए.

ठीक ही उत्तर दिया, 'आवें वे प्रियाएँ, मैं उन्हे अपना अंग समर्पित करता हूँ। योग्य-अयोग्य गुरुजन जानें, शिशु तो उनकी आज्ञाका सम्मान ही करेगा।'

तब पंचसुगन्धिनीने रोमाचित हो अपनी उन प्रेमसे पीडित पुत्रियोंको लाकर कामदेव नागकुमारको विवाह दी ॥७॥

## ८. नागकुमारकी जलक्रीडा और राजाका सन्देह

मंगल तूर्य और भेरीकी ध्वनिसे आकाश मार्ग बहरा हो गया, तथा रति और प्रीतिके समान उन दोनोंका मनसिज नागकुमारके साथ पाणिग्रहण हुआ।

अन्य एक दिन नागकुमार अपनी उन गृहिणियों सहित सरोवरमे प्रविष्ट हुआ, जैसे हस्तिनियोके साथ हस्ती। अपनी प्रेमल पत्नियोंसे घिरकर कुमारने विस्तारसे जलक्रीडा प्रारम्भ की। किसी युवतीने नग्न होकर जलमें अपने अगको छिपा लिया और किसीने अपना अधखुला स्तन दिखलाया। किसीने कमलपत्रपर पडे हुए जलबिन्दुको देखा, और वहाँ अपनी हारावलि भेट चढा दी। किसीने जलकी तरगोमे अपनी त्रिबलिको देखा और सुभग. पतिसे कहा, दोनोंके सादृश्यको तो देखो। किसीके अतिसुगन्धी मुखपर भ्रमर कमलको छोडकर आ बैठा। किसीका झीना और जलार्द्र वस्त्र अगसे ऐसा चिपट गया कि नाभि मार्ग भी दिखाई देने लगा। किसीकी ओढनी जलमे तैरने लगी और लोग उसे पानीकी छाल समझकर निहारने लगे। अनेक मानिनी स्त्रियोने आकर व जलभरी पिचकारियाँ हाथोंमें लेकर मकरध्वजको सीचकर स्नान करा दिया और अपनी ओर देखनेवाली उन मानिनियोका हृदयसे ही सम्मान किया। उन्होंने सरस वचनोंके द्वारा उसे आकृष्ट किया तथा कमलकी चोटोंसे मानो उसकी पूजा की।

इसी बीच नारियोमें श्रेष्ठ पृथ्वीदेवी धोये हुए धवल वस्त्र एवं उत्तम चन्दन-कुकुम लेकर जब अपने पुत्रके समीप जाने लगी, तब उसकी ज्येष्ठ सपत्नी विशालनेत्राने राजाको दिखलाया। मंचपर आरूढ ज्येष्ठ सपत्नीने कहा—हे पृथ्वीपति, अपनी इस प्रिय गृहिणीको शृगारकी सामग्री लेकर जारके घर जाती हुई देखिए ॥८॥

## ९. राजाका व्यवहार और रानीकी प्रतिक्रिया

इसी समय सहसा वह वीर चूड़ामणि जिसने अपनी लीलासे दिग्गजको भी जीता था अपने भवनकी पश्चिम दिशामें स्थित नन्दन वनके सरोवरके तीरसे निकला। और वह अपनी माताके

गउ लहु लहुयहे घरिणिहे मंदिरु । वयणु पयंपिउ राएं सुंदरु ।
पुरवरहिंडणु सुयहो असोहणु । मा महु होउ अहम्मारोहणु ।
मा महिलहु लग्गउ कामग्गहु । मा मेल्लंतु सभवणपरिग्गहु ।
अवरहें कुमंतिमंतहयसोत्तहो । मइ विवरीय होइ सायत्तहो ।
१० तं अवहेरिउ बालमयच्छिए । वियरउ णंदणु णयरि सइच्छिए ।
माणिणि जा मुज्झइ सा मुज्झउ । छुडु महु तणयहो हियवउ सुज्झउ ।
दुज्जणु जो जूरइ सो जूरउ । छुडु महु सयलमणोरहँ पूरउ ।
गउ णरणाहु जाम णियणिलयहो । ता मायए पुत्तहो कुलतिलयहो ।
वयणु दिण्णु चडु सुंदर गयवरे । कण्णचमरउड्डावियमहुयरे ।
१५ मयणिज्झरे सिंदूरापंकिए । कच्छरिच्छगलगिज्जालकिए ।
देविहे तणउ वयणु आयण्णिवि । हिंडणसीलें भल्लउ मण्णिवि ।

घत्ता—आरोहणु करिवि कुमरें पयपेल्लिउ मयगलु ।
किंकरपरियरिउ णीसरिउ फुरियखग्गुज्जलु ॥ ९ ॥

## १०

Women of the city enamoured of Nagakumara

दुवई—ता पुरमाणिणीहिं अवलोइउ माणिणिमाणमयमहो ।
का वि णिविंत्ति करइ णियरमणहो मणे सभरइ वम्महो ॥

का वि भणइ पिय कंठागहणउ । करि लइ मेरउ कंठाहरणउ ।
का वि भणइ धरि करु लइ कंकणु । हारु लेवि उरि दिज्जउ णहवणु ।
५ लइ कडिसुत्तउ कडियलु माणहि । अंसें अंसु देवि संदाणहि ।
लइ केऊरु काइँ बोलिज्जइ । कामाउरहिं कि ण किर दिज्जइ ।
का वि भणइ अहरहो रत्तत्तणु । णासउ दइय देहि मुहचुंबणु ।
का वि भणइ लहु करि केसग्गहु । वियलउ मालइकुसुमपरिग्गहु ।
का वि भणइ किं दीहरणेत्तइँ । तुह सोहग्गहो छेउ ण पत्तइँ ।
१० किं महु भउंहाजुयवंकत्तणु । णउ जित्तउ तेरउ धुत्तत्तणु ।
हो हो किं किर थणथड्ढत्तणु । जेण ण जित्तउ तुह थड्ढत्तणु ।
तुह गंभीरिमाए हउं भज्जमि । णाहि गहिर दरिसंति ण लज्जमि ।

घत्ता—इय मयरद्धएण पुरवरतरुणीयणु ताविउ ।
णिवडिउ णेहवसु भउ लज्जमोहमेल्लाविउ ॥१०॥

---

३ C °लह. ४ AB अवर ५ C सुत्तहो ६ C सीमंतहो, E सामत्तहो. ७ C °हु.
८. E कणय° ९ E °पिल्लिय १० E° रियउ
१०. १. A ण चित्ति २ CE °ठग्ग° ३ E देवि ४. C omits this foot. ५. E जित्तिउ.

चरणयुगलमें पड़ गया। राजाने देखा और मनमें पीड़ित होकर कहा—हे देवि, तुमने उस महासतीकी निन्दा क्यों की? देखो देखो, पुत्र उसका अभिनन्दन कर रहा है। माता-पुत्र दोनों घर आ गये। राजाके स्नेहकी तृप्ति पूर्ण नहीं हो रही थी। वह शीघ्र ही अपनी कनिष्ठ गृहिणीके निवासपर गया और सुन्दर वचन बोला—तुम्हारे पुत्रका नगरमें भ्रमण करना ठीक नहीं, कहीं मुझे अधर्म न लग जावे। कहीं महिलाओंको कामाग्रह न लग जावे और वे अपने घर परिवार न छोड़ बैठें। एक बात और है। कुमन्त्रीके मन्त्रसे जिसके कान भर जाते हैं उस स्वच्छन्द व्यक्तिकी मति विपरीत हो जाती है किन्तु उस बालमृगनयनी छोटी रानीने राजाके इस वचनकी अवहेलना की। उसने कहा—मेरा पुत्र अपनी इच्छासे नगरमें विचरण करे। जो मानिनी स्त्री मोहित होवे सो हो, क्योंकि मेरे पुत्रका हृदय शुद्ध है। जो दुर्जन जले सो जले, परन्तु मेरे सकल मनोरथ पूर्ण हों। रानीके ऐसा कहनेपर जब राजा अपने निवासको चला आया, तभी माताने अपने कुलतिलक पुत्रको आज्ञा दी कि हे सुन्दर, अच्छे सुन्दर हाथीपर चढ़ो जो अपने कर्णरूपी चँवरोंसे भौंरोंको उड़ाता हो, जो मद झरा रहा हो, जो सिन्दूरसे लिप्त हो तथा जो नक्षत्र माला एवं घुँघरुओंकी आवलिसे अलकृत हो। देवीके ऐसे वचन सुनकर उस भ्रमणशील कुमारने उसे भला माना तथा हाथीपर आरूढ़ होकर सेवकों सहित एवं चमकता हुआ उज्ज्वल खड्ग लेकर निकल पड़ा ॥९॥

## १०. नगरनारियोंका नागकुमारपर मोह

तब नगरकी मानिनी स्त्रियोंने मानिनियोंके मदका मथन करनेवाले कुमारको देखा। कोई स्त्री अपने पतिसे विमुख होकर इस कामदेवका मनसे स्मरण करने लगी। कोई कहती हे प्रिय, मेरे कण्ठको ग्रहण करो और मुझे अपना कण्ठाभरण बना लो। किसीने कहा मेरा हाथ पकड़ो और कंकन ले लो, तथा हार लेकर मेरे वक्षस्थलपर नखव्रण लगाओ। मेरा कटिसूत्र लेकर मेरे कटितटका मान करो, तथा हे देव, कन्धेसे कन्धा मिलाओ। कोई बोली मेरा केयूर ले लो। कामातुर मनुष्य क्या नहीं दे सकते? कोई कहती मेरे अधरोंकी लाली नष्ट हो जावे, हे प्रिय, ऐसा मुख चुम्बन दो। कोई कहती शीघ्र मेरे केशोंको ग्रहण करो जिससे मेरा चमेलीके पुष्पोंका अलंकरण गिर जावे। किसीने कहा मेरे इन दीर्घ नेत्रोंसे क्या लाभ जबकि वे तुम्हारे सौन्दर्यको पूर्णरूपसे न देख पायें। मेरी युगल भौंहोंके बाँकेपनसे क्या लाभ जबकि वे तेरी चतुराईको न जीत पायें। हाय, हाय, इन स्तनोंको कठोरतासे क्या लाभ जब उसके द्वारा तेरी स्तब्धता (कठोरता) को न जीता जा सके। मैं तुम्हारी गम्भीरतासे हार गयी और अपनी नाभिको गम्भीरताको दिखलाते नहीं लजाती।

इस प्रकार मकरध्वजने उस नगरकी तरुणियोंको ताप पहुँचाया। और वे प्रेमके वशीभूत होकर उनमें लज्जा और मोहका मेल हो गया ॥१०॥

## ११

King discovers the effrontery and punishes the queen by the seizure of all her valuables Nagakumara sees his mother without ornaments and learns about the wrath of the king.

दुवई—एम भमंतु मयणु अवलोइवि पिउणा चिंतियं मणे।
मइँ विणिवारिओ वि किह हिंडइ पुणरवि एउ पट्टणे ॥

महिलउ णउ मुणंति सहियत्तणु महिलहँ गुणसहाउ वंकत्तणु।
मइँ वारिउ सइँ पेरिउ णंदणु हिंडइ जुवइहुँ हिययविमद्दणु।
एवहि एयहो किं किर किज्जइ उद्दालिप्पिणु अत्थु लइज्जइ।
५ जासु अत्थु तहो हयवर गयवर जासु अत्थु तहो धयचलचामर।
जासु अत्थु तहो धवलइँ छत्तइँ जासु अत्थु तहो वरवाइत्तइँ।
जासु अत्थु तहो असिवरकरणर जासु अत्थु तहो मणिमयरहवर।
जासु अत्थु सो जोइ वियारहिँ इय चिंतिवि पेसिय सुंडीरहिँ।
लंघियणियवइउत्तपउत्तिहे अत्थु हराविउ सिरिमइपुत्तिहे।
१० जिण्णवत्थपविरइयणियंसण तणएँ जणणि दिट्ठ णिब्भूसण।
पुच्छियं माइ काइँ थिय एही णिरलंकार कुकइकह जेही।

घत्ता—अम्मए बोल्लियउ हउँ णरवइणा विब्भाडिय।
तुहुँ हिंडहि भणिवि धणहरणे दंडें ताडिण ॥ ११ ॥

## १२

Nagakumara's protest. He gose to a gambling house and makes a good win. The next day the king finds his courtiers without their usual ornamentation.

दुवई—हउँ हिंडंतु चोरु परयारिउ परजीवावहारओ।
पिसुणपयंपिएण किं पिउणा किउ दविणावहारओ ॥

अहवा एउ काइँ मइँ उत्तउ पहु जं करइ तं जि जणि जुत्तउ।
चाइचायवज्जियजसघंटहे इय जंपिवि गउ सुंदरु टिंटहे।
५ किं कंडित्तु णं णं गयणंगणु किं किंतउ णं णं मयलंछणु।
सुवराडियउ णाइँ णक्खत्तइँ उड्डियाइँ णाणाविहवित्तइँ।
कुंडलरयणइँ मउडविचित्तइँ कंकणहारडोरकडिसुत्तइँ।
उट्ठिउ धूलीरउ कप्पूरें पसरइ चमराणिलसंचारें।
छाइज्जइ छत्तहँ पब्भारें ठवलु ठविउ तहिँ गंपि कुमारें।
१० खेल्लिवि खणखणसद्दें वलियहँ जित्तइँ आहरणइँ मंडलियहँ।
चाउ करंतें दुक्खणिवारए दीणइँ पीणियाइँ वसुधारए।
रयणइँ बहुदीणारसुवण्णइँ आणेविणु णियजणणिहे दिण्णइँ।

घत्ता—करि णउ कंकणइँ दिट्ठइँ णिवेण घरि मिलियहँ।
कंठि ण हारलय णउ सीसि मउड मंडलियहँ ॥ १२ ॥

११ १. E °इहिँ; C °इहे २. C एयहे ३. E °वर°. ४ E विमलइँ. ५. E जाय ६ C °रि° ७ C हरायउ ८. E पुच्छी ९ D °ज्झा°. १० E °हरणइँ

१२. १. E °हिँ २ E किं°. ३. C कं°. ४ D °इँ ५ C खोल्लिवि खणसद्दें संचलियहँ ६ E °तए. ७. CE °प्पिणु

## ११. राजाका कोप

इस प्रकार नगरमें मदनको भ्रमण करते हुए देखकर पिताने अपने मनमें सोचा—मेरे निवारण करनेपर भी यह नगरमें कैसे घूमता है ? महिलाएँ स्वयं अपने हितको नहीं जानती। टेढ़ापन महिलाओंका स्वाभाविक गुण ही है। मैंने रोका और उसने स्वयं ही पुत्रको प्रेरित किया, जिससे वह युवतियोंके हृदयका मर्दन करते हुए घूमता है। ऐसी दशामें उसका क्या किया जाये ? इसका सब धन अपहरण कर ले लिया जाये। जिसके धन होता है उसीके सुन्दर घोड़े और हाथी होते हैं। जिसके धन उसीके ध्वजाएँ और ढुरते हुए चमर। जिसके धन उसीके धवल छत्र। जिसके धन उसीके सुन्दर वादित्र। जिसके धन उसीके हाथोंमे खड्गधारी भट। जिसके धन उसीके मणिमय श्रेष्ठ रथ। जिसके धन है वही विकारको प्राप्त होता है। ऐसा चिन्तन कर उसने सुभटोंको भेजा और अपने पति द्वारा कही गयी बातका उल्लंघन करनेवाली श्रीमतीकी पुत्रीके धनका हरण करा लिया। जब पुत्रने अपनी माताको भूषणविहीन तथा जीर्ण वस्त्रोंका वेष धारण किये हुए देखा तब उसने पूछा—हे माता, तुम इस प्रकार कुकविकृत कथाके समान अलंकार रहित क्यों बैठी हो ?

अम्माने उत्तर दिया, मुझे नरपतिने इस प्रकार अपमानित किया है। तू नगरमें घूमता है यह कहकर मुझे धनापहरणके दण्डसे ताड़ित किया गया है ॥११॥

## १२. नागकुमारकी प्रतिक्रिया

तो क्या मैं चोर हूँ ? व्यभिचारी हूँ ? दूसरोंके प्राण लेता हूँ ? जो पिताने चुगलखोरोंके कहनेपर धनका अपहरण कर लिया।

अथवा मेरे ऐसा कहनेसे क्या लाभ ? प्रभु जो कुछ करे वही लोकमें युक्त है। ऐसा कहकर वह सुन्दर राजकुमार द्यूतगृहमें गया जहाँ दानियोंके त्यागके यशका घण्टा बजाया जा रहा था। द्यूतफलक क्या है मानो गगनरूपी आँगन है। पाँसा क्या है मानो चन्द्रमा है। कौड़ियाँ ही नक्षत्रोंके समान हैं। जहाँ नाना प्रकारके धन उड़ रहे हैं जैसे रत्न कुण्डल, विचित्र मुकुट, कंकण, हार, डोर एवं कटिसूत्र। वहाँ कपूर की धूलिका रज उठ रहा था जो चँवरोंके वायु संचारसे फैल रहा था, तथा जहाँ ऊपर तने हुए छत्रोंकी छाया हो रही थी। वहाँ जाकर कुमारने अपना दाव लगा दिया और खन-खन ध्वनिके साथ पासा खेलकर बलवान माण्डलिकोंके आभरण जीत लिये। फिर उसने त्याग करते हुए दुःख निवारक धनकी धारासे दीन जनोंको प्रसन्न किया और रत्न तथा बहुतसे स्वर्ण दीनार लाकर अपनी माताको दिये।

प्रासादमें मिलनेपर राजाने देखा कि माण्डलिकोंके हाथोंमें न कंकण हैं न गलेमें हार-लताएँ और न सिरपर मुकुट ॥१२॥

## १३

Learning from them about the skill of Nagakumara at the game of dice, he invites the prince for a game with him and loses his all to him, The prince, however, returns everything to his father, but secures the release of his mother's ornaments.

दुवई—पुच्छिय पत्थिवेण के[1] तुम्हइँ णियणियय णं भूसियं ।
ता कहियं णिवेहिं णरणाहहो णायकुमारविलसियं ॥
तासु वराडी देव चमक्कइ  अम्हारी आवंति ण[3] थक्कइ ।
लइयउ पुरमाणिणिमणहारें[4]  अहिणवेण जाएं जूवारें ।
५ धणु सयलु वि जं कण्णपवित्तउ  सिरिवम्महो दोहित्तें जित्तउ ।
इय[6] सुणेवि णरवइ तुण्हिक्कउ  णियकरकमलपिहियमुहु थक्कउ ।
अण्णहिं दिणि कोक्किउ सपसाएं  णियणंदणु बोल्लाविउ राएं ।
पुत्त जूउ भल्लारउ जाणहि  णिच्चमेव तुहुँ जयसिरि माणहि ।
देवासुरहँ मणोरहगारउ  अक्खजूउ जणमणहँ पियारउ ।
१० मइँ सहुँ अज्जु सलक्खण खेल्लहि  देहि सारि लइ पासउ ढालहि ।
ता तिं तिह करेवि खणे जित्तउ  जणणदविणु णीसेसु वि हित्तउ ।
पुणु तहो केरउ तासु जि दिण्णउ  एम कवणु पालइ पडिवण्णउ ।
जं चिरु लयउ हरेवि णरिंदे  तं तणएं णियकुलणहचंदे ।
दव्वु सव्वु मेल्लाविउ मायहे  घरु पट्ठविउ पवड्ढियछायहे ।
१५ घत्ता—महिलहँ जडयणहँ धणु हीणहँ दीणहँ दुल्लहुँ ।
उत्तममाणुसहँ गुणवंतउ माणुसु भल्लउँ ॥ १३ ॥

## १४

Nagakumara subdues a turbulent horse. This excites the jealousy of Sridhara

दुवई—अण्णहिं दिणि तुरंगु तहो दरिसिउ राएं हिलिहिलिहिंसिरो ।
दुट्ठु अणिट्ठु सुट्ठु णिट्ठुरमुहु णं कडुवयणभासिरो ॥
वंकाणणु दूसहु णं दुज्जणु  कसहो ण वच्चइ णाइँ कुकंचणु ।
अगहियकुसु णं णट्ठउ बंभणु  णरसमजणणु णाइँ रविणंदणु ।
५ लक्खणकरु व खद्धलंकेसउ  जवखेत्तु व जवलद्धविसेसउ ।
दिव्वणिउब्भखुब्भखुरचंचलु  उरि वित्थिण्णु पवित्थरपच्छलु ।
कयपरियत्तणु सीसविहोडणु  कडियलतोडणु अट्ठियमोडणु ।
विहडियणिविडासणसंतावणु  आसवारकुलभयभोसावणु ।
एहउ बालें दमिउ तुरंगउ  तिहुअणणाहें णाइ अणंगउ ।

---

१३ १ E किं २ ABDE जासु ३. E omits ण. ४ ABE उर°. ५. E मणमारें. ६. CE तं णिसुणिवि ७ C °हर ८ EBC omit this line and D gives it in the margin. ९ C °वत्तउ. १०. ABD हीणदीणजणदुल्लहु. ११ C वल्लउ; E वल्लहे

१४. १. D °हिंहिसरो. २. E वयणु भासिओ ३ AB कठाणणु ४. AB °जसु. ५ DE वित्त ६. E °यण ७ C णियडा°, D °सणु

## १३. पिता पुत्रकी द्यूतक्रीडा

राजाने माण्डलिकोंसे पूछा—तुम लोगोंने अपने-अपने आभूषण क्यों नहीं धारण किये ? इसपर उन राजाओंने राजाधिराजको नागकुमारका विलास कह सुनाया।

हे देव, उसकी कौड़ी खूब चमकती थी और हमारी आते-आते ठीक स्थान पर रुकती ही न थी। इस प्रकार पुरकी मानिनी स्त्रियोंके मनको हरण करनेवाले उस नये जुआड़ी श्रीवर्मके दौहित्रने जाकर हमारी कानकी बाली मात्र समस्त धनको जीत लिया। यह सुनकर राजा अवाक् रह गया और अपने करकमलोंसे मुँह ढककर बैठ गया। फिर किसी अन्य दिन उस राजाने अपने पुत्रको प्रसन्नतापूर्वक बुलवाया और कहा—हे पुत्र, तू द्यूत भली प्रकार जानता है और तू नित्य ही विजयश्री प्राप्त करता है। यह अक्षद्यूत देवों और असुरोंका मनोरथ कार्य है और लोगोंके मनको प्यारा है। अतः हे सुलक्षण, आज तुम मेरे साथ खेलो। सारियाँ लगाओ और पासा उठा लो। तब कुमारने वैसा ही किया और क्षणमात्रमें विजय प्राप्त की। उसने अपने पिता का समस्त धन जीत लिया। फिर उनका धन उन्हें लौटा दिया। भला कौन ऐसी प्रतिज्ञाका पालन करता है ? किन्तु अपनी माताका जो समस्त धन नरेन्द्रने अपहरण कर ले लिया था उसे अपने कुलरूपी आकाशके चन्द्र उस सुपुत्रने छुड़वा लिया और उसे माताके घर पठवा दिया जिससे उसकी कान्ति और कीर्ति बढ गयी। महिलाओं, जड़पुरुषों एव हीन तथा दीनजनोंके लिए धन दुर्लभ है, किन्तु वह उत्तम पुरुषोंके लिए सुलभ है। गुणवान् मनुष्य ही भला होता है ॥१३॥

## १४. नागकुमारकी वीरता तथा श्रीधरका विद्वेष

किसी अन्य दिन राजाने नागकुमारको ऐसा तुरंग दिखलाया जो खूब हिनहिनाता और हिंसक था। जैसे मानो कोई दुष्ट, अनिष्ट, अत्यन्त निष्ठुर-मुख, कटु वचनभाषी दुर्जन हो।

वह अश्व दुर्जनके समान वक्रानन और दुःसह था। कोड़ा लगानेसे भी चलता नहीं था, जैसे खोटा सोना कसौटीपर नहीं चढ़ता। वह लगाम ग्रहण नहीं करता था, जैसे पतित ब्राह्मण कुश लेकर अंजलि नहीं चढ़ाता। वह लोगोंको त्रास देता था, जैसे सूर्यका पुत्र कर्ण नर अर्थात् अर्जुनको त्रासदायक था अथवा जैसे रविपुत्र शनि लोगोंको त्रासजनक होता है, अथवा जैसे सूर्य पुत्र यम लोगोंको शान्त अर्थात् निर्जीव कर देता है। वह चनोंकी लौंकका ढेर खा जाता था। अतः वह लक्ष्मणके हाथके समान था जो लंकेश रावणको खा गया था। वह बड़ा वेगवान् था, अतः यवों के ऐसे खेतके समान था, जिसमें खूब जौ पैदा होते हों। वह अपने दिव्य तथा ऊपर उठाये हुए क्षुब्ध खुरोंसे अति चंचल था। वह उरस्थलमें विस्तीर्ण और पिछले भागमे विशेष विस्तारयुक्त अर्थात् स्थूल था। वह परावर्तन करता था, सिर फोड़ देता था, कमर तोड देता था तथा हड्डियाँ मोड़ देता था। जो स्थिर आसन जमाने वाले थे उन्हें भी विचटित कर सन्तापदायक था, एवं असवारोंके समूहको भयभीत करनेवाला था। ऐसे उस घोड़ेका बालक कुमारने दमन

णं पुरिसें मणु वसणवसंगउ दुप्पेच्छेंउ णं गिंभ पयंगउ ।
सूरिपसंसिएहिँ बहुभंगहिँ[10] आणिउ णीवग्गइँ[11] गहियंगहिं ।
घत्ता—दमिए तुरंगवरे सिरिहरु णं कुलिसे घाइउ ।
दुक्करु रज्जु महु जहिँ अच्छइ एहउ दाइउ ॥ १४ ॥

१५

Sridhara's plot against the life of Nagakumara who is interned. In the meantime, the city is thrown into a tumult by the advent of a wild elephant.

दुवई—पहणमि जिणमि एहु कं दिवसु वि मारमि धरमि संगरे ।
इय संभरिवि तेण भडसंगहु कउ णिययम्मि मंदिरे ॥

ता णरणाहहो हियवउ भिण्णउ सिरिलंपडहं णत्थि कारुण्णउ ।
छिंदिवि करवालें दारेवउ पढमसुएण लहुउ मारेवँउ ।
५ हुंतउ पुरउ कज्जु जो बुज्झइ सो पच्छातावेण ण डज्झइ ।
इय चिंतिवि ते पुरवरु छिण्णउ काराविउ झसकेउहे दिण्णउ ।
तहिँ णिवसइ मयरद्धउ जइयहुँ अवरु चोज्जु अवयरियउ तइयहुँ ।
गामहँ भूयगाम उड्डावइ दोणामुहहँ कालमुहु दावइ ।
णयरइँ णायर दंतहिँ घायइ संवाहणहँ बाह उप्पायइ ।
१० पुरमाणव पुरंवम्मइँ चूरइ कव्वडवडवंदण मुसुमूरइ ।
बहुमंडव मडंउल्ल उचालइ खडयासीखेडय उद्दालइ ।
एम असेस देस जगडंतउ भंडणलीलकील पयडंतउ ।
केलासहो होंतउ जणपउरहो आयउ वणकरिदु कणयउरहो ।
घत्ता—जिह महु मुहरुहहो तिह एयहु किं धवलत्तणु ।
१५ भजइ मंदिरइँ करइ व करिदु पिसुणत्तणु ॥ १५ ॥

१६

Sridhara's attempt to ward off the elephant and his discomfiture. Nagakumara asks for a commission from the king.

दुवई—दुद्धरु दाणवंतु णो संकइ उवलसएहिँ ताडिओ ।
णेच्छंतहँ पि देइ सो चप्पिवि मणुयहँ रयणकोडिओ ॥

आराफुरियदंडमंडियकरु तहिँ अवसरि सइँ धायउ सिरिहरु ।
सधउ सहरिकरि सरहु सकिंकरु वेढिउ सेण्णें चउदिसु कुंजरु ।
५ णं तारायणेण गिरिमंदरु तेण णरिंदहो[3] लायउ भयजरु ।
गय गयदंतमुसलदलवट्टिय लालाविंडि विहट्टिय लोट्टिय ।
तुरय तालवट्टें संघट्टिय भडथड पयॅणहहय णिठवट्टिय ।

८. CE °क्ख° ९. E °भि १० E °गिं. ११. E णीउगई

१५ १. CE किउ २ E ताडिव्वउ ३ E मारिव्वउ. ४. E °केयहो. ५ CE णयरय ६. C पर°; E पुरउवबण चूरइ ७. D मडल्लउ चालइ. ८ D °लु°.

१६. १ ABE णेच्छतइ. २. E °वदिरु. ३ CE °हं. ४ E पणयहं°.

किया, जैसे त्रिभुवननाथ शिव अथवा जिनेन्द्रने अनंग अर्थात् कामदेवका दमन किया था। अथवा जैसे कोई पुरुष व्यसनोंमें गये मनको दमन करे। वह जो ग्रीष्मकालीन सूर्यके समान दुष्प्रेक्ष्य था उस घोड़ेको अश्वशास्त्रके आचार्यों द्वारा प्रशंसित अनेक शैलियोसे सर्वांग वशीभूत करके राजकुमार उसे राजाके सम्मुख ले आया।

उस श्रेष्ठ तुरंगके नागकुमार द्वारा दमन किये जानेपर श्रीधर मानो वज्रसे आहत हुआ और बोला जहाँ मेरा ऐसा वैरी ( दायाद, उत्तराधिकारी ) रहता है वहाँ मेरे लिए राज्य करना दुष्कर है ॥१४॥

## १५. नागकुमारका कारावास व दूसरा साहस

इसे किस दिन मारूँ, जीत लूँ अथवा संग्राममे पकड़ लूँ, ऐसी चिन्ता करते हुए श्रीधरने अपने महलमे योद्धाओंका सग्रह किया। यह समाचार पाकर राजाका हृदय छिन्न-भिन्न हो गया। वह सोचने लगा लक्ष्मीके लम्पटोंके करुणा नहीं होती। कृपाणसे छेदकर टुकडे-टुकडे करके प्रथम पुत्र द्वारा छोटा पुत्र मारा जाये ? आगे होनेवाले कार्यको जो समझ-बूझ लेता है वह पश्चात्तापमे नहीं जल पाता। इस प्रकार चिन्तन कर राजाने एक अलग नगर बनवाया और उसे नागकुमारको दे दिया। जब नागकुमार वहाँ निवास कर रहे थे तब एक अन्य आश्चर्यजनक घटना घटी। उस जनप्रचुर कनकपुरमें कैलाससे एक ऐसा हाथी आ पहुँचा जो गाँव-गाँवके समस्त प्राणियोको उडा देता था। नगरों और नगरवासियोंका अपने दाँतोसे घात कर डालता था। जो संवाहकोको बाधा उत्पन्न करता था। पुरमानव और पुरके कोटोको चूर-चूर कर देता था। कपाटों तथा पट-बन्धनोको विनष्ट कर देता था। बहुतसे मण्डपो तथा चबूतरोंको तोड-फोड़ डालता था। घास-फूस खानेवाले पशुओके खेटकोंको नष्ट कर डालता था। इस प्रकार समस्त देशमें विपत्ति उत्पन्न करता हुआ तथा तोड़-फोड़की लीला और क्रीड़ा दिखलाता हुआ वह जंगली हाथी आया।

जैसी मेरे दाँतोंकी सफेदी है वैसी इनकी क्यों है ? ऐसा सोचकर मानो वह हाथी मन्दिरों-को विनष्ट करता हुआ अपनी दुष्टता दिखाने लगा ॥१५॥

## १६. कनकपुरमें हाथीकी विनाश लीला

वह दुर्धर मदोन्मत्त हाथी सैकड़ों पत्थरोसे ताडित होकर भी शंकित नही होता था तथा न चाहनेवाले मनुष्योंपर भी आक्रमण कर उनपर रदनकोटि ( दाँतों ) के अग्रभागका प्रहार करता था। मानो उन्हे रत्नकोटि ( करोडों रत्न ) दे रहा हो।

उस अवसरपर आरेके समान चमकते हुए दण्डको हाथमें लेकर स्वयं श्रीधर दौडा। वह ध्वजाओं, .घोडों, हाथियों व रथो तथा किंकरोसे सुसज्जित था। उसकी सेनाने हाथीको चारो दिशाओंसे घेर लिया, जैसे मानो मन्दर पर्वत तारागणसे घिरा हो। इस घटनाने नरेन्द्रको भयका ज्वर ला दिया। उस हाथीके मूसल सदृश दाँतोंसे आहत होकर श्रीधरके गज विघटित हो गये और लारके पिण्डमें लोटने लगे। तुरंग सूँड़की मारसे जर्जर हो उठे। सुभटोंके समूह पैरके

धीर वि णर णट्ठा रणे णायहो जलहितरंग णोइँ गिरिरायहो ।
सिरिहरु पाण लएवि पलाणउ अंकुसु धरिवि समुट्ठिउ राणउ ।
णिवघरिणिहिँ कंदिउ कलुणुल्लउ को रक्खइ एवहिँ कडउल्लउ ।
भीसणु णरतणु कड्ढियवसरसु हत्थि ण होइ माइ जमरक्खसु ।
१० अप्पंपरि हूयउ सयलु वि जणु हा हा कहिँ जीविउ कहिँ किर धणु ।
ता एत्थंतरि साहंकारें पेसणु मग्गिउ णायकुमारें ।

घत्ता—भो भो पुहवँइ पोमाणण पोमिणिणेसर ।
दे आएसु महु हउँ धरमि पीलु परमेसर ॥ १६ ॥

१७

Nagakumara subdues the ferocious elephant.

दुवई—ता जणणेण तणउ मोकल्लिउ णिरु सहरिसु पधाइउं ।
तेण गिरिंदधोउरयपिंजरु वणकुंजरु पलोइउ ॥

मयजलमिलियघुलियचलमहुयरु सँवणपवणहयगयणहणहयरु ।
चरणघिवणभराबयलियधरयलु णियबलतुलियपडिय पडिमयगलु ।
५ गलरवतसियरसियदिसिगयउलु दसणकिरणधवलियमहिणहयलु ।
पँरबलकुलकलयलहँ अभीयरु दसदिसिवहवियलियहिमसीयरु ।
णरवरतरुपरिमलपसरियकरु करिवरसहससमरभरधुरधरु ।
असरिसु विसमरोसु धाइउ करि सुंदरु भिडिउ तासु णं केसरि ।
वंचइ मिलइ वलइ उल्लंघइ खणि ससि जेम हत्थु आसंघइ ।
१० करिवेढिउ उव्वेढिवि गच्छइ चउचरणंतरे लिहक्कवि अच्छइ ।
पुरउ पधावइ पुणु तणु दावइ वंसारूढउ पुत्तु व भावइ ।
कुंभे परिट्ठिउ णाइँ सणिच्छरु कण्णालग्गउ सोहइ णवचरु ।
बलवंतउ जगे वरकरि णाहिउ णियभुयदंडहिँ जुज्झिवि साहिउ ।
तिक्खहिँ दंतग्गहिँ णउ पेल्लइ थिउ णिप्फंदु गइंदु ण चल्लइ ।

१५ घत्ता—गोविंदें तुलिउ गोवद्धणु णं जयकारणु ।
जित्तउ तेण गउ णं पुप्फयंतदिसिवारणु ॥ १७ ॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे दिव्वतुरगणीलगिरिकरिपसाहणं णाम तइउ परिच्छेउ समत्तो ॥

॥ संधि ॥ ३ ॥

●

५ E णाय ६ E कलणुल्लउ ७. CE पुहइवई. ८ E पउ°. ९. C जिणमि.

१७. १ ABD °चिउ २ CE °काउ ३ C° इयउ. ४. E omits this and the following three feet. ५. C दलिय. ६. D °उलु. ७. ABCE omit this foot ८. E °करु. ९. E गयंदु.

नखोंसे आहत होकर लौट पडे। धैर्यवान् नर भी उस नागके रणसे भाग उठे, जैसे गिरिराजसे टकराकर समुद्रकी तरंगें वापस लौट जाती हैं। श्रीधर प्राण लेकर पलायन कर गया। तब स्वयं राजा अंकुश लेकर उठ खड़ा हुआ। तब राजाके अन्त:पुरकी स्त्रियोंने करुणाजनक आक्रन्दन किया कि ऐसी अवस्थामें कौन कटककी रक्षा करे। यह भीषण और मनुष्यकी चर्बी और रक्त निकालकर बहानेवाला हाथी नहीं है, हे माता, वह कोई यम या राक्षस है। समस्त लोग आत्मपराभूत हो उठे। तब ऐसी अवस्थामें अहंकारपूर्वक राजकुमारने आदेश माँगा।

हे पृथ्वीपति, पद्मानन, लक्ष्मीश्वर, परमेश्वर, मुझे आदेश दीजिए; मैं इस हाथीको पकड़ सकता हूँ ॥१६॥

## १७. नागकुमारने हाथीको वशीभूत किया

तब पिताने पुत्रको छूट दे दी और वह अत्यन्त सहर्ष दौड़ पड़ा। उसने जाकर पर्वतकी धातुओंकी रजसे पिंगल वर्ण उस वनहस्तिको देखा।

उस हाथीके मदजलसे आकृष्ट हुए भ्रमर उसके चारों तरफ मडरा रहे थे। उसके कानोंकी वायुसे आहत होकर समस्त नभचर आकाशमें उड़ रहे थे। उसके पैरोंकी पटकके भारसे धरातल चलायमान हो रहा था। उसके साथ अपना बल तौलकर प्रतिपक्षी हाथी धराशायी हो रहे थे। उसकी दहाड़से त्रस्त होकर दिग्गजोंके समूह चीत्कार कर रहे थे। वह अपने दाँतोंकी किरणोंसे पृथ्वी और आकाशतलको उज्ज्वल कर रहा था। शत्रुके सैन्य-समूहकी कलकल ध्वनिसे वह भयभीत नही होता था। वह अपनी सूँडकी फुफकारसे दशो दिशाओमे हिमशीकर फैला रहा था। बडे-बडे योद्धारूपी वृक्षोंकी गन्ध पाकर वह उनकी ओर अपना सूँडादण्ड पसार रहा था, तथा सहस्रों बड़े-बडे हाथियोंके साथ युद्धके भाररूपी धुराको धारण किये हुए था। ऐसा वह असाधारण हाथी अत्यन्त रोषपूर्वक दौड़ा और वह सुन्दर राजकुमार उससे सिंहके समान भिड गया। वह हाथीको ओर बढता, उससे मिलता, बलखाता और उसका उल्लंघन करता एव क्षण भरके लिए उसके हस्त ( सूँड़ ) को पकड़ लेता, जैसे मानो चन्द्रमा हस्त नक्षत्रसे सग करता है। जब हाथी उसे अपनी सूँडमें लपेट लेता, तब वह उससे निकल जाता और उसके चारो पैरोके बीचमें छिपकर रह जाता। वह उसके आगे दौडता और फिर उसे अपना शरीर दिखलाता तथा उसके वंस ( रीढ़ ) पर चढ़कर वंशोत्तम पुत्रके समान शोभायमान होता। हाथीके कुम्भस्थल-पर बैठकर कुम्भराशिमें स्थित शनिश्चरकी भाँति दिखाई देता तथा कानसे लगकर कन्यासे नये वरके समान संलग्न शोभता। इस प्रकार कुमारने उस संसार भरमे बलवान् श्रेष्ठ हाथीको वशमे कर लिया व अपने भुजदण्डोसे युद्ध कर उसे साध लिया। अब उस गजेन्द्रने कुमारको अपने तीक्ष्ण दन्ताग्रोंसे पीड़ित करना छोड़ दिया और वह चलायमान न होकर निस्पन्द रह गया।

जिस प्रकार गोविन्दने गोवर्धनको उठाकर अपना जयजयकार कराया था, उसी प्रकार नागकुमारने उस गजको जीत लिया, जैसे मानो पुष्पोके समान दाँतवाले दिग्गजको जीता हो।

इति नन्न नामांकित महाकवि पुष्पदन्त विरचित नागकुमार चरित्र महाकाव्यमें
दिव्य तुरंग तथा नीलगिरि समान हस्तीका वशीकरण नामक
तृतीय परिच्छेद समाप्त।

॥ सन्धि ३ ॥

# IV

## १

Jayavarma, the king of Northern Mathura, his queen Jayavati and two sons Vyala and Mahavyala. Arrival of a sage and the king's visit to him

साहेप्पिणु वरकरि अवरु वि सो हरि पुरणरणियरपलोइउ ।
तणएण सतायहो कयमुहरायहो पय पणवेप्पिणु ढोइउ ॥ ध्रुवकं ॥

दुवई—भणियं पत्थिवेण लइ हरि करि दिट्ठं पुत्त पेसणं ।
जं जं चारु किं पि महु मंदिरि तं तं तुह विहूसणं ॥

सो वरतुरंगु सो भद्ददंति गेण्हिवि गउ णियपुरु सहुं समंति ।
तहिं णिवसइ सिरि भुंजंतु जाम अण्णेक्कु कहंतरु होइ ताम ।
उत्तरमहुरहे जयवम्मु राउ जयवइकंतापरिमट्ठकाउ ।
तहो वालमहावालंक पुत्त विण्णाणजुत्त सगामधुत्त ।
पुरवरकवाडणिहवियडवच्छ थिरफलिहबाहु आयंबिरच्छ ।
कोडिभडपयडपडिभडकयंत परवलजलघंघल बलमंहृत ।
कुलधवलधुरंधर जयसिरीह ण दोण्णि काल ण दोण्णि सीह ।
ण दोण्णि सूर णं दोण्णि चंद णं दोण्णि वि सुरतरु दोण्णि इंद ।
तहो एक्कहो दीसइ भालि णयणु अण्णेक्कु वि रूवें णाइँ मयणु ।
ता उववणि संठिउ णिरहु णग्गु संदरिसियपचायारमग्गु ।
मुणिवरु तवसिरिभूसियसरीरु संजमधरु धरधरणियलधीरु ।

घत्ता—जयदुंदुहिसद्दें परमाणंदें सुरणरविसहरणंदियउ ।
राएण सुइत्तहिं पुत्तकलत्तहिं सहुं जाइवि रिसि वंदियउ ॥ १ ॥

## २

Discourse of the sage upon householder's Dharma,

दुवई—ता मुणिवयणकुहरपरिवियलिय धम्मामयतरंगिणी ।
घणघणपावपंकपक्खालणगुणणिम्मलकयावणी ॥

सो मुणिवरिंदु परमत्थभासि घरधम्मु कहइ गुणरयणरासि ।
घरधम्मु धरिज्जइ णरवरेण णिच्चं तसजीवदयावरेण ।
घरधम्मु धरिज्जइ णयसिरेण अणलियमहुरक्खरभासिरेण ।
घरधम्मु धरिज्जइ मलहरेण परदविणहरणकुंचियकरेण ।
घरधम्मु धरिज्जइ णिरु बुहेण वीरें[3] परघरिणिपरंमुहेण ।
घरधम्मु धरिज्जइ णिग्गहेण लोहस्य पमाणपरिग्गहेण ।

---

१. १. D हुवउ २. DE वयधर°. ३ D णियम°.

२. १. BDE रइज्जइ. २ E दव्व. ३. E धीरें. ४ C लेहरस

## सन्धि ४

### १. मथुराके राजभवनका वृत्तान्त

उस श्रेष्ठ हाथी और उस घोड़ेको वशमें करके पुरवासी जनसमूहके देखते-देखते उस सुपुत्र नागकुमारने अपने प्रसन्न मुख पिताके चरणोंमें प्रणाम करके उन्हें समर्पित किया।

राजाने कहा—इस घोड़े और हाथीको तुम्ही ले लो। हे पुत्र, मैंने तुम्हारा काम देख लिया। मेरे महलमें जो-जो कुछ अच्छी वस्तुएँ हैं वे सभी तुम्हें अलंकृत करें।

तब उस श्रेष्ठ तुरंग और भद्र हाथीको लेकर नागकुमार अपने मंत्रियों सहित अपने निवासको गया। वहाँ जब वह राज्यश्रीका उपभोग करते हुए रहता था तभी एक दूसरी घटना घटी। उत्तर मथुरामें जयवर्म नामका राजा था जिसकी सुन्दर स्निग्ध शरीरवाली जयवती नामकी प्रिया थी। उसके काल और महाकाल नामके दो पुत्र थे। और दोनो ही विज्ञानयुक्त एवं संग्राममे प्रवीण थे। उनका वक्षस्थल नगरकोटके कपाट सदृश विशाल था। भुजाएँ अर्गलाके समान सुदृढ और आँखें ताम्रवर्ण थी। वे अपने प्रतिपक्षी करोड़ो योद्धाओंके यमराज थे, तथा शत्रुबलरूपी जलको मन्थन करनेवाले महान् बलशाली थे। अपने कुलके वे धवल धुरंधर थे और विजयलक्ष्मीके अभीष्ट थे, जैसे मानो दो काल हों या दो सिंह, मानो दो सूर्य हो या दो चन्द्र, दो कल्पवृक्ष हो या दो इन्द्र। उन दोनों भ्राताओंमेसे एकके कपालपर एक नेत्र दिखाई देता था तथा दूसरा अपने सौन्दर्यमे मानो कामदेव ही था। एक बार उस नगरके उपवनमे एक मुनिराज आकर ठहरे। वे निस्पृह, नग्न, पाँच प्रकारके आचार मार्गको दर्शानेवाले तपरूपी लक्ष्मीसे भूषित शरीर, संयमधारी तथा पर्वत व धरणीतलके समान धीर थे। देव, मनुष्य और नाग परम आनन्दसे जय दुन्दुभीकी ध्वनि द्वारा उनका अभिनन्दन कर रहे थे। ऐसे उन ऋषिकी राजाने शुद्ध चित्तयुक्त पुत्र कलत्रों सहित जाकर वन्दना की ॥१॥

### २. मुनि द्वारा गृहस्थ धर्मका उपदेश

उसी समय मुनिराजके मुखरूपी कन्दरासे धर्मरूपी अमृतकी धारा बह निकली जो अति सघन पाप रूपी पंकका प्रक्षालनकर निर्मल गुणोंको प्रकट करने वाली थी।

वे परमार्थका भाषण करनेवाले गुणरूपी रत्नोंकी राशि मुनिवरेन्द्र गृह-धर्मका कथन करने लगे। गृहधर्म वही नरश्रेष्ठ धारण करता है जो नित्य ही त्रस्त जीवोके प्रति दया करनेमें तत्पर रहता है। जो विनयसे अपना मस्तक नीचा रखता है और सत्य एवं मधुर वचन बोलता है, वही गृहस्थ धर्मका धारी है। गृहधर्म धारण वही करता है, जो निष्पाप रूपसे दूसरेके द्रव्यके अपहरणसे अपना हाथ खींचे रहता है। वही बुद्धिमान वीर पुरुष गृहधर्मावलम्बी है जो परायी स्त्रीसे पराङ्-

घरधम्मु धरिज्जइ दिढवएण भोज्जेणाणत्थमिएं कएण ।
१० घरधम्मु धरिज्जइ सज्जणेण महुमाससमज्जपरिवज्जणेण ।
घरधम्मु धरिज्जइ णायएण उज्झियपंचुंबरसायएण ।
घरधम्मु धरिज्जइ गुरुकमेण कयमेरें दिसविदिसागमेण ।
घरधम्मु धरिज्जइ सिक्खवएण पाविट्ठजीवउप्पेक्खएण ।
घरधम्मु धरिज्जइ बुज्झिरेण घणयालि किं पि गमणुज्झिरेण ।
१५ घरधम्मु धरिज्जइ झाइएण जिणपडिबिंबे सामाइएण ।
घरधम्मु धरिज्जइ तवसहेण पव्वेसु वि विरइयपोसहेण ।
घरधम्मु धरिज्जइ सारएण विहिढोइयपत्ताहारएण ।
घरधम्मु धरिज्जइ दंसणेण सुद्धें सुविहियसण्णासणेण ।

घत्ता—जो मइरा चक्खइ आमिसु भक्खइ कुगुरुकुदेवहँ लग्गइ ।
सो माणउ[५] णट्ठउ पहपब्भट्ठउ पावइ भीसण दुग्गइ ॥ २ ॥
२०

३

Religious discourse ( continues ).

दुवई—कुसुइ कुसीलु कुतवसिहि रत्तउ तं जाणसु कुवत्तयं ।
होइ अवत्तयं पि सम्मत्तपवित्तवएहि चत्तयं ॥
वज्जइ कुदिट्ठिगुणकित्तणाइँ लोइयवेइयमूढत्तणाइँ ।
णउ संककंखविदिगिंछ करइ[१] सम्माइट्ठिउ समत्तु धरइ ।
५ मुक्कउ दुविहेण वि संजमेण तं अहमु पत्तु जाणहि कमेण ।
मज्झिमु सावयचारित्तएण उत्तमु सुद्धें रयण[२]त्तएण ।
दिण्णउ अवत्ते सुण्णउ जि जाइ कुच्छिउ कुपत्ते[३] फलु किं पि होइ ।
तिविहेण पत्तदाणेण भोउ तिविहु जि पावइ भुअणयलि लोउ ।
दायारउ पुणु णवगुणविसिट्ठु[४] पडिगाहिज्जइ रिसि घरे पइट्ठु ।
१० उच्चासणु दिज्जइ तहो णरेण पुणु पयपक्खालणु णियकरेण[५] ।
पयजलु वंदिज्जइ आयरेण अंचिज्जइ पणविज्जइ सिरेण ।
मणवयणें काएं सुद्धएण आहारेण वि णिल्लुद्धएण ।
जें दिण्णु दाणु तहो होइ पुण्णु इयरहो पुणु दिण्णउ अडइरुण्णु ।

घत्ता—असणुल्लउ णिवसणु देहविहूसणु गोमहिसिउलु[६] भूमिभवणु ।
१५ काणीणहँ[७] दीणहँ सिरिपरिहीणहँ[८] दिज्जइ कारुण्णेण घणु ॥ ३ ॥

---

२. ५. ABD दस. ६. E माणुसु.

३. १. E कुणइ. २. E रयणु°. ३. C कुवत्ते. ४. ABCE विसुद्धु. ५. ABGE omit this foot but D adds it in the margin. ६. E °सिउउलु. ७ C काणीणहु दीणहो; D omits दीणहं. ८ E °हु.

मुख रहता है। लोभके निग्रह और परिग्रहके प्रमाण द्वारा ही गृहधर्म धारण किया जाता है। जो सूर्यास्तसे पूर्व भोजन करता है और अपने व्रतमें दृढ़ रहता है, वही गृहधर्मका धारी है। मधु, मांस और मद्यका परित्याग करनेवाला सज्जन ही गृहधर्म धारण करता है। जो जानकार है और पंचउदम्बरोंके स्वादका त्यागी है वही गृहधर्म धारण करता है। गृहधर्म उसीके द्वारा धारण किया जाता है जो गुरुओंके अनुसार या परम्परानुसार दिशाओं और विदिशाओंमें गमनागमनकी मात्राकी मर्यादा रखता है। वही शिक्षावृत्ति गृहधर्म रखता है जो पापी जीवोंकी उपेक्षा करता है। गृहधर्मधारी वही बुद्धिमान है जो वर्षाकालमें कुछ भी हो बाहर जाना छोड़ देता है। वह गृहधर्म धारी है जो जिनेन्द्र प्रतिमाका ध्यान करता है। जो सामायिक करता है, जो पर्वोंमें प्रोषधव्रत धारणकर तप सहता है, वही गृहधर्मधारी है। जो पात्रोंको विधिपूर्वक आहार कराता है वही श्रेष्ठतर गृहधर्मको धारण करता है। जो शुद्ध सम्यक्दर्शनसे युक्त है और विधिपूर्वक संन्यास ग्रहण करता है वही गृहधर्मधारी है।

जो मदिरा चखता है, मांसका भक्षण करता है तथा कुगुरु और कुदेवोंकी पूजा करता है वह नर नष्ट और पथभ्रष्ट है, वह भीषण दुर्गतिको प्राप्त होता है ॥२॥

### ३. दानके पात्र कौन ?

जो झूठे शास्त्रों, कुत्सित आचारों तथा कुत्सित तपस्वियोंमें अनुरक्त होता है, उसे कुपात्र जानो। और जो सम्यक्दर्शन तथा पवित्र व्रतोंसे रहित है वह अपात्र है।

जो कुदृष्टियोंके गुणोंका कीर्तन तथा लौकिक और वैदिक मूढ़ताओंका वर्जन करता है, सच्चे धर्ममें शंका, कांक्षा व जुगुप्सा नहीं करता तथा सम्यग्दृष्टि होता हुआ सम्यक्त्वको धारण करता है वह दोनों प्रकारके ( बाह्य और आभ्यन्तर ) संयमसे रहित होता हुआ भी अधम पात्र है ऐसा क्रमसे जानना चाहिए। मध्यम पात्र होता है श्रावकका चारित्र्य ग्रहण करनेसे और उत्तम पात्र शुद्ध रत्नत्रयरूप मुनिव्रत धारण करनेसे। अपात्रको दिया हुआ दान शून्य अर्थात् फलरहित जाता है। तथा कुपात्रको दिये हुए दानका कुछ बुरा ही फल होता है। किन्तु तीन प्रकारके पात्रदानसे लोग इस भूतलमें तीन प्रकारके भोगोंको प्राप्त करते हैं। दाताको नवगुणों-से युक्त होकर ही अपने घरमें प्रविष्ट मुनिकी पडिगाहना करना चाहिए। उन्हें उच्चासन दिया जाये और अपने हाथसे उनके पैरका प्रक्षालन किया जाये। उनके पैरोंके जलकी आदरसे वन्दना की जाये। उनकी अर्चना की जाये और सिर नवाकर उनको प्रणाम किया जाये। मन, वचन और कायकी शुद्धि सहित निर्लोभ भावसे जो मुनिको आहार देता है उसीको पुण्य होता है। अन्य द्वारा दिया गया आहार अरण्यरोदनके समान निष्फल होता है।

वैसे दया भावसे अनाथों, दीनों और निर्धनोंको भी भोजन, वस्त्र, देहके आभूषण, गायें और भैंसें भूमि और भवनरूपी धन दिया जा सकता है ॥३॥

४

Discourse on ascetic-duties.

दुवई—कीरइ परमभत्ति गुणगणहरे कारुण्णं पि दुत्थिए ।
पंगुलकुंटमंटबहिरंधयरोयविसायमंथिए ॥
अवहेरहि मणि मग्गंतु चोरु  पारद्धिउ अवरु वि दुरियघोरु ।
कुत्थियणरपोसणु कोससोसु  इहभवि परभवि तं करइ दोसु ।
५ अणगारधम्मु गयमयणरंगु  गिरिकंदरमंदिरु मुक्कसंगु ।
अणगारधम्मु तवसिरिसिमिद्धु  पुरि घरि देसंतरि अपडिबद्धु ।
अणगारधम्मु णिम्महियमाणु  अरिवरि बंधवि धणि तणि समाणु ।
अणगारधम्मु वोसट्टदेहु  परिचत्तकलत्तसपुत्तणेहु ।
अणगारधम्मु तवजलणतत्तु  णिव्वियडपिंडकवलणपयत्तु ।
१० अणगारधम्मु चम्मट्ठिसेसु  णिल्लुंकेसु जगि भीमवेसु ।
अणगारधम्मु सिलभूमिसयणु  मलपडलत्तु दरपिहियणयणु ।
अणगारधम्मु सुद्धंतरंगु  थलगउ जिह कच्छउ कुंचियंगु ।
घत्ता—परसिरिहरु सिरिहरु हलहरु जिणवरु भरहसरिसु णरु चक्कवइ ।
अणयारहो धम्में गलियकुकम्में माणुसु देविंदु वि हवइ ॥ ४ ॥

५

Jayavarma questions the sage regarding the fate of his two sons, and on being told that they were destined to serve somebody, he became disgusted with the world.

दुवई—सावयवयहलेण सोलहमए सुहलियसुकयसाहिणो ।
सहसारग्गे सग्गे सम्मत्ते होंति णरिंद देहिणो ॥
ता पभणइ पहु भो जित्तकाम  महु णंदण बिण्णि वि विजयकाम ।
महि भुंजिहिति किं वाहरत्तु  भिच्चत्तु परहो सव्वाहरत्तु ।
५ करिहिंति भणसु भविय्रुव्वु धीर  पयपणयलोयसुविसुद्धवीर ।
भासइ गुरु जाणियजीवजाइ  तइयन्हि जेण दिट्ठेण जाइ ।
सो होसइ जेट्ठहो सामिसालु  कंदप्पु पवड्ढियसामिसालु ।
रुवालोयण अचंत जाए  इच्छंतु वि इच्छिज्जइ ण जाए ।
सा कण्ण जासु सुयसयलसुयहो  घरु पइसइ पइ सो लहुयसुयहो ।
१० तं णिसुणिवि णिवहियवउ विरत्तु  जहिँ ए करंति परकिंकरत्तु ।
तहि सव्वइँ दिव्वइँ लक्खणाइँ  हउँ मण्णमि सरवणलक्खणाइँ ।
उज्झउ संसारु महामुणीस  भयवंत णाणचिंतामणीस ।
घत्ता—किं किज्जइ रज्जें गलियसयज्जे महु एवहिँ जिणवरु सरणु ।
भो तिहुयणसारा मयणवियारा देहि भडारा तवयरणु ॥ ५ ॥

४. १. E मटलूलवहिरं॰ २. E ॰सिरिणि पिद्ध. ३. MSS ॰गय. ४. D पडि॰; E परि॰.
५. ABCE omit सिरिहरु.

५. १. C साहणे. २. AD रुआलोयण; ३ ADE अच्चंत. ४ E॰सुहहो. ५. C सयलें; D सकज्जें; E सइज्जे.

### ४. मुनि द्वारा यति धर्मका उपदेश

जो गुणगणधारी मुनीश्वर हैं उनकी परम भक्ति करना चाहिए। और जो लँगड़े, लूले, गूँगे, बहरे, अन्धे, रोग और विषादसे ग्रस्त दुःखी अवस्थामें पड़े हैं उनपर करुणा करनी चाहिए। मनमें प्रवेश करनेवाले पापरूपी चोरका निवारण करो। आखेट एक दूसरा घोर पाप है।

पापी लोगोंका पोषण करना अपने धनकोशको सुखाना मात्र है। वह इस भवमें तथा पर-भवमें दोष उत्पन्न करता है। अनगार धर्म वह है जिसमें कामके रागरंग छोड़ दिये जाते हैं। तथा समस्त परिग्रहसे मुक्त होकर पर्वतकी कन्दराओंमें निवास किया जाता है। मुनिधर्मका धारी तपस्यारूपी लक्ष्मीसे समृद्ध होता हुआ किसी भी घर, नगर या देशान्तरसे बँधता नहीं। मुनिव्रत धारी अपने मानका मर्दन कर लेता है तथा शत्रु और बन्धु, धन और तृणमें समताभाव रखता है। मुनिधर्मधारी अपने शरीरसे ममत्व नहीं रखता है तथा अपने पुत्र और कलत्रसे भी स्नेह छोड़ देता है। तपस्यारूपी अग्निसे तप्त मुनि विकार रहित मिले हुए भोजनमे ही प्रवृत्त होता है मुनिके शरीरमे चर्म और अस्थिमात्र शेष रहते हैं। वह स्वयं अपने केशोंका लोच करता है तथा भूषण-वस्त्रविहीन नग्नवेष रहता है। मुनि शिला या भूमिपर ही शयन करता है। उसका शरीर धूलि आदि मलसे लिप्त हो जाता है और वह अपने नेत्र अधखुले रखता है। मुनिका अन्तरंग शुद्ध होता है, जैसे स्थलपर पड़ा हुआ कछुवा अपने अंगोंको संकुचित कर लेता है।

मनुष्य अनगार धर्मके द्वारा ही कुकर्मोंका नाश करके परम लक्ष्मीका धारक श्रीधर ( नारायण ), हलधर ( बलदेव ), जिनेन्द्र, भरतके समान चक्रवर्ती तथा देवेन्द्र होता है।

### ५. राजपुत्रों सम्बन्धी भविष्यवाणी

हे नरेन्द्र ! सम्यक्त्व सहित श्रावक-व्रतोंके फलसे देहधारी जीव अपने सत्कर्मरूपी वृक्षके फलित होनेपर सोलहवें सहस्रार स्वर्गमें उत्पन्न होते हैं।

फिर राजाने मुनिराजसे पूछा—हे कामको जीतनेवाले भगवन्, मेरे दोनों पुत्र विजयकी कामना रखते हैं। वे पृथ्वीपर राज्य करेंगे अथवा किसी अन्यका भृत्यत्व स्वीकार करेंगे जिसमें स्वामीके आदेशपर शत्रुका सब कुछ अपहरण कर लिया जाता है। हे धीरमुनि, मुझे उनका यह भविष्य बतलाइए। आप लोगों द्वारा पूज्य-चरण हैं और विशुद्ध वीर हैं। इसपर जीवजातिके स्वरूपको जाननेवाले गुरु बोले—जिसके दर्शनमात्रसे तीसरी आँख विलुप्त हो जावे वह मदनका अवतार तुम्हारे ज्येष्ठ पुत्रका स्वामी होगा। और जो कन्या परस्पर रूपका अत्यन्त अवलोकन होनेपर भी और चाहे जानेपर भी उसकी इच्छा न करे, ऐसी वह कन्या समस्त शास्त्रके जानकार जिस पुरुषके घरमें प्रवेश करेगी वही तुम्हारे लघु पुत्रका स्वामी होगा। यह सुनकर राजाका हृदय विरक्त हो गया। और वह बोला—जहाँ मेरे ये पुत्र दूसरोंकी चाकरी करेंगे वहाँ मैं समझता हूँ समस्त दिव्य लक्षण केवल बाणोंके घावोंके चिह्न मात्र हैं। हे महामुनि भगवन् ज्ञानरूपी चिन्तामणिके स्वामी, यह संसार दग्ध ( क्षार ) के समान अत्यन्त तुच्छ है।

जहाँ अपना कोई कार्य न सधे ऐसे राज्यका क्या करना है ? अब तो मुझे जिनवरकी ही एकमात्र शरण है। अतएव हे त्रिभुवनके मदन-विदारक भट्टारक, मुझे तपश्चरणकी दीक्षा दीजिए ॥५॥

६

Jayavarma becomes an ascetic. His sons hear about the princess of pataliputra. They go there and she falls in love with the younger brother.

दुवई—ढोइवि रायलच्छि णियतणयहो सुअणंबुरुहणेसरो ।
लइय जिणिंददिक्ख जयवम्में पणवेप्पिणु जिणेसरो ॥[1]

जिह णरणाहें णिम्मलमईए तिह वउ पडिवण्णउ[2] जयमईए[3] ।
गए पियरि भाय सिरि अणुहवंत विण्णि वि महुरहिं थिय बलमहंत ।
५ सरणलिणपुलिणपेक्खंतखयरे ता एत्तहे पाडलिउत्तणयरे ।
सिरिवम्मराउ णं मयणलील णं मयणहो केरी बाणकील ।
भोइणि णामेण वसंतमाल णियकेसकंतिणिज्जियतमाले[4] ।
तहे गणियासुंदरि णाम धीय रूवेण रंभ सीलेण सीय ।
तहे पुरिसु ण रुच्चइ जइ वि रामु पच्चक्खु जइ वि सयमेव कामु ।
१० तं वयणु सुणेप्पिणु भायरेहिं दोहिं मि कण्णागहणायरेहिं ।
संभासिउ पोसिउ गाढु[5] पणउ पियवम्महो मंतिहे तणउ तणेउ[6] ।
राईसँवयणु[7] राईवणयणु णियरज्जे परिट्ठिउ दुट्ठवयणु[8] ।
सुरहरसिहरग्गणिसण्णसुरहो गय विण्णि वि बंधव कुसुमपुरहो ।
बिण्णि वि वसंतमालासुआए अवलोइय णवकिसलयभुआए ।
१५ मणि झत्ति पइट्ठउ लहु जुवाणु णं कामविसज्जिउ कुसुमबाणु ।

घत्ता—जोयंतिहे[9] णरवरु[10] सुरकरिकरकरु हियवउ[11] अंगुलसियउ ।
मुहससहरपहहरु[12] उण्हु सुदीहरु मिगणयणइं णीससियउ ॥ ६ ॥

७

Ganikasundari married the younger brother, and another princess,- Surasundari, the elder, Kusumapura is invaded by Aridamana the Gauda king.

दुवई—इंगियणाणकुसलललियंगिहिं[1] जाणिवि चित्तचोरओ[2] ।
विण्णविय[3] णिवस्स परमेसर पवरवरावयारओ ॥

जाइवि जोईउ[4] णरु णरहँ सीहु मुक्कउ कण्णए णीसासु दीहु ।
विण्णि वि जण सयणिच्छियसिवेण[5] हक्कारिय तो तें पत्थिवेण ।
५ अवलोइय बुज्झिय गुरुपयाव कुलजाइसुद्धगंभीरभाव ।
महएविहे केरी सुय सलग्घ सुरसुंदरि णामें गुणमहग्घ ।
जेट्ठहो दिण्णी णिव्वूढमाण लक्खणगुणगणमणिमयणिहाण ।
जा विरहवेयसंतावक्षीणं[9] जा पुरिसपरिक्खाविहिपवीण ।
जा लद्धहियपणिव्वाणठाण सा कण्ण कणिट्ठहो रइसमाण ।

---

६ १. GE मुणिंद २. F °मण्णउ. ३. C °वईए. ४. E omits this foot. ५. गाढ°. ६. AD पणउ. ७. E राईव°. ८. E °रयणु. ९. E °तहें १० CE णबवरु. ११ D सगु°. १२. E पइ°.

७. १. ABD ललियंगहिं. २. ABCE चित्तचारउ. ३ C विण्णविय. ४. CE जोयउ. ५. C णिच्चिय. ६ C ताले. ७. C पुच्छिय. ८. ABCE °राव ९. BD संतावरीण; E संतावखीण.

## ६. पाटलीपुत्रकी गणिका सुन्दरी

जयवर्म राजाने अपने पुत्रको राज्यलक्ष्मी सौंपकर तथा भुवनरूपी कमलको प्रफुल्लित करनेवाले जिनेश्वरको प्रणामकर जिनेन्द्र-दीक्षा ले ली।

जिस प्रकार राजाने दीक्षा ली उसी प्रकार निर्मल बुद्धि रानी जयवतीने भी व्रत धारण कर लिया। माता-पिताके चले जानेपर वे दोनों महाबली भ्राता राज्यलक्ष्मीका अनुभव करते हुए मथुरामें रहे। इसी बीच जहाँ सरोवरोंके कमलों तथा रेतीले तटोंपर पक्षी उड़ते दिखाई देते हैं ऐसे पाटलीपुत्र नगरमें श्रीवर्म राजा राज्य करता था। उसकी वसन्तमाला नामक भोगिनी पत्नी थी जो मानो मदनकी लीला अथवा मदनकी बाण-क्रीडा ही थी, तथा जो अपने केशोंकी कृष्ण कान्तिसे तमालको भी जीतती थी। उसके गणिकासुन्दरी नामक पुत्री थी जो रूपमें रंभा एवं शीलमें सीताके समान थी। उसे कोई पुरुष नहीं रुचता था, चाहे वह स्वयं राम अथवा प्रत्यक्ष कामदेव ही क्यों न हो! उसका यह वृत्तान्त सुनकर उन दोनों भाइयोंको उस कन्याको प्राप्त करने की अभिलाषा हुई। उन्होंने प्रियवर्म मन्त्रीके पुत्रके साथ वार्तालाप किया, अपना अगाध स्नेह बतलाया और उस चन्द्रमुख राजीव लोचन दुष्टवचन नामक मन्त्री-पुत्रको अपने राज्यपर स्थापित किया। फिर वे दोनों भ्राता उस कुसुमपुरको गये जहाँ देवगृहोंके शिखराग्रोंपर देव बैठते हैं। उन दोनोंको नये कोंपलके समान भुजाओंवाली वसतमालाकी पुत्रीने देखा और तुरन्त ही उसके मनमे वह लघु कुमार ऐसा प्रविष्ट हो गया जैसे मानो कामदेवने अपना पुष्पबाण छोड़ा हो। उस ऐरावतके सूँड समान प्रवलभुजशाली नरश्रेष्ठको देखकर उसका हृदय एवं शरीर उल्लसित हो उठा, और उस मृगनयनीने अपने चन्द्रको प्रभाको जीतनेवाले मुखसे उष्ण और दीर्घ निःश्वास छोड़ा॥६॥

## ७. दोनों भ्राताओंका विवाह तथा कुसुमपुरपर आक्रमण

जो ललितांगी सखियाँ इंगित ज्ञानमें कुशल थीं उन्होंने यह जान लिया कि राजकुमारीके चित्तको उस पुरुषने चुरा लिया है और उन्होंने जाकर राजासे निवेदन किया कि अब राजकुमारीके उत्तम वरका अवतार हो गया है।

राजाने उधर जाकर उस नरश्रेष्ठ पुरुषको देखा और उधर राजकन्याने दीर्घ निःश्वास छोड़ा। तब राजाने अपने परिवारके कल्याणकी इच्छा करते हुए उन दोनोंको अपने पास बुलाया। उसने देखा कि वे दोनो ही राजकुमार बुद्धिमान हैं, महाप्रतापी हैं, कुल और जातिसे शुद्ध तथा गम्भीर स्वभावी हैं। अतएव उसने जो अपनी महादेवीकी सराहनीय एवं महागुणवती सुरसुन्दरी नामकी पुत्री थी तथा जो लक्षणों तथा अनेक गुणरूपी रत्नोंकी निधान थी, उसका विवाह ज्येष्ठ राजकुमारके साथ कर दिया। तथा जो कन्या विरहके वेग और सन्तापसे क्षीण थी जो पुरुषोंकी परीक्षा-विधिमें प्रवीण थी, तथा जिसने अपने हृदयको संतोषदायक स्थान प्राप्त कर

१० जायइ विवाहि कइवयदिणेहिं गज्जंतगइंदहिं भीसणेहिं[10] ।
पडिवक्खखरइयकडमद्दणेहिं धुयधवलधयावलिसंदणेहिं ।
हिलिहिलिहिलिहिलंतहयवरथडेहिं हणुहणुभणंतदूसहभडेहिं ।
गरुयारें[11] गउडणरेसरेण[12] पणवियधणुगुणसंधियसरेण ।
वीरें विजयाउरु धाइएण अरिदमणें दुट्ठें दाइएण ।

१५ घत्ता—कुसुमउरु णिरुद्धउ जमसुहु छुद्धउ णरवरकोंतहिं घट्टियउ[13] ।
इरहिमकणकंतिहिं मयगलदंतिहिं पेल्लिवि कोट्टु[14] पलोट्टियउ ॥ ७ ॥

८

The princess is alarmed at the danger to the life of her father. Her husband prepares to meet the situation.

दुवई—ता भीएण तेण सिरिबम्में दिण्णं रिउहे कंचणं ।
भणिउ णिहीणु वयणु छलु छंडिउ जाहि म डहहि पट्टणं ॥
णउ ताइं तासु सुइंवहे थियाइं खलु णायण्णइ पियजंपियाइं ।
पभणइ मारमि जइ सुरहं सरणु पइसरहि तो वि तुह ढुक्क[3] मरणु ।
५ इय पिसुणिउ णिसुणिउ बालियाए कयलीकंदलसोमालियाए ।
पियपलयासंकिरे रुवइ जाम वरइत्तसहोयरु पत्तु ताम ।
तें भणिउ भद्दि भणु रुवहि काइं भणु हियउल्लइं दुक्खाइं जाइं ।
दुहमइलियमुहमयलंछणाए तौं बोल्लिउ उम्मणदुम्मणाए ।
दाईज्जे भंडणे भमियतुरए महु जणणु हणेव्वउ अज्ज परए ।
१० पियवयणे दाणे णोवसंतु ता कुइउ वीरु रिउकुलकदंतु ।
तहिं अवसरि झत्ति पराइएण गुरु भायरु पुच्छिउ भाइएण ।
किं कुद्धउ दीसहि तंबणयणु डसियाहरु फुरिउट्टडडवयणु ।
उद्धयकेसरु[10] सीहु व करालु तं णिसुणिवि पडिजंपियउ बालु ।
णायण्णहि[11] किं[12] दाइज्ज चंडु सासुरयहो आयउ[13] वेरिदंडु[14] ।
१५ सज्जणखयभयअसहंतियाहे णालोयहि बप्प रुयंतियाहे ।
घत्ता—णियकंतहे णेत्तइं णं सयवत्तइं ओसाजललवसित्तइं ।
हउं जाइवि भंडमि भडसिरि खंडमि रंडमि रिउहे कलत्तइं ॥ ८ ॥

९

Ambassy of peace and the insolence of the enemy.

दुवई—ता भणियं भडेण तुह जयजसु ससियरपसरु महुरणं ।
मइं किंकरे घरम्मि संते वि हु किं तुहुं धरहि पहरणं ॥

---

१० E गयंदहिं. ११. AD गुरुयारें. १२ AB गउर. १३. E णरकरकुंतिहि घडियउ १४. D कोट्ट.
८. १. AB रहहि. २. CE सुइपहि. ३. ABCD ढुक्क. ४. CE पिउ. ५. E सकर ६. E वरयत्त.
७. E तो. ८. E दाइज्जए भंडणि. ९. E उट्टिउर. १०. ABD उद्धुव. ११. E णाइण्णहि. १२. C कं. १३ C आइउ. १४. E वइरि.
९. १. D किंकरवरम्मि.

लिया था उस रतिके समान कन्याका छोटेके साथ विवाह कर दिया। विवाह हो जानेपर कुछ दिनोंके पश्चात् पाटलीपुत्रपर शत्रुका आक्रमण हुआ। भीषण गजेन्द्रोंकी गर्जना, प्रतिपक्षियोंके कटकका मर्दन करनेवाले व धवल ध्वजाएँ उड़ाते हुए रथों, हिनहिनाते हुए घोड़ोंकी पंक्तियो तथा 'मारो मारो' कहते हुए, दुस्सह योद्धाओं सहित दुष्ट शत्रु अरिदमन जो बड़ा बलशाली था, गौड़ देशका राजा था और जो विजयके लिए आतुर था, उसने कुसुमपुरको घेर लिया व उसे यमके मुखमें डाल दिया एवं योद्धाओंके भालोंसे विघटित कर दिया तथा हर ( शिव ) व हिमके कणोंके समान कान्तिवाले हाथियोंके दाँतोंसे पेलकर नगरका कोट गिरा दिया ॥७॥

## ८. राजा व राजकुमारीका भय तथा उसके नये पति द्वारा संरक्षण

इसपर राजा श्रीवर्मने भयभीत होकर अपने शत्रुको स्वर्ण समर्पित किया तथा छल-कपट छोड़कर दीन वचन बोले—आप लौट जाइए, नगरको जलाइए मत।

किन्तु राजा श्रीवर्मके ये शब्द शत्रुके मनमें स्थिर नहीं हुए। खल पुरुष प्रिय वाणीको नहीं सुनता। वह बोला यदि तुम देवोंकी शरणमें भी चले जाओ तो भी तुझे मारूँगा, तेरी अब मृत्यु आ चुकी है। ऐसे वचन कदली-कन्द सदृश सुकुमार बालिकाने सुन लिये और वह जब अपने पिताकी मृत्युसे आशंकित होकर रो रही थी तभी उसके पतिका भ्राता वहाँ आ पहुँचा। उसने कहा—हे भद्रे, तू रोती क्यों है? तेरे हृदयमें जो दुःख हो उसे कह। इसपर जिसका मुखचन्द्र दुःखसे मलिन हो रहा था और जो उन्मनी और दुर्मन हो रही थी वह राजकुमारी बोली—जहाँ तुरंग घूम रहे हैं उस युद्धमें शत्रु द्वारा मेरा पिता आजकलमें मारा जानेवाला है। वह ( शत्रु ) न प्रिय वचनोंसे और न दानसे उपशान्त होता है। इसपर वह शत्रुओंके यमराज वीर कुपित हो उठा। उसी अवसरपर तत्काल उसके भाईने आकर अपने बड़े भ्रातासे पूछा—आप क्रुद्ध क्यों दिखाई देते हैं? आपके नेत्र लाल हो रहे हैं। आप ओष्ठसे अपना अधर काट रहे हैं, तथा आपके ओष्ठपुट भी फड़क रहे हैं। आप ऐसे विकराल दिखाई दे रहे हैं जैसे वह सिंह जिसकी गर्दनके केश ऊपरको हिल रहे हैं। यह सुनकर अग्रजने अपने अनुजसे कहा—हे भाई, क्या तुमने सुना नहीं कि अपने ससुरके ऊपर अति प्रचण्ड वैरिसैन्य चढ़कर आया है? और क्या तुम देख नहीं रहे हो कि तुम्हारी पत्नी स्वजनोंकी मृत्युके भयको सहन न करते हुए रो रही है? और उसके कमल सदृश नेत्र ओसके जल समान आँसुओंसे भीग रहे हैं? अतः मैं जाकर युद्ध करूँगा, शत्रुके भटोंकी लक्ष्मीको खण्डित करूँगा और उसकी स्त्रियोंको विधवा करूँगा ॥८॥

## ९. शान्तिवीत्य तथा शत्रुका अहंकार

अपने ज्येष्ठ भ्राताके ऐसे वचन सुनकर उस वीर लघु भ्राताने कहा—आपकी विजयका यश सुन्दर चन्द्रमाके समान मधुर रूपसे सर्वत्र फैला हुआ है। मेरे आपके किंकरके घरमें होते हुए आपको शस्त्र धारण करनेकी क्या आवश्यकता है?

ता तेण भणिउ दीहाउ होहि मोकल्लिओ सि वरवीर जाहि ।
रणरंगि जिणेज्जसु रिउसयाइँ पणवेप्पिणु गउ णियपहुपयाइँ ।
अरिदमणु[२] गंपि तें भणिउ एम तुहुँ पत्थिवं[३] रूसहि कहहु केम ।
सिरिवम्में[४] हउँ पट्टविउ दूउ रिउ जपइ खलु सिरसूलभूउ ।
५ गहिएण दविणपब्भारएण सीसें सिरिवम्महो केरएण ।
विप्फुरियरयणकुंडलधरेण अप्पणामें खंडियतुहसिरेण ।
मरु कवणु दूउ किर कवणु राउ सव्वहँ पाडमि जमदंडघाउ ।
णीसारहु मारहु पिसुणु[५] धिट्ठु सरमुत्तियारु पाविट्ठु[६] दुट्ठु[७] ।
तं णिसुणिवि णरु दट्ठोट्ठरुट्ठु णं कंसमहाहवे देउ विट्ठु ।
१० खुद्दें[८] सहुं किं पियजंपिएण सत्तच्चिहें किं घित्तें घिएण ।

घत्ता—दुव्वयणणिवायहि पहरणघायहिं[९] पसमिज्जइ खलु वड्ढियउ ।
इय भणिवि सदप्पें भुयमाहप्पें वारणखंभु णियड्ढियउ ॥ ९ ॥

## १०

The battle

दुवई—णं पज्जलिउ पलयकालाणलु संगरि तोसियच्छरो ।
णं धुयकेसरोहु पंचाणणु णं खयदिणमणिच्छरो[१] ॥

उद्धंधंतु[२] बहुमच्छरो भडो हत्थिखंभहत्थो महाभडो ।
चरणचारचालियधरायलो धाइओ भुयातुलियमयगलो ।
ता कयं तेहिं तेण दारुणं परियलंतवणरुहिरसारुणं ।
५ मलियदलियपडिखलियसंदणं णिविडगयघडावीढमद्दणं ।
सुहडगोंदलुद्दामकलयलं[३] धारणीयलुलियंतचुंभलं[४] ।
रत्तमत्तवेयालविब्भलं[५] फुडियपडियपडुपडहमद्दलं[६] ।
गरुयपहरभरदमियदुद्दमं[७] दुग्गमं वसावारिकद्दमं ।
विविहजाणजंपाणभंजणं तियसकामिणीचित्तरंजणं ।
१० मिलियघुलियदसदिसिविहंगयं चुण्णचुण्णचूरियतुरंगयं ।
णिवडियाहरणरयणभासुरं गयणमंडलागयसुरासुरं ।
महिणिहित्तसियछत्तचामरं[८] तुंडमुंडभेरुंडभामरं ।
वइरिमाणिणीहियय जूरणं[९] उद्धबद्धचलचिंधतूरणं ।
रक्खसीमणाणंदपूरणं विसमवीरसुसुमूरणं रणं ।
१५
घत्ता—करिखंभविहत्थउ हणणसमत्थउ पहरइ वालसहोयरु ।
णं तुलियगयासणि भडचूडामणि कुरुबलि भमइ बिओयरु ॥ १० ॥

---

२ E अरिदवणु. ३ E रूसहि पत्थिव. ४. E सिरि. ५. C पिसुण. ६ E पाविट्ठ ७. C omits this foot. ८ AB सहि. ९. A वायहि; BC घायहि

१०. १ ABD खयदिणमणिसणिच्छरो २. B उद्धवंसु. ३ E चाल. ४. C गुदलु० ५. E णीत. ६. E कुडिय. ७. E पड. ८. E णिहित्त ९. A जूरयं.

इसपर बड़े भाईने कहा—हे भ्राता, तुम दीर्घायु होओ। हे श्रेष्ठ वीर, मैं तुम्हें मुक्त करता हूँ। जाओ और रणांगणमें सैकड़ों शत्रुओंपर विजय प्राप्त करो। तब लघु भ्राताने अपने बड़े भाईके चरणोंमें प्रणाम करके वहाँसे प्रस्थान किया और उसने अरिदमनके पास जाकर कहा—हे राजन्, कहिए तो आप रुष्ट क्यों हुए हैं? मुझे राजा श्रीवर्मने दूत बनाकर आपके पास भेजा है। इसपर सिरमें वेदना उत्पन्न करनेवाले उस खल शत्रुने कहा—मैं श्रीवर्मका समस्त धन ले लूँगा। उसके चमकते हुए रत्न कुण्डलयुक्त सिरको भी काट डालूँगा और तूने जो मुझे प्रणाम भी नहीं किया अतएव तेरा सिर भी खण्डित करूँगा। तू मर। कौन दूत और कौन राजा? मैं तुम सबको अपने यमके समान दण्ड प्रहारसे धराशायी करूँगा। (इतना कहकर उसने अपने योद्धाओंको आज्ञा दी) अरे! इसे निकाल बाहर करो और मारो, यह दुर्जन और ढीठ है। मीठा बोलता है किन्तु पापी और दुष्ट है। शत्रुके वचन सुनकर उस वीर पुरुषने अपने दाँतोंसे होठोंको काटा और ऐसा रुष्ट हुआ जैसे कंसके महायुद्धमें विष्णुदेव (कृष्ण) रुष्ट हुए थे। उसने कहा—क्षुद्र मनुष्यके साथ प्रिय वचन बोलना उसी प्रकार व्यर्थ है जैसे अग्निमें घृत डालना। जो खल पुरुष बढ़ जावे उसे दुर्वचनोंकी बौछारसे तथा शस्त्रोंके प्रहारसे शमन करना चाहिए। इतना कहकर उसने वीरतापूर्वक अपनी भुजाओंके माहात्म्यसे एक हाथी बाँधनेका खम्भा उखाड़ लिया ॥९॥

## १०. युद्ध

वह वीर पुरुष संग्राममें अप्सराओंको संतुष्ट करता हुआ ऐसा दिखाई दिया जैसे मानो प्रलयकालकी अग्नि प्रज्वलित हो उठी हो। अथवा मानो कोई सिंह अपने केश समूहको हिला रहा हो, अथवा मानो प्रलयके दिन शनिश्चरका उदय हुआ हो। वह महाभट अत्यन्त कुपित होकर हाथमें उस हस्ती-स्तम्भको लेकर दौड़ पड़ा। उसके पैरोंकी पटकसे धरातल चलायमान हो रहा था, और वह अपनी भुजाओंसे मदोन्मत्त हाथियोंको तौल रहा था। उसने शत्रुकी सेनासे ऐसा दारुण युद्ध किया कि समरांगण घावोंसे बहते हुए रक्तसे लाल हो गया। उसकी मारसे दलित होकर रथ टूट फूट गये। सघन हाथियोंके समूह पीठकी हड्डियोंके मर्दनसे बैठ गये। अच्छे-अच्छे योद्धाओंकी पंक्तियाँ टूट गयीं और उनमें महान् कोलाहल मच गया। गृद्धों द्वारा नोचे जानेवाले मृतकोंके मस्तकोंकी कलंगियाँ हिलने लगीं। रक्तसे मदोन्मत्त होकर बेताल नाचने लगे, मृदंग और भेरियाँ टूट फूटकर इधर उधर जा पड़ीं। जो दुर्दम थे वे भी शस्त्रोंके भारी प्रहारोंसे वशमें हो गये। चर्बीरूपी जलसे इतनी कीचड़ मच गयी कि गमन करना कठिन हो गया। नाना प्रकारके यानों व पालकियोंका भंजन हो गया। देवांगनाओंका खूब मनोरंजन हुआ। पक्षीगण दशों दिशाओंमें एकत्र होकर घूमने लगे, तुरंग चूर-चूर होकर चूर्ण बन गये। योद्धाओंके जो आभरण पृथ्वीपर गिर गये थे उनके रत्नोंकी चमक फैलने लगी। आकाश मण्डलमें देव और असुर आकर एकत्र हो गये। श्वेत छत्र और चमर पृथ्वीपर बिखर गये। मृतकोंके धड़ों व मुण्डोंपर भेरुंड मँडराने लगे। इस प्रकार वह संग्राम ऐसा भयंकर हुआ जिससे शत्रुओंकी मानिनी स्त्रियोंके हृदय व्याकुल हो उठे। ऊँची बँधी हुई फहराती ध्वजाओंका छेदन हो गया। राक्षसियोंके मन आनन्दसे भर गये तथा असाधारण शूरवीरोंका सत्यानाश हो गया।

हस्ती-स्तम्भको हाथमें लिये हुए वह व्यालका सहोदर ऐसे प्रहार करनेमें और मारनेमें समर्थ था जैसे मानो गदारूपी वज्रको तौलकर योद्धाओंका चूड़ामणि भीम कौरवोंके सैन्यमें भ्रमण कर रहा हो ॥१०॥

## ११

Aridamana is captured and handed over to Srivarma by the younger brother.

दुवई—ता सेण्णं[1] दिसासु विगयं सभयं विलुलंतकोंतलं।
णं तियसिंदविंदकंदावणे रावणे कुद्धे सुरबलं[2] ॥

अरिदमणु[3] पधायउ साहिमाणु  हणु हणु भणंतु कड्ढिवि[4] किवाणु।
ता गणियासुंदरिमणहरेण  जयसिरिहरेण पसरियकरेण।
५ णं[5] कम्में जीउ सदोसें[6] भरिउ  रसवाइएण रसु जेम धरिउ।
बद्धउ णं कइणा कव्वभाउ  णिउ घरहो गउडरायाहिराउ।
अरिणरवहुकरकंकणहरेण  दक्खालिउ ससुरहो सुंदरेण।
किण्णरकरवीणागीयणामें[7]  ओलग्गइ पइँ दाइज्जु[8] माम।
ता तेण पलोइउ[9] बाहुसीसु[10]  हउँ एवहिँ महिमंडलि महीसु।
१० पइँ जेहउ जसु घरे सयणरयणु  आसंकइ इंदु वि सहसणयणु।
एवहिँ[11] महु जगि पडिमल्लु णत्थि  भडकालदूउ गयगंधहत्थि।
तुहुँ एक्कु[12] जि असहायहो सहाउ  पुणु णविवि भाउणा दिट्ठ भाउ।
घत्ता—अण्णहिँ दिणि जिट्ठें दिट्ठसइट्ठें पुच्छिउ भाउ[13] कणिट्ठउ।
तुहुँ सहुँ णियघरिणिए णं करि[14] करिणिए इह णिवसहि संतुट्ठउ ॥११॥

## १२

Vyala goes to Kanakapura and loses his third eye at the sight of Nagakumara.

दुवई—हउँ जाहीमि णवर णरसुंदर कणयउरं[1] घरुज्जलं।
णायकुमार[2]वीरगुणगायण[3]गणसंगीयमंगलं ॥

चाएण जेण दीणंतु विहिउ  जसु जेण दिसाकरिकुंभि णिहिउ।
वइरंतु[4] खग्गु भुअणंतु[5] णाणु  जसु केरउ सुम्मइ जगि पहाणु।
५ सोहग्गु वि वण्णिज्जइ गुणीहिँ  कामिणिमाणंतु सुकामिणीहिँ।
जो रूवें अण्णु जि विहिविवेउ  जो संपइ भण्णइ कामएउ।
सो गंपि णिहालमि रायउत्तु  इय पुच्छिवि गउ सहसा तिणेत्तु।
महि विहरमाणु कणयउरु पत्तु  जोयउ जणेण सयवत्त[6]वत्तु।
जणु जोयइ जंपइ चोज्जु करइ  ण कवालु धरइ ण तिसूलु धरइ।
१० णउ विसहरु कंकणु[7] णउ बलहु  अवइण्णउ[8] तिणयणु णयरि रुद्दु।
करि चरणंगुट्ठें[9] चोयमाणु  तहिँ अवसरे पिउपुरे पइसमाणु।
दिट्ठउ विसमच्छें पंचबाणु  जणु णट्ठउ पहिउ ण मुयइ ठाणु।
ओसारिवि मयमत्तउ मयंगु  रुद्दें पहेण चल्लिउ अणंगु।
अवलोयणेण संजणिय तुट्ठि  तहिँ दोहि भि हूई इक्क दिट्ठि।

---

११. १. C कुंतलं. २. ABD रिउबलं. ३. E अरिदवणु. ४. E कड्ढिय ५. E णिय. ६. ABCE सदोसु ७. C गीयमाणु, D गीयमाण. ८. AE दाइज्ज. ९. E पलोयउ. १०. CD बाहुमीसु. ११ C एमहिं, १२ C इक्क. १३. ABCD भाइ. १४. ABD वणकरिणिए.

१२. १. E रयणउरं. २. E कुमारुवीरु. ३. D गायणु. ४. E वइरत्तु. ५. E भुवणत्त. ६. E सववत्तु ७. D कंठि. ८. E अवयण्णउ. ९. AB चरणगुट्ठहें, E चरणंगुट्ठहिं.

### ११. अरिदमन बंदी बनाया गया

तब सेना भयभीत होकर भाले हिलाती हुई सब दिशाओंमें भाग उठी, जैसे कि देवगणोंको रुलानेवाले रावणके क्रुद्ध होनेपर देवोंकी सेनाकी दशा हुई थी।

अरिदमन अभिमान सहित खड्ग निकालकर तथा मारो-मारो कहता हुआ दौड़ पड़ा। तब विजयश्रीका हरण करनेवाले गणिकासुन्दरीके प्रियपतिने अपना हाथ फैलाकर अरिदमनको ऐसा बाँध लिया जैसे दोषपूर्ण जीवोंको कर्म बाँध लेता है। अथवा जैसे रसवादी रस ( पारा )को स्थिर कर लेता है। अथवा जैसे कवि काव्य-कल्पनाको अपनी रचनामें बाँध लेता है। वह शत्रुओंकी वधुओंके हाथोंके कंगनोंका अपहरण करनेवाला कुमार गौड़ देशके राजाधिराज अरिदमनको बाँधकर घर ले गया और उसे अपने ससुरके सामने ले गया। वह बोला कि—किन्नरों द्वारा हाथोंमें वीणा लेकर जिनका नाम गाया जाता है ऐसे हे मामा, यह शत्रु आपकी सेवामें उपस्थित है। तब राजाने कुमारको सिरपर हाथ रखे हुए देखा और कहा—इस प्रकार अब मैं इस पृथ्वी मण्डलका धराधीश हुआ। जिसके घरमें तुम्हारे जैसा स्वजन रत्न होवे उससे सहस्र नेत्रवाला इन्द्र भी आशंकित रहता है। इस प्रकार अब जगत्में मेरे लिए कोई प्रतिपक्षी मल्ल नहीं रहा। शत्रुके योद्धाओंके काल दूत तथा गजोंके लिए गंधहस्तीके समान तुम अकेले ही असहायके सहायक हो। फिर उस कुमारने अपने ज्येष्ठ भ्राताके दर्शन किये और उन्हें नमस्कार किया।

अन्य एक दिन अपने हितका विचार कर ज्येष्ठ भ्राताने अपने छोटे भाईसे कहा—तुम अपनी गृहिणी सहित सुखपूर्वक यहाँ रहो जैसे हाथी हथिनी सहित रहता है॥११॥

### १२. व्यालका कनकपुर गमन व नागकुमारका दर्शन

हे नरसुन्दर ! मैं कनकपुर जाता हूँ जो घरोंसे जगमगा रहा है और जहाँ गायक गणों द्वारा वीर नागकुमारके गुणोंका मंगलमय संगीत गाया जा रहा है।

मैं वहाँ जाकर उस राजपुत्रको देखना चाहता हूँ जिसने अपने दान द्वारा दीनोंका अभाव कर दिया है, जिसने अपना सुयश दिग्गजोंके कुम्भस्थलपर जा रखा है, जिसका वैरियोंका अन्त करनेवाला खड्ग तथा भुवनव्यापीज्ञान जगत् भरमें प्रधान सुना जाता है, जिसके सौभाग्यका वर्णन गुणीजनों द्वारा तथा कामिनियोंके मानका अन्त करनेवाले सौन्दर्यका वर्णन सुन्दर कामिनियों द्वारा किया जाता है, जो रूपमे विधिकी एक अन्य ही कल्पना है और जो आजकल कामदेव कहलाता है। इस प्रकार पूछकर वह त्रिनेत्र व्याल सहसा वहाँसे चल पड़ा और पृथ्वीपर विचरण करता हुआ कनकपुरमें पहुँचा। उस कमलमुख कुमारको लोगोंने देखा। लोग उसको ओर देखते बोलते और आश्चर्य करते थे। न तो यह कपाल धारण करता है और न त्रिशूल, न सर्प, न सर्परूपी कंकन और न बैल, तो भी यह त्रिनेत्र रुद्र नगरमें अवतीर्ण हुआ है। उसी अवसरपर अपने हाथीको चरणके अंगुष्ठसे प्रेरित करता हुआ व अपने पिताकी राजधानीमें प्रविष्ट होता हुआ पंचबाण ( कामदेव नागकुमार ) विषमनेत्र ( त्रिनेत्र व्याल ) को दिखाई दिया। अन्य लोग तो मार्गसे हट गये किन्तु इस पथिकने अपना स्थान न छोड़ा। नागकुमार अपने मदोन्मत्त हाथीको लोगोंके मार्गसे हटाता ( बचाता ) हुआ रुद्र ( व्याल ) की ओर आगे बढ़ा। उस पथिकको देखकर नागकुमारको प्रसन्नता हुई और वहीं उन दोनोंकी एक दृष्टि हो गयी।

१५ घत्ता—तइयच्छि पणट्ठउ लोयहिँ दिट्ठउ भणिउ मयणु जोयंतहो ।
तहु[10] तिज्जउ लोयणु चोज्जुकोयणु पत्तउ पासि कयंतहो ॥ १२ ॥

१३

Recollecting the prophesy of the sage he took up service with Nagakumara.

दुवई—ता णियणयणजुयलु करजुयलें ढंकिवि तेण जोइयं ।
पुरवरु सुरहरेहिँ सोहंतु महंतु वि णावलोइयं ॥

भालयलणयणसंघारयारु चिंतिउ संजमधरवयणु चारु ।
गयदप्पें करिकरदीहबाहु जयकारिउ जायवि णिययणाहु ।
५ कुमरेण भणिउ णट्ठासणिल्लु परबलबलहरु णरवरु णवल्लु ।
पंथहो णीसरियउ णिएवि णाउ अम्हारिसु को वि महाणुभाउ ।
करि धरमि णवर विणिबद्धणेहु णिसुणमि किं बोल्लइ धीरु एहु ।
ता दुक्कु सुहडु णयविणयसंगु कुंजरपयणहपडिबिंबियंगु ।
सव्वंगु णविउ परमेसरासु पभणिउ तुहुँ पहु हउँ तुज्झ दासु ।
१० लोयणणासेण वियाणिओ सि ता भणइ मारु महु बंधु होसि ।
ए एहि बप्प चडु गयवरिंदि कण्णाणिलघोलिरभमरविंदि ।
संभासिउ तोसिउ साहिमाणु करिवरि वलग्गु णं उयए भाणु ।

घत्ता—णिउ सुंदरु णियपुरु पहु अंतेउरु जहिँ पइट्ठु कामाउरु ।
तहिँ भडु ण विसज्जिउ कलिमलवज्जिउ थिउ दुवारि णं गिरिवरु ॥ १३ ॥

१४

Warriors of Sridhara, sent to kill Nagakumara, are challenged at the door by Vyala.

दुवई—ता कहियं चरेण भो सिरिहर लहु पट्ठवहि किंकरा ।
जे लग्गंति दंतिदंतग्गहिँ जे परणरखयंकरा ॥

अच्छइ दाइउ विससिहिसमाणु इक्कु जि रइमंदिरि कीलमाणु ।
जइ अज्जु ण हम्मइ मच्छरिल्लु तो पच्छइ देसइ दुक्खसल्लु ।
५ ता पेसियाइँ परिचत्तभयइँ पक्कलपाइक्कइँ पंचसयइँ ।
उद्धाइयाइँ डसियाहराइँ आवंतइँ असिवरफरकराइँ ।
जयवइपुत्तें दिट्ठाइँ ताइँ अइंतकोवभावंगयाइँ ।
रणि दाणि माणि पालियछलेण पुच्छिउ पडिहारु महाबलेण ।
घरु पइसरंति ए कासु भिच्च दीसंति सूर संगरि दइच्च ।
१० ता कहिउ तेण पडिवक्खदास हणु हणु बंधवजणपूरियास ।

१०. CE तुह

१३. ABCD जोइउ or जोइओ. २. E सुहहरेह. ३ ABCD लोइउ or लोइओ.
४. CE साह. ५. C कंदप्पे. ६. C कारमि. ७ E णियवि. ८. D विलग्गु. ९. ABDE णिय.

१४. १. E दायउ. २. AB वरवत्त; C वरचत्त. ३. C पाइक्कहं; E पायक्कहिं. ४. E आवंतयाइं.

लोगोंके देखते-देखते व्यालका तृतीय नेत्र लुप्त हो गया। लोगों ने कहा—अरे इस पथिकका वह आश्चर्य उत्पन्न करनेवाला तोसरा नेत्र मदनके दर्शनमात्रसे यमराजके पास पहुँच गया ॥१२॥

### १३. भविष्यवाणीका स्मरण कर व्यालने नागकुमारको सेवा स्वीकार की

तब अपने दोनों नेत्रोंको अपने दोनों हाथोंसे ढँककर व्यालने देखनेका प्रयत्न किया, किन्तु देवगृहोंसे शोभायमान वह महानगर उसे दिखाई नहीं दिया।

अब व्यालको उन संयमी मुनिके सुन्दर वचनका स्मरण हुआ जिसमे कहा गया था कि जिसके दर्शन मात्रसे कपालका नेत्र लुप्त हो जावेगा वही तुम्हारा स्वामी होगा। इसपर व्यालने अभिमान छोड़कर हाथीकी सूँड़ सदृश भुजशाली नागकुमारके समीप जाकर उसे अपना स्वामी कहा और उसकी जय बोली। नागकुमारने कहा—शत्रु सैन्यके बलको नष्ट करनेवाला यह कोई नया नर श्रेष्ठ है जो अपने सिंहासनसे च्युत हो गया है। वह हाथीको देखकर भी अपने स्थानसे नही हटा, अतएव अवश्य ही यह हमारे जैसा कोई महानुभाव है। अतएव अब मै इसका हाथ पकड कर सुनूँ कि यह स्नेहशील धीर पुरुष क्या कहना चाहता है। इसी बीच वह सुभट व्याल नीति ओर विनय सहित परमेश्वर नागकुमारके सम्मुख सर्वांग प्रणाम करने लगा जिससे उसका शरीर हाथीके पैरोंके नखोंमे प्रतिबिम्बित हो गया। वह बोला—आप मेरे प्रभु हैं और मैं आपका दास हूँ। यह बात मैने अपने नेत्रके लुप्त होनेसे जान ली है। इसपर नागकुमारने कहा—तुम तो मेरे बन्धु हो। आओ-आओ भाई, इस गजेन्द्रपर चढो जो अपने कानोके पवनसे भ्रमर समूहको घुमा रहा है। इस प्रकार नागकुमारने उसके साथ सम्भाषण किया तथा सम्मानसे उसे सन्तुष्ट किया। वह हाथीपर आरूढ़ होकर ऐसा सुन्दर दिखाई दिया जैसे उदयकालमें सूर्य।

नागकुमार उस सुन्दर व्यालको अपने भवनमें ले गया। जहाँ प्रभु कामातुर होते हुए अन्तःपुरमें प्रविष्ट हुए वहाँ भी उन्होंने कलिकालके मैलसे रहित उस भटको अन्यत्र नही भेजा और वह गिरिवरके समान द्वारपर उपस्थित रहा ॥१३॥

### १४. श्रीधरका विश्वासघात और व्यालकी शूरवीरता

इसी समय एक चरने जाकर कहा—हे श्रीधर, आप अपने किंकरोंको शीघ्र भेजिए, जो ऐसे शूरवीर हों जो हाथियोंके दाँतोंके अग्रभागोंसे भिड सके और जो शत्रुके सैनिकोंको मार सकें।

इस समय तुम्हारा विष व अग्निके समान शत्रु अकेला अपने शयनागारमे क्रीडा कर रहा है। यदि अपने इस मात्सर्यपूर्ण शत्रुका आज हनन नहीं किया गया तो वह पीछे शल्यके समान दुःखदायी होगा। तब श्रीधरने पाँच सौ ऐसे पक्के पायकोंको भेजा जो भयका नाम नही जानते थे। उन्हें दौड़ते हुए, होठोंको चबाते हुए, हाथोंमे चमकती तलवारें लिये हुए तथा अत्यन्त क्रोधभावको प्राप्त हुए जयवतीके पुत्र व्यालने आते देखा। तब रणमें, दानमें और सम्मानमे जिसने छलकी गतिविधियोंको समक्ष रखा था उस महाबलशाली व्यालने द्वारपालसे पूछा—जो संग्राममे दैत्योंके समान शूरबीर योद्धा घरमें प्रवेश करते दिखाई दे रहे हैं, वे किसके सेवक हैं? तब द्वारपालने कहा—ये नागकुमारके प्रतिपक्षी (शत्रु) बन्धु (श्रीधर) के दास हैं। हे बन्धुजनोकी

तं आयण्णिवि पडिभडणिसुंभु उम्मूलिउ तेण गइंदखंभु[५] ।
संपत्तसुहडें[६] अब्भिडइ सुहडु संभेडु जणिउ घणहणणणिविडु[७] ।

घत्ता—आलग्गइ वग्गइ रंगइ णिग्गइ पहरइ वारइ थंभइ[८] ।
वेढिउ चउपासहिँ भडहिँ सरोसहिँ जयवइपुत्तु वियंभइ ॥ १४ ॥

## १५

Vyala kills all the warriors. Nagakumara is advised by his father to leave the country in order to avoid a fratricidal war. He obeys and goes to Mathura with his retinue.

दुवई—पेल्लइ दलइ[१] मलइ[२] उल्ललइ महाणरु घायवेवियं ।
कड्ढइ धरइ सरइ पचारइ चूरिवि हरइ जीवियं ॥

रिउकिंकराइँ खंभें हयाइँ अंगाइँ दिसावलि णं कयाइँ ।
खग्गाइँ पडिखंडियइँ[३] खणखणंति कुंतइँ भज्जंतइँ कसमसंति ।
अंतइँ णिग्गंतइँ चलचलंति[४] लोहियइँ झरंतइँ सलसलंति ।
५ चम्माइँ लंबतइँ ललललंति हड्डइँ मोडंतइँ कडयडंति ।
रुंडइँ[५] धावंतइँ दडयडंति मुंडइँ णिवडंतइँ हुंकरंति ।
डाइणिवेयालइँ[६] किलकिलंति
इय रिउकिंकर हय सयल जाम णीसरियउ णायकुमारु ताम ।
संजायउ कोलाहलु गहीरु रणु जित्तउ पणविउ पहुहे वीरु ।
१० जा रूसिवि वइरिहे उवरि चलिउँ[७] ता मंति णयंधरु तहिँ जि मिलिउ ।
तें भणिउ[८] कामु तुह कहहि ताउ महिमंडलि होसहि तुहुँ जि राउ ।
कुलकलहें कहिँ णीसरिवि जाहि हक्कारिउ पुणरवि[९] कहिमि एहि ।
ता कुमरें रक्खिय गुरुहुँ छाय आवंति णिवारिय णिययमाय ।

घत्ता—सहुँ तेण सवालें मित्तें वालें सहुँ सेण्णें रंजियसुरे ।
१५ जाइवि थिउ वम्महु परणरदुम्महु पुप्फयंतु महुराउरे ॥ १५ ॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे वालवीरलंभो णाम चउत्थो परिच्छेउ समत्तो ।

॥ संधि ॥ ४ ॥

---

५. E गयंद. ६. A सुहड. ७. E हणहण°. ८. CE रुंभइ.
१५. १. E दलमलइ. २. B मिलइ. ३. CE पडिखलियइं.
४. C चलचलंति. ५. E कंडइं. ६. ABE वेतालइं. ७. E चडिउ, ८. E भणिउ. ९. C पुणु.

आशा पूरी करनेवाले, आप इन्हें मारिए, मारिए। यह सुनकर उस शत्रुभटोंका विनाश करनेवाले व्यालने एक हस्ति-स्तम्भको उखाड़ लिया और वह सुभट उन आये हुए भटोंसे युद्धमें भिड़कर घनी मारामार करने लगा।

वह जयवतीका पुत्र व्याल चारो ओरसे उन रुष्ट भटोंसे घिर जानेपर उनसे भिड़ता, बल खाता, रंग दिखलाता, बाहर आता, प्रहार करता, प्रतिप्रहारोंको रोकता व स्तब्ध होता हुआ दिखाई देने लगा ॥१४॥

### १५. व्यालकी विजय व नागकुमारकी परदेश यात्रा

वह महाशूरवीर व्याल अपनी मारसे कम्पायमान शत्रुओंको पेलता, दलता, मलता और उछालता था। तथा उनको खींचकर पकड़ता, हटाता, पछाड़ता, और चूर-चूर करके उनके प्राणोंका अपहरण करता था।

इस प्रकार उस स्तम्भसे उसने शत्रुके किंकरोंको मार डाला और उनके शरीरोंको मानो दिशाओंकी बलि चढा दिया। खड्गसे खड्ग टकराकर खनखनाते और भाले टूटकर कसमसाते थे। आँते और अँतड़ियाँ निकल-निकलकर चरचराती थी, तथा लोहू झरकर सलसलाता था। चर्म लम्बे होकर लटक रहे थे और हड्डियाँ मुड-मुड़कर करकराती थी। शुण्ड दौड़ दौड़कर दरबड़ा रहे थे। और मुण्ड गिर गिरकर हुँकारें भरते थे। डाकिनी और बेताल किलकिला रहे थे।

इस प्रकार जब रिपुके समस्त किंकरोंका हनन हो गया तब नागकुमार अन्तःपुरसे निकला। भारी कोलाहल हो उठा, रण जीत लिया गया और वीर व्यालने अपने स्वामीको प्रणाम किया। रुष्ट होकर जब नागकुमार अपने बैरी भ्राताके ऊपर चला तभी बीचमें ही नयन्धर मन्त्री उसे मिला। वह नागकुमारसे बोला तुम्हें पिताका कहना है कि इस पृथ्वी मण्डलपर राजा तो तुम्ही होगे किन्तु अभी इस कुलकी कलहके कारण तुम कहीं अन्यत्र निकलकर चले जाओ। जब मैं तुम्हें बुलाऊं तब तुम कभी भी लौट आना। तब कुमारने अपने पिताकी प्रतिष्ठाको रखा और आती हुई अपनी माताको भी रोक दिया।

फिर वह अपने उस युवक भृत्य व्याल सहित तथा सैन्य सहित शत्रु नरोंका मन्थन करनेवाला एवं पुष्पोंके समान दाँतोंवाला मन्मथ ( कामदेव नागकुमार ) जाकर देवोंका भी मनोरंजन करनेवाले मथुरापुरमें रहा ॥१५॥

इति नन्ननामांकितमहाकवि पुष्पदन्त विरचित नागकुमारके सुन्दरचरित्ररूप महाकाव्यमें व्याल वीरकी प्राप्ति नामक चतुर्थ परिच्छेद समाप्त।

सन्धि ॥४॥

## V

### १

Nagakumara's camp outside Mathura. His visit to the town causes a thrill among the courtezans, one of whom, Devadatta makes bold to invite him.

ता महुरहे बाहिरे थिउ सिमिरु सोहंतु पंचवण्णेहिँ णिरु ।
पडमंडवदूससमग्घविउ णं धरणिहे मंडणु णिम्मविउ ॥ ध्रुवकं ॥

फलदलजलतणकट्ठसमग्गएँ¹ महियलें णीरुएँ हयउवसग्गएँ ।
वालें सेणाणाहें थवियउ परियणु णिरवसेसु संथवियउ ।
सहुँ कडउल्लें थक्कउ साहणु पुरु जोयहुँ वम्महु सुपसाहणु ।
गउ सिंधुरवरखंधारूढउ कइवयकिंकरजसपरिरूढउ ।
वेसावाडईँ² झत्ति पइट्ठउ मयरकेउ पुरवेसहिँ दिट्ठउ ।
का वि वेस चिंतइ गयसुण्णा ए थण एयहो णहहिँ ण भिण्णा ।
का वि वेस चिंतइ किं वड्ढिय णीलालय ए एण ण कड्ढिय ।
का वि वेस चिंतइ किं हारें कंठु ण छिण्णउ एण कुमारें ।
का वि वेस अहरग्गु समप्पइ झिज्जइ खिज्जइ तप्पइ कंपइ ।
का वि वेस रइसलिलें सिंचिय वेवइ वलइ घुलइ रोमंचिय ।

घत्ता—ता वीणाकलरवभासिणिएँ देवदत्तएँ रायविलासिणिएँ ।
हियउल्लएँ कामदेउ ठविउ कयपंजलिहत्थें विण्णविउ ॥ १ ॥

### २

Nagakumara accepts her hospitality. He learns from her about the confinement of the princess of Kanyakubja by the ruler of Mathura.

परमेसर कारुण्णु वियप्पेहि¹ जिह मणु तिह घरपंगणु² चप्पहि ।
तं णिसुणिवि उवयरियउ तेत्तहे त तहे रमणिहे मंदिरु जेत्तहे ।
आसणु दिण्णु णिसण्णउ रयणिहि णिव्वत्तिय मज्जणभूसणविहि ।
भोयणु भुत्तउ मत्ताजुत्तउ सरसु कइंदें³ कव्वु व उत्तउ ।
कामें कामिणि भणिय हसेप्पिणु जामि सुद्धि णीसेसु भमेप्पिणु ।
अज्ज वि मइँ जोएँव्वउ⁴ पुरवरु ता वरवेसएँ दिण्णउ उत्तरु ।
मा⁵ जाएसहि रायदुवारहो दुट्ठहो दुव्वयणहो दुव्वारहो ।
मा णिवडेसहि असिवरतोयएँ⁶ तो⁷ तरुणेण वुत्त पियवायएँ ।
भद्दि ण जामि कहहि किं कारणु करइ राउ परवीरवियारणु⁸ ।

१. १. CE फलजलतिणकणकट्ठसमग्गए. २. AB वाडउ; E वाडए
२. १. C णियच्छहि २ E पंगुणु. ३. E कयंदें. ४. E जाइव्वउ. ५ AB जाहि मा एहि.
६. E तोडइ. ७ C तो. ८. C परवीय°.

# सन्धि ९

## १. नागकुमारका मथुरा प्रवेश

मथुराके बाहर स्थापित नागकुमारका शिविर पटमण्डपों और तम्बुओंसे समृद्ध तथा पंचरंगी ध्वजाओंसे ऐसा शोभायमान हुआ मानो पृथ्वीका अलंकार ही बनाया गया हो। एक निरोगी बाधा रहित तथा फलो, पत्तो, जल, तृण व काष्ठसे भरपूर भूमिमे सेनापति व्याल द्वारा वह शिविर स्थापित किया गया और वहाँ समस्त परिजनोंको समुचित व्यवस्था की गयो। सेना अपने समस्त कटक सहित जब ठहर चुकी तब नागकुमारने नगरके दर्शनार्थ तैयारी की। वह एक श्रेष्ठ हाथीके कन्धेपर बैठा और कुछ चुने हुए किंकरों सहित यशस्वी रूपसे चला। वह तुरत ही वेश्याओंके मुहल्लेमे प्रविष्ट हुआ। नगरकी वेश्याओंने उस मकरकेतुको देखा। कोई एक वेश्या संज्ञाहीन होकर सोचने लगी, अरे ये स्तन इसके नखोसे भिन्न नही हुए। कोई वेश्या चिन्तन करती मेरे वे नील केश किसलिए बढे जब वे इसके द्वारा खींचे न गये। कोई वेश्या विचारती इस हारसे क्या लाभ जब इस कुमारने मेरे कण्ठका ग्रहण नही किया। कोई वेश्या अपने अधरके अग्रभागको समर्पित करती हुई झुंझलाती, खीझती, तप्त होती और काँपती। कोई वेश्या रतिके जलसे सिक्त हुई, कँपती, बलखाती, घूमती और रोमाचित होती।

तब वीणाकी ध्वनि समान भाषण करनेवाली राजविलासिनी देवदत्ताने कामदेवको अपने हृदयमें स्थापित किया और हाथ जोड़कर प्रार्थना की ॥१॥

## २. देवदत्ताकी प्रार्थनाकी नागकुमार द्वारा स्वीकृति

देवदत्ताने कहा—हे परमेश्वर मुझपर दया कीजिए। और जिस प्रकार आपने मेरे मनमें प्रवेश किया है उसी प्रकार घरके आँगनमे पदार्पण कीजिए। यह सुनकर नागकुमार वहीं हाथीसे उतर पड़ा जहाँ उस रमणीका मन्दिर था। देवदत्ताने आसन दिया और नागकुमार उस रात्रि वहीं रहा और वहीं उसने स्नान व भूषणविधि की। उसने यथोचित मात्रामें सरस भोजन किया, जिस प्रकार कवीन्द्र मात्राओंसे युक्त सरस काव्य-रचना करता है। फिर कामदेव नागकुमारने हँसते हुए उस रमणीसे कहा—हे प्रिये, अब मैं समस्त नगरका भ्रमण करने जाता हूँ, क्योंकि आज ही मुझे यह सारा नगर देख लेना है। इसपर उस उत्तम वेश्याने उत्तर दिया—आप उस दुष्ट, दुश्चरित्र, दुर्वचन राजाके द्वारपर मत जाना तथा वहाँके द्वारपालोंकी पानीदार खड्गकी धारामे मत जा पड़ना। इसपर तरुण राजकुमारने प्रियवचन द्वारा पूछा—हे भद्रे मैं वहाँ न जाऊँगा किन्तु यह तो बतला कि राजा आने वाले वीरोका हनन किस कारणसे करता है। इसपर नेत्रोंसे

१० णयणवयणणिज्जियमयचंदए भणियउ गणियए मणि आणंदए[9] ।
कण्णाउज्जहे णयरिहे राणउ विणयपालु[10] णामेण पहाणउ ।
विणयमइ[11] त्ति घरिणि रज्जेसरि ताहे धीय णिरुवम गडभेसरि ।
सीलवइ[12] त्ति सीहपुररायहो हरिवम्महो जयलच्छिसहायहो ।
दिज्जहुँ[13] जंति जंति पहु[14] रुंभिवि किंकरलक्खइँ समरि णिसुंभिवि ।
१५ घत्ता—महुराउरिणाहें हित्तियए मुद्धाहि[15] णराहिवपुत्तियए ।
बंदीहरे कंटयवइछइए[16] अच्छंतिए ताए महासइए ॥२॥

## ३

Nagakumara promises her informant not to go there to imperil his life, but he goes straight to the confined princess, being implored by whom, he attempts to rescue her.

परउवयारि वीरु[1] बलवंतउ तुम्हारिसु माणुसु आवंतउ ।
पेक्खिवि पुक्करंति णउ[2] थक्कइ तं मेल्लवहुँ ण सक्कु वि सक्कइ ।
ता अलियउ जि पवुत्तउ उत्तरु को तं तरइ जलहिजलु दुत्तरु ।
को पडिखलइ समरि जमकरणइँ को रक्खइ बलवंतहँ सरणइँ ।
५ किं महु पुरवरेण दिट्ठेण वि कि राएण एण दुट्ठेण वि ।
पुरबाहिरे णिरुद्धु[3]रविभासहो हउँ जाएँसमि[4] दूसावासहो ।
एम भणेप्पिणु गउ मइवंतउ कण्णाकारागारउ पत्तउ ।
दिट्ठउ कण्णए कुवलयमंडणु णं छणदिणि उइयउ मयलंछणु ।
भणिउ ताइ भो णरपंचाणण भो जयलच्छिविलासिणिमाणण ।
१० भो भो सरणागयपविपंजर दुक्खरुक्खचूरणदिसिकुंजर ।
दीसहि[5] को वि कुलीणु महापहु फेडहि महु बंदिहे बंदिग्गहु ।
घत्ता—ता कुमरें[6] किंकरवर भणिय कड्ढहु बलिवंड सुलोयणिय ।
सस एह महारी जो धरइ सो इंदु वि समरंगण मरइ ॥३॥

## ४

Conflict between the forces of Durvachana, the king regent of Mathura, and those of Nagakumara.

ता णिट्ठुरकर भिउडिभयंकर ।
वइरिखयंकर णियवइसंकर ।
झसमुग्गर[1]कर धाइय णरवर ।
परजयसिरिहर मयणहो किंकर[2] ।
५ इयर वि अंतरे थिय पत्थंतरे ।
दुव्वयणुब्भड सुहड महाभड ।

९ E आणंदिए. १०. C विणयवालु. ११. E मय त्ति. १२. C वय त्ति. १३. ABD दिज्जइ; E दिज्जहो १४. ABD रुंधिवि १५ E मंघाय १६ E °च्छियए
३. १. C धीरु २. E णवि ३ AB णिबद्ध ४. AB जाएमि. ५ C दीसइ ६. E कुवरें.
४. १. E मोग्गर. २. ABC omit this line.

मृगको और अपने मुँहसे चन्द्रको जीतनेवाली उस गणिकाने मनमें आनन्दित होते हुए कहा— कान्यकुब्ज नामक नगरीमें विनयपाल नामका प्रधान राजा है। उसकी राजेश्वरी गृहिणी विनयमति है, और उसकी पुत्री निरुपम सुन्दरी शीलवती। यह कन्या जब सिंहपुरके राजा विजयलक्ष्मीके सहायक हरिवर्मको विवाहमें देनेके लिए भेजी जा रही थी तब मार्गमें उसे रोककर तथा लाखों किंकरोंको युद्धमें मारकर मथुरा पुरीके राजाने उसका अपहरण कर लिया और उस भोली राजकुमारीको काँटोंकी बाड़ीसे घिरे हुए बन्दीगृहमे डाल दिया, जहाँपर वह महासती अभी तक रह रही है ॥२॥

## ३ नागकुमारका उस बन्दीगृहकी ओर गमन

देवदत्ता कहती गयी कि जब तुम्हारे समान परोपकारी बलवान् मनुष्यको आते हुए वह बन्दीगृहमे पड़ी हुई राजकुमारी देख पाती है तब वह पुकार लगाती हुई थकती नही। किन्तु उसे छुड़ानेमे इन्द्र भी समर्थ नही है। देवदत्ताकी यह बात सुनकर नागकुमारने झूठ-मूठ उत्तर दिया अरे दुस्तर समुद्रके जलको कौन पार कर सकता है? यमदूतोंसे समरमे कौन भिडे और जो बलवान्के चंगुलमें फँसा हो उसको कौन रक्षा करे? और अब मुझे इस नगरीके देखनेसे भी क्या लाभ और उस दुष्ट राजासे क्या काम? मै तो अब नगरके बाहर सूर्यके प्रकाशको भी निरुद्ध करनेवाले अपने डेरेमे जाऊँगा। ऐसा कहकर वह मतिमान वहाँसे चला और सीधा उस कन्याके कारागारपर जा पहुँचा। कन्याने उस भूमण्डलके भूषण कुमारको देखा, जैसे मानो पूर्णिमाके दिन चन्द्रमाका उदय हुआ हो। कुमारीने पुकार लगायी—हे नरसिंह, हे विजयलक्ष्मीरूपी विलासिनीके मान्य, हे शरणागतोंके लिए वज्रके पिंजड़े, हे दुःखरूपी वृक्षको चूर-चूर करने वाले दिग्गज, आप कोई कुलीन महाप्रभु दिखाई देते हैं। अतएव आप मुझ बन्दिनीको इस बन्दीगृहसे छुड़ाइए।

इसपर कुमारने रक्षक किंकरोंसे कहा—हे जवानो, इस सुलोचनाको इस बन्दीगृहसे निकालो। यह हमारी बहन है। इसे जो कोई रोकेगा वह यदि इन्द्र भी हो तो भी समरागणमे मरेगा।

## ४. संग्राम

नागकुमारका इतना कहना था कि उसके किंकर जिनके हाथ निष्ठुर थे, जो अपनी भृकुटीसे भयंकर दिखाई देते थे, बैरियोंका क्षय करनेवाले तथा अपने स्वामीका हित करनेवाले तथा शत्रुओंकी जयश्रीका हरण करनेवाले थे, वे अपने हाथोंमें भाले और मुद्गर लेकर दौड़ पड़े। दूसरी ओर दुर्वचन राजाके वे सुभट महायोद्धा अपने स्थानोंपर रक्षाके लिए जमकर खड़े हो

| | | |
|---|---|---|
| | जयसिरिहारणे | कण्णाकारणे । |
| | जायउ भंडणु | करसिरखंडणु । |
| | उयरवियारणु | पहरणवारणु । |
| १० | असि खणखणरव | हणरव रउरव । |
| | मयगलपेल्लणु | लोहियरेल्लणु । |
| | रहवरखंचणु | केसालुंचणु । |
| | पाडियधयवडु | सूडियहयथडु । |
| | छुरियायड्ढणु | मच्छरघणघणु । |
| १५ | णिरु णिब्भिच्चिहिँ | जुज्झिवि भिच्चिहिँ । |
| | कड्ढिय सुंदरि | णं सुरवरसिरि । |
| | सयराणंदहिँ | कुलणहचंदहिँ । |
| | एत्तहिँ भल्लउ | दुव्वयणुल्लउ । |
| | कण्णालुद्धउ | जमु जिह कुद्धउ । |
| २० | लेहु सण्णद्धउ | पविलंबियधउ । |
| | पयचोइयगउ | झत्ति समागउ । |

घत्ता—हयगयखरकरहारोहणइँ तइलोक्कचक्कसंखोहणइँ ।
आलग्गइँ गहियपसाहणइँ दुव्वयणमयणणिवसाहणइँ ॥४॥

५

Vyala's appearance on the scene of fight and Durvachana's submission to him.

| | | |
|---|---|---|
| | खग्गेहिँ छिंदंति | सिल्लेहि भिंदंति । |
| | बाणेहिँ विंधंति | फरएहि रुंधंति । |
| | पासेहिँ वंधंति | दंडेहि चूरंति । |
| | सूलेहिँ हूलंति | दुरएहिँ पीलंति । |
| ५ | पेडंति मोडंति | लोट्टंति घोट्टंति । |
| | रोसावउण्णाइँ | जुज्झंति सेण्णाइँ । |
| | ता भासियं तस्स | वीरस्स वालस्स । |
| | केणावि पुरिसेण | कयसुयणहरिसेण । |
| | तरुणीणिमित्तेण | हणणिक्कचित्तेण । |
| १० | दुव्वयणणामेण | रामाहिरामेण । |
| | रुद्धो तुहुँ सामि | मायंगगयगामि । |
| | तं सुणिवि विप्फुरिउ | रोसेण अइतुरिउ । |
| | गीलइरिकरिचडिउ | अइऊण तहो भिडिउ । |
| | पियवम्मउत्तस्स | रणभारजुत्तस्स । |

१५ घत्ता—णियपहु पेक्खिवि भयथरहरिउ[१०] भडु करिवरखंधहो ओयरिउ[११] ।
जाएवि वालहो पयजुए[१२] पडिउ पभणइ हउँ जडु दइवें णडिउ ॥५॥

---

३. B सिरि. ४. A चारणु ५. C रवरव. ६. E मड्ढणु. ७. CD सिरि. ८. E णहु.
५. १ E सेल्लेहि. २ E बधंति. ३. BCD विधंति. ४. C कूलंति. ५ C पोडंति. ६. E फाडंति. ७ C घुट्टंति ८. C सुकय; E सुणय. ९. C गइ. १०. E थरहरियउ. ११. E उयरियउ. १२. E जुयं.

गये। इस प्रकार उस कन्याके कारण जयश्री धारण करने हेतु युद्ध चल पड़ा। हाथ और सिर कटने लगे। उदरोंका विदारण और प्रहारोंका वारण होने लगा। तलवारोंकी खन-खन ध्वनि और मारो-मारोका रौरव कोलाहल हो उठा। हाथी पेले जाने लगे। लोहूका रेला बहने लगा। बड़े-बड़े रथ खिंचने लगे और केश नुचने लगे। ध्वजाएँ और पताकाएँ गिरायी जाने लगीं। घोड़ोंकी पंक्तियाँ भग्न होने लगीं। छुरियाँ खिंचने लगीं। क्रोध की धनधनाहट होने लगी। नागकुमारके उन योद्धाओंने जो सब जीवोंको आनन्ददायी एवं अपने कुलरूपी आकाशके चन्द्रमा थे, उन्होंने पूरे जोरसे युद्ध करके उस सुन्दरीको बन्दीगृहसे निकाल लिया। जैसे मानो देवगंगाको शंकरके जटाजूटसे छुड़ाया हो। इसी समय वह दुर्वचन नामका भला आदमी जो उस कन्याका लोभी था, यमके समान क्रुद्ध हो उठा और शीघ्र सन्नद्ध होकर ध्वजा फहराता हुआ व अपने पैरसे गजको प्रेरित करता हुआ झटसे वहाँ आ पहुँचा।

घोड़ों, गजों, खरों और ऊँटोंपर चढ़कर त्रैलोक्य मण्डलको क्षोभित करते हुए अपने-अपने अस्त्र-शस्त्र लेकर दुर्वचन और मदन राजाओंके सैन्य युद्धमें भिड़ गये ॥४॥

## ५. दुर्वचनका मदहरण

उस युद्धमें योद्धा खड्गोंसे छेदते, सेलोंसे भेदते, बाणोंसे बींधते, फारोंसे रूँधते, पाशोंसे बाँधते और दण्डोंसे चूरते थे। वे शूलोंसे हूलते और हाथियोंसे कुचलवाते भी थे। वे परस्पर एक-दूसरेको धराशायी करते, मोड़ते, लोट-पोट करते और घोटते थे। इस प्रकार रोषसे भरपूर हुए वे दोनों सैन्य युद्ध करने लगे।

इसी समय सज्जनोंको हर्ष करनेवाले किसी पुरुषने वीर व्यालसे कहा कि दुर्वचन नामक राजाने स्त्रीकी अभिलाषासे उस तरुणीके निमित्त मारनेपर तुलकर तुम्हारे मातंग-गजगामी स्वामी नागकुमारको युद्ध में निरुद्ध कर रखा है। यह सुनकर व्याल अत्यन्त उत्तेजित हो उठा। वह तुरन्त नीलगिरि हाथीपर सवार होकर और उस स्थलपर पहुँचकर रणके भारमें जुते हुए प्रियधर्मके पुत्र दुर्वचनसे जा भिड़ा।

दुर्वचन अपने स्वामीको देखकर भयसे थर्रा गया। वह हाथीके कन्धेसे नीचे उतरा और व्यालके चरण युगलमें पड़कर बोला—मैं दैव की विडम्बनासे यह मूर्खता कर बैठा हूँ ॥५॥

## ६

Durvachana implores forgiveness of Nagakumara. The princess of Kanyakubja is sent with due honour to her father.

खम करि परमेसर कुलभूसण देवदेव दुज्जणकयदूसण ।
कवणु कुमारु एहु कहि आयउ णिरुवमलक्खणलक्खियकायउ ।
भासइ महुराहिउ जगे सारउ ण विजाणहि तुहुँ सामि महारउ ।
पुत्तु जयंधररायहो केरउ माणिय फणिमणिकिरणुकेरउ ।
भणइ मंति जो तुम्हहँ राणउ सो अम्हहँ गुरुगुरुहुँ समाणउ । ५
कुंडलमंडियगंडयलुल्लउ खमउ लेवि महु सिरकमलुल्लउ ।
जं जाणइ तं सो वि अणुट्ठउ छुडु छुडु केम वि मच्छरु णिट्ठउ ।
तं णिसुणिवि वालें णिउ तेत्तहे अच्छइ भडचूडामणि जेत्तहे ।
भणइ सुहडु भो पत्थिवसारा महुर महारी णयरि भडारा ।
एहु मंति मेरउ किं किज्जउ भणसु दिसावलि अज्जु जि दिज्जउ । १०
कहिउ असेसु वि अवरु वि वइयरु ता संतुट्ठु सुट्ठु रमणीसरु ।

घत्ता—पडिवण्णी णियमस गउरविय सहुँ बहुपरिवारें पट्ठविय ।
कोमलतणु णिज्जियललियलय सा तायहो केरउ णयरु गय ॥६॥

## ७

Nagakumara sees the lute masters and learns from them about Tribhuvanarati, the Kashmir princess who would marry only him who could vanquish her in lute-playing.

अच्छइ महुरहि पुण्णमणोरहु भमरु व माणियमालइसोरहु ।
णंदणवणि कीलंतें संतें केयइकुसुमवासु गेण्हंतें ।
पुण्णायइ पुण्णाइँ व लिंतें पाणिपउमु पउमोवरि दिंतें ।
दिट्ठइँ जाणियगेयवियारहँ पंचसयइँ वरवीणायारहँ ।
तेहँ पमुहु तहिं इक्कु णियच्छिउ कुमरें रायउत्तु आउच्छिउ । ५
किं फलु दिट्ठउ वीणाभासें भासिउ जालंधरराएसें ।
कित्तिधवलु णामें कस्सीरए देसें पसिद्धणयरे कस्सीरए ।
राउ णंदि णंदवइ किसोयरि तासु देवि णावइ मंदोयरि ।
सुय तिहुयणरइ किं वण्णिज्जइ तं वण्णंतु विरंचि वि झिज्जइ ।
सा वीणापवीण सुहयारी णं वाईसरि परमभडारी । १०

घत्ता—जो णिवसुयहि[10] वि दिहि जणइ आलावणियइँ[11] सुंदरि जिणइ[12] ।
णियणयणोहामियसिसुहरिणि सा पिययमे[13] होसइ तहो घरिणि ॥७॥

---

६. १. A भासिउ. २ C फण ३ B लेउ. ४. C जे ५. D सुहड. ६. C एउ ७. CE किज्जइ. ८. CE दिज्जइ. ९. E रणीसरु.

७. १. E °रहे २. MSS पुण्णाउ ३. BD लेंते ४. E °यारइं. ५. C णाह. ६. E °रइं. ७. E देसि पसिद्धि णयरि; C पसिद्धे ८. C मंदोवरि. ९ E सुहियारी. १०. E सुयहे. ११. G आलावणिएए; D °णिया १२. E जिणिइय. १३. C पियतम.

## ६. क्षमायाचना और कन्याका सम्मान

दुर्वचन बोला—हे देवदेव, हे दुर्जनोंका तिरस्कार करनेवाले परमेश्वर, हे कुलभूषण, मुझे क्षमा कीजिए और यह बतलाइए कि ये कुमार कौन हैं तथा कहाँसे आये हैं? इनके शरीरमें तो अनुपम लक्षण परिलक्षित हो रहे हैं। इसपर मथुराधीश व्यालने कहा—क्या तुम नहीं जानते कि ये जगत्श्रेष्ठ मेरे स्वामी हैं। वे जयन्धर नरेशके पुत्र हैं जो मानो नागमणियोंसे उकेरकर बनाये गये हों। तब दुर्वचन मन्त्रीने कहा—जो आपका राजा है वह हमारा तो राजाधिराजके समान है। मुझे क्षमा करें। अथवा यदि चाहें तो दण्डस्वरूप मेरे इन कुण्डलोंसे विभूषित गण्डस्थलों वाले सिररूपी कमलका छेदन कर लें। जैसी जानकारी होती है उसी अनुसार अनुष्ठान किया जाता है। किन्तु अब तो मेरा समस्त मात्सर्य नष्ट हो गया है। यह सुनकर व्याल उसे वहाँ ले गया जहाँ भटोंके चूड़ामणि नागकुमार विराजमान थे। सुभट व्यालने कहा—हे नृपश्रेष्ठ, हे भट्टारक, यह मथुरा हमारी नगरी है, और यह मेरा मन्त्री है। अब कहिए क्या किया जाये? यदि कहें तो तत्काल इसे दिशाओंकी बलि चढ़ा दिया जाये। व्यालने अपना शेष पूर्व वृत्तान्त भी कह सुनाया। इसपर रमणीश्वर नागकुमार खूब सन्तुष्ट हुए।

उन्होंने उस कन्याको अपनी भगिनी माना और उसका खूब गौरव किया। तथा बहुतसे परिवारसहित उसकी विदा कर दी। वह ललित लताको भी जीतनेवाली सुकुमारी अपने पिताके नगरको चली गयी ॥६॥

## ७. काश्मीरकी राजकुमारीकी प्रतिज्ञा

अपने मनोरथको पूरा कर नागकुमार मथुरामें रहने लगा, जैसे मालतीकी सुगन्धसे सन्तुष्ट हुआ भ्रमर। एक दिन जब वह नन्दन वनमें क्रीडा करते हुए कहीं केतकीके पुष्पोंकी सुगन्ध लेता था, कहीं पुन्नाग पुष्पोंको पुण्यके समान ग्रहण करता था और कहीं कमलके ऊपर अपना हस्तकमल चलाता था, तब उसने संगीत कलाके जानकार पाँच सौ वीणावादकोंको देखा। कुमारने उनके प्रमुख एक राजकुमारको देखा और उससे पूछा—आपने वीणाके अभ्यासका क्या फल देखा है? इसपर उस जालन्धरके राजेशने बतलाया कि काश्मीर देशके काश्मीर नामक प्रसिद्ध नगरका उज्ज्वल कीर्तिवान् नन्दि नामका राजा और मन्दोदरीके समान नन्दमती नामक कृशोदरी उसकी पटरानी है। उनकी पुत्री त्रिभुवनरति नामकी है जिसका क्या वर्णन किया जाये? विधाता भी उसका वर्णन करते झिझकता है। वह वीणा-वाद्यमें इतनी प्रवीण है जितनी परमपूज्य सुखदात्री वागेश्वरी।

जो कोई आलापिणी वीणा द्वारा उस सुन्दरी राजकुमारीको सन्तोष उत्पन्न करे और उसे जीत ले उसी कलाकारकी वह अपने नेत्रोंसे बालमृगोंको भी तिरस्कृत करनेवाली बालिका प्रियतम गृहिणी होगी ॥७॥

८

Nagakumara visits Kashmir and becomes the guest of king Nanda.

उज्जलछणताराव‌इमुहियए[1] णयणाणंदए णंदहो दुहियए[1] ।
हउँ वीणाए जिणेप्पिणु घल्लिउ एवहि पुणु सिक्खहुँ संचल्लिउ ।
पिय परिणेसमि कालें जंतें ता सम्माणिउ किण्णरिकंतें[2] ।
गउ वीणागुरु कहिँ वि सइच्छए वालु पबोल्लिउ पहुणा पच्छए[3] ।
५ दिण्णु रज्जु पुणरवि दुव्वयणहो तोसियपोसियपरियणसयणहो ।
सहुँ दोहिँ मि गेहिणिहिँ तुरंगें सहुँ वीरेण तेण मायंगें ।
गउ झसचिंधु णवर कस्सीरहो कस्सीरयपरिमिलियसमीरहो ।
कस्सीरउ पट्टणु संपाइउ चामरछत्तभिच्चरहराइउ ।
णंदु राउ सवडंमुहुँ आइउ णीरिहि[4] पेम्मजरुल्लउ[4] लाइउ ।
१० का वि कंत झूरवइ दुचित्ती का वि अणंगपलोयणे रत्ती ।
पाए पडइ मूढ जामायहो धोयइ[5] पाय घएं घरु आयहो ।
घिवइ तेल्लु पाणिउ मण्णेप्पिणु कुट्टु[6] देइ छुडु दारु भणेप्पिणु ।
अइअण्णमण डिंभु चिंतेप्पिणु गय मज्जारयविल्लउ लेप्पिणु[7] ।
धूवई खीरु का वि जलु[9] मंथइ का वि असुत्तउ मालउ[10] गुंथइ ।
१५ ढोयइ सुहयहो सुहइँ जणेरी भासइ हउँ पिय दासि तुहारी ।
घत्ता—गउ मंदिरु[11] मज्जणमंडणइँ रइयइँ[12] माणिणिमणखंडणइँ ।
उवठवियइँ भोयणभूसणइँ देवंगइँ वत्थइँ णिवसणइँ ॥८॥

९

Love springs at first sight.

अण्णहि दिणि ईसीसि हसंते पुच्छिउ णंदु मणोहरिकंते
पुरवरे वीण को वि किं जाणइ कहइ णराहिउ सोत्तइँ पीणइ ।
पुत्ति महारी उव्वसि मीणइ वीणावज्जु चारु परियाणइ ।
जामहिँ[1] आलावणि आलावइ तामहिँ[2] जिणमुणिहिँ वि मणु रावइ ।
५ ता दक्खालिउ मुद्धहे णरवरु णं कामें धणु गुणसंधियसरु[3] ।
पियविरहें मणु दुक्खइ दुक्खइ सुट्ठु मुहुल्लउ सुक्कइ सुक्कइ ।
अंगु अणंगें[4] तप्पइ तप्पइ दंसणे रइजलु छिप्पइ छिप्पइ ।
गच्छंतिहे[5] गइ गुप्पइ गुप्पइ
वल्लहगुणकहे जंपइ जंपइ अण्णकहंतरे कुप्पइ कुप्पइ ।
१० पिय सुंदरि णं जीवे मुक्की परवस तंतीवज्जउ चुक्की ।
पुणु कामेण वीण अवलोइय कामिणि जिह[6] गुणेण संजोइय ।
घत्ता—जुयराएँ तंतिहिँ दिण्णु करु वीणासरु णावइ कुसुमसरु[7] ।
सुइसुसिरें हियइ पइट्ठु किह तिहुयणरइ[8] घुम्मिवि पडिय जिह ॥९॥

८. १. E °यइं. २. A किण्णर°. ३. E °यउ. ४. E णारिहिं पोम्मजलुल्लउ. ५. D धोइय; E धोएइ. ६. D कट्ठु. ७. AB लिप्पिणु. ८. E धोवइ. ९. C जल. १०. E मालइ. ११. ABC [illegible] १२. C वइयइं

९. १. E जावहिं आलावहिं. २ ABD तावहिं. ३. E गुणु. ४. E अणंगइं. ५. E गच्छंतिहिं गइ. ६ E किह. ७. CE मयणसरु ८. E तिहुवणरइ.

## ८. नागकुमारका काश्मीर गमन

उस जालन्धर नरेशने कहा—उज्ज्वल पूर्णचन्द्रमुखी, नयनानन्ददायिनी नन्दकी पुत्रीने मुझे वीणा-वाद्यमें जीतकर फेंक दिया। अतः अब मैं पुनः उसी कलाको सीखने चला हूँ। कुछ काल जानेपर मैं उस प्रियाका परिणय कर सकूँगा। यह सुनकर किन्नरीके पति नागकुमारने उसका सम्मान किया। फिर वह वीणागुरु तो अपनी इच्छानुसार कहीं चला गया और इधर पीछे प्रभु नागकुमारने व्यालसे वार्तालाप किया। व्यालने पुनः अपना राज्य उसी दुर्वचनको दिया जो अपने स्वजनों और परिजनोंका सन्तोष और पालन-पोषण करने लगा था। फिर नागकुमार अपनी दोनों गृहिणियों, उस तुरंग, उस हस्ती और उस वीर व्यालको साथ लेकर उस काश्मीर देशको गया जहाँकी वायु केशरकी धूलिसे सुगन्धित होती है। वह चलकर काश्मीर पट्टनमें पहुँचा। वहाँका राजा नन्द अपने चमर, छत्र, सेवकों व रथसे विराजमान होता हुआ उसके स्वागतार्थ सम्मुख आया। नागकुमारके नगरमें प्रवेश करते ही नारियोंको प्रेमका ज्वर चढ़ आया। कोई सुन्दरी दुश्चित्त होकर झूरने लगी, तो कोई इस कामदेवके दर्शनमें आसक्त हो गयी। कोई मोहसे बेसुध हुई अपने घर आये जामाताके पैर पड़ने तथा घृतसे पैर धोने लगी, पानी समझकर तेल देने लगी और ताम्बूलमें खदिर कहकर लकड़ीका बुरादा डालने लगी। कोई इतनी अन्यमनस्क हो गयी कि अपना शिशु जानकर बिल्लीके बच्चेको गोदमें लेकर चल पड़ी। कोई दुग्धको धूप देने लगी, तो कोई पानीका ही मन्थन करने लगी, और कोई बिना धागेके माला गूँथने लगी। कोई सुखोंकी जननी उस सुभग नागकुमारके समीप जा पहुँची और बोली—मैं आपकी प्रिय दासी हूँ।

इस प्रकार नगरका दर्शन करते हुए नागकुमार राजमहलमें पहुँचा। वहाँ उसने मानिनी स्त्रियोंके मनको खण्डित करनेवाला स्नान मण्डनादि किया तथा भोजन-भूषण आदि विधियाँ सम्पन्न कीं और देवांग वस्त्रोंको धारण किया ॥८॥

## ९. काश्मीरी राजकुमारीका मोहित होना

फिर किसी अन्य दिवस नागकुमारने कुछ हँसते हुए नन्दराजासे पूछा—क्या इस नगरमें कोई वीणा वाद्य जानता है? इसपर राजाने जो कुछ कहा उससे नागकुमारके कान प्रसन्न हो गये। उसने कहा हमारी पुत्री ही उर्वशी और मेनकाके तुल्य वीणा-वाद्य भली प्रकार जानती है। जब वह आलापिनी वीणापर आलाप छेड़ती है तब वह जैन मुनियोंके मनको भी चलायमान कर देती है। फिर राजा नन्दने अपनी सुन्दर कन्याको वह नररत्न दिखलाया, मानो कामदेवने अपनी धनुषकी प्रत्यंचापर बाण चढ़ा दिया हो। अब कन्याका प्रिय-विरहसे मन दुःखने और मुख खूब सूखने लगा। कामकी ज्वालासे अंग तपने और उसके दर्शनसे वह रति-जलसे खूब भींगने लगी। चलनेमें उसकी गति लड़खड़ाने लगी। अपने वल्लभके गुणोंका कथन बार-बार करने लगी तथा दूसरी किसी भी वार्तालापपर क्रुद्ध होने लगी। वह प्रिय सुन्दरी जैसे प्राणहीन हो गयी हो। इस प्रकार परवश होकर वह तन्त्री-वाद्यमें चूक गयी। फिर कामदेव नागकुमारने वीणापर दृष्टि डाली, जैसे मानो कामिनी गुणोंसे सँजोई गयी हो।

युवराजने तन्त्रीपर हाथ दिया और उससे जो वीणाका स्वर निकला वह मानो कामदेवका पुष्पबाण ही था। वह कर्णरन्ध्रमें इस प्रकार प्रविष्ट हुआ कि उससे त्रिभुवनरति चक्कर खाकर गिर पड़ी ॥९॥

१०

The marriage. Nagakumara learns from a merchant about some marvels in the Ramyaka forest and starts for the place.

विहिओ सुयणाणं उच्छाहो दुण्हं पुरणाहेण विवाहो ।
अहिणवमुग्गेमणोहरवयणा बहुलायण्णा दिण्णा कण्णा ।
णायकुमारहो संगें लग्गा अज्झासा इच्छियसंसग्गा ।
किण्णरिदेविमणोहरियाओ णियपुत्तीओ जिह धरियाओ ।
५ वालस्स य रइयं सम्माणं मयरद्धयपडिवत्तिसमाणं ।
ता णं भुंजियभोयसुहाणं णंदावासे णिवसंताणं ।
बहुधणइत्तो वणिवरउत्तो भवणं पत्तो सायरदत्तो ।
विहुरविरामं दाउं हेमं संसियरधामं मोत्तियदामं ।
उइओ रुंदो णं छणइंदो जणियाणंदो दिट्ठो णंदो ।
१० महुरं गुणिणा जलहरझुणिणा ढोइयमणिणा भणियं वणिणा ।
इत्थु पुरे णवणीलारामे कोइलकलरवविलसियकामे ।
णिवसामा तुह पायच्छाए खंडियचोरजारजायाए ।
पहुकेराए थक्को वणिओ अण्णेसिं रइवइणा भणिओ
कोऊहलय किं ते दिट्ठं ता वइसेण विसिट्ठं सिट्ठं ।
१५ रम्मयगहणे अत्थि तिसिगो सिहरी तुंगो छित्तपयंगो ।
तस्स तले हल्लियरंभवणं भूतिलयं विमलं जिणभवणं ।
सव्वसुवण्णमयं मणिसिहरं णववासरयरकररासिहरं ।
चोज्जं तस्स कवाडं दिण्णं इंदस्स वि कुलिसेण ण भिण्णं ।
अच्छइ ढकिययं णत्ताहं अरइयजिणमुहदंसणलाहं ।
२० अवरो धरियसरासणबाणो समरो मोरपिछपरिहाणो ।
अपुसियणयणचुयसुअपिच्छं अण्णायं णिव घोसइ णिच्छं ।

घत्ता—ता कुंजरलीलागामिणिहिं सहुँ सेण्णं सहुँ णियकामिणिहिं ।
सहुँ मित्तें माणिणिमणमहणु गउ वम्महु तं गिरिवरगहणु ॥१०॥

११

He sees the Jina temple the doors of which were shut for ages but which gave way at his touch. He then sees the Bhilla who was pining in the separation from his wife and was crying for help.

पत्तउ दिट्ठी वणमंडियरस गयरयहयचुयणवचंदणरस ।
कद्दमदुग्गमरुंजियमहुयर फलिहसिलायलसंठियसुरवर ।
हरिणहदलियकुंभिकुंभत्थल विलुलियरत्तालित्तमुत्ताहल ।

१०. १ D सुयणाणंदउच्छाहो २. BCE मुद्ध ३ E सिसियर. ४ C °कुणिणा. ५. AB णिवसामे. ६. C रजिय, ABD रडिय ७. C अण्णिसि; E अण्णेसें. ८. C रहवयणा ९. E तिसंगो. १०. C चुज्जं. ११. E अच्छय. १२. C पिच्छि. १३. C सुअंबु; E चुअंबु वपिच्छं. १४. E वम्महो.

११. १. E रह. २. E चुअ.

## १०. विवाह व रम्यक वनकी वार्ता

तब राजाने स्वजनोंके लिए उत्साहवर्धक ऐसा उन दोनोंका विवाह रचाया। नयी मूंगके समान मनोहरमुखी व अति लावण्यवती कन्याका दान कर दिया गया। राजकुमारी नागकुमारके संग लग गयी, जिससे उसको अभिलाषा पूर्ण हुई और उसे मनोवांछित संसर्ग मिला। राजाने नागकुमारकी पूर्व पत्नियों किन्नरी और मनोहरीको अपनी पुत्रियोंके समान रखा। उन्होंने व्यालका भी नागकुमारके स्वागतानुसार ही सम्मान किया।

इस प्रकार जब वे नन्दके राजभवनमें सब प्रकारके भोगों और सुखोंका उपभाग करते हुए रहते थे, तब उस भवनमें सागरदत्त नामका बहुत धनवान वणिक् पुत्र आया। उसने समस्त दारिद्रय दूर करने योग्य सुवर्ण तथा चन्द्रमाके समान चमकदार मोतियोंकी माला भेट करके उदित होते हुए विशाल पूर्णिमाचन्द्रके समान आनन्ददायी राजा नन्दके दर्शन किये। मणियोंकी भेंट चढ़ाकर उस गुणी वणिक्ने मेघ-ध्वनिके समान मधुर भाषण किया—नये हरे उद्यानोंवाले तथा कोकिलोंके कलरवसे काम विलास उत्पन्न करनेवाले इस नगरमे हम आपके चरणोंकी छायामें रहते हैं, जहाँ चोरों और व्यभिचारियोंकी सब बाधाएँ खण्डित हो गयी हैं। इतना ही कह पाया था कि राजा की आज्ञासे वणिक् चुप हो गया।

फिर किसी अन्यदिन रतिपति नागकुमारने उस वणिक्से पूछा—क्या तुमने ( अपनी यात्राके बीच ) कोई कौतूहल देखा ? तब उस वैश्यने विस्तारसे बतलाया—रम्यक वनमे एक सूर्यस्पर्शी ऊँचा त्रिकूट पर्वत है। उसके तल भागमे एक उज्ज्वल भूतिलक जिन मन्दिर है, जो डोलते हुए कदली वनसे घिरा है। उसका मणिशिखर पूरा सुवर्णमय है जो उदित होते हुए सूर्यकी किरणोको भी तिरस्कृत करता है। आश्चर्य है कि उसका कपाट ऐसा मुद्रित है कि इन्द्रके वज्रसे भी भेदा नही जाता। वह दिनरात ढका ( बन्द ) रहता है जिससे किसीको भी वहाँ प्रतिष्ठित जिनेन्द्रके मुखदर्शनका लाभ नही मिलता। एक और बात यह है कि वहाँ एक शबर रहता है जो मोरके पंखोंका परिधान रखता है, और धनुष बाण धारण किये हुए है। हे राजन्, वह निरन्तर अन्याय-अन्यायकी पुकार लगाता रहता है। किन्तु उसके नेत्रोसे झरते हुए अश्रुजलको कोई पोंछनेवाला नही है।

यह सुनकर मानिनियोंके मनका मंथन करनेवाला कामदेव नागकुमार अपनी उन कुंजरके समान लीलागामिनी कामिनियो, अपने मित्र व सैन्य सहित उस पर्वतके गहन ( वन ) की ओर चल पड़ा ॥१०॥

## ११. वन, मन्दिर और पुलिन्दका दर्शन

नागकुमार रम्यक वनमें पहुँचा। वहाँ उसने वनसे मण्डित उस भूमिको देखा जहाँ गजोके दाँतोंसे आहत होकर चन्दन वृक्षोंका रस झर रहा था। जो उस चन्दन रसकी कीचडके कारण दुर्गम हो रहा था और जहाँ भौंरे गुंजार कर रहे थे। जहाँ स्फटिककी शिलाओके ऊपर उत्तम देव बैठे हुए थे और जहाँ सिंहोंके नखोंसे विदारित हाथियोंके कुम्भस्थलोंसे रक्त-लिप्त मुक्ताफल बिखरे

एही काणणमहि जोयंतें दिट्ठउ जिणवरभवणु भमंतें ।
५ बहुसंचियदुक्कियरयसाडइँ करफंसेण गयाइँ कवाडइँ ।
दिट्ठउ चंदप्पहपडिबिंबउ णं ससिबिंबउ जसणिउरुंबउ ।
जहिँ जहिँ दीसइ तहिँ तहिँ चंगउ पण्णासुत्तरधणुसयतुंगउ ।
अहिसिंचिउ तं पुजिउ वंदिउ अप्पाणउ णिरु गरहिउ णिंदिउ ।
हो किं सग्गें खयसंसग्गें किं सोहग्गें पुणरवि भग्गें ।
१० किं णेहें वड्ढियसिविणेहें किं देहें जीवियसंदेहें ।
इज्झंउ चत्तसाउ संसारउ महु चंदप्पहु सरणु भडारउ ।
पुणु वीणावज्जें सियसेविउ णवविवयउ तिण्णि वि महएविउ ।
लीलाकमलणिहियबहुसीसें णिग्गंतेण तेण जुवईसें ।

घत्ता—ता दिट्ठु पुलिंदउ दीणमणु सबरीविओयसिहिदड्ढतणु ।
१५ परितायहु परितायहु° भणइ णिसुणंतहँ कारुण्णउ जणइ ॥११॥

१२

Nagakumara visits the habitation in Patala, of the demon who had carried away the Bhilla's wife

सो पुच्छिउ किण्णरिभत्तारें भणु किं वणु बहिरिउ पुक्कारें ।
चवइ चिलाउ एत्थु भाभासुरु कालगुहंते वसइ भीमासुरु ।
सरलकमलदलदीहरणेत्ती तेण महारी पणइणि हित्ती[1] ।
दीणुद्धरणु भडारा भावहि जइ सक्कहि तो लहु देवावहि ।
५ ता तं[3] वणयरवयणु पडिच्छिउ भोयणु तहो वणयरहो पयच्छिउ ।
सहुँ सुत्तउ सुत्तत्तरकालए सहुँ वालें पईसरिवि पयालए ।
पायालि दाणवभवणुल्लउ दिट्ठु अदिट्ठपुव्वु अइभल्लउ ।
पंचवण्णधयवडहिँ पसाहिउ मोत्तियकणरंगावलिसोहिउ ।
णवकप्पद्दुमपल्लवतोरणु वीरु णिहालिवि ण किउ णिवारणु ।
कट्टघडिउ[10] णं जीवें मुक्कउ थिउ पडिहारु बारि[11] तुण्हिक्कउ ।
गय बिण्णि वि जण वीर महाइय असुरत्थाणु खणेण पराइय ।

घत्ता—वम्महदंसणे उक्कंठियउ सीहासणे असुरु ण संठियउ ।
सुरसमरसएहिँ अणिट्ठियउ अग्घंजलि करिवि समुट्ठियउ ॥१२॥

१३

The demon honours Nagakumara, the Bhilla's wife is restored to him and the prince acquires a sword, a couch and many other gems.

दिण्णउ आसणु किउ संभासणु रयणविहूसणु मणहरु[1] णिवसणु ।
असिवरु सूरहँ सुरहँ वि णिम्मलु रयणकरंडणामु सेज्जायलु ।

३ D° बिंबिउ ४. E° सोत्तर. ५. E डज्झिउ. ६. C विनि वि णियदेविउ; E तिण्णि वि णियदेविउ. ७. C कीला ८. E समरी. ९. E° हो.

१२. १. C हत्थु. २. E हत्तो ३. E तें ४. ABC वालि. ५. E पयसरिवि. ६. DE पायालें. ७. E दाणव. ८ BD अइट्ठ; C अदट्ठ. ९. C मुत्तियकरणंगावलि. १०. A घडि. ११. C वारे.

१३. १. C मणहर°. २. CE सुरहासुरविणिम्मलु.

हुए थे। ऐसी उस वन भूमिको देखते और भ्रमण करते हुए नागकुमारने उस जिन मन्दिरको देखा जहाँ दुष्कर्मोंके बहुसंचित रज आत्माके ज्ञानसे प्रकाशित होनेके समान, चिरकालसे बन्द वे कपाट उसके हाथके स्पर्श मात्रसे खुल गये। मन्दिरके भीतर उन्होंने चन्द्रप्रभ भगवान्‌के प्रतिबिम्बका दर्शन किया जैसे मानो वह चन्द्रबिम्ब ही हो, अथवा यशका पुंज हो, जहाँ-जहाँ वे दृष्टि डालते थे वहाँ-वहाँ ही सुन्दर दिखाई पड़ता था। वह प्रतिबिम्ब एक सौ पाँच धनुष ऊँचा था। नागकुमार ने प्रतिमाका अभिषेक किया तथा पूजा और वन्दना की, तथा स्वयं अपनेआपकी गर्हा और निन्दा की—हाय उस स्वर्गसे क्या लाभ जिसका संसर्ग क्षयशाली है! उस सौभाग्यसे क्या जो फिर भी भग्न होता है, उस स्नेहसे क्या जो स्वप्नकी इच्छाओंको बढ़ानेवाला हो तथा उस देहसे क्या जिसमें सदैव जीवनका सन्देह बना रहता है? यह संसार साराहीन और तुच्छ है। मेरे तो अब चन्द्रप्रभ स्वामी ही शरण हैं। फिर नागकुमारने वीणावाद्यके साथ अपनी तीनों श्रीयुक्त महादेवियोंका नृत्य कराया। फिर वह उन युवतियोंका स्वामी जिन्होंने अपने सिरपर लीला कमल धारण किया था, उस मन्दिरसे बाहर निकला।

फिर उसने उस दीन मन पुलिन्दको देखा जो अपनी शबरीके वियोगरूपी अग्निसे दग्ध देह हो रहा था, जो बचाओ-बचाओ चिल्ला रहा था और सुननेवालोंमें करुणा उत्पन्न कर रहा था॥११॥

## १२. पातालमें दानवके भवनका दर्शन

किन्नरीके पति नागकुमारने उस पुलिन्दसे पूछा—कहो, तुम अपनी पुकारसे इस वनको क्यों बहरा कर रहे हो? इसपर उस किरातने कहा—यहाँ एक कालगुफामें एक कान्तिमान भीमासुर नामका राक्षस रहता है। उसने सरल कमलपत्रके समान दीर्घ नेत्रोंवाली मेरी प्रिय पत्नीका अपहरण किया है। हे स्वामी, आप दीनोद्धारक दिखाई देते हैं। यदि आपसे हो सके तो शीघ्र मेरी पत्नीको वापस दिलवा दीजिए। नागकुमारने उस वनचरके वचनको स्वीकार कर लिया। उसने वनचरको भोजन कराया और स्वयं भी भोजन किया। भोजनके पश्चात् काल वह व्यालको साथ लेकर पातालमें प्रविष्ट हुआ। उस पातालमें उसने दानवके भवनको देखा जो अदृष्टपूर्व और अत्यन्त सुन्दर था। वह पंचरंगे ध्वजपटोंसे अलंकृत था व मोतियोके कणोंकी रंगावलिसे सुशोभित था, तथा वहाँ कल्पद्रुमके नये पल्लवोंका तोरण लगा हुआ था। द्वारपालने वीर नागकुमारको देखकर उसे रोका नहीं। वह द्वारपर ऐसा मौन खड़ा रहा जैसे मानो वह निर्जीव काष्ठ-घटित प्रतिमा हो। वे दोनो महावीर गुफाके भीतर गये, और एक क्षणमें वे उस असुरके स्थानमें पहुँच गये।

कामदेव नागकुमारके दर्शनमात्रसे वह असुर उत्कण्ठित हो उठा, और सिंहासनपर बैठा न रह सका। जो असुर देवोंके साथ सैकड़ों संग्राम करके भी मरा नहीं था वह नागकुमारके सम्मुख अर्घांजलि करके उठ खड़ा हुआ॥१२॥

## १३. असुर द्वारा नागकुमारका सम्मान

उस असुरने नागकुमारको आसन दिया और वार्तालाप किया। फिर उसने उन्हें रत्नमयी आभूषण और मनोहर वस्त्र दिये। उसने सूर्य और देवोंसे भी अधिक उज्ज्वल खड्‌ग रत्न दिया एवं

लइ लइ ललियलोल ललणावर कयँकुसुमसरपसर करिकरकर।
रक्खियाइँ मइँ तुज्झु णिमित्तेँ अवहारहि पहु दिव्वेँ चित्तेँ।
५ जं किउँ मइँ वणयरपियहारणु तं पहु तुम्हागमणहो कारणु।
ता मयणेण भणिउ मणहारिणि देहि समेरि समरहो सुहकारिणि।
सा वि समप्पिय तेण तुरंतेँ भिल्लेँ अवलोइय वियसंतेँ।
पुणु पहु पभणइ दणुय णिरिक्खहि अज्जँ वि रयणइँ तुहुँ परिरक्खहि।
अग्गइ वालहो विणउ करेज्जसु एयइँ एयहो आयहो दिज्जसु।
१० घत्ता—तं तिहुयणरइ कण्णारयणु तं मंडलग्गु तं मणिसयणु।
मयणहो जि हुंति रइराइयहो जगे पुप्फयंततेयाहियहो ॥१३॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे
कण्णाकरवालदिव्वसेज्जालंभो णाम पंचमो परिच्छेउ समत्तो

॥संधि ॥५॥

---

३. E कइ ४. C मइं किउ ५. ABD सवरि ६. CE विहसंतें. ६. E अज्जु वि.
८. E तिहुवणरइ. ९. D रायहो; E राहियहो.

रत्नकरण्ड नामकी शैया भी समर्पित की। असुरने प्रार्थना की—हे ललित-लोल, हे ललनाओंके वर, हे कामदेवके पुष्पबाणोंका प्रसार करनेवाले तथा हस्तीके सूँड़ सदृश सुदृढ भुजशाली, इन सब रत्नोंको लीजिए-लीजिए। मैंने आपके निमित्तसे ही इन्हें रक्षित रखा है। अतएव हे प्रभु, दिव्य चित्तसे इन्हें ग्रहण कीजिए। मैंने जो इस वनचरकी पत्नीका अपहरण किया वह भी हे प्रभु, आपके आगमनके कारणसे ही। इसपर नागकुमारने कहा—उस मनोहारिणी व सुखकारिणी शबरीको उसके पति शबरको दे दो। असुरने उसे भी तुरत समर्पित कर दिया, और उस भीलने प्रफुल्लित होते हुए उसका अवलोकन किया। फिर प्रभु नागकुमारने कहा—हे दानव, देखो अभी भी तुम्हीं इन रत्नोंकी रक्षा करो। आगे चलकर तुम व्यालके यहाँ आनेपर उनकी विनय करना और उन्हे ये सब रत्न सौंप देना।

वह त्रिभुवन रतिरूपी कन्यारत्न, वह खड्ग तथा वह मणिमय शैया इस जगत्में रतिसे विराजमान तथा पुष्प समान दाँतोंके तेजसे समृद्ध मदनके ही होते हैं ॥१३॥

इति नन्ननामांकित महाकवि पुष्पदन्त विरचित नागकुमारके सुन्दरचरित्ररूपी<br>महाकाव्यमें कन्या, तलवार तथा दिव्य शैयाकी प्राप्ति नामक<br>पंचम परिच्छेद समाप्त।

सन्धि ॥५॥

●

# VI

## १

Nagakumara visits the cave called 'Kanchana Guha'.

णेहणिबंधु णिउंजिवि भीमासुरमणु रंजिवि ।
सवणहियययहरु बोल्लिवि कालगुहाणणु मेल्लिवि ॥ ध्रुवकं ॥

णिग्गंतें जंतें विउलवहे केसरिकिसोरकयहरिणवहे ।
सिरिणायकुमारें पुच्छियउ अच्छेरयणिलउ णियच्छियउ ।
५ जइ तो तुहुं महु सब्बउ कहहि उवयारिहे किं हियवउ रहहि ।
ता दूरंतरे थाएवि चविय सवरें कंचणगुह दक्खविय ।
बालें सहुं गउ कंपियसिहरि तहिं झत्ति पइट्ठउ पुरिसहरि ।
मणिरसणाकिंकिणिणीसणिय देवय णामेण सुदंसणिय ।
गहियग्घवत्तंससहरमुहिय चल्लिय रइरमणहो संमुहिय ।
१० लहु अब्भागयपडिवत्ति कय आघोसइ सइं भो चत्तभय ।
णमितित्थहो लग्गिवि णिउणमइं मइं रक्खियाउ विज्जाउलइं ।
हुंउ भल्लउ आयउ जं णिवइ भो भो सुंदर तुहुं विमलमइ ।

घत्ता—ता पभणइ मयरद्धउ कहिं महु विज्जउ सिद्धउ ।
णिरवसेसु सुरसारिए भणु संबधु भडारिए ॥१॥

## २

Sudarsanadevi tells Nagakumara how Jitasatru, the son of Vidyadhara Vidyutprabha, acquired vidyas there

ता कहइ सुदंसण मयपउरे इह रययमहीहरे अलयउरे ।
विज्जप्पहु णामें खयरवइ तहो विमला गेहिणि हंसगइ ।
जियसत्तु पुत्तु इत्थाइयउ महु केरइं मणे सम्माइयउ ।
एत्थत्थए णमिणाहहो णविउ एत्थत्थएं मंतु तेण जविउ ।
५ पयघयदहिदुद्धहिं मिल्लियउ सउवीरें णीरें उल्लियउ ।
सुद्धोयणु भोयणु अहिलसिउ मासुल्लउ रुहिरुल्लउ सुसिउ ।
सायारह बारह गलिय तेहो णिम्मच्छर वच्छर सुंदरहो ।
सुरसुक्खरु अक्खरु झाइयउ विज्जाणिउरुंबउं आइयउ ।

१. १. D omits ध्रुवक. २ C हरिणि ३ E अग्घ ४. D वत्तु. ५ E गय ६. E णउणमइ. ७. E तुहुं

२. १. C omits पुत्तु. २. E केरए; D केरउ ३. C वुद्धहि ४. CE मेल्लियउ. ५ C लहो. ६. A सुरसुक्खरुक्खरुज्झाइयउ, B सुररुक्खसुक्खकरु झाइयउ, DE सोक्खरु. ७ E रुबिउ.

# सन्धि ६

## १. कांचनगुफामें प्रवेश और विद्याओंकी प्राप्ति

स्नेहका बन्धन बाँधकर, भीमासुरका मनोरंजन कर, कर्ण और हृदयहारी बातचीत कर, तथा उस कालगुफाके मुखसे निकलकर जब श्री नागकुमार उस विपुल वनके मार्गसे चल रहे थे जहाँ सिंहोंके छौने हरिणोंका बध करते थे, तब उन्होंने पूछा—क्या तुमने यहाँ कोई अन्य आश्चर्यका स्थान देखा है ? यदि देखा है तो तुम मुझे सच-सच बतला दो। उपकारकके समक्ष अपना हृदय कौन छिपा सकता है ? इसपर वह शबर कुछ दूर जाकर खड़ा हो गया और कुछ बोलकर उसने काचनगुफा दिखला दी। तब वह पुरुषसिंह व्यालसहित उस पर्वतको कम्पित करता हुआ तत्काल उस गुफामें प्रविष्ट हुआ। वहाँ मणिमयी मेखलाकी घुँघरियोंकी ध्वनि करती हुई सुदर्शना नामक चन्द्रमुखी देवी पूजापात्र लेकर रतिरमण ( नागकुमार ) के सम्मुख आ उपस्थित हुई। उसने शीघ्र अतिथि-सत्कार किया और स्वयं बोल उठी—हे भयभंजन, मैंने नमिनाथके तीर्थसे लेकर आजतक इन विद्यापुंजोंका संरक्षण किया है। यह बहुत अच्छा हुआ जो आप आ गये। हे नृप, हे सुन्दर, आप विशाल बुद्धिमान हैं।

तब मकरध्वज बोले मुझे ये विद्याएँ कहाँ सिद्ध हुईं ? हे सुरशारदे, इस सम्बन्धका समस्त विवरण मुझे कहिए ।।१।।

## २. विद्याओंकी उपलब्धि

तब सुदर्शनाने कहा—वनजीवोंसे भरे हुए यहाँ रजतपर्वतपर स्थित अलकापुरमे विद्युत्प्रभ नामका खेचर राजा था। उसकी हंसगामिनी पत्नीका नाम विमला था। उनका पुत्र जित-शत्रु यहाँ आया, और वह मेरे मनमें समा गया। यहाँ रहकर उसने नमिनाथ तीर्थंकरको नमन किया और यहीं रहकर उसने मन्त्रका जाप किया। जल, घृत, दधि और दूधसे मिश्रित तक्र जलसे गीला किया हुआ शुद्ध ओदनके आहारको ग्रहण किया। उसका मांस और रुधिर सूख गया। इस आचारका पालन करते हुए उस सुन्दर खेचर पुत्रके निर्द्वेष भाव सहित बारह वर्ष बीत गये। उसने जो देवोंको सुखकारी अक्षर ( ॐ ) का ध्यान किया उससे विद्याओंका समूह उसके

किं किज्जइ पेसणु देव भणु जा घोसइ दिव्वपुरंधिगणु ।
१० ता तासु झत्ति सुत्तंतियउ[8] जगपूरहँ तूरहँ सद्दु सुउ ।
घत्ता—तेण सणियडि णियच्छिय आलोयणिय पपुच्छिय ।
उट्ठिउ भुअणविमद्दउ[9] किं वायउ तूरयसद्दउ ॥२॥

३

Jitasatru's panegyric of sage Suvrata

सा भासइ जायरयव्वयहो[1] उप्पण्णउ केवलु सुव्वयहो ।
सविसायकसायरायहरहो परमेट्ठिहे णमिजिणगणहरहो ।
तहिँ जायउ विविहसुरागमणु बहुतूरणिणायभरियभुअणु[2] ।
ता णिग्गउ सो गउ[3] जोइयउ केवलि केवलसिरिराइयउ ।
५ संथुउ परमेसरँ[4] तुहुँ सरणु पइँ भिण्णउ इंदियणाणवरणु ।
रयजलवाहहो बंद्धउ वरणु विद्धंसिवि घल्लिउ भवमरणु ।
पइँ एंतु णिवारिउ जमकरणु पइँ पंचविहु वि णिज्जिउ करणु ।
पइँ ण लयउ मणिकणयाहरणु पइँ ण कियउ णियदेहहो भरणु ।
पइँ मण्णिय णउ णिवसिरि तणु वि माणिक्कु वि सरिसउ तुह तणु वि ।
१० तुहुँ दुज्जणसयणे[7] समाणमणु तुहुँ मंदरधीरु महासमणु ।
घत्ता—तुहुँ कयसाहुपसंसए जिण भूसियउ अहिंसए ।
सुव्वय मुणिवरसारउ तुहुँ सोधम्मु[9] भडारउ ॥३॥

४

Suvrata's lecture on the transitary nature of worldly acquisitions.

अंतेउरु अंते उरु हणइ खयकालहो आयहो किं कुणइ ।
सण्णाहु कयंतहो किं करइ छत्तें छायउ किं उव्वरइ[1] ।
णउ कहिँ[2] मि मरणदिणे उव्वरइ चमराणिलु सासाणिलु[3] धरइ ।
सुँहु रायपट्टबंधे वसइ किं आउणिबंधणु णउ ल्हसइ ।
५ भणु किं करंति णिब्भयकरहँ णिवकिंकर वइवसकिंकरहँ ।
कालें हएण हय कि ण हय महिहरसमाण गयघड[6] जि गय ।
ण रहेहिँ रहिज्जइ जमहुँ[7] बहु किं मणुयहुँ[8] लग्गउ रज्जगहु ।
होइवि जाइवि सहस त्ति किह रायत्तणु संझाराउ जिह ।
लिहकउ णरु णियभयवसघुलिउ णउ[10] एंतु मिच्चु दुग्गें खलिउ ।
१० [11]पहवंतु सेयवेयकियउ चिंधें[12] खयचिंधु ण ढंकियउ ।
असिपाणिएण गुरुपावतरु परिवड्ढइ पसरियदीहकरु ।
तहो केरउ[13] कडुयउ दुक्खफलु भक्खिउ वंकावइ मुहकमलु ।

---

८ C सुत्तते सुउ; E सोतत्ति ९. E भुवण.

३. १ D जयरविगुणगणहो २. C भुयणु; E भुवणु ३. C गगउ. ४ MSS. परमेसरु. ५. ABD बहु उवधरणु. ६ C हंतु ७ E सयणि. ८. ABD महासवणु. ९. E सोधम्म

४. १ A उव्वयरइ; C उव्वरइ. २. E कहमि ३. E सासाणिरु. ४. BD सहु. ५. E कालेण एण. ६ E घडिय ७. C जमहो. ८ E मणुवह ९. ABD रायगहु. १०. ABCD एउ; E णउ हंतु. ११. E पहिवतु. १२. C चिंधि. १३. कडयउ.

समीप आ गया। ज्योंही उन विद्यादेवियोंने घोषणा की कि हे देव, कहिए हम क्या करें, तभी सहसा उसके कानमें जगपूरक तूर्यनाद सुनाई पड़ा।

उसने अपने सन्निकट खड़ी आलोकिनी विद्याकी ओर देखकर पूछा—यह भुवनका विमर्दन करनेवाली तूर्यवाद्यकी ध्वनि क्यों हो रही है? ॥२॥

## ३. जितशत्रु द्वारा सुव्रत मुनिकी स्तुति

आलोकिनी विद्याने जितशत्रुसे कहा—व्रत परिपालनमें अनुरक्त तथा विषय और कषायोंकी आसक्तिका अपहरण करनेवाले परमेष्ठी नमिनाथ जिनेन्द्रके गणधर सुव्रत मुनिको घातिया-कर्मरजका नाश होनेसे केवलज्ञान उत्पन्न हुआ है। इसीलिए वहाँ नाना वाद्योंकी ध्वनिसे भुवनको भरते हुए विविध देवोंका आगमन हुआ है। यह सुनकर जितशत्रु वहाँसे निकला और जाकर उसने केवलज्ञानरूपी लक्ष्मीसे शोभायमान केवलीमुनिका दर्शन किया। वह उनकी स्तुति करने लगा—हे परमेश्वर, आप ही मेरे लिए शरण हैं। आपने इन्द्रियों तथा ज्ञानावरण कर्मका विनाश किया है। कर्मरजरूपी जलप्रवाहपर आपने बाँध बाँध दिया है। तथा संसारके जन्म-मरणका विध्वंस कर डाला है। आपने आते हुए यमके दूतको रोक दिया और पाँचों प्रकारकी इन्द्रियोंकी वृत्तिको जीत लिया है। आपने न तो मणि और सुवर्णके आभूषण ग्रहण किये और न अपन देहका भरण पोषण किया।

आपने राज्यश्रीका तनिक भी सम्मान नहीं किया तथा माणिक्य और तृणको एक समान माना। आप दुर्जन तथा सुजनपर समताभाव रखते हैं, तथा पर्वतके समान धीर, वीर, महाश्रमण हैं। हे मुनिवर—श्रेष्ठ सुव्रत आप साधुओंके द्वारा प्रशंसित अहिंसासे भूषित जिन हैं, और आप ही सुधर्म भट्टारक हैं॥३॥

## ४. सुव्रत केवलीका धर्मोपदेश

अन्तःपुर की स्त्रियाँ अन्ततः छाती पीटती रह जाती हैं। भला वे मृत्युकालके आनेपर कर ही क्या सकती हैं? यमराजके सम्मुख कवच क्या रक्षा कर सकता है? क्या छत्रसे आच्छादित होकर मृत्युसे बच सकता है? मरणके दिन कहीं भी उसकी रक्षा नहीं हो सकती। उस समय की वायु भी श्वासोच्छ्वासको अवरुद्ध कर देती है। मनुष्य राजमुकुट बाँधकर सुखसे वास करता है, तो क्या उसका आयुबन्ध क्षीण नहीं होता? कहिए, राजाके किंकर निर्भय हाथ चलानेवाले यमके किंकरोंका क्या कर लेते हैं? हत्यारे कालके द्वारा हय (घोड़े) क्या आहत नहीं होते? उसके आगे पर्वतोंके समान गजसमूह भी चले जाते हैं। रथोंके द्वारा भी यमके घातसे रक्षा नहीं होती। इतने पर भी न जाने क्यों मनुष्योंको राज्यका ग्रह लगता है? राज्यत्व तो होकर क्षणभरमें इस प्रकार नष्ट हो जाता है, जिस प्रकार सन्ध्याकालका आकाशी रंग। अपने भयवश काँपकर मनुष्य लुकता-छिपता है, किन्तु आती हुई मृत्युको कोई दुर्ग नहीं रोक सकता। प्रभावान् मनुष्य भी पसीनेकी वेदनासे अंकित होता है। ध्वजा-पताकासे विनाशका चिह्न ढका नहीं जा सकता। खड्गरूपी जलसे महान् पापरूपी वृक्ष अपनी दीर्घ शाखा-प्रशाखाओंका प्रसार करता हुआ बढ़ता है। उसी पापतरुके दुःखरूपी फलको जब चखता है, तब अपने मुखकमलको मरोड़ने लगता है।

घत्ता—[१४] रज्जाकंखए गहिय णिव अणुहुंजियलच्छीसिव।
[१५] णारयगणहणहणरवे के के पडिय ण रउरवे ॥४॥ १५

५

Jitasatru's renunciation and instruction to the Vidyas to await the advent of Nagakumara

परमेसर दुक्किउ अवहरमि कि रज्जें हउँ जिणतउ करमि ।
ता मुणिणा जाणिउ चरमतणु त दिण्णउ बहुविहसीलगुणु ।
इंदियसुहतरुपल्लवरसिउ मणवारणु ते णाणंकुसिउ ।
सज्झायसुणियलणिरोहियउ पवयणवयणेहिं संबोहियउ ।
सुहझाणखंभि बंधिवि धरिउ मुणिमेहें वज्जियदुच्चरिउ । ५
सर्सहावे मग्गे परिठविउ भणु किं ण पाउ धम्में खविउ ।
विण्णाणभोयवरदाइणिउ तहिं अवसरि आयउ जोइणिउ ।
पभणंति रई जिणसासणए तुम्हहँ अम्हहँ णउ पेसणए ।
भणु भणु एवहि कहो अवयरहुँ आणत्तउ तुह दासिउ करहुँ ।
सीसें गुरु पुच्छिउ दुरियहरु एयहँ को जोग्गउ पँवरु णरु । १०
गुरु कहइ विणासियमयणमए णिव्वुइ जिणवरे बावीसमए ।
घत्ता—पुत्तु जयंधररायहो होही लच्छिसहायहो ।
एयहँ पेसणु देसइ अहिकुमारु पहु होसइ ॥५॥

६

The Vidyas

परभीमयरु विज्जाणियरु ।
जाएं रिसिणा णिज्जियअरिणा ।
मणि कंपियउ महु अप्पियउ ।
आसावसणा पयडियदसणा ।
दीहरणहरा पिंगलचिहुरा । ५
बहुजंपणिया बहुलोयणिया ।
कंकालिणिया कावालिणिया ।
सयसूलिणिया लंबिरथणिया ।
भीसावणिया संतावणिया ।
विद्दावणिया सम्मोहणिया । १०
उंम्मोहणिया संखोहणिया ।
अँक्खोहणिया उत्तारणिया ।
आरोहणिया संखोहणिया ।

---

१४. C रज्जकंखए गहिणिव १५. E णारयरणहणुहणुरवि.

५. १ E णाणंकुसिउ. २. E सुणिलय. ३. C वयणहं ४ C सुसहावे E सुपहावे. ५ This line and the next are incomplete in C. ६. E °हे ७. AE पवरणरु. ८. C णिव्वुए.

६. १ D भीमायरु २. D जायं ३ B कंपियउ. ४ C पिंगल. ५. AB omit this, while CE read सइसूलिणिया. ६. AB उब्बोहणिया; E omits this line. ७. E आखोहणिया.

राज्यकी आकांक्षाके वशीभूत एवं लक्ष्मीके सुखोंका उपभोग करनेवाले राजाओंमें ऐसे कौन हैं, जो नारकी गणों द्वारा मारो-मारो ध्वनिसे गूँजते हुए रौरव नरकमें जाकर नही पड़ते ॥४॥

## ५. जितशत्रुका वैराग्य

(सुव्रतमुनिका यह उपदेश सुनकर जितशत्रु बोले) हे परमेश्वर, मै भी अब अपने दुष्कर्मोंका परिहार करूँगा। राज्यसे क्या लाभ ? अब तो मैं तप करूँगा। तब मुनिने जान लिया कि वह चरम शरीरी (इसी जन्ममें मोक्षगामी) है। अतः उन्होंने उसे बहुप्रकार शील गुणोके पालनरूप मुनि-दीक्षा दे दी। मुनिराजने महाव्रत बनकर जितशत्रुका जो मनरूपी हाथी इन्द्रिय सुखरूपी वृक्षोंके पल्लवोंका रसिक था, उसे ज्ञानके अंकुशसे रोका, स्वाध्यायकी सुदृढ़ शृंखलासे निरुद्ध किया, शास्त्रप्रवचनोंके वचनसे सम्बोधित किया, तथा दुश्चरित्रसे वर्जितकर शुभ ध्यानरूपी खम्भेसे बाँध रखा और इस प्रकार उसे आत्म-स्वभावके मार्गपर स्थापित किया। कहिए, ऐसा कौन सा पाप है, जो धर्मके द्वारा न खपाया जा सके ? इसी अवसरपर वे विज्ञान और भोगका वरदान देनेवाली योगिनी विद्याएँ आ उपस्थित हुईं और बोलीं—आपकी रुचि तो अब जैन शासनमें चली गयी, अब आपको हमसे कोई काम नहीं रहा। तो कहिए, कहिए, अब हम किसपर उतरें अर्थात् किसके पास जावें। हम आपकी दासियाँ हैं। अतः आपकी ही आज्ञाका पालन करेंगी। इसपर जितशत्रुने अपने पापहारी गुरुसे पूछा—इन विद्याओंके योग्य कौन उत्कृष्ट पुरुष है ? गुरुने कहा कामके मदका विनाश करनेवाले बाईसवें जिनवर ( नेमिनाथ तोर्थंकर ) के निर्वाणके पश्चात् राज्यलक्ष्मीके सहायक जयन्धर राजाके नागकुमार पुत्र होगा, वही इन विद्याओका प्रभु होगा और इन्हें आदेश देगा ॥५॥

## ६. विद्याओंके नाम

शत्रुविजयी जितशत्रुने मुनि होकर शत्रुओंको भयकारी उन समस्त विद्याओंके समूहको अपने मनकी कल्पना द्वारा मुझे समर्पित कर दिया। उन विद्याओंमें कोई दिगम्बर ( सर्वथा नग्न ) थी, तो कोई लम्बे दाँत दिखलानेवाली। किसीके लम्बे नख थे तो किसीके केश ताम्र वर्ण थे। कोई अनेक जिह्वाओंवाली, तो कोई अनेक लोचनोंवाली। कोई कंकालिनी, कापालिनी, शतशूलिका, लम्बस्तना, भयोत्पादिका, सन्तापनिका, विद्रावणिका सम्मोहनिका, उन्मोहनिका, संक्षोभणिका, अक्षोभनिका, उत्तारणिका, आरोहणिका, सम्बोधनिका,

रिउमारणिया णिद्दारणिया ।
महिदारणिया णहचारणिया ।
१५ जलतारणिया सरवारणिया ।
असिथंभणिया रइ[8]रुंभणिया ।
बलसुंभणिया खलं[9]डभणिया ।
जमसंखलिया जालावलिया ।
मय[11]वि[10]भलिया फणिमेहलिया ।
२० लीलाललिया मरुचंचलिया ।
दादुज्जलिया [12]रुइविज्जुलिया ।
सव्वोसहिया वीसासुहिया ।
तारुण्णहरी बहुरूवधरी ।
अंधारयरी चंदक्कसिरी ।
२१ कोवारुणिया वइ[12]रवारुणिया ।
गहणासणिया कहपेसणिया ।
घत्ता—सुरणरविसहरपुज्जउ लइ लइ एयउ विज्जउ ।
देविउ [13]गुणसंपुण्णउ तुह पुण्णेण जि दिण्णउ ॥६॥

७

Nagakumara accepts the Vidyas but directs them to await his orders there. He then visits the cave called 'Kalavetalaguha', and acquires much wealth. He also sees the old bow of Jitasatru in the 'Demon hole'.

तं सु[1]णिवि पयो[2]बंधुरु चवइ पइँ दिण्णु पडिच्छिउ मइँ विलइ ।
अच्छंतु ताम तुह गिरिविवरे जयमंगलरवगंभीरयरे ।
संगामरंगपरिभमणपडु देज्जसु जइयहुँ आवइ सुहडु ।
भणु सुंदरि अवरु वि अच्छरिउ ता ताए कुमारहो वज्जरिउ ।
एत्थत्थि कालवेयालगुह तहि जाइवि पइसहि चंदमुह ।
५ तो तहिँ जि पइट्ठउ चंडभुउ वेयालें थुइवयणेहिँ थुउ ।
जियसत्तुहे केरी दविणणिहि तहो ढोयउ हु[3]उ पच्चक्खविहि ।
रयणीयरु पुच्छिवि लयउ वसु णियपुण्णसुवण्णपवण्णकसु ।
तहिं हुंतउ[4] सुंदरु णीसरिउ तरुरक्खसविवरु पईसरिउ ।
कमकील[5]ए पहणिवि णट्ठमउ महिघित्तउ ढढरु कट्ठमउ ।
१० धणु दिट्ठउ पुण[6]रवि तहिं ठविउ जिह जियसत्तुहें[8] चिरु णिम्मविउ ।
पडिणिग्गउ तं[7] गउ जिणभवणु ससिमिरु संपत्तउ गयगमणु ।
णियपियसाहसविंभियमईहिँ किण्णरिमणहरितिहुयणरइहि ।
आयण्णिउ वइयरु गे[9]हिणिहिँ संचल्लिउ पहु सहुँ वाहिणिहिँ ।

---

८. E रइ°. ९. E खलभंडणिया १०. D मयविभणिया; E मयभिभलिया. ११. E रुय°. १२. C omits this. १३. CE गुणवित्थिण्णउ

७. १. ABCE णिसुणिवि. २ E पयबंधुरु. ३. E होउ. ४. CE होतउ. ५. CE कीलइं. ६. C पुणु. ७. C गउ तं. ८. E° हें ९. C गोहिणिहि.

रिपुमारणिका, निर्दारणिका, महिदारणिका, नभचारणिका, जलचारणिका, जलतारणिका, शरचारणिका, असिस्तम्भनिका, रथरोधनिका, बलमारणिका, खलदम्भनिका, यमशृंखलिका, ज्वालावलिका, मदविभ्रमिका, फणिमेखलिका, लीलाललिता, मरुच्चंचलिका, दाढ़ोज्ज्वलिका, रुचिविद्युतिका, सर्वौषधिका, विश्वासहिता, तारुण्यहरी, बहुरूपधरी, अन्धकारकरी, चन्द्रार्कश्री, कोपारुणिका, वरवारुणिका, गृहनाशनिका और कथाप्रेषणिका।

देवों, मनुष्यों, और नागों द्वारा पूज्य इन गुणसम्पन्न विद्यादेवियोंको ले लेकर तुम्हारे पुण्यसे जितशत्रुने मेरे सुपुर्द किया ॥६॥

## ७. नागकुमारकी अन्य उपलब्धियाँ

सुदर्शना देवीके उपर्युक्त वचन सुनकर प्रजाबन्धुर नागकुमारने कहा—हे देवि, आपने जो दिया वह मैंने स्वीकार किया किन्तु अभी ये विद्याएँ तुम्हारी इसी जयमंगल घोषसे गम्भीर पर्वत गुफामें ही रहें। जब समरांगणमें परिभ्रमण करनेमें दक्ष यह सुभट व्याल यहाँ आवे तब उसे दे देना। अब हे सुन्दरी, कोई और आश्चर्यकी बात बतलाओ। तब उसने कुमारसे कहा—यहाँ एक कालवेताल नामक गुफा है—हे चन्द्रमुख, आप उसमें जाकर प्रवेश करें। इसपर वह प्रचण्ड भुजशाली कुमार वहाँ जाकर गुफामें प्रविष्ट हुआ। वहाँ रहनेवाले वेतालने स्तुतिवचनोंसे उनकी स्तुति की और जितशत्रुको जो कुछ धन सम्पत्ति थी वह सब उन्हे समर्पित की। इस प्रकार मानो देव साक्षात् ( अनुकूल रूपमें ) प्रकट हुआ। उस रजनीचरसे पूछकर नागकुमारने अपने पुण्यरूपी सुवर्णकी महान् कसौटी समान वह समस्त धन स्वीकार कर लिया। फिर वह सुन्दर कुमार वहाँसे निकला और वृक्षोंके बीच राक्षस रन्ध्रमें प्रविष्ट हुआ। वहाँ पृथ्वीपर पड़े हुए काष्ठमय मृत राक्षसको सहज ही एक लात मारकर फिर उन्होंने वहाँ रखे हुए उस धनुषको देखा जिसे पूर्वकालमें जितशत्रुने बनवाया था। वहाँसे निकलकर वह जिनमन्दिरमें गया। और फिर गजगामिनी-चालसे वह फिर अपने शिविरमें आया। उसकी तीनों पत्नियों, किन्नरी, मनोहरी और त्रिभुवन-रतिने अपने प्रियपतिके साहसका वह समस्त वृत्तान्त सुना जिससे वे मनमे बहुत विस्मित हुईं। फिर अपनी सेनाओं सहित नागकुमार वहाँसे चल पडा।

१५ घत्ता—आणंदंघिवकंदउ हरिणसिंगखयकंदउ ।
पहुणा वाहिगइंदउ[10] पुच्छिउ मग्गु पुलिंदउ ॥७॥

८

Nagakumara is visited by Vanaraja.

जहिं काणणंते णग्गोहतरु तहिं हुंतउ[1] पल्लट्टिउ सवरु[2] ।
दिट्टउ परमेसरु कुसुमसरु आवासिउ सणरु[3] जणत्तिहरु ।
आएसपुरिसें[4] परियाणियउ भिक्खहिं जाइवि परियाणियउ[5] ।
तं दिट्ठु जयंधरणिवतणउ[6] झसकेउ देउ किं सो मणउ ।
५ पुच्छिउ कामें किं आइयउ को तुहुं विणएण विराइयउ[7] ।
मंडलिउ कहइ णियगोत्तकउँ गिरिसिहरणयरे वणराउ हउँ ।
वणमाला बाला महु घरिणी लच्छीमइ सुय णयणहिं हरिणी ।
तहे तुहुं वरु जोईहिं[8] भासियउ पइँ समरहो विरहु विणासियउ ।
संदरिसियसीहवग्घमुहहो लद्धउ विज्जउ[9] कंचणगुहहो ।
१० एत्थु जे[10] पयडियपरिपिक्कदले आवेप्पिणु थिउ वडतरुहे तले ।
घत्ता—इय सहिणाणें जाणियउ आसि रिसिहिं वक्खाणियउ ।
महु भिच्चयणें संभाणियउ तेण बप्प सम्माणियउ ॥८॥

९

Vanaraja entertains Nagakumara and marries his daughter Lakshmimati to him

पणवेप्पिणु कामिणिकीलणहो[1] णिउ तेण कुमारु णिहेलणहो[1] ।
तहिं ण्हविउ विलेवणु ढोइयउ देवंगु वत्थु संजोइयउ ।
आहरणु सरीरें विप्फुरइ[2] मयरद्धउ परहियवउ हरइ ।
भोयणसंचारु[3] ससालणयं विउलं गहणं व ससालणयं ।
५ मिहुणं पिव णेहभावभरियं कव्वं पिव मत्तासंचरियं[4] ।
गइकम्मु[5] व साउणिबंधयरं णट्टं पिव णाणारसपवरं ।
संझामुहं व जणरंजणयं कातंतं पिव कयविंजणयं[6] ।
वरकइवित्तं पिव विमलपयं केसरिकुल[7] व णिण्णट्ठगयं ।
मुत्तं पंचिंदियसुक्खयरं दिण्णं कोसं देसं णयरं ।
१० घत्ता—अण्णहिं दिणे करिवरगइ परिणाविय[8] लच्छीमइ ।
सो वम्महु सा रइ[9] सइं किं वण्णमि हउं जडकइ ॥९॥

---

१० E गयदउ.

८. १. C होतउ २ C समरु. ३. E सिमिरु. ४. A E पुरिस ५. C परिमाणियउ; D पहु आणियउ; E परिजाणियउ ६. C तणुउ. ७ C विणएविणु राइयउ ८. C जोयहिं. ९ E कचणु विज्जउ गुहहो १०. E जि परिपाडिरि पिक्कदले.

९. १. E[*] हे. २. C omits the portion from विप्फुरइ to भोयणसंचारु in the next line. ३ B D भोयणयंचारु. ४. D संचरियं ५ E गयकम्म व. ६. E कयवंजणयं. ७ A कुलत्थ. ८. M S S परिणाविउ. ९. C E सइं रइ

अपने गजेन्द्रपर बैठकर नागकुमारने उस आनन्दरूपी वृक्षके कन्द तथा हरिणके सोंगसे जड़ें खोदनेवाले पुलिंदसे मार्ग पूछा ॥७॥

## ८. नागकुमारकी वनराजसे भेंट

उस वनकी सीमा पर जो वटका वृक्ष था वहाँ तक नागकुमारको पहुँचाकर वह शवर लौट पड़ा। तत्पश्चात् उस प्रदेशके राजाने परमेश्वर नागकुमारके दर्शन किये और उन लोक-व्याधि-हारकका उनके समस्त साथियों सहित आवास कराया। उनको आदेश-पुरुष जानकर सेवकोंने जाकर सूचित कर दिया था, इसीलिए उसने जयंधर राजाके पुत्रके आकर दर्शन किये और मनमें कहा—क्या यही वह मकरकेतु कामदेव हैं? उससे नागकुमारने पूछा—आप कैसे आये? इतनी विनयसे शोभायमान आप कौन है? तब उस माण्डलीकने अपना गोत्र बतलाया और कहा कि मैं गिरिशिखर नामक नगरका वनराज हूँ। मेरी गृहिणी वनमाला नामकी युवती है और मेरी पुत्री अपने नेत्रोंसे हरिणोंके समान लक्ष्मीमति है। योगियोंने भविष्यवाणी की थी कि उसके वर आप होंगे, क्योंकि आपने ही उस शवरके विरहका विनाश किया है। सिंहों और व्याघ्रोंके मुख दिखलानेवाली कांचन गुफासे विद्याएँ प्राप्त की हैं और पके हुए पत्तोंको प्रकटित करनेवाले इस वट वृक्षके नीचे आकर ठहरे हैं।

इन चिह्नोंसे हमने जाना है कि आप वही महापुरुष है जिनका वर्णन पहले ऋषियोंने किया था। यह सूचना मेरे सेवकोंने मुझे दी है। इसीलिए हे स्वामी, मैंने आपका सम्मान किया ॥८॥

## ९. नागकुमारका लक्ष्मीमतिसे विवाह

कुमारको प्रणाम करके वनराज उन्हें अपने कामिनियोंकी क्रीडासे युक्त महलमें ले गया। वहाँ उन्हें स्नान कराया, चन्दनादि विलेपन द्रव्य प्रस्तुत किये और देवाग वस्त्र पहनाये। उनके शरीरपर आभरण चमक उठे और वे मकरध्वज दूसरोंके चित्तका हरण करने लगे। फिर वनराजने कुमारको व्यंजनों सहित भोजन कराया जो उस विपुल गहनके समान था जहाँ शशक घर बनाकर रहते हैं। वह भोजन घृतके बने पकवानोंसे भरपूर था, अतएव उस मिथुनके समान था जो स्नेहभावसे भरा होता है और उचित प्रमाणसे युक्त होते हुए उस काव्यके समान था जो छन्दकी मात्राओंसे नियमित रहता है। भोजन बहुत स्वादयुक्त था, अतः उस गतिकर्मके समान था, जो आयुबन्धके सहित होता है। वह नाना रसोंसे पूर्ण था, अतएव उस नाटकके समान था जो शृंगारादि नाना रसोंसे उत्तम बनता है। वह लोगोंको अति रुचिकर था, अतएव उस संध्यारम्भ जैसा था जो लोगोंको मनोरंजक होता है। उसमें व्यंजनोंकी भरमार थी, अतएव उसका तन्त्र व्याकरणके समान था जिसमें व्यंजनोंका विचार किया गया है। उसमें शुद्ध दूध भी था, अतएव वह उस श्रेष्ठ काव्यके समान था जिसमें शुद्ध सुबन्ततिङन्त आदि पदोंका प्रयोग किया गया हो। वह भोजन रोग-व्याधियोंको नष्ट करनेवाला होने से उस सिंह-समूहके समान था जो गजोंका विनाश करता है। कुमारने इस प्रकारका पाँचों इन्द्रियोंको सुखदायी भोजन किया, और वनराजने उन्हें अपना कोष, देश और नगर भी समर्पित किया।

फिर किसी एक दिन कुमारको गजगामिनी लक्ष्मीमतिका परिणय कराया गया। वे कामदेव और वह स्वयं रति। मैं उनका क्या वर्णन करूँ, मैं तो एक जड़ कवि हूँ ॥९॥

## १०

Nagakumara meets sage Srutidhara and listens to his religious discourse.

वरभवणजाणवाहणसयणासणपाणभोयणाणं च ।
वरजुवइवत्थभूसणसंपत्ती होइ धम्मेण ॥
घृतप्लवप्लावितगारुडोदनं दधीन्दुकुन्दोज्ज्वलकान्तिपेसलम् ।
मरीचिखण्डाम्लितशाकसंयुतं ददाति ददास्यति यः स धन्यः ।

५ अण्णहिं वासरे कयवयकिरियउ सुइहरु णामें परमाइरियउ ।
णंदणवणे फलिहसिलायलए उवविट्ठउ ससहरणिम्मलए ।
झसचिंधें दिट्ठिहें ढोइयउ पुणु पुणु वंदिउ पोमाइयउ ।
पुच्छियउ धम्मु जइ वज्जरइ जो सयलहं जीवहं दय करइ ।
जो अलियपयंपणु परिहरइ जो सच्चसउच्च रइ करइ ।
१० पेसुण्णउ कक्कसवयणसिहि ताडणबंधणविद्दवणविहि ।
जो ण पउंजइ खयभीरुयहँ दीणाणाहहं पसरियकिर्वहँ ।
जो देइ महुरु करुणावयणु परदव्वे ण पेरइ कह व मणु ।
वज्जइ अदत्तु णियपियरवणु जो ण घिवइ परकलत्तें णयणु ।
जो परहणु तिणसमाणु गणइ जो गुणवंतउ भत्तिए थुणइ ।

१५ घत्ता—एयइँ धम्महो अंगइँ जो पालइ अविहंगइँ ।
सो जि धम्मु सिरि तुंगइँ अण्णु कि धम्महो सिंगइँ ॥१०॥

## ११

On inquiry the sage relates the history of Vanaraja's ancestors.

आउच्छिउ पुणु मयणेण जइ वणराउ चिलाउ किं ण णिवइ ।
किं णरवइ कहिँ वि वसंति वणे णउ फिट्टइ वट्टइ भंति मणे ।
ता पभणइ मुणि सुणि विविहघरे सुपसिद्धपुंडवद्धणणयरे ।
अवराइउ महिवइ छिण्णदुहु सो सोमवंसरुहु सोममुहु ।
५ देविउ सच्चवइ वसुंधरिउ णेहुज्जल सासवसुंधरिउ ।
तहे एक्कहे अइबलु भीमबलु अण्णेक्कहे णंदणु दलियखलु ।
रिसि जायउ इंदियपसरु हिउ अवराइउ रज्जु मुएवि थिउ ।
भीमाबलि सुयबलि चालियउ अइबलहो रज्जु उद्दालियउ ।
अइबलु बलेण सहुँ णीसरिउ एत्थेत्थ बप्प सो अवयरिउ ।
१० घत्ता—कुसुमियफलियमहावणु वण्णफुल्लविविहावणु ।
बहुववहारपवट्टणु एउ तेण किउ पट्टणु ॥११॥

---

१०. १ C E मजुवाजनं २ E ददावि. ३. C सुअहरु; E सुवहरु. ४. E परमायरियउ. ५. E जोइयउ ६ E °ए ७ E भीरुवह. ८. C रुवहं; E उयहं. ९. C संखाहिउ तिणसमाणु. १० C °ह ११ E वि

११. १. E °रायउ, २. E °हि ३. A वालियउ. ४. D °हु.

### १०. नागकुमारकी श्रुतिधर आचार्यसे भेंट

उत्तम भवन, यान, वाहन, शयनासन, पान, भोजन, सुन्दर युवती तथा वस्त्राभूषण, इन सबकी प्राप्ति धर्मसे ही होती है। धन्य है वह पुरुष जो अतिथियोंको घृतसे भरपूर उत्तम भात, चन्द्र व कुन्द सदृश उज्ज्वल कान्तिसे युक्त अच्छा दधि तथा मिरचके टुकडोंसे चिरपिरा सागका भोजन कराता है और बारंबार कराता रहेगा।

फिर किसी अन्य दिन मकरकेतु नागकुमारने नन्दनवनके बीच चन्द्रमाके समान निर्मल स्फटिकशिलाके ऊपर बैठे हुए व्रतों और क्रियाओके करने वाले श्रुतिधर नामक परम आचार्यके दर्शन किये, उनकी पुनः-पुनः वन्दना की और प्रफुल्लित हुए। उन्होंने फिर यतिसे धर्मका स्वरूप पूछा। यतिने कहा—जो समस्त जीवोंकी दया करता है, झूठ वचन नही कहता, सत्य और शौचमे रुचि रखता है, चुगुलखोरी, अग्निके समान कर्कश वचन, ताड़न, बन्धन व अन्य प्रकारकी पीड़ा विधिका प्रयोग नही करता, क्षीण, भीरु, दीन और अनाथोपर कृपा करता है, मधुर करुणापूर्ण वचन बोलता है, दूसरेके धन पर कभी मन नही चलाता, बिना दी हुई वस्तुको ग्रहण नही करता, अपनी प्रिय पत्नीसे ही रमण करता है, परायी स्त्रीपर दृष्टि नही चलाता, पराये धनको तृणके समान गिनता है और गुणवानोकी भक्तिसहित स्तुति करता है, जो अभंग रूप से इन धर्मोंके अंगोका पालन करता है वही धर्मका स्वरूप है। और क्या धर्मके सिरपर कोई ऊँचे सीग लगे रहते हैं।।१०।।

### ११. वनराजकी वंशावलि

तत्पश्चात् नागकुमारने यतिसे पूछा—क्या वनराज किरात है? कोई क्षत्रिय राजा नही? क्या कही राजा भी वनमे निवास करते है? यह भ्रान्ति मेरे मनमें बनी हुई है, मिटती नही। तब मुनि ने कहा—सुनो! नानागृहोंसे युक्त सुप्रसिद्ध पुण्ड्रवर्धन नामक नगरमे अपराजित नामका राजा था जो समस्त दु:खोंसे रहित, चन्द्रवंशी और चन्द्रमाके समान ही मुखधारी था। उसकी दो पटरानियां थीं, सत्यवती और वसुन्धरा, जो स्नेहसे उज्ज्वल तथा धान्य और सम्पत्ति की रक्षा करनेवाली थी। उनमेसे एक अर्थात् सत्यवतीका पुत्र अतिबल हुआ, और दूसरी अर्थात् वसुन्धरा का पुत्र हुआ भीमबल जो खलोंका दलन करनेवाला था। अपराजित अपना राज्य छोडकर ऋषि हो गया तथा इन्द्रियोंके विषयोंका त्याग करता हुआ रहने लगा। इधर अपनी भुजाओके बलसे बलायमान होकर भीमबलने अतिबलका राज्य छुड़ा लिया। अतिबल अपनी सेना सहित वहांसे निकल पड़ा और हे भद्र, वह यहाँ आकर उतरा। उसीने यह फलों और फूलोंके बड़े बगीचों, पत्र-पुष्पोंकी नाना दुकानों तथा बहुत प्रकारके उद्योग-धन्धोंकी प्रवृत्ति सहित यह पट्टन नगर बसाया।।११।।

## १२

Nagakumara sends Vyala against Somaprabha, king of Pundravardhana for getting the kingdom restored to Vanaraja.

एत्तहि[1] सो राणउ भीमबलु जामच्छइ पालियधरणियलु[2] ।
ता तासु महाभीमंकु हुउ तणुरुहु णं सुरवरु सग्गचुउ ।
तहो सोमप्पहु णं णवतरणि सो संपइ तहि पालइ धरणि ।
तिहि[3] एत्थु वि रायहो अइबलहो सुउ जाउ महाबलु परबलहो ।
५ तहो जायउ णंदणु गुणभरिउ वणराउ णाइँ सुरु अवयरिउ ।
जिम तित्थु[4] एत्थु रज्जंतरइँ गय बप्प चयारि णिरंतरइँ ।
तं णिसुणिवि गंपि णिहेलणहो[5] सुहु चिंतिय[6] णियमणे ससयणहो[5] ।
मयरद्धएण भडु सद्दियउ तुहुँ विक्कमेण णं भद्दियउ ।
तुँह भइयए खल [8]सेवंति गिरि भुंजंति समेइणि सुयण[9] सिरि ।
१० तुहुँ लग्गणतरुवरु[10] सज्जणहँ[11] तुहुँ कालसप्पु किर दुज्जणहँ[11] ।
[12]जज्जाहि बप्प देदेहि महि ससुरहो रिउ मारिवि लच्छि सहि ।
घरकंतिए ससहरकंतिहरु पुरु पुंडु[13] पुंडवद्धणु[16] पवरु ।
घत्ता—ता पसाउ पभणेविणु[15] पहुकमकमलु णवेविणु[15] ।
गउ [16]दुल्लंघपयारउ पुरवरु सत्तुहे केरउ ॥१२॥

## १३

Vyala at Pundravardhanapura tries to achieve his object by peaceful persuasion, but fails.

भडो वालणामो अरीणं विरामो ।
परामेयथामो स रामाहिरामो ।
पइट्ठो समग्गं णिवत्थाणमग्गं ।
णिणा तेण उत्तं अहो रायउत्तं ।
५ झसंकं विसंकं अवंकं विवंकं[1] ।
कुलायासचंदं मईयं[2] णरिंदं ।
जसेणं वलक्खं पयावंधुरक्खं ।
ण कि वेसि वीरं सुरिंदद्दिधीरं ।
स[3]रिद्धीसमिद्धो तुहं सो विरुद्धो ।
१० भडे[4] पुंजिऊणं गए सज्जिऊणं ।
हए हक्किऊणं रहे जोत्तिऊणं ।
बलं बुज्झिऊणं रणे जुज्झिऊण ।
भयं भज्जिऊणं मम णिज्जिऊणं ।

---

१२. १. C एत्तहे २. A B D धरणिछलु. ३ A B C E omit this and the following line. ४ C E तेत्थु. ५. E° हे ६. C E चिंतिउ. ७ A B D E तुहु. ८. C सोवंति. ९. C E सुअण १०. A omits वरु. ११. E°हो. १२. E मज्जाहि १३. D पुंड. १४. C ववरु. १५. C E °प्पिणु. १६. A B D दुल्लंघु.

१३. १. E विवक. २. A B C D मइए, ३. E omits this and the next line. ४. A B भडो.

### १२. वनराजको पुनः राज्यप्राप्ति करानेका प्रयत्न

इधर वह भीमबल राजा अपने राज्यकी भूमिका पालन करता हुआ रह रहा था। उसके महाभीम नामक पुत्र हुआ जैसे मानो स्वर्गसे च्युत होकर कोई देव आ गया हो। महाभीमके सोमप्रभ नामका नये सूर्यके समान प्रतापी पुत्र हुआ। वही इस समय पुण्ड्रवर्धनमें राज्य कर रहा है। उसी प्रकार यहाँ राजा अतिबलके महाबल नामक पुत्र हुआ और महाबलके यह गुणवान् वनराज नामक पुत्र हुआ है, मानो देव उतर आया हो। इस प्रकार जैसे वहाँ पुण्ड्रवर्धनमें उसी प्रकार यहाँ इस पट्टनमें निरन्तर चार राजाओंकी पीढ़ियाँ हो चुकी हैं। यह सुनकर नागकुमार अपने घर गया और मनमें अपने सम्बन्धी वनराजके सुखकी बात सोचने लगा। उसने व्यालभटको बुलवाया और कहा—तुम अत्यन्त पराक्रमी हो। तुम्हारे भयसे दुर्जन पहाड़ोंका सेवन करते हैं और सुजन मेदिनी सहित राज्यलक्ष्मीका उपभोग करते हैं। तुम सज्जनोंके लिए भले लगनेवाले वृक्षके समान हो और दुर्जनोंके लिए कालसर्प हो। अतः हे भद्र, तुम जाओ और शत्रुको मारकर श्वसुर की भूमि व राज्य-लक्ष्मी इन्हें दिला दो, और वह विशाल पुण्ड्रवर्धनपुर भी जो अपने घरोंकी कान्तिसे चन्द्रमाकी कान्तिको भी जीतता है।

तब "आपके प्रसादसे ऐसा ही होगा" यह कहकर तथा स्वामीके चरण-कमलोंको नमस्कार करके व्याल शत्रुके उस दुर्लंघ्य प्राकारवाले नगरको गया॥१२॥

### १३ व्यालका शान्तिपूर्वक कार्यसिद्धिका प्रयास

वह व्याल नामका भट जो शत्रुओंका विनाशक था, जिसका बल दूसरोंके द्वारा अजेय था तथा जो स्त्रियोंके लिए मनमोहक था वह पुण्ड्रवर्धनके नरेश सोमप्रभके समस्त सभाभवनमें-से प्रविष्ट होता हुआ राजाके पास पहुँचा और बोला—हे राजपुत्र, क्या तुम उन निश्शंक तथा अपने कुलरूपी आकाशके चन्द्र मेरे नरेन्द्र मकरकेतु नागकुमारको नहीं जानते? वे यशसे अत्यन्त उज्ज्वल हैं। उनका 'प्रजा बन्धुर' भी नाम है। वे शूरवीर हैं और सुमेरु पर्वतके समान धैर्यवान् तथा अपनी ऋद्धिसे समृद्ध हैं। वे ही तुम्हारे विरुद्ध खड़े हैं। उन्होंने योद्धाओंको एकत्र कर, गजोंको सजाकर, घोड़ोंको हाँककर, रथोंको जोतकर, सैन्यको सम्बोधित कर व उसे रणमें जुझाकर भयको भग्नकर मुझे जीता है, वह मैं पृथ्वीको भग्न करनेवाला तेरा कृतान्त हूँ। यह सुनकर

महिं मुंजणंतो अहं ते कयंतो ।
१५ अरीसेण घुट्टं असव्वं संघुट्टं ।
अणेयं चवंतो मयं णिव्वहंतो ।
समुज्जोयहीणो ण वीलाविलीणो ।
महग्गे सुदीणो वराओ णिहीणो ।
तुमं तुज्झ राउ मयं पायराउ ।
२० घत्ता—कुद्धु अबद्धपयंपिरु दुद्धरमच्छरकंपिरु ।
दूवउ माणु विहंडिवि घल्लहु दंडिवि मुंडिवि ॥१३॥

१४

Vyala vanquishes the forces of Somaprabha who then renounces the throne and becomes an ascetic.

तं णिसुणिवि उट्ठिय आणेयर करवालसूलझसमुसलकर ।
वइरिहिं वेढिउ चउदिसिहिं सूरु णं ढंकिउ णहे जलहरेहिं सूरु ।
असहियकक्कसकरटक्करहो असि कासु वि हित्तउ किंकरहो ।
रंगइ णिग्गइ वंचइ वलइ उल्ललइ भिडइ भड पडिखलइ ।
५ सुंभइ रुंभइ चप्पिवि धरइ पच्चारइ मारइ हुंकरइ ।
संचूरइ जूरइ वाहरइ दलवट्टइ लोट्टइ णीसरइ ।
विणिवारइ दारइ पइसरइ छिंदइ भिंदइ रुहिरेहिं तरइ ।
दीहरभासुरकरवालकरु णं विज्जुविहूसिउ अंबुहरु ।
आवंतु राउ रोसें फुरिउ सहसा वाले बंधिवि धरिउ ।
१० मुसलेण किं ण सो ताडियउ महि हित्ती खणे विब्भाडियउ ।
घत्ता—ससि व विडप्पें णिप्पहु करिवि मुक्कु सोमप्पहु ।
तेण वि पासि तिगुत्तहो वउ लइयउ भयवंतहो ॥१४॥

१५

Vanaraja is crowned king of Pundravardhana, King Vijayasimha of Supratishthapura, his wife Vijayasena, and sons Achheya and Abheya Arrival of Muni Somaprabha

दु च्चिय हुंति गईओ सोहसतुंगाण धीरपुरिसाणं ।
वेल्लहलकमलहत्था रायसिरी अहव पव्वज्जा ॥
सण्णिहियउ मणि जिणु दिव्वझुणि जायउ णिग्गंथु महत्थु मुणि ।
हक्कारिउ पहु अवरु वि ससरु आयउ णं सुरवरिंदु ससुरु ।
५ रायहरे गीयमंगलगहिरे वणरायहो पट्टु णिबद्ध सिरे ।

५ C E सघुट्टं ६. A B C omit समुज्जोयहीणो; D समुज्जाय°. ७. A B C omit महग्गे सुदीणो ८. C दूअउ; E दूवहो
१४. १. D E आणायर. २. E वीरु. ३. D जलहरेहिं ४ C भूरइ; A C D also झूडइ ५. D रुहिरं.
६ A B E विज्ज.
१५. १. E साहसिओमाणधीरपुरिसाणं. २. E पडिवज्जा

शत्रुराजा सोमप्रभने कहा—तुम जो असत्य झूठमूठ नाना प्रकारका बकवाद कर रहे हो तथा अहंकार धारण किये हो तथा उद्योगहीन होकर लज्जित नहीं होते सो तुम मेरे आगे वराक और निहीन हो। तुम और तुम्हारा राजा मेरे पैर की धूल हो।

यह कहकर राजाने अपने सेवकोंको आज्ञा दी कि इस क्रोधी असम्बद्ध-प्रलापी तथा अत्यन्त मात्सर्यसे कम्पायमान दूतका मान खण्डित करके तथा उसे दण्डित और मुण्डितकर बाहर निकाल दो ॥१३॥

## १४. युद्धमें परास्त होकर सोमप्रभका वैराग्य

राजाका आदेश सुनकर सेवकगण अपने हाथोंमें तलवार, शूल, मुद्गल और मूसल लेकर उठ खड़े हुए। उन वैरियोने शूरवीर व्यालको चारों दिशाओंमें ऐसा घेर लिया जैसे मानो मेघोने आकाशमें सूर्यको ढक लिया हो। जो एक किंकर उसके हाथकी कर्कश टक्कर सहन न कर सका उसकी उसने तलवार छीन ली और वह फिर युद्धका रंग दिखलाने लगा। वह चलता-फिरता, निकलता, आगे बढ़ता, बलखाता, कूदता, भिड़ता और भटोंका मुकाबला करता। वह उन्हें मारता, रौंदता, चपेटकर पकड़ रखता, पछाड़ता, मारता और हुँकार भरता, चूर-चूर करता, ज्वर उत्पन्न करता, चुनौती देता, विनाश करता, लोटता और फिर उठकर निकलता। वह शत्रुओंके प्रहारोको बचाता, विदारण करता और उनके विरुद्ध आगे बढता, छेदता, भेदता और रुधिरमें तैरता। वह सुभट अपने हाथमें लम्बी चमकदार तलवार लिये हुए ऐसा दिखाई देता था मानो बिजलीसे विभूषित मेघ हो। उसने राजाको अपनी ओर आते देखकर रोष से उत्तेजित हो सहसा उसे बाँधकर धर दिया। उसे मूसलसे ताड़ित तो नहीं किया, किन्तु एक क्षणमें पराजित कर उसके राज्यकी भूमिको हर लिया।

जिस प्रकार राहु चन्द्रमाको निष्प्रभ कर देता है, उसी प्रकार सोमप्रभको श्रीहीन करके व्यालने छोड़ दिया। सोमप्रभने भगवान् त्रिगुप्त मुनिके पास दीक्षा ले ली ॥१४॥

## १५. वनराजका राज्याभिषेक व सोमप्रभका विहार

साहसमें उत्कृष्ट धीर पुरुषोंकी दो ही गतियाँ होती हैं—या तो कोमलकमल हस्तवाली राज्यश्री अथवा प्रव्रज्या।

सोमप्रभ नरेशने अपने मनमें जिनेन्द्र और उनकी दिव्य ध्वनिको धारण किया और वह परमार्थ हेतु निर्ग्रन्थ मुनि बन गया। उधर व्यालने अपने प्रभु नागकुमार तथा उनके श्वसुरको बुलवाया और वे आये, जैसे मानो देवोंके इन्द्र देवों सहित आये हों। मंगलगीतोंसे गूँजते हुए राज-महलमें वनराजके सिरपर राजमुकुट बाँधा गया।

एत्तहे वि पवरसुपइट्ठपुरे रायालेए भेरीरवमुहुरे।
पहु विजयसीहु घरसरकरिणि तहो विजयसेण णामें घरिणि।
दुण्हं पि अछेयाभेय सुयं संजाया वइपारोहसुयं।
एक्कहिं दिणे जाएवि बे वि जण जिणवंदणहत्तिए सुद्धमण।
१० थिय ते जिणभवणे छुहाधवले टणटणटणंतघंटामुहले।
उवसमहरु पंढियउ पंडियउ गुरुणा सहुं मेइणि हिंडियउ।
आयउ छुडु छुडु उवविट्ठु जहिं पणविउ कुमारजुयलेण तहिं।
घत्ता—चउविहसिद्धाराहणु णियसेयंसपसाहणु।
दिट्ठउ सिरिसोमप्पहु णं बीयउ सोमप्पहु ॥१५॥

१६

The princes learn from him about Nagakumara.

जोइयं सुरूवयं लोयचोज्जभूवयं।
बालएहिं जंपियं हा विहिस्स विप्पियं।
लक्खणंकियंगउ दिण्णवेरिभंगउ।
धीरिमाए मंदरो एरिसो वि सुंदरो।
५ रइयकम्मसंवरो किं हुओ दियंबरो।
किं ण भुत्त मेइणी दिव्वभोयदाइणी।
लोणसायरंतिया हेमसारवंतियां।
तं सुणेवि जोइणा भासियं विराइणा।
एस पुंडवद्धणे पत्थिओ महावणे।
१० एणआरिकंधरो रायओ जयंधरो।
तस्स णंदणो सरो लच्छिपोमिणीसरो।
तस्स किंकरो वरो सुट्ठुबद्धमच्छरो।
तेण णिज्जिओ इमो संगरे सविक्कमो।
लज्जिऊण मं जुओ जायओ तओजुओ।
१५ णाणमग्गआसिओ सुण्णरण्णवासिओ।
घत्ता—ता उप्पण्णविवेयहिं उत्तु अछेयाभेयहिं।
जसु भिच्चें रणे रुज्झइ सोमप्पहु पहु बज्झइ ॥१६॥

१७

Achheya and Abheya visit Nagakumara and take up service under him

अम्हहं सो राणउ जयविजेइ इय भणिवि बे वि मायंगगइ।
पिउ पणवेप्पिणु गय विविहजणु पुरु विउलु पुंडवद्धणु सवणु।
थिय णायकुमारदुवारे णर हत्थि वें दाणुल्लियं लंबकर।

३ D सुपइट्ठु E सुवइट्ठु ४ E रायाले. ५. E महुरे ६. E °अ. ७. E पढियउ.
८ C मेयणि. ९ A B C E उवविट्ठ. १० C पणविय ११. D रिसि

१६ १. C लोइयं. २ C E भूअयं ३. D विहस्स; E वियस्स ४ E °वण्णिया ५. C E एसु.
६ C E सजओ.

१७. १ C विज्जइ. २ C य. ३ E दाणुल्लयलंबिकर.

इधर विशाल सुप्रतिष्ठपुरके भेरियोंकी ध्वनिसे मुखर राज्य-प्रासादमे राजा विजय सिह थे और उनके गृहरूपी सरोवरमे हस्तिनीके समान उनकी गृहिणी विजयसेना नामक थी। उन दोनों के दो पुत्र हुए—अक्षय और अभय, जो वटकी शाखाओके समान भुजशाली थे। एक दिन वे दोनों शुद्धमनसे जिनेन्द्रकी वन्दन-भक्तिसे प्रेरित होकर सुधासे धवल तथा टनटनाते हुए घण्टाकी ध्वनिसे मुखर जिनमन्दिरमें जाकर बैठे। उसी समय एक उपशमधारी शास्त्र-प्रवीण एक पण्डित अपने गुरुके साथ पृथ्वीपर भ्रमण करते हुए वहाँ आये। जहाँ वे विराजमान हुए वहाँ जाकर दोनों कुमारोने उन्हे प्रणाम किया।

उन्होंने देखा कि वे चतुर्विध सिद्धिकी आराधना करनेवाले तथा अपने श्रेयके अलकारसे भूषित, अन्य कोई नही, श्री सोमप्रभ थे, जैसे मानो वह सौम्यकान्तियुक्त दूसरा चन्द्रमा ही हों ॥१५॥

## १६. कुमारोंको नागकुमारकी जानकारी

कुमारोने उन स्वरूपवान तथा लोकके लिए आश्चर्यभूत उन सोमप्रभ मुनिके दर्शन किये। वे दोनो बालक आपसमे बोले—हाय यह विधिकी कैसी अप्रिय घटना है कि समस्त शुभ लक्षणो से अंकित देहवाला, वैरियोका विजेता, धीरियामे मन्दर पर्वतके समान, सुन्दर पुरुष भी कर्मोंका सवर करनेवाला दिगम्बर मुनि हो गया। इसने दिव्यभोगोंकी दात्री लवण समुद्रकी सीमा पर्यन्त तथा स्वर्ण और रत्नोकी खान इस पृथ्वीका भोग क्यो नही किया? उनकी यह बात सुनकर विरक्त हुए एक योगीने कहा—ये महावनमे पुण्ड्रवर्धन नामक नगरके राजा थे, किन्तु सिंहके समान स्कन्धोवाले राजा जयन्धरका जो लक्ष्मीरूपी पद्मिनीका ईश्वर कामदेव नागकुमार नामक पुत्र है, उसके एक महान् किंकरने अत्यन्त क्रोधयुक्त होकर इस विक्रमशाली राजाको संग्राममें जीत लिया। इसपर उसने लज्जित होकर तप धारण कर लिया, और वह ज्ञानमार्गका आश्रय लेता हुआ शून्य अरण्यका निवासी हो गया।

यह सुनकर राजकुमार अक्षय और अभयको विवेक उत्पन्न हुआ और वे बोले—कि जिसके सेवकने रणमे सोमप्रभ राजाको अवरुद्ध और अभिभूत किया है ( वही हमारा स्वामी है ) ॥१६॥

## १७. अक्षय और अभय नागकुमारकी सेवामें

'वही जगद्विजयी हमारा राजा है' ऐसा कहकर वे दोनों गजगामी राजकुमार अपने पिताको प्रणाम कर उसी पुण्ड्रवर्धन नामक विशाल नगरको गये जो वनमें स्थित था, और जहाँ नाना प्रकारके लोग निवास करते थे। वहाँ पहुँचकर वे नागकुमारके द्वारपर खडे हो गये, जैसे

पडिहारें रायहो वज्जरिउँ परमेसर पुरिसजुयलु धरिउ ।
५ अच्छइ दुवारि भणु किं करमि किं पइसउ किं अज्ज वि धरमि ।
पहुणा पउत्तु दक्खवहि लहु भडसंगहु भूसणु बप्प महु ।
परियाणिवि णिवइहे मणचरिउ ते बे वि तासु दाविय तुरिउ ।
पणवंत दिट्ठ जित्ताहवेण सुग्गीवहणु व णं राहवेण ।
णायकुमारें पहसियमुहेण सपसाएं अइगुरुआयरेण ।
१० आसणतंबोलइँ दिण्णाइँ णयणइँ णेहें वित्थिण्णाइँ ।
रइवइणा पुच्छिय दिण्णदिहि तेहि वि भासिय वित्तंतविहि ।
जाया किंकर करवालधर भुयबलपरियड्ढियगरुयँभर ।
किं इक्कु पयावंधुरु सुकिउ भुंजइ अण्णु वि विहुणा विहिउ ।

घत्ता—बहुरमणिहि बहुरयणहि बहुभिच्चहिँ बहुसयणहिँ ।
१५ [10]परियरियउ सो णंदइ पुप्फयंतु जो वंदइ ॥१७॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे
विज्जाणिहिअछेयाभेयवीरलंभो णाम छट्ठो परिच्छेउ समत्तो ॥

सन्धि ॥६॥

---

४ E °यउ ५. A B C E omit this line and D gives it in the margin.
६. E °याइं ७ D गुरुव. ८. E सुकुउ. ९. E रयणेहिं. १०. D परियरिउ.

मानो मदसे आर्द्र लम्बी सूँड़से युक्त हाथी हो। द्वारपालने जाकर राजासे कहा—हे परमेश्वर, दो पुरुष आये हैं जिन्हें मैंने रोक दिया है। वे द्वारपर खड़े हैं। कहिए अब मै क्या करूँ? क्या उन्हे प्रवेश करने दूँ अथवा अभी भी रोक रखूँ? इसपर प्रभु नागकुमारने कहा— उनको शीघ्र लाकर मुझको दिखलाओ। हे भद्र, भटोंका संग्रह तो मेरा भूषण है। इस प्रकार राजाके मनकी बातको जानकर द्वारपालने तुरत उन्हे लाकर प्रस्तुत किया। रण-विजयी नागकुमारने उन दोनोंको इसी प्रकार देखा जैसे राघवने सुग्रीव और हनुमानको देखा था। फिर नागकुमारने हँसमुख होते हुए, प्रसन्नतापूर्वक तथा बड़े आदरसे उनको आसन व ताम्बूल दिये। उनके नेत्र स्नेहसे विस्तीर्ण हो गये। उनको आश्वस्त करके कामदेव नागकुमारने उनसे पूछा, और उन्होंने भी अपना समस्त वृत्तान्त विधिपूर्वक कहा। फिर वे दोनों ही अपनी भुजाओंके बलसे गौरव बढ़ाते हुए कृपाण धारणकर नागकुमारके सेवक बन गये। केवल प्रजाबन्धुर नागकुमार ही अपने सुकृतका पुण्य नही भोगते किन्तु अन्य कोई भी जो विधिपूर्वक सत्कर्म करता है वह भी इसी प्रकार पुण्यका फल भोगता है।

इस प्रकार नागकुमार अनेक मणियो, बहुतसे रत्नों, बहुत सेवकों और बहुत स्वजनोसे सेवित होते हुए आनन्दपूर्वक रहने लगे। अन्य कोई भी जो भगवान् पुष्पदन्तकी वन्दना करता है वह भी इसी प्रकार सुखी होता है ॥१७॥

इति महाकवि पुष्पदन्त विरचित नन्ननामांकित नागकुमारके सुन्दरचरित्ररूप।
महाकाव्यमें विद्यानिधि तथा अक्षय व अभय वीरोंकी प्राप्ति
नामक छठाँ परिच्छेद समाप्त।

सन्धि ६

१

Nagakumara starts for Urjayanta mountain and reaches a poisonous mango grove.

लच्छीमइ पिउगेहे थविवि सुरासुरवंदहो ।
णायकुमारु सवीरु गउ उज्जितगिरिंदहो ॥ ध्रुवकं ॥

पणइणि पियवयणेहि रंजेप्पिणु जणणभवणे सहस त्ति थवेप्पिणु ।
वालें समउ अछेयाभेयहिं तिहिं घरणिहिं सह ससहरतेयहिं ।
५ दुंदुहि गज्जइ वज्जइ झल्लरि चल्लइ राणउ अरिकरिकेसरि ।
वग्गइ भडबलु डोल्लइ मेइणि कंपइ फणिवइ खिज्जइ णाइणि ।
हयउल हिलिहिलिसद्दवियारे रहवर चलिय चक्कचिक्कारें ।
गय विलंबिघंटाटंकारे किं पि ण सुम्मइ अलिझंकारे ।
मग्गु ण सुज्झइ लोयणहारे उड्डियपयहयरयपब्भारें ।
१० सहुं पहुणा साहणु वच्चंतउ अडइ जलंती णामें पत्तउ ।
तहि दिट्ठउ अंबयवणु केहउ विसभरियउ विसहरमुहु जेहउ ।
णावइ तिउरवइरिगलकंदलु साहामयसुयचलपिंछुज्जलु ।
मुच्छियपडियभसलकसणुज्जलु णरकंकालरासिपंडुरतलु ।
सो संपत्तउ विसतरुवरवणु णावइ हरसिरु हड्डविहूसणु ।
१५ तडियइँ दूसइँ बहुमंडवियउ मुंडियाउ दासी जिह थवियउ ।
बद्धा हरि मणिमुणियकुसासणे णं कुसीस परिगणियकुसासणे ।

घत्ता—कुडिलंकुसवसएहि णिच्चमेव पडिवण्णउ ।
हत्थिहि सोहइ दाणु जेहि सबधणु दिण्णउ ॥१॥

२

He encamps there and enjoys the poisonous mangoes without any harm.

भमियइँ दमियइँ सदइँ मुक्कइँ रहचक्कइँ तुण्हिक्कइँ थक्कइँ ।
उग्गीवाणणु काणणे हिंडइ कडुयवेल्लि णउ दंतहिं खंडइ ।
करहुल्लउ दक्खारसु मग्गइ अवरहिं महुरहिं वेल्लिहिं लग्गइ ।
डज्झउ रूई केण ण याणिय बोकडजडविडसत्थें माणिय ।
५ कुंजरु पउरु गवेसइ सल्लइ जासु सरंतें हियवउ सल्लइ ।
करहहो पीलु णिरारिउं रुच्चइ अण्णु ताए आसण्णु वि मुच्चइ ।
घोलंतेण रुद्धभूभाएं फलपवालकिसलयसंघाएं ।

---

१ E °वयणिहिं. २ A वालि. ३ E अलय ४. C ललंती ५. A °तणु. ६. A B C E omit this line, D adds it in the margin. ७. E मणि. ८. E °णु. ९. D हत्थेहिं.
२ १ A B D विल्लिहिं. २. E रसंते. ३ E °हि. ४. A णिरालिउ.

## सन्धि ७

### १. नागकुमारका उर्जयन्त पर्वतके लिए प्रस्थान तथा विषैले आम्रवनमें प्रवेश

लक्ष्मीमतिको उसके पिताके घर छोडकर नागकुमार अपने वीरों सहित सुर और असुरो द्वारा वन्दनीय उर्जयन्त पर्वतको चला।

अपनी प्रियाको प्रिय वचनों द्वारा राजी करके और उसे तत्काल उसके पिताके घर ठहराकर, व्याल अक्षय और अभय एवं चन्द्रके समान कान्ति-युक्त अपनी तीनों गृहिणियोंको साथ लेकर अपने शत्रुरूपी गजोंके सिंह राजा नागकुमार चल पडा। दुन्दुभि गरज रही थी, झल्लरि बज रही थी, योद्धाओंकी सेना आगे बढ़ रही थी और पृथ्वी डोल रही थी, शेषनाग काँपते थे और नागिनी खेदखिन्न हो रही थी। घोड़ोंके समूह हिनहिनाहटकी ध्वनियों सहित तथा रथ चक्रोंकी चिक्कार सहित चल रहे थे। गज लटकते हुए घण्टोंकी टंकार सहित चल रहे थे। भौंरोंकी झंकारके कारण और कुछ सुनाई ही नहीं देता था। सेनाके पैरोंके आघातसे उठे धूलसमूहसे आँखें ऐसी धुँधली पड रही थी कि मार्ग भी सूझता नही था। इस प्रकार चलते-चलते वह सेना जलन्ती नामक अटवीमे पहुँची। वहाँ उन्होंने कैसा आम्रवन देखा जैसा विषसे भरा हुआ विषधरका मुख, अथवा जैसा त्रिपुरारिके गलेका सर्प। वह अटवी शाखामृगों एवं शुकोंकी चंचल पूँछोंसे उज्ज्वल हो रही थी। वह मूछित पड़े हुए भौंरोंकी कालिमासे चमक रही थी, तथा वहाँकी समस्त भूमि नर-कंकालोकी राशिसे पोली पड़ रही थी। इस प्रकार नागकुमार उस विषैले वृक्षोंके वनमे पहुँचा जो महादेवके सिरके समान हड्डियोसे विभूषित था। वहाँ बहुतसे मण्डपों सहित तम्बू ताने गये, जैसे मानो मूड मुड़ायी हुई दासियाँ बैठा ली गयी हों। घोडे बाँध दिये गये और वे मनमाना घास चरने लगे, जैसे कुशिष्य कुशासनका सम्मान करते हैं। कुटिल अंकुशोंके वशीभूत हुए उन्ही हाथियोंका नित्य किया जानेवाला दान (मद) शोभायमान होता है जिन्होने अपनेआपको बन्धनमें रख लिया है, जिस प्रकार कि दान उन्हो हाथों द्वारा दिया गया शोभायमान होता है, जिन्होंने कुटिल कर्मोपर अंकुश लगाकर आत्मनिर्भरता प्राप्त की है, तथा अपनेआपपर व्रतो और नियमोंकी प्रतिज्ञाका बन्धन लगा लिया है ॥१॥

### २. सेनाका निवेश और विषैले आमोंका भक्षण

रथोंके चक्के घुमाये गये और रोके गये। उन्होंने ध्वनि उत्पन्न की और फिर रुक कर मौन हो गये। ऊँट ऊँचा मुख करके वनमें घूमने लगा। कड़वी बेलोंको उसने दाँतोसे नही काटा। वह द्राक्षारसकी खोज करता तथा दूसरी मीठी लताओंमें मग्न हो रहा था। हत्यारे आँकको कौन नही जानता जिसका सम्मान बकरे, बातके रोगी, विट और आयुर्वेदके शास्त्रोंने किया है। विशाल हाथी शल्यकी वृक्षकी गवेषणा करने लगा। उसकी स्वर-ध्वनिसे हृदयमे बाण-सा लगता था। करभको पीलु वृक्ष अत्यन्त मीठा लगा, दूसरे वृक्षोंको उसने समीप होनेपर भी छोड़ दिया। अपने फलों,

रत्तउ लंबमाणु णग्गोहउ महिसिहिँ भक्खिज्जइ णग्गोहउ ।
दुद्धरभारकिणंकियवरतणु को वि धवलु माणइ कोमलतणु ।
खरखरीहि णिरु णिट्ठुरु मुक्किउ काणणहरिणहँ कण्णु खुडुक्किउ ।
१० राउ सपरियणु रसु आकंखइ गरलंबयफलाइँ आलुंखइ ।
को वि ण मरइ णेय मुच्छिज्जइ जगे बलवंतु पुण्णु किं छिज्जइ ।
चोज्जविसेसरसेण य रसियउ रायहो आगए थाइवि हसियउ ।

घत्ता—दुम्मुहु णामें भिल्लु तेण णाउ पचारिउ ।
विसंबयवणु एउ एण लोउ संघारिउ ॥२॥

१५

३

Five hundred warriors offer their services to Nagakumara. March to Antarapura.

गुरुतरुहलरसविसवसभग्गा माणव जमपुरपंथे लग्गा ।
पेक्खु देव हडुइँ पुंजलियइँ पलइँ पलासिहि गिद्धहिँ गिलियइँ ।
मइँ आहरणइँ वत्थइँ लइयइँ पइँ पुण्णइँ संपुण्णइँ रइयइँ ।
वइरि र्ण पहरइ णियइ णियत्तइ विसु वि अमियरूवेण पवत्तइ ।
णायकुमारु देउ दइयाहिउ अण्णण्णहो अण्णण्णें साहिउ ।
५ पत्तवत्तधरधरणीधीरहँ आयइँ पंचसयइँ वरवीरहँ ।
तेहिँ णवेप्पिणु भणिउ भडारा अम्हइँ किंकर देव तुहारा ।
उज्जेणिहिँ मुणिणाहेँ सिट्ठउ विसहलु जासु सरीरि पइट्ठउ ।
पुट्ठि जणेसइ सो तुम्हहँ पहु तुहुँ दिट्ठो सि णाह णं महुमहु ।
जा पडिवण्णु तेहिँ विजयाणउ भिच्चत्तणु ता दिण्णु पयाणउ ।
१० जंते रहु रहेण संदाणिउ करिसंकडि करि कह वि हु णोणिउ ।

घत्ता—अंतरवणु संपत्तु जंतु जंतु रमणीसरु ।
अंतरपुरवरे अत्थि अंतरराउ णरेसरु ॥३॥

४

Nagakumara received by the king of Antarapura The latter resolves to go to Girinagara to help the king against the attack of the king of Sindhu.
Nagakumara expresses a desire to accompany him

विजयविलासिणिणेहेँ लइयहो सो संमुहु आयउ रइदइयहो ।
घरि पइसारिउ मंगलघोसें अब्भागयविहि कय परिओसें ।
भणिउ पुरेसें सुहु भुंजंतइँ अच्छहु मंदिरि कण्णाकंतइँ ।
अहिणव तुम्हइँ अज्ज जे आया अम्हइँ रक्खिय सज्जणछाया ।
मंडलियहो अरिवम्महो जायहे णियससुयहो णिमित्तें णिहियहे ।
५ विलसियकामहे मज्झें खामहे दूआसामहे गुणवइणामहे ।

५. B D महेसेहिं ६. A B का वि. ७. C रडुक्किउ. ८. A B D विसु.
३. १ D पुंजवियइ. २. C पलासहिं गिद्धिहिं. ३. C पइं पुण्णइं रइयहं अमित्तइं. ४. E °णि.
५. E अमिउ पुण्णेण ६. C धरणीधरवीरहं ७. E विसहरु.
४. १. E सहु. २. D E add before this विहिणा रइपरमाणु व विहियहे. ३. C E आयहो.

प्रवालों और किसलयोंके समूहसे अवरुद्ध भूमिपर डोलते हुए लाल और लम्बायमान न्यग्रोधका भैंसें भक्षण करने लगी, जैसे कामुक रानियाँ नग्न मुनिगणको भी खा डालती हैं ( भ्रष्ट कर देती हैं )। दुर्धर भारके किणसे अंकित सुन्दर शरीरधारी बैल कोमल तृणका मात करने लगा। गधा-गधीको निष्ठुर रेंक वनके हरिणोंके कानोंमे खटकी। उधर राजा नागकुमार अपने परिजनो सहित उन विषैले आमोंको चूसने और उनका रसास्वादन करने लगा। पर न तो कोई मरा और न मूर्छित हुआ। क्या कहो जगत्में बलवान पुण्यका क्षय होता है ? विशेष आश्चर्य रससे चकित होकर तथा राजाके आगे खड़े होकर हँसते हुए एक पुरुषने अपना नाम दुर्मुख भील बतलाया और कहा—कि यह विषैले आमोंका वन है जिसने बहुत लोगोका संहार किया है ॥२॥

### ३. पाँच सौ वीरों द्वारा नागकुमारकी सेवा स्वीकृत

दुर्मुख भील कहता गया—इन विशाल आम्रवृक्षोंके फलोंके विषसे भग्न होकर मनुष्य यमपुरके मार्गपर लग गये। हे देव देखिए तो, उन मृतकोंके हाड़ोंके ढेर लगे हुए हैं जिनका मास मासभक्षी गृद्धो द्वारा ( नोच-नोचकर ) खा लिया गया है। उनके आभरण और वस्त्र मैने ले लिये हैं किन्तु आपने सम्पूर्ण पुण्यका अर्जन किया है। आपपर कोई बैरी प्रहार नही कर पाता। विधिका विधान भी दूर हट जाता है और विष भी अमृत रूपसे प्रवृत्त हो जाता है। ( बस फिर क्या था ) एकने दूसरे और दूसरेने तीसरेसे कहा—ये ही वे अत्यन्त भाग्यवान् नागकुमार है। इस खबरको पाकर पर्वत व धरणीके समान धैर्यवान पाँच सौ शूरवीर वहाँ आ पहुँचे। उन्होने नागकुमारको प्रणाम करके कहा—हे स्वामी, हम आपके सेवक हैं। उज्जैनीमे एक मुनिराजने यह भविष्यवाणी की थी कि जिसके शरीरमे ये विष-फल प्रविष्ट होकर पुष्टि उत्पन्न करे वही तुम्हारा प्रभु है। हे नाथ, अब हमें आपके दर्शन हो गये। आप तो मानो साक्षात् मधुसूदन ( विष्णु ) ही हैं। इस प्रकार उन शूरवीरो के भृत्यत्व स्वीकार कर लेनेपर नागकुमारने अपनी विजय-यात्रापर फिर प्रयाण कर दिया।

चलते-चलते वे रमणीश्वर नागकुमार अन्तरवनमें पहुँचे। वहाँके अन्तरपुर नामक नगरके नरेश्वर अन्तरराज नामक थे ॥३॥

### ४. नागकुमारका अन्तरपुरमें स्वागत व गिरिनगरपर शत्रुसंकट

अन्तरपुरका नरेश विजयरूपी विलासिनीके स्नेहको प्राप्त रतिपति नागकुमारके सम्मुख आया और उसने मंगल वाद्यों सहित उन्हें अपने घरमे प्रविष्ट कराया तथा हर्षपूर्वक उनका आतिथ्य किया। उस पुराधीशने कहा कि हे कन्याओंके कान्त, आप सुख भोगते हुए मेरे प्रासादमें रहिए। आप आज ही नये-नये आये हैं और हमने सज्जनोचित शिष्टता का पालन किया है। ( किन्तु यहाँ एक दूसरा प्रसंग उपस्थित है )। यहाँके मांडलिक राजा अरिवर्गकी पुत्री गुणवती नामकी है। उस कामको भी मोहित करनेवाली क्षीण-कटि व दूर्वाके समान श्यामवर्ण सुन्दरीको उसके पिताने अपने भगिनी पुत्रके निमित्त रक्षित रखा है। किन्तु उसके लिए मात्सर्यसे भरा

कुमारिहे[4] कारणे मच्छरभरियउ सीहउरहो हुंतउ[5] णीसरियउ ।
सिंधुविसयवइ विसममहाभडु असिधारादारियपरगयघडु ।
राउ पयंडपजोयेणु[6] बलियउ गिरिणयरेसहो उप्परि चलियउ[7] ।
१० अरिवम्महो साहिज्जु करेवउ अज्जु बप्प तहिं मइँ[8] जाएवउ ।
सुयणमणाणयणहँ[9][10] वि सुहंकर गमणहो कारणु कहिउ णरेसरें[11] ।
घत्ता—पाहुणएण पवत्तु जइ वि ण रणे करु ढोयमि ।
मित्त तो वि हउँ जामि सुहडभिडंत पलोयमि ॥४॥

५

March to Girinagara

संगामभेरीहिं णं पलयमारीहिं ।
मुअणं गसंतीहिं गहिरं रसंतीहिं ।
सण्णद्धकुद्धाइँ[1] उद्धद्धचिंधाइँ[2] ।
उवबद्धतोणाइँ गुणणिहियबाणाइँ ।
५ करिचडियजोहाइँ चलचामरोहाइँ ।
छत्तंधयाराइँ पसरियवियाराइँ ।
वाहियतुरंगाइँ चोइयमयंगाइँ ।
चलधूलिकविलाइँ कप्पूरधवलाइँ ।
मयणाहिकसणाइँ कयवइरिवसणाइँ ।
१० भडदुण्णिवाराइँ रहदिण्णधाराइँ ।
रोसाविउण्णाइँ[3] चलियाइँ सेण्णाइँ ।
तिहुयणरईसस्स[4] लुयवइरिसीसस्स ।
कुलगयणचंदस्स अंतरणरिंदस्स ।
दुग्गावहारेण जणपायभारेण ।
१५ धरणी वि संचलइ मंदरु वि टलटलइ ।
जलणिहि वि झलझलइ विसहरु वि चलचलइ ।
जिगिजिगियखग्गाइँ णिद्दलियमग्गाइँ ।
समरेक्कचित्ताइँ गिरिणयरु पत्ताइँ ।
सुकयाइँ फलियाइँ मित्ताइँ मिलियाइँ ।
२० अरिवम्मरायस्स इच्छियसहायस्स ।
घत्ता—आयउ चंडपजोउ अरिवम्मु वि सण्णज्झइ ।
धीय ण देइ महंतु बलवंतें सहुँ जुज्झइ[5] ॥५॥

---

४. E कुवरहिं. ५ C होंतउ. ६. E पजोवणु. ७. E चडियउ ८. E मइं तहिं. ९. A B C omit this line. १०. D मणणयणहं; E मणाणवणह. ११. E णारदे.

५ १. C केधाइं. २. E उद्धद्ध ३. D रोसाविउण्णाइं, E रोसाइवउणाइ. ४. C तिहुअण, E तिहुवण ५. E संजुज्झइ.

असाधारण महाभट, अपने खड्गकी धारासे शत्रुके गज समूहका विदारण करनेवाला, सिन्धुदेश का बलवान भूमिपति प्रचण्ड प्रद्योतन अपनी राजधानी सिंहपुरसे निकलकर गिरिनगर नरेशके ऊपर आक्रमण कर रहा है। अब मुझे अरिवर्म मांडलिककी सहायता करना है, और हे भद्र, आज ही मुझे वहाँ जाना है। हे सज्जनोके मनों और नेत्रोंको सुख देनेवाले नरेश्वर, मैंने आपको अपने गमनका कारण बतला दिया।

इसपर पाहुने नागकुमारने कहा—यद्यपि मै रणमे अपना हाथ नही डालता, तो भी हे मित्र, मैं भी तुम्हारे साथ चलूँ और सुभटो की भिड़न्त देखूँ ॥४॥

## ५ गिरिनगरकी यात्रा

प्रलयकी मारीके समान भुवनको ग्रसित करती और गम्भीर ध्वनि करती हुई संग्राम भेरियों-के साथ सेनाएँ चल पडी। वे सन्नद्ध और क्रुद्ध थी, ऊँचे-ऊँचे ध्वज उड़ाए हुए थीं। तूणीर कसे हुए थे, और धनुषोंकी प्रत्यंचापर बाण चढे हुए थे। योद्धा हाथियोंपर सवार थे। चामरोंके समूह चलायमान थे। छत्रोंसे अन्धकार फैल रहा था। तुरंग चलाये जा रहे थे, और मातंग प्रेरित किये जा रहे थे, धूलि उड़ रही थी और उससे सेना कही कपिलवर्ण, कही कपूरके समान धवल और कही कस्तूरीके सदृश काली पड़ रही थी। समस्त सेना बैरियोंपर विपत्ति ढानेपर तुली थी। भटोंके कारण सेना रोकी नही जा सकती थी। रथोंकी लीकें भूमिपर पड़ रही थीं। और सर्वत्र रोष ही रोष भरा हुआ था। ऐसी थीं वे सेनाएँ बैरियोंके सिर काटनेवाले त्रिभुवनरतिके पति नागकुमारकी तथा कुलरूपी गगनके चन्द्र अन्तरपुरके नरेन्द्रके दुर्गोंका अपहरण करते हुए, सैनिकोंके पैरोंके भारसे धरणी भी चलायमान हो रही थी। मन्दर पर्वत भी टलटलाने लगा। समुद्र भी झलझला उठा। और शेषनाग भी काँप उठा। अपने खड्गोंको जगमगाते हुए, मार्गोंका निर्दलन करते हुए व एकमात्र समरपर चित्त लगाये हुए वे सैन्य गिरि नगर आ पहुँचे। सहायताकी इच्छा रखनेवाले अरिवर्म राजाके सुकृत फलवान् हुए। मित्रोंसे मित्र मिले।

उधर चन्द्र प्रद्योत भी आ चढ़ा। अरिवर्म भी तैयार होने लगा। वह महान् राजा चन्द्र-प्रद्योतको अपनी पुत्री नहीं देना चाहता था और इस कारण वह अपनेसे अधिक बलवान् शत्रुसे जूझनेके लिए तैयार हो गया ॥५॥

६

Arivarma's warriors resolve to put up a good fight.

सण्णज्झंतु भणइ भडु वम्मि अज्जु वइरिसीसे रणु अम्मि ।
कड्ढिवि अज्जु वइरिवणसोणिउ वड्ढउ असिवरे मेरउ पाणिउ ।
को वि भणइ उज्जुयपय देप्पिणु[3] पिसुणकव्व[4] पहुपुरउ लुणेप्पिणु ।
हुयवहे घिवमि पेक्खु सुहडत्तणु कंते[5] महारउ णं सुकइत्तणु ।
५ को वि भणइ लइ सत्थइँ सिक्खिउ अज्जु[8] वराणणे हउँ रणे दिक्खिउ[9] ।
अज्जु धम्मु कयगुणझंकारउ अज्जु[10] मोक्खु महु बाणहो केरउ ।
को वि भणइ पहुभूमिणियत्तणु दिण्णउ[11] सरिवि ण करमि णियत्तणु ।
चंचलु खुप्पइँ[12] कुच्छियरंगइँ धरियउ धरियउ पडइ कुमंगइँ ।
को वि भणइ[13] खलवेसावाडउ खाउ अज्जु सिव हियउ महारउ ।
१० सामिहे केरउ रिणु आवग्गउ को वि भणइ महु वट्टइ लग्गउ[14] ।
खट्टामरणे[15] काइँ करेसमि[16] को वि भणइ सरसयणे मरेसमि ।
रायपसायसुसाउहे साउहे अज्जु करमि हउँ छेउ पराउहे ।

घत्ता—णिग्गयाइँ[18] रोसेण मणिकंचणकवयंगइँ ।
उहयबलइँ लग्गाइँ सरवरपिहियपयंगइँ ॥६॥

७

The battle scene. Enemy's commander slain by Vyala.

भडमुहमुक्कहक्कलक्कइँ भेसियसुक्कसकचंदक्कइँ ।
वज्जमुट्ठिचूरियसीसक्कइँ उरयलभरियफुरियचलचक्कइँ ।
सुरकामिणिमणणयणणिरिक्कइँ[1] विजयलच्छिसुरगणियमिरिक्कइँ ।
मोडियछत्तदंडधयसंडइँ विहडियणिवडियाइँ सयखंडइँ ।
५ मुंडखंडखावियचामुंडइँ रुंडपिंडडेवियभेरुंडइँ ।
महियलि लोट्टंथोट्टदुग्घोट्टइँ[3] कुलबलविहवमरट्टविसट्टइँ ।
लोहियलोहियाइँ गयजीवइँ जमभडणीयइँ पित्तइँ पीयइँ ।
रणरयमइयइँ मुच्छए घुलियइँ हयमुहलालाजलविच्छुलियइँ ।
विलुलियंतमालापक्खलियइँ कढिणगयापहारणिद्दलियइँ ।
१० असिणिहसणभडहुयवहजलियइँ सूलसेल्लकुंतग्गिहिँ हुलियइँ ।

घत्ता—एहए सुहडवमालि कप्पद्दमु जिह सूडिउ ।
वालें हउ बाणेण दंडणाहु रणे पाडिउ ॥७॥

६. १ E मेरउ असिवर पाणिउ २ C उज्जय. ३. E देविणु. ४. D E कठु ५. C लुहेप्पिणु. ६. C हुयवहो, E हुववहे. ७ C D E कंति. ८. C has अज्ज throughout. ९. E देक्खउ. १०. C अज्ज मोक्खु वहुवणहो केरउ ११. E सरवि. १२. C खुप्पय. १३ D खलु. १४. E वेसागारउ १५ A B D वग्गउ. १६ A B खुट्टा°. १७. E करेब्बउ. १८. E णिग्गियाइं.
७ १ C विरिक्कइ. २. E तुड. ३. E लोट्टइ. ४. E विहिव. ५. E °हिय. ६. D विच्छलियइं. ७ E हुववह ८. C कुलियइं, E घुलियइं.

## ६. अरिवर्मके सैनिकोंका मनोबल

कवच धारण करता हुआ एक भट कहने लगा—अब मै जाता हूँ और आज ही बैरीके सिरसे रणकी पूजा करता हूँ। आज बैरीके घावोंसे रक्त काढनेके लिए इस उत्तम तलवारपर मेरा हाथ बढ़ रहा है। कोई कहता—सीधे पैर बढाकर तथा बैरीके शरीरको अपने स्वामीके सम्मुख काटकर आगमे फेंक दूँगा। हे प्रिये, आज मेरे योद्धापनको देख भी; वह किसी अच्छे कविके कवित्वके समान है। जो प्रसादगुणयुक्त सीधे पदोमे रचा गया हो और जिसके द्वारा प्रतिस्पर्द्धीके काव्यको राजाके सम्मुख फाड़कर आगमे फेंक दिया गया हो। कोई कहता, ले सुन्दरी, मैंने जो शस्त्रविद्याका अध्ययन किया है उसके बलपर आज मै रणरूपी यज्ञको दीक्षा ले रहा हूँ। आज मेरा धनुषरूपी धर्म प्रत्यंचारूपी गुणकी झंकार कर रहा है। व आज मेरे बाणका मोक्ष होने जा रहा है। कोई कहता है, स्वामीने जो मुझे जीवन-वृत्ति ( आजीविका ) के लिए बहुत-सी भूमिका धन दिया है उसका स्मरणकर मै कभी रणमें पोछे नही हटूँगा। मेरा यह चंचल-मन खोटी रंगरेलियोंमे खपता है। उसे रोकते-रोकते भी वह कुसंगतिमें पड़ता है। कोई कहता है—मेरा यह हृदय खलजनोंके लिए वेश्यावाड़ा बना हुआ है। अत भला हो कि आज उसे शृगाली खा डाले। कोई कहता था—मुझपर स्वामीका ऋण बढ रहा है और मुझे बट्टा लग रहा है। कोई कहता—खाटपर पडे मरकर क्या करूँगा; अच्छा है मै बाणोकी शय्यापर मरूँ। आज मैं राजाके प्रसादके द्वारा सुस्वादु अपनी आयुका अथवा शत्रुकी आयुका क्षय करूँगा।

इस प्रकार रोबसहित अपने अंगोको मणियो, सुवर्णके कवचोंसे सजाकर सेनाएँ निकल पड़ी। और फिर दोनो ओरके सैन्य परस्पर भिडकर अपने बाणोंसे सूर्यको आच्छादित करने लगे ॥६॥

## ७. संग्रामका दृश्य

भटोके मुँहसे छोडी हुई हाँकें और ललकारें शुक्र, शक्र, चन्द्र और सूर्यको भी भयभीत करने लगी। वज्र मुट्ठियोंसे सिर चूर-चूर होने लगे। चलाये हुए चक्र शत्रुके उरस्थलमें प्रविष्ट होकर चमकने लगे। विजय लक्ष्मीरूपी सुरगणिकाओंमें परस्पर ईर्ष्यालु योद्धा, देवागनाओंके मन और नेत्रोको चुराने लगे। छत्र, दण्ड और ध्वजाओंके समूह टूट-फूटकर सौ-सौ टुकड़े हो भूमिपर गिरने लगे। मुण्डोके टुकड़े-टुकडे होने लगे, और उन्हे चामुण्डा खाने लगी। रुंडोके पिंडोंसे भेरुण्ड तृप्त हो रहे थे। सूँड़ व पैर कट जानेके कारण ठूठे हाथी भूतलपर लोट-पोट होने लगे। कुल, बल और वैभवका अभिमान रखनेवाले सैनिकोका दलन होने लगा। लोहूसे लथपथ हुए मृतक जिन्होंने पित्त पिया था, यमके भटों द्वारा ले जाये जाने लगे। रणके उन्मादसे मदोन्मत्त योद्धा मूर्छासे घूमने लगे और घोड़ोके मुखोसे निकली लारके जलसे लिप्त होने लगे। कठिन गदा प्रहारोंसे निर्दलित हुए योद्धा चलायमान भालाओं सहित लड़खड़ाने लगे। तलवारोंके संघर्षणसे उत्पन्न हुई अग्निमे भट जलने लगे तथा शूल, सेल एवं भालोकी हूले खाने लगे।

इस प्रकारके सुभटोके घोर संग्राममे व्यालके बाणसे आहत होकर शत्रुका सेनापति उसी प्रकार धराशायी हो गया जैसे भग्न हुआ कल्पद्रुम ॥७॥

८

Complete routing of the enemy who is himself captured by Nagakumara. The latter is introduced to Arivarma as his own nephew.

जं सोमंतपमुहु भडु मारिउ खग्गकरेण वइरि हक्कारिउ ।
तं धाइय जयविजय भयंकर चंड चंडपज्जोयहो किंकर ।
ते वि अछेयाभेयहिँ रुंधिवि अप्पिय णायकुमारहो बंधिवि ।
सयल सुहड संगरें ओसारिवि पडिबलपहरणपसरु णिवारिवि ।
५ धरिउ कुमारें सीहउरेसरु णोइँ विडप्पें खयदिणेसरु ।
पुच्छिउ अब्भुयंभावियमइणा अंतरपुरवइ गिरिपुरवइणा ।
एहु कासु किं हुउ णारायणु दीसइ गुणमहंतु जसभायणु ।
तेण पउत्तउ मइँ वि ण याणिउ अहिणउ आयउ घरें सम्माणिउ ।
एत्थाएं रिउफुरणु णिसुंभिउ चंगउ पाहुणएण वियंभिउ ।
१० अवरें उत्त रायसियसेविहँ उप्पणउ पुहईमहएविहँ ।
घत्ता—एहु सो णायकुमारु परिरक्खियभूभायहो ।
भाइणेउ तुह होइ पुत्तु जयंधररायहो ॥८॥

९

Nagakumara marries Jayavati, his maternal uncle's daughter.

तं णिसुणेवि मामु संतोसिउ जयजयसद्दें विजउ पघोसिउ ।
पणवमाणु सससुउ अवरुंडिउ रणचंडहिँ भुयदंडहिँ मंडिउ ।
ससुरें सुंदरु साहुक्कारिउ तेण वि बद्धउ रिउसाहारिउ ।
बद्धु जि सोहइ पट्टु णरिंदहो बद्धु जि सोहइ दंतु गइंदहो ।
५ कव्वणिबद्धु जि सोहइ णिव्वंजसु बद्धु जि सोहइ जगे पारयरसु ।
छुडु मा णासउ खग्गालिंगणे बद्धु जि सोहइ सुहडु रणंगणे ।
किं सोहंति ण बद्ध मउडभड परताविर पडंति घणथणभड ।
तुह पोरिसु किर केण खलिज्जइ तुह जसरासि केण मइलिज्जइ ।
इय संबोहिवि मुक्कु सुहंकरु जयविजयाहिउ जायउ किंकरु ।
१० घत्ता—पुरवरें सयल पइट्ठ कयसोहावित्थारें ।
गुणवइ मामहो धीय परिणिय णायकुमारें ॥९॥

१०

Nagakumara's homage to the sages who attained salvation at the Urjayanta mountain A letter-bearer arrives.

णिवचउरंग णिवा इव फेडिवि थविवि तिक्खकरवालें ताडिवि ।
दुहु दीणहँ सुहु अरिहुँ हरेप्पिणु थिउ गिरिणयरणिवासु करेप्पिणु ।

---

८. १. C सामतु पमुहभडु २ D पचंडपजोयहो. ३. C रुंभेवि ४. A B D अप्पिवि. ५. E णाय. ६. E अब्भुय ७. A B C E कासु. ८. E °हिँ

९. १. E omits this foot २. E भुअ.° ३. E गयंदहो. ४. E णिय°. ५. M S S बप्प

१०. १. C बलचउरंग. २. C अरिहे, E अरिहि. ३. A थिए.

## ८. शत्रुकी पराजय व नागकुमार द्वारा बन्धन

ज्योंही वह सामन्त प्रमुख योद्धा मारा गया त्योंही व्यालने हाथमें खड्ग लिये हुए अपने शत्रुको ललकारा। तत्काल ही चन्द्र प्रद्योतके दो विजय और जय नामक भयकर और प्रचण्ड किंकर दौड़ पड़े। किन्तु उन्हें अक्षय और अभेदने रोककर बाँध लिया और नागकुमारको समर्पित किया। नागकुमारने समस्त शत्रु भटोंको संग्रामसे भगाकर तथा प्रतिपक्षियोंके समस्त प्रहारोंको बचाकर, सिहपुराधीशको उसी प्रकार बाँध लिया जैसे राहु प्रलयके दिनमे सूर्यको ग्रसित कर लेता है। नागकुमारके अद्भुत पराक्रमसे प्रभावित होकर गिरिपुरके राजाने अन्तरपुर नरेशसे पूछा—यह काम है या नारायण ? यह तो कोई महान् गुणवान् यशस्वी दिखाई देता है। अन्तरपुर नरेशने उत्तर दिया—मै भी तो नही जानता ! यह नया-नया ही मेरे घर आया था और मैंने उसका सम्मान किया था। यहाँ आकर उसने शत्रुके उत्साहको चूर-चूर कर दिया। इस पाहुनेने अपना अच्छा कौशल दिखलाया। तब किसी दूसरेने कहा—अरे, ये राज्यश्री द्वारा सेवित पृथ्वी महादेवीसे उत्पन्न हैं।

यही तो वे नागकुमार हैं जो पृथ्वीकी रक्षा करनेवाले जयंधर राजाके पुत्र तथा आपके भागिनेय होते हैं ॥८॥

## ९. नागकुमारका स्वागत व मामाकी पुत्रीसे विवाह

यह सुनकर मामाको सन्तोष हुआ। उन्होंने जय-जयकी ध्वनिसे विजयकी घोषणा की। नागकुमारने प्रणाम किया और राजाने अपने भगिनीपुत्रका आलिंगन किया, अपने रणमे प्रचण्ड भुजदण्डोंसे उन्हे अलंकृत किया। श्वसुरने सुन्दर कुमारको साधुवाद दिया तथा शत्रुके सहारक होनेके नाते उसे बधाई दी। नरेन्द्रको राजपट्ट बाँधा जाना सोहता है। गजेन्द्रके दाँत भी बढे हुए शोभा देते हैं। नृपका यश काव्यमें निबद्ध होकर शोभायमान होता है। तथा पारेका रस भी बँधनेपर जगत्में सोहता है। यदि खड्गका आलिंगन ( प्रहार ) होनेपर तत्क्षण मृत्यु न हो जाय तो सुभट कवच और शस्त्रबद्ध होता हुआ समरांगणमें सोहता है। क्या मदोद्भट और शत्रुको संतापकारी पतित होते हुए घन स्तन और भट बँध जानेपर नहीं सोहते ? तुम्हारा पौरुष कौन स्खलित कर सकता है ? तुम्हारी यशराशिको कौन मलिन कर सकता है ? इस प्रकार सम्बोधन करके गिरिनगर नरेशने नागकुमारको छोडा। श्रीचण्डप्रद्योतके सुभट जय और विजय उसके दास हो गये।

फिर सब लोग पुरमें प्रविष्ट हुए तथा नाना प्रकारकी शोभा विस्तारके साथ नागकुमारने अपने मामाकी पुत्री गुणवतीका परिणय किया ॥९॥

## १०. उर्जयन्त तीर्थकी वन्दना

इस प्रकार शत्रुनरेशकी चतुरंगिणी सेनाको घटके समान विध्वस्त करके व शत्रुको तीक्ष्ण तलवारसे ताड़ित कर बिठा देने एवं दीनोंके दुःखका तथा शत्रुओके सुखका अपहरण करनेके पश्चात् नागकुमार गिरिनगरमें निवास करके रहने लगा। उस प्रजाबंधुर देवका क्या वर्णन करूँ ?

देउ पयाबंधुरु किं वण्णमि हउँ णियकुकइत्तणु अवगण्णमि[4]।
वियडकडयकीलियसुरकंतहो अण्णहि वासरे गउ उज्जिंतहो[5]।
५ जिणवत्थावहारवउ संसिवि लक्खणपंति[6] फुरंति णमंसिवि।
णाणसिलहिं णियणाणवडंचलु धोईउ[7] वयजलेण कउ णिम्मलु।
सिहरे पावियकेवलणाणइँ वंदिय मुणिवरणिब्बुइठाणइँ।
धित्तदेहककरदरिदुग्गइँ सुरकामिणिभवपावणमग्गइँ।
विरइयबंभणिरूवुद्देसइँ[8] थाण[9] गयप्फलणियरुद्देसइँ।
१० डिंभयभयहरणेक्कविहाणइँ जोइय[10] जक्खिणिणिलयणिवाणइँ[11]।
दीणाणाहदिण्णधणपउरहो पुणु आयउ सुंदरु गिरिणयरहो।

घत्ता—थिउ तहिं ससयणु जाम ता ण सिरिहक्कारउ[12]।
[13]पत्तविहूसियकंठु पत्तु एक्कु लेहारउ ॥१०॥

## ११

The letter is from Abhichandra, king of Gajapura, requesting Nagakumara for help against Vidyadhara Sukantha who had killed his brother Subhachandra of Kausambi and captured his seven daughters

गयउरवइणा उज्झियदप्पे रयणमालघरिणीकंदप्पे।
चंदमुहें चंदाहावप्पें मुयभायरकयसोयवियप्पें।
कुरुकुलपवित्तलणहयलचंदें लेहु विसज्जिउ जो अहिचंदें।
सो मयरद्धएण अवलोइउ एम कज्जु आहासइ वाइउ।
५ उववणणवदुमकीलियसुरवरे वच्छाजणवए कोसंबीपुरे।
महु सुहचंदु भाइ गरुयारउ[2] वसइ सुहद्दापाणपियारउ।
ताहं[3] सुहद्दहे[4] तेण विणीयउ णिसुणि सत्त संजायउ धीयउ।
कमलप्पह कमला सुहमाणण कमलसिदी वियसियकमलाणण।
आणंदप्पह णायसिरी सइ कणउज्जल उज्जलपाडलगइ।
१० कणयमाल पयउ सत्त वि लइ आयण्णहि कुमार विहिवसगइ।
पत्तवसंतसमए[5] विहसंतिउ वणे वसंततिलयम्मि रमंतिउ।
दिट्ठउ सोमे खयरें कण्णउ मरगयमणिचामीयरवण्णउ।
गंपि अलंघणयरे मइमंदहो कहियउ तेण सुकंठखगिंदहो।
वज्जोयरिदेवीपाणेसें णहयलगमणें जमभडवेसें।
१५ कुलसकंठरुप्पिणिसुयताएं आवेप्पिणु णहयरणरराएं।

घत्ता—देव णियाउ सुआउ[6] मारिवि भाइ महारउ।
पहु तुहुँ दुत्थियमित्तु तुम्हहँ कउ कूवारउ ॥११॥

---

४ E मणि मण्णमि ५. C E उज्जेंतहो. ६. E °वंति ७ E धोयउ ८. C E रूउ उद्देसइं.
९. A B C D थाणु. १० C E जोइवि ११. A णवाणइं. १२. E तिरिहक्कारिउ
१३. D पत्तु

११. १. E °य॰. २. E गरुआरउ. ३ E °हि ४ D कणयकंति. ५. C पत्ते. ६. E सुअ.

मैं तो अपने कुकवित्वकी निन्दा ही करता हूँ। फिर किसी अन्य दिन नागकुमार उस उर्जयन्त पर्वतपर गया जहांके विकट कूटोंपर देव अपनी देवांगनाओं सहित क्रीड़ा करते हैं। वहां उन्होने जिनेन्द्र भगवान्‌के वस्त्रापहरण रूप व निर्ग्रन्थ मुनि व्रतकी स्तुति की, तीर्थंकरोंके स्फुरायमान चरण चिह्नोंको नमस्कार किया तथा ज्ञान-शिलापर अपने ज्ञानावरणरूपी वस्त्रको व्रत रूपी जलसे धोकर अपने ज्ञानको निर्मल किया। पर्वतके शिखरपर पहुँचकर उन्होंने उन स्थानोंकी वन्दना की, जहां मुनियोंने केवलज्ञान प्राप्त किया था और जहां उन्होंने मोक्ष पाया था। फिर उन्होंने यक्षिणी अम्बिकाके निवास व जलाशययुक्त उन स्थानोंको देखा जहां अम्बिकाने कठोर गुफा व दुर्गमें अपने शरीरको फेंक दिया था जो देवागनाओंके जीवनको पवित्र बनानेके मार्ग बन गये हैं, जहां ब्राह्मणी रूपसे अम्बिकाकी स्थापना पायी जाती है, जहां फलरहित आम्र-वृक्षमे भी ( अम्बिकाके प्रभावसे ) फलोंके गुच्छे लग गये थे, तथा जो शिशुओंके भयका अप-हरण करनेके लिए एक विशेष उपाय है। तत्पश्चात् नागकुमार उस गिरिनगरको लौट आया और वहाँ उसने दीनो और अनाथोंको प्रचुर धनका दान दिया।

वहां वह अपने साथियों सहित तब तक रहा जब तक कि राज्यलक्ष्मीके हकारेके समान पत्रोंके आभरणसे भूषित कंठसहित एक लेख-वाहक नही आया ॥१०॥

## ११. गजपुर नरेशका लेख

वह लेख कौरवकुलरूपी विशाल नभस्तलके चन्द्र गजपुरके नरेश उन अभिचन्द्रने भेजा था जो अपने अभिमानको छोड़ चुके थे, जो रत्नमाला गृहिणीके पति थे, चन्द्रमुख थे व चन्द्रा नामक कन्याके पिता थे तथा जो अपने भ्राताकी मृत्युके शोकसे व्याकुल थे। उस लेखका नाग-कुमारने अवलोकन किया और उसमें लिखित वृत्तान्तको वाचकने इस प्रकार पढकर सुनाया—जहाँ उपवनोंके नये वृक्षोंके बीच देव क्रीड़ा करते हैं। उस वत्स जनपदके कौशाम्बी नगरमें मेरा ज्येष्ठ भ्राता शुभचन्द्र अपनी प्रिय पत्नी सुभद्रा सहित रहता था। उसके सुभद्रासे सात विनयशील पुत्रियाँ उत्पन्न हुईं जिनके नाम सुनिए—कमलप्रभा, सुखशालिनी कमला, विकसित कमल सदृश मुखवाली कमलश्री, आनन्दप्रभा, सती नागश्री, श्वेतहंसगामिनी कनकोज्ज्वला और कनकमाला। इन सात कन्याओंको लेकर जो विधिवश गति हुई, हे कुमार, उसे सुनिए—वसन्तकाल आनेपर जब वे कन्याएँ हँसती हुईं वसन्ततिलक नामक वनमें क्रीड़ा कर रही थीं तब उन मरकत मणि व सुवर्ण जैसे वर्णवाली कन्याओंको सोम नामक विद्याधरने देखा। उसने अलंघ नगरमें जाकर मतिमन्द सुकण्ठ विद्याधरसे कहा। उस वज्रोदरी देवीके प्राणेश, वज्रकण्ठ पुत्र और रुक्मिणी पुत्रीके पिता, विद्याधरोंके राजा सुकण्ठने यमराजके दूतके वेशमें आकर हे देव, मेरे भाईको मार डाला और उन कन्याओंका अपहरण कर लिया। हे प्रभु, आप दुखियोंके मित्र है, इसलिए मैंने अपनी पुकार आपके लिए की है ॥११॥

## १२

Nagakumara chivalrously responds to the request and meets Sukantha.

पिसुणिउ तुह जसु वरकइकव्वें गाइएण सुइमहुरें दिव्वें ।
पिसुणिउ तुह जसु तंतीसद्दें पिसुणिउ तुह जसु बंदिण णद्दें ।
णिसुणिउ मइँ महियलि पायालए विसहरेहिं देवहिं सग्गालए ।
तं णिसुणेप्पिणु गउ जायंधरि हरिणगंधलुद्धउ णं केसरि ।
५ सहुँ परिवारें णिउ खगपुरिसेहिं कणयविमाणें वड्ढियहरिसेंहिं ।
पिहिउ अलंघणयरु चउरंगहिं भडमायंगरहेहि तुरंगहिं ।
घत्ता—ता णीसरिउ सुकंठु वइकंठु व परबलहरु ।
चावविहूसियदेहु सर मुंअंतु जिह जलहरु ॥१२॥

## १३

Nagakumara's rebuke and Sukantha's retort.

णवजलहरेहिं व जललव मुअंतेहिं दढकढिणपविवलयपरिबद्धदंतेहि ।
रणझणियमणिकिंकिणीसोहमाणेहि अणवरयपरियलियकरडयलदाणेहि ।
सोवण्णसाडीणिबद्धधुद्धचिंधेहिं करणासियागहियगयणाहगंधेहि ।
दंतग्गणिब्भिण्णहरिणरवरंगेहि भूगोयरा खेयरा थिय मयंगेहिं ।
५ भणियं कुमारेण कयतियससतोसेण पाविट्ठ खद्धो सि एएण दोसेण ।
परधरणिपरतरुणिपरदविणकंखाए मरिहीसि दुक्कार खलचोरसिक्खाए ।
लवियं सुकंठेण मा मरसु ओसरसु णियजीवियाकाम कामिणिसुहं सरसु ।
घत्ता—ता दोहिं मि कुद्धेहिं णिल्लूरियपरविक्कम ।
मुक्का दीहर बाण कोवजलणजालासम ॥१३॥

## १४

The fight and Sukantha's end.

धरियलोह तेण जि ते गुणचुय उज्जुय तेण जि ते मुक्खुज्जुय ।
चित्तविचित्त तेण ते चलयर पेहुणवंत तेण ते णहयर ।
धम्मविमुक्क तेण ते हयपर रोसविसिण्ण तेण ते दुद्धर ।
तिक्ख तेण ते वम्मुल्लूरण सहल तेण ते आसाऊरण ।
५ चलइ ण वइरि खद्धु खयकालें रुद्धु पयावंधुरसरजालें ।
एँत्तहिं वालपमुहभडवीरहिं परबलु जित्तउ संगरि धीरहिं ।
तहिं अवसरि करि करिणा जित्तउ दंतिहिं भिंदिवि महियलि घित्तउ ।

---

१२. १. C omits first three feet of this कडवक २. E °सिहिं. ३. E मुवंतु.
१३. १. E °व्व २. E पुणु. ३. A C णिबद्ध°. ४ E दंताग्ग. ५. C अरि. ६. E जीवियं.
१४. १. C E अज्जुण. २. B मुक्खज्जुय. ३. D पहुणवंत तेण जि ते. ४. E विसण्ण. ५. E आसाल्लूरण.
६. A दुद्दु. ७. A.B C omit this line. ८. A जुत्तउ.

### १२. अलंघ नगरपर नागकुमारका आक्रमण

आपका यश श्रेष्ठ कवियों द्वारा विरचित कर्णमधुर और दिव्य काव्यके गानसे प्रकट होता है। तन्त्रीवाद्योंसे भी आपका यश घोषित होता है और घोषित होता है वन्दीजनोंके नादसे भी। इस प्रकार मैंने आपका यश इस भूतलपर सुना है। पातालमें नागों और स्वर्गालयमें देवों द्वारा उसका गान सुना गया है। यह सुनकर जयन्धरका पुत्र नागकुमार चल पड़ा जैसे हरिणकी गन्धका लोभी सिंह। उसे समस्त परिवार सहित खेचर पुरुष हर्ष बढाते हुए सुवर्णके विमानों द्वारा ले गये। उन्होंने योद्धा, हाथी, रथ और घोड़ेरूपी चतुरंगिणी सेना द्वारा अलंघ नगरको घेर लिया।

तब सुकण्ठ विद्याधर निकल आया जैसे शत्रुबलका हरण करनेवाला विष्णु। वह धनुषसे विभूषित देहसहित बाण छोड़ता हुआ ऐसा दिखाई देता था जैसे इन्द्रधनुष सहित वर्षा करता हुआ मेघ ॥१२॥

### १३. नागकुमार और सुकण्ठका सामना

भूगोचरी नागकुमार और खेचर सुकण्ठ अपने सैनिकों सहित गजोंपर बैठकर परस्पर सम्मुख आये। वे गज जलधरोंके समान जलकी बूँदें बरसा रहे थे। उनके दाँत दृढ और कठोर वज्रमण्डलके समान बढ़े हुए थे। वे रुनझुन करती हुई मणियोंकी किंकिणियोंसे शोभायमान थे। उनके गण्डस्थलोंसे निरन्तर मद चू रहा था। उनपर सुवर्णमय रेशमी वस्त्रकी ऊँची ध्वजाएँ स्थापित थी। वे सूँड़ोंकी नासिकासे दूसरे महागजोंकी गन्ध ग्रहण कर रहे थे तथा अपने दन्तों-के अग्रभागोंसे घोडों और मनुष्योके अंगोको फाड़ रहे थे। देवोंको प्रसन्न करनेवाले नागकुमारने कहा—रे पापी, तुझे यह तेरा पाप खा जायेगा। परायी धरती, परायी स्त्री और पराये धनकी तृष्णाके कारण, रे दुराचारी, तू खलों और चोरों जैसा दण्ड पाकर मरेगा। इसपर सुकण्ठने कहा—अरे मरो मत, यहाँसे हट जा। यदि तू अपने जीवनकी कामना रखता है तो कामिनी सुखका स्मरण कर।

इसपर दोनोंने क्रुद्ध होकर एक-दूसरेपर ऐसे लम्बे-लम्बे बाण छोड़ना प्रारम्भ कर दिया जो शत्रुके पराक्रमका विच्छेद करनेवाले और कोपाग्निकी ज्वालाके समान थे ॥१३॥

### १४. संग्राम और सुकण्ठका मरण

उधरसे सुकण्ठने लोहेके अग्रभागसे युक्त प्रत्यंचासे बाण छोड़े जो मानो लोभयुक्त और गुणोंसे च्युत थे। इधरसे नागकुमारने सीधे शत्रुपर चीत्कार करनेवाले बाण चलाये मानो वे आर्जव गुणसे युक्त मोक्षके लिए तत्पर हों। सुकण्ठने चित्र-विचित्र चलायमान बाण छोडे मानो वे चित्तसे विचित्त और चंचल हों। इधर कुमारने पंखयुक्त आकाशगामी बाण चलाये जैसे वे नभ-चर पक्षी हों। सुकण्ठने धनुषसे छूटकर, दूसरेको मारनेवाले बाण चलाये जो मानो धर्मसे रहित और लज्जाजनक थे। तो कुमारने रोषसे दुर्धर बाण छोड़े मानो वे रोषसे खेद-खिन्न होकर शत्रु-द्वारा दुस्सह हो गये हों। सुकण्ठने तीखे व कवचका भेदन करनेवाले बाण चलाये मानो वे कठोर स्वभावी व दूसरेके मर्मस्थलको भेदनेवाले हों। तो कुमारने फलसहित ऐसे बाण छोड़े जिन्होने समस्त दिशाओंको भर दिया। मानो वे अपने कार्यमें सफल और चलानेवालेकी आशाको पूर्ण करनेमें समर्थ थे। बस, अब वह प्रजाबन्धुर नागकुमारके बाणोंसे आहत होकर चलनेमे असमर्थ हो गया मानो उसे प्रलयकालने खा लिया। इसी बीच व्याल आदि धीर वीर भटोने संग्राममे

बिण्णि वि पयगई चेय समाणा बिण्णि वि महियरणहयरराणा[10]।
बिण्णि[11] वि रणरसरंजियभडयण बे वि जलण जइ राहवरावण।
१० बिहिं वि चलंतहिँ धारालग्गइँ खणखणंति पहरंतहँ खग्गइँ।
कणरणंति कडियलकिंकिणियउ जय भणंति सुरवरक मिणियउ।

घत्ता—दोखंडिउ मयणेण गलकंदलु करवालें।
खुडिउ सुकंठहो[13] सीसु णं सरकमलु मरालें॥१४॥

## १५

Release of the maidens, corwning of Vajrakantha, marriage of Ruppini and the hero's visit to Abhichandra at Gajapura.

हुए सुकंठे जमरायपरिग्गहे मेल्लाविय कुमारि बंदिग्गहे।
वज्जकंठु तहिँ रज्जे ठवेप्पिणु तासु बहिणि रुप्पिणि परिणेप्पिणु।
कण्हु व रणे सिसुवालु वहेप्पिणु विजयसेस सुरदिण्ण लएप्पिणु।
गयउरु गंपि मिलिउ अहिचंदहो तेण वि चंद दिण्ण वरचंदहो।
५ इयरउ सत्त वि लेवि विवाहें गयउरे थिउ पहु परमुच्छाहें।
धणेणिहि वयउ विहलुद्धरणें जुंव्वणु जाइ जाउ तवयरणें।
हियवउ गुप्पउ जिणसंभरणें पाण जंतु मुणिपंडियमरणें।
जीयउ पेवि असहायसहेज्जउ णायकुमारु व कयपरकज्जउ।
अम्हारिस जे मणुय वराया किमि ते जणणीसोणियजाया।
१० लइ जियंतु जीवंतँ वि ते मुय मायाथणघणत्तणाखण सुय।

घत्ता—थिउ तहिँ रज्जु करंतु माणियतरुणीथणयलु।
णायकुमारु अणंगु पुप्फयंतवण्णुज्जलु॥१५॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे बहुकुमारीलंभो णाम सत्तमो परिच्छेउ समत्तो।

संधि ॥७॥

---

९. E पयगयवेय; C वेय. १०. A B D. णं णहयरराणा. ११. A B C omit this line. १२ B D कडियलि. १३ E °हं.

१५. १. E यवेप्पिणु. २ E पणवेप्पिणु ३. A धणहिं वि. ४. C जोव्वणु सहलु जाउ. ५. C E पर. ६. E सोयणि. ७. E जीवंति. ८. D तु.

शत्रु बलको जीत डाला— उसी अवसरपर नागकुमारके गजने सुकण्ठके गजको भी जीत लिया और उसे अपने दाँतोंसे भेदकर महीतलपर पटक दिया। अब दोनों भूगोचरों और खेचरोंके राजा समान रूपसे पदगामी हो गये। वे दोनों अपने रण रस द्वारा योद्धाजनोंका मनोरंजन करने लगे। वे दोनों ऐसे जाज्वल्यमान थे जैसे राम और रावण। दोनों आगे बढ़-बढ़कर प्रहार करते तथा खड्गोंकी धाराओंकी परस्पर टक्करसे खनखनाहट उत्पन्न करते। उनके कटितलोंकी किंकिणियाँ कनकना उठतीं और देवांगनाएँ जय-जयकार करने लगतीं।

तभी मदन नागकुमारने अपने कृपाणसे सुकण्ठके गलेके दो टुकड़े कर दिये। उसने सुकण्ठके सिरको ऐसा काट डाला जैसे हंस कमलको खोट लेता है ॥१४॥

## १५. कन्याओंकी बन्धन मुक्ति

सुकण्ठकी मृत्यु हो जानेपर जब वह यमराजके घर पहुँच गया तब वे सातों कुमारियाँ बन्दीगृहसे छुड़ा दी गयीं। फिर उसके राज्यपर उसके पुत्र वज्रकण्ठको स्थापित करके तथा उसकी बहन रुक्मिणीका परिणय कर देवों द्वारा दी गयी विजयाशिवको ग्रहणकर जिस प्रकार कि कृष्णने शिशुपालका वध करके किया था, नागकुमार गजपुर जाकर अभिचन्द्रसे मिला। उसने भी उस वरचन्द्रको अपनी पुत्री चन्द्रा विवाह दी। अन्य उन सात कन्याओंको भी विवाहमें ग्रहण कर वह प्रभु बड़े उत्साहसे गजपुरमें रहा। धननिधि गरीबोंके उद्धारमें जायें, यौवन जाये तो तपश्चरणमें जावे, हृदय गुप्त होवे जिनेन्द्रके स्मरणमें, प्राण जाये मुनिके पण्डित मरणमें और जिये तो असहायकी सहायता करते हुए। जिस प्रकार कि नागकुमारने परोपकारी कार्य किया। हमारे सदृश जो क्षुद्र मनुष्य हैं वे तो माताके रक्तसे उत्पन्न कृमिमात्र है। ऐसे सुत जीवें भले ही किन्तु वे जीते हुए भी मृतक ही हैं। उनका कार्य केवल माताके स्तनोंकी सघनताका विनाश करना मात्र है।

अपनी विवाहित युवती पत्नियोंके ( स्तनतटोंके भोग अर्थात् ) प्रेममें रत वह पुष्पों जैसे दाँतोंकी कान्तिसे उज्ज्वल अनंग नागकुमार राज्य करता हुआ वहीं गजपुरमें रहने लगा ॥१५॥

**इति नन्ननामांकित महाकवि पुष्पदन्त विरचित नागकुमारनामक सुन्दर महाकाव्यमें अनेक कुमारियोंका लाभ नामक सातवाँ परिच्छेद समाप्त।**

॥ सन्धि ७ ॥

## १

Mahavyala enjoys life at Kusumapura.

जयवम्महो णंदणु णयणाणंदणु गणियासुंदरिहिययहरु ।
कुसुमउरे रवण्णए धणपरिपुण्णए बाहिरपुरे हिंडइ पवरु ॥ ध्रुवकं ॥

हिंडइ णंदणवणु पेच्छमाणु    धयरट्टमणोहरु गच्छमाणु ।
सिहि णच्चमाणु कोइलु लवंतु    जोइयउ परावउ कलु कणंतु ।
५ पभणिउ तरुणिहिं मणियाइँ जाइँ    कहिं सिक्खिओ सि तुहुँ पक्खि ताइँ ।
ओसरसु कीर कोमलिय ललिय    मा भंजहि तुहुँ मायंदकलिय ।
किं मुक्ख तिक्खचलचंचु घिवसि    पुप्फवइवेल्लि पुणु पुणु वि छिवसि ।
अच्छउ बाहिरे वेढिवि भुयंगु    माणिउ केयइकुसुमंतरंगु ।
अब्भंतरलीणें छप्पएण    रसवाणदूणवड्ढियमएण ।
१० कुमुइणियहे परमाणंदु दिंति    सीय वि ससियर पउमिणि डहंति ।
उण्ह वि रवियर तहे सुहु जणंति    महिलउ पियदोसु वि गुणु मुणंति ।
विणु सोहग्गें किं करइ वण्णु    अंबइयहे महुयरु णउ णिसण्णु ।

घत्ता—जो जाइहे रत्तउ भमइ पमत्तउ दरिसियकुसुमविहूइयहि ।
सो कयरसभंगइँ कडुयइँ अंगइँ भमरु ण चुंबेइं जूहियहि ॥१॥

## २

Mahavyala learns from a traveller about the Pandyan princess who did not like any man. He goes to Southern Mathura and is seen by her.

ता दिट्ठु पहिउ पंथेण जंतु    अच्छेरउ किं महिवीढि विंत्तु ।
कोकिउ पुच्छिउ जयवइसुएण    आहासिउ तेहो पावासिएण ।
गंभीरविजयदुंदुहिणिणाउ    दाहिणमहुराहिउ पंडिराउ ।
सिरिमलयसुंदरीभोइणीए    आलिंगिउ भोइ व भोइणीए ।
५ कामरइ धीय को मेरइ जाहिं    चिंतंतु रूउ णिरु णिरुवमाहिं ।
ताहे पुरिसु ण रुच्चइ को वि केम    चुणिएण हयंगहो भत्तु जेम ।
तं णिसुणिवि जयवइतणुरुहेण    कय गमणजुत्ति पहसियमुहेण ।

---

१. १. E मणोरह. २. M S S कोइल ३. E कल. ४. E मणिआइं. ५. D वेड्ढिवि. ६. E भुअंगु. ७. C रसपाण. ८. E कुमुयणियहि. ९. C E गुण गणंति. १०. C अच्चइयहो. ११. E चुंमइ. १२. A B originally give रूयहे but correct it as जूहीयहे; D जूहीयहे; C तुइयहो; or रुइयहो; E रूवहो.

२. १ E खित्तु. २. E जइवइ. ३. E तहु. ४. D E मलयासुंदरि. ५. D वरइ. ६. C °हे. ७. E कहमि. ८. E भुत्तु.

## सन्धि ८

### १. महाव्यालकी कुसुमपुरमें वन-क्रीडा

जयवर्माका पुत्र नेत्रोंको आनन्ददायी, गणिका सुन्दरीका हृदयहारी प्रवर महाव्याल रमणीय व धनसे परिपूर्ण कुसुमपुरके बाहर भ्रमण कर रहा था। वह नन्दन वनको व उसमें चलते हुए मनोहर हंसको देखता हुआ घूमने लगा। उसने मयूरको नाचते हुए, कोकिलको कूकते हुए तथा परेवाको कुड़कुड़की ध्वनि करते हुए देखा। उसने कहा—रे पक्षि, जो बातें तरुणी स्त्रियाँ किया करती हैं उन्हें तूने कहाँसे सीख लिया। रे शुक, दूर हट जा, आमकी कोमल और ललित कलियोंको तू खण्डित मत कर। रे मूर्ख, तू अपनी तीक्ष्ण और चंचल चोंच क्यों चलाता है, और उस पुष्पवती बेलको पुनः-पुनः स्पर्श करता है? भुजंग भले ही उसे बाहरसे लपेटकर रह जायें किन्तु केतकीके पुष्पके अन्तरंगको तो उसी भ्रमरने जाना है जो उसके अभ्यन्तर भाग-में लीन हो, और जो उसके रसपान द्वारा बढ़कर दुगुना मदोन्मत्त हो रहा है। जो कुमुदिनीको परमानन्द देती हैं वे ही चन्द्रकी किरणें शीतल होकर भी पद्मिनीको जलाती हैं। तथा सूर्यकी रश्मियाँ उष्ण होती हुई भी उसे सुख उत्पन्न करती हैं। (ठीक ही हैं) महिलाएँ अपने प्रियके दोषोंको भी गुण मानती हैं। बिना सौभाग्यके अच्छा वर्ण क्या कर सकता है? आमकी कलियों-पर भौरा नहीं बैठता।

जो चमेली पर अनुरक्त है वह प्रमत्त होकर उसीके चक्कर लगाता रहता है। पुष्पोंकी विभूति को प्रकट करने वाली जूही के कड़वे व रसभंग करने वाले अंगो को भ्रमर कभी नहीं चूमता ॥१॥

### २. महाव्यालका पाण्ड्यदेश गमन

महाव्यालने मार्गसे आते हुए एक पथिक को देखा। उसे बुला कर कुमार ने पूछा—क्या तुमने पृथ्वीतल पर हुई कोई आश्चर्य जनक बात देखी है? उस प्रवासीने कहा—जिसकी विजय दुन्दुभी का गम्भीर नाद हो रहा है ऐसा दक्षिण मथुरा का स्वामी पाण्ड्यराज है। उसकी भोगिनी पत्नी है मलय सुन्दरी जैसे नागकी नागिनी। उसकी कामरति नामक पुत्री है वह ऐसी निरुपम है कि उसके सौन्दर्यका चिन्तन कर करके ब्रह्मा भी उसपर मरता है। किन्तु उसे पुरुष सुहाता ही

संपत्तउ महुराउरि पइट्ठु आवणे णिविट्ठु लोएणं दिट्ठु ।
णिवकिंकरु जयसिरिरमणसुंडु[9] भडु कामरूउ णामें पयंडु ।
१० तें कड्ढिइय सा सुंदरि घराउ णं करिणा करिणि महासराउ ।
किरइत्ति हट्टमग्गेण जाइ तहो जंतहो पुरउ ण को वि ठाइ[11] ।
घत्ता—जोइउं[12] कयमयणहिं[13] चलियहिं णयणहिं मुद्धए विवणि णिसण्णु णरु।
अहिमाणखयंकरु विरहभयंकरु मणे पइट्ठु णं कुसुमसरु ॥२॥

## ३

The princess raises an alarm and Mahavyala has to fight the guards. She is pleased with his victory.

पहवंतवाहधारासरीए अण्णाउ पघोसिउ सुंदरीए ।
दूराउ जं अवलोइ जणेण बलिवंडए रुंभिवि हउँ अणेण ।
णिज्जमि लग्गी विलवंति एम परितायहि तुहुँ महँ मणुयदेव ।
तामायउ रूसिवि खग्गपाणि मरु मरु भणंतु दुव्वयणवाणि ।
५ परसंताविर पाविट्ठ घोर वलु वलु काणीण कुमारिचोर ।
ता सो वि वलिउ पुलइयसरीरु महवालु कामरूवंकवीरु ।
वग्गंति वलंति हणंति ठंति[1] भमियइँ करवालइँ धगधगंति ।
सरयणवसुणंदय विप्फुरंति अवरोप्परु लग्गिवि खुणुखुणंति ।
उट्टंतहँ भयथरहरिउ भाणु णिवडंतहँ फणि बंधइ ण ठाणु ।
१० हक्कंतहँ फुट्टइ भुअणभाउ[3] पहरंतहँ उट्ठइ णहे णिणाउ ।
ता कुद्धें जयवइणंदणेण दरिसियभडथडकडमद्दणेण ।
ओसरिवि सरिवि[4] उल्ललिवि मलिवि खग्गेण खग्गु सहस त्ति खलिवि ।
बलवंतविवक्खखयंकरासु तहो[5] पंडिणरेसरकिंकरासु ।
घत्ता—सिरु छिण्णु सकुंतलु डसियाहरदलु कुंडलमंडियगंडयलु ।
१५ वित्थारियपणयहं[5] पत्थिवतणयहं[5] कमलु व वियसिउ[6] मुहकमलु ॥३॥

## ४

Mahavyala marries the Pardyan princess. From a traveller he learns about the princess of Ujjayini who also did not like any man. He goes there; but the princess remains unmoved at his sight.

सुए कामरूवे पीडिय सरेण दिण्णिय कुमारि परिणिय वरेण ।
मालइ वियसइ अलिलालिएण चक्को चक्केण णिहालिएण ।
जा जासु रत्त सा तासु णारि इयरहो पर भीसण पलयमारि ।
बिण्णि वि णवपेम्में छाइयाइँ णिवसंति बे वि रइराइयाइँ ।

---

९. C लोएहिं १०. C रमणसंडु; D °रमणु सुंडु; E °रमणिसंडु. ११. C E थाइ. १२. E जोयउ. १३. C वलियहिं. १४. E विहुर.

३. १. A B E चलिउ. २. C थंति. ३. C भुअल; E भुवण. ४. D सारिवि. ५. A B C E °हो. ६. A B C D °य.

नहीं है जैसे चूनासे जली जीभवालेको अन्न अच्छा नहीं लगता। पथिककी यह बात सुनकर जयवतीके पुत्र महाव्यालने प्रसन्नमुख होकर वहाँ जानेकी तैयारी की। वह वहाँ पहुँचा और मथुरा पुरीमे प्रविष्ट हुआ। उसे एक दूकानपर बैठा लोगोंने देखा। तब राज्यश्रीके रमणमें प्रवीण राजसेवक कामरूप नामक प्रचंड भटने उस सुन्दरी कामरतिको घरसे निकाला, जैसे हाथी हथिनीको महा सरोवरसे निकाले। वह जब नगरकी हाटके मार्गसे चली तब कोई भी उसके सम्मुख ठहर नही पाता था।

उस मुग्धा कन्याने मदमाते चंचल नेत्रोसे उस दूकानमें बैठे नरको देखा जैसे मानो उसके मनमे अभिमानका क्षय और विरहका भय उत्पन्न करनेवाला कामदेव का बाण प्रविष्ट हुआ हो ॥२॥

### ३. कामरतिकी प्रतिकूल प्रतिक्रिया और संग्राम

अश्रुधारारूपी नदी बहाते हुए उस सुन्दरीने ( अन्याय ) की घोषणा की—अरे इस बलवान् पुरुषने दूरसे ही देखकर मुझे अवरुद्ध किया और जीत लिया है। हे नरदेव, तुम मेरी रक्षा करो। इस प्रकार वह कन्या विलाप करने लगी। इसपर रुष्ट होकर हाथमें खड्ग लिये वह योद्धा सम्मुख आया और मर, मर कहता हुआ दुर्वचन बोलने लगा––रे परसन्तापी, घोर पापिष्ठ, हरामजादे, कुमारीचोर चल हट यहाँ से। फिर वह बलशाली महाव्याल और कामरूप नामक शूरवीर पुलकित देह होकर चल पड़े, बलखाने लगे, परस्पर प्रहार करने और स्थिर होने लगे। उन्होने धकधकाती हुई अपनी तलवारें घुमायीं। उनके रत्नजटित वसुनंदक नामक शस्त्र चमकने लगे और परस्पर टकराकर खुनखुनाने लगे। जब वे उठते तो सूर्य भी थर्रा उठता और जब वे पड़ते तब शेषनाग भी अपने स्थानपर स्थिर न रह सकता। उनके हाँकें लगानेसे भुवन भाग फूटने लगता और प्रहार करनेसे आकाशमें निनाद उठ जाता। फिर क्रुद्ध होकर जयवतीके पुत्र महाव्यालने योद्धाओंके पुजका मर्दन दिखलाते हुए कुछ हटकर और फिर आगे बढ़कर उछलकर व संघर्षणकर सहसा खड्गसे खड्गकी टक्कर मारकर उस बलवान् शत्रुओके विनाशक पाण्ड्य-नरेशके किंकरके केशोयुक्त, ओठोंको चबाते हुए, कुण्डलोंसे मंडित गंडस्थलोसहित सिर काट डाला। और उधर उस प्रेमका विस्तार करती हुई राजनंदिनी कामरतिका मुख-कमल कमलके समान ही प्रफुल्लित हो उठा ॥३॥

### ४. महाव्याल-कामरति विवाह व उज्जैनी गमन

कामरूप नामक भटके मारे जानेपर, वह जो कामरति राजकुमारी कामसे पीड़ित हो चुकी थी उसका कन्यादान कर दिया गया। और वर महाव्यालने उसका परिणय कर लिया। मालती भौंरेंके लालनसे विकसित होती है तथा चक्रके अवलोकनसे चक्रवर्ती। जो जिसपर अनुरक्त हो वह उसीकी नारी है। तथा दूसरेके लिए वह प्रलयकी बीमारी बन जाती है। वे दोनो पति-पत्नी नये प्रेमसे भरपूर रतिक्रीड़ा करते हुए रहने लगे।

५ तावायउ पंथिउ भणिउ तेण वरइत्तें णवपंकयमुहेण ।
कहिं आयउ किं पइँ दिट्ठु चोज्जु ता देसिउ भासइ तासु कज्जु ।
उज्जेणिहिँ सिरिजयसेणु राउ सुहवइआलोयणजणियराउ ।
मेणइ सुयं जइ वि अणंगसरिसु ण समिच्छइ इंदसमाणु पुरिसु ।
तं णिसुणिवि पुच्छिउ तेण पंडि गउ उज्जेणिहिँ वरु मुहवि चंडि ।
१० रविवारें पइट्ठउ सहुँ वरेहिं रायालउ अवरेहि मि वरेहिं ।
णियवायाजियकलकंठियाए जोइउ सउहयलपरिट्ठियाए ।

घत्ता—महवालु णिहालिवि सिरु संचालिवि वियसिवि वुत्तु वयंसियए ।
वरु वम्महु जेहउ वरहि ण एहउ जिह वरियउ माहउ सिरिए ॥४॥

५

Mahavyala then goes to Gajapura and returns to Ujjayini with the portrait of Nagakumara, at the sight of which the princess becomes enamoured.

ता भणइ कण्ण महु एहु भाइ अवसंति ण वियसइ कण्णजाइ ।
हो होउ माए किं जंपिएण णयणइँ लग्गंति ण विप्पिएण ।
पोसंतु ससामिहे तणउ पक्खु ता सो णीसरियउ चारुचक्खु ।
गउ गयउरि दिट्ठु अणिट्ठकालु घरु पइसिवि भायरु जेट्ठु वालु ।
५ पणवंतें बोल्लिउ देवदेव सुणि जासु करेसमि हउँ मि सेव ।
सो णायकुमारु जि होइ णण्णु रूवेण कामु चाएण कण्णु ।
दंसमि पहु हउँ इच्छिउ न जाए इहु इच्छिज्जइ कण्णाए ताए ।
महु दिज्जउ पहुरूवकचीरु ता गयउ तमालउ झत्ति वीरु ।
अवलोइउ पइ मेइणि कमंतु विप्फुरियछुरियकरु विक्कमंतु ।
१० मुणियउ सहिउ तें चित्तयारु दे देहि लिहिवि पच्चक्खु मारु ।
आलिंगिउ सुपुरिसलक्खणेण ता दिट्ठु लिहिउ तं तक्खणेण ।
वालंकदेहु हरिसेण भिण्णु चित्तयरहो दम्मसहासु दिण्णु ।
आलिहियँचेलकरु वाउवेउ गउ पुणु वि णिहेलणु तिव्वतेउ ।
खरकिरणदिणंतरें घरे पइट्ठु पडपाणि भाइ भइणीए दिट्ठु ।
१५ सम्माणिउ माणें रूढएण वयणें तंबोलें पीढएण ।

घत्ता—ता तेण पडंचलु पविउलु णिम्मलु कामिणिविरइयविरहजरु ।
पसरेप्पिणु दाविउ कण्णहे भाविउ लिहिउ अणगु अणंगयरु ॥५॥

६

Nagakumara marries the princess of Ujjayini

सरसुच्छुदंडकोवंडधारि परमेसरें माणिणिमाणहारि ।
हलि मयणु ण किं दड्ढउ हरेण किं दाविउ कोऊहलु णरेण ।

४. १. D आलोयणि. २. E सुव. ३. E तहिं वारि. ४ D णरेहिं ५ E णरेहिं ६. E जोयउ. ७. E जोहउ

५. १. C रुक्खराइ. २. E सुणु. ३. D चिक्कमंतु. ४. A B D E लेहि. ५. A B C D पच्चक्ख. ६. C तो. ७. E आलियहि. ८. E जि. ९. E खण. १०. E पोढिएण.

६ १. E सुच्छ. २ C परमेसरु. ३ B D हले.

इस बीच एक पथिक आया। उससे नव कमल सदृश मुखवाले वरयिता महाव्यालने पूछा—तुम कहाँसे आये हो ? क्या तुमने कोई आश्चर्य देखा है ? तब उस विदेशीने कामकी बात कही। उज्जैनीमे श्री जयसेन राजा है जिनके दर्शनमात्रसे अनुराग उत्पन्न करनेवाली उनकी प्रिया सुखवती है। उनकी पुत्री है मेनका। जो किसी पुरुष को नहीं चाहती, भले ही वह कामदेव सदृश हो या इन्द्रके समान। यह सुनकर महाव्यालने पाण्ड्यनरेशसे पूछा और वह अपनी नयी पत्नीको वही छोड़कर उज्जैनी गया। रविवारके दिन वह अन्य अनेक उत्तम वरोंके साथ राजमहलमे प्रविष्ट हुआ। उसे महलके छतपर बैठी हुई उस राजकुमारीने देखा जो अपनी मीठी वाणी द्वारा कोकिल-को भी जीतती थी। महाव्यालको देखकर व अपना सिर हिलाकर हँसती हुई सखीने राजकुमारीसे कहा—यह वर तो कामदेव जैसा है। क्या तुम इसका भी वरण नही करोगी जैसे लक्ष्मी ने भी माधवका वरण किया था ॥४॥

## ५. महाव्यालकी निराशा व गजपुर जाकर नागकुमारको चित्रपट दर्शन

सखीके इस वचनको सुनकर वह कन्या बोली—यह तो मेरा भ्राता है। बिना वसन्तके कन्यारूपी चमेली विकसित नही होती। हाय माता जो हो, सो हो करनेसे क्या जो प्रिय नही है उससे नेत्र नही मिलते। इसपर वह सुन्दर नेत्रवान् वहाँसे निकल पडा तथा अपने स्वामीके पक्षका पोषण करता हुआ वह गजपुर गया। उसने अपना अनिष्ट काल देख लिया। वहाँ घरमें प्रवेश कर अपने ज्येष्ठ भ्राता व्यालको देखा। उसे प्रणाम करते हुए महाव्याल बोला—हे देव, सुनिए, मै भी जिसकी सेवा करूँगा वह नागकुमार ही है अन्य कोई नही। वही रूपमे काम और त्यागमें कर्ण है। मैं उन्ही प्रभुके दर्शन करना चाहता हूँ। जिस कन्याने मुझे नही चाहा वह उन्हीको चाहे। मुझे प्रभु नागकुमारके चित्रसे अंकित-पट दीजिए जिसपर वह वीर व्याल तत्काल नागकुमारके महलमे गया और वहाँ उन्हे भूमिपर चलते हाथमें चमकती हुई छुरी लिये पराक्रमी रूपमे देखा। उसने उनकी अनुमति ली और एक चित्रकारको बुलाकर कहा—इन प्रत्यक्ष कामदेवको सत्पुरुषोके लक्षणोसे युक्त चित्रित करो। चित्रकारने तत्काल चित्र लिखा। व्यालने उसे देखा और उसका शरीर हर्ष में फूल उठा। उसने चित्रकारको एक सहस्र द्रव्य दिये। उस चित्रपटको हाथमे लेकर वह तीव्र तेजस्वी वायुवेगसे पुनः अपने घर गया। उस चित्रपटको लेकर महाव्याल अगले रविवार-के दिन उज्जैनीके राजमहलमें प्रविष्ट हुआ। बहनने देखा कि भाई हाथमे चित्रपट लेकर आया है। उसने रूढिअनुसार मान वचन ताम्बूल एवं पीढ़ाद्वारा उसका सम्मान किया।

फिर महाव्यालने उस विशाल निर्मल कामिनियोंको विरहज्वर उत्पन्न करनेवाला चित्रपट फैलाकर दिखलाया। वह कन्याको भाया क्योंकि उसमें कामोत्पादक कामदेवका चित्रण था ॥५॥

## ६. नागकुमारका उज्जैनकी राजकुमारीसे विवाह

हे परमेश्वर, सरस इक्षुदण्डका धनुष धारण किये हुए मानिनी ललनाओका मान हरण करनेवाला, मदन क्या महादेवके द्वारा दग्ध नहीं किया गया ? क्या इस मनुष्यने कोई कौतूहल

किं मुवँ किं जीवइ एहु पुरिसु चित्तेण विवज्जिउ एण सरिसु ।
जइ अत्थि बप्प संपइ जुवाणु तो आणहि लहु महु घरहि पाणु ।
५ तं णिसुणिवि बोल्लिउ सुंदरेण सलहिज्जइ सुयणु पुरंदरेण ।
सच्चउ सुंदरि वरु कामएउ सच्चउ जे रइपीईसमेउ ।
सच्चउ जि मयरचिंधेण जुत्तु गुणवंतु जयंधररायपुत्तु ।
किं बहुएं आणमि करमि तेम अट्ठमइँ दियहे तुह मिलइ जेम ।
भडु एम भणेप्पिणु णवणवेण गउ हत्थिणामपुरवरु जवेण ।
१० [9]जेट्ठे एकोयरसंभवेण [8]जयवम्मजयावइतणुरुहेण ।
बालें दक्खालिउ पत्थिवासु एहु मज्झु भाइ जयलच्छिवासु ।
पणवइ णियभिच्चहु करहि करणु[10] एवहिँ पुणु एयहो तुहुँ जि सरणु ।
अक्खिउ वइयरु संचलिउ राउ परिढक्कबुक्कभेरीणिणाउ ।
उज्जेणि पत्तु पहु णेहघुलिउ अद्धवहे णं पि जयसेणु मिलिउ ।
१५ [11]पइसारिउ पुरे जयलच्छिणाहु लहु दिण्ण कण्ण [12]विरइउ विवाहु ।

घत्ता—पियदूयहो वयणहि जोइवि[13] णयणहिँ अवरोप्परिहिँ जि लग्गइँ ।
वहुवरइँ सुरत्तइँ बिण्णि वि तत्तइँ जिह लोहइँ तिह लग्गइँ ॥६॥

७

Mahavyala tells Nagakumara about Tilakasundari, the princess of Meghapura who had taken a vow of marrying one who could beat the tabor in harmony with her dance. Nagakumara comes to Meghapura.

णिवसंतें संतें संतयाहँ उज्जेणिहिँ सेणिहिँ सुहसयाहँ ।
हरिखंधबंधु णीरंधु गणिउ कामेण महावालंकु भणिउ ।
कोऊहलु किं पइँ मुणिउ बप्प दाहिणमहियलि बहुवियवियप्प ।
भणु भणु तं णिसुणिवि भणइ भिच्चु किंकिंधमलए कयवइरिमिच्चु ।
५ मेहउरि मेहवाहणु णरिंदु बुद्धिए सुरगुरु रिद्धिए सुरिंदु ।
पिय मेहवाल रइकइयवाल सुय तिलयासुंदरि णीलबाल ।
जाणेप्पिणु चलपयवडणभंगु णच्चंतिहिँ जो वायइ मुइंगु ।
सो णरवरु तहे मणमाणु महइ एही पइज्ज जणु सयलु कहइ ।
राएण भणिउ कयकामकील ण गओ सि काइँ महिभमणसील ।
१० किं सा ण जित्त वाइत्तएण भिच्चेण पउत्त सइत्तएण ।
भो भो कयसुरणरखयरसेव आउज्जविज्ज महु णत्थि देव ।
लइ आउ जाहु पुरे जेत्थु जेत्थु घरिणीउ थवेप्पिणु तेत्थु तेत्थु ।

घत्ता—सहुँ तहिँ णियकंतहिँ भडसामंतहिँ सेविउ पालिउ णेहउरु ।
मरुहयमयरद्धउ गउ मयरद्धउ संपत्तउ तं मेहउरु ॥७॥

---

४ E मुवउ. ५. E जुआणु ६. A B सुयण. ७. A B omit this line. ८ C omits this foot ९. C E पणमइ १० D करणु ११ E पयसारिउ. १२ E विरयउ. १३. E जोयवि.
७ D E मुणिउ. २. E कइँ. ३. E मुयंगु ४. C पाइज्ज, E पयज्ज. ५. E सयत्तँ. ६. E आहु.
७. A B तहिँ.

दिखलाया है ? यह पुरुष मृत है या जीवित ? क्या इस चित्रके सदृश कोई दूसरा मनुष्य है ? यदि वर्तमानमें कोई ऐसा हो तो हे भद्र, उस युवकको जल्दी ले आओ। जिससे वह मेरे प्राणोंकी रक्षा कर सके। यह सुनकर वह सुन्दर महाव्याल बोला—इस सज्जनकी तो पुरन्दर भी सराहना करते हैं। हे सुन्दरी, सचमुच ही यह वर रति और प्रीति से युक्त कामदेव है। सचमुच ही यह मकरध्वजसे लांछित जयंधर राजाका गुणवान् पुत्र है ? बहुत क्या, मैं उन्हें ले आता हूँ और ऐसा करता हूँ जिससे आठवें दिन वह तुमसे आ मिले। ऐसा कहकर सुभट महाव्याल उत्तरोत्तर नये वेगसे हस्तिनापुर गया। वहाँ उसके ज्येष्ठ सहोदर भ्राता जयवर्म और जयावतीके पुत्र व्यालने उसे नागकुमार नरेशको दिखलाया। और परिचय दिया कि यह विजयलक्ष्मीका निवास मेरा भाई आपको प्रणाम करता है। अपने इस सेवकको आज्ञा दीजिए। अब इसके लिए आगे आप ही शरण हैं। महाव्यालने समस्त वृत्तान्त कहा जिसे सुनकर राजा नागकुमार वहाँसे नगाड़े, बुक्का और भेरियोंके निनाद सहित वहाँ से चल दिया। उज्जैनी पहुँचनेपर स्नेहसे आंदोलित राजा जयसेन आधे मार्गपर चलकर उनसे मिले। उन्होंने उन विजयलक्ष्मीके नाथ नागकुमारको नगरमें प्रविष्ट कराया। शीघ्र ही कन्यादान किया और विवाह सम्पन्न कराया।

इस प्रकार प्रियदूतके वचनोंसे उन्होंने एक-दूसरेको अपने नेत्रोंसे देखा और वे परस्पर अनुरक्त हो गये तथा वधू-वर बनकर वे दोनों प्रेममे ऐसे आसक्त हुए जैसे तपाये हुए दो लौहखण्ड परस्पर जुड़ जाते हैं ॥६॥

### ७. नागकुमारका मेघपुर गमन

निरन्तर सैकडो सुखोंकी श्रेणीभूत उज्जयनीमें रहते हुए नागकुमारने समझ लिया कि सिंह सदृश स्कंधोवाला महाव्याल नामक सुभट निर्दोष है। तब उन्होंने उससे पूछा—हे अनुभवशील भद्र, दक्षिण प्रदेशमें क्या कोई कौतूहल देखा-सुना है ? यदि हाँ तो उसे कह सुनाओ। यह सुनकर उस सेवकने कहा—किष्किध-मलय प्रदेशके मेघपुर नगरमें वैरियोका विनाश करनेवाला मेघवाहन नरेन्द्र है जो बुद्धिमें बृहस्पति और ऋद्धिमे इन्द्र ( सुरेन्द्र ) रूप है। उसकी प्रिय रानी मेघबाला है और सुता है तिलकासुन्दरी, जो अपने काले केशों सहित ऐसी शोभायमान है मानो स्वयं रतिने कृत्रिम बालिकाका रूप धारण किया हो। सब लोग कहते हैं कि उसने ऐसी प्रतिज्ञा की है कि जो श्रेष्ठ पुरुष उसके नृत्य करते समय उसके चंचल पैरोंके पतनकी शैलीको समझकर मृदंग बजा सकेगा, वही उसके मनके अभिमानको भंगकर उसका पति होगा। यह सुनकर राजाने कहा—हे कामकी क्रीड़ा करनेवाले मही-भ्रमणशील, तुम वहाँ क्यों नही गये तथा उसे अपने वाद्य-कौशलसे क्यों नहीं जीता ? इसपर भृत्य महाव्यालने स्वच्छन्द भावसे उत्तर दिया—हे देवों, मनुष्यों और खेचर द्वारा सेवित देव, मेरे पास वाद्यविद्या नहीं है। तब नागकुमारने कहा—मेरी जो गृहिणी जहाँ-जहाँ विवाही गयी हैं उन्हें तहाँ-तहाँ पहुँचाकर शीघ्र आ जाओ।

फिर अपनी पहले तीन प्रिय पत्नियों सहित तथा भटों और सामंतों द्वारा सेवित और रक्षित होकर हृदयमें प्रेम भरे हुए मकरध्वज पवनमें अपनी मकरसे अंकित ध्वजा उड़ाते हुए उस मेघपुर नगरमें पहुँचे ॥७॥

## ८

Nagakumara fulfils the vow of the princess and marries her. A merchant tells him that there was a Jina temple in the Toyavali island.

आयउ सवडंमुहु मेहवाहु पइसारिउ पुरि रिउहरिणवाहु ।
घरि पुज्जिउ तरुणिविइण्णडाहु उप्पेल्थसुकंठेसंकराहु ।
पयचलणमिलिउ वाइउँ मुयंगु जोइउ वलेवि मुद्धइँ अणंगु ।
तो दिण्ण कण्ण जाईउ विवाहु सिरिसंगें णं तुट्ठउ विवाहु ।
थिउ रामइँ सहुँ रामाहिरामु णावइ सीयइँ सहुँ देउ रामु ।
अण्णहिँ दिणि सावयधम्मसाहु संपत्तु ससुरघरु वणियणाहु ।
रयणइँ ढोइवि दिट्ठउ णरिंदु मयरद्धएण पुच्छिउ वणिंदु ।
परँतीरचोज्जु किं तेण दिट्ठु सुणि सुंदर तुहुँ णं दइमु विट्ठु ।
णं एक्कवीसमो भावणिंदु तेवीसमु णं संठिउ सुरिंदु ।
छउमत्थघरत्थफणिंदवंदु णं बप्प पंचवीसमु जिणिंदु ।
दीसहि णावइ बारहमुँ रुद्दु लंघेप्पिणु भीयरु झससमुद्दु ।
पज्जलियविविहमाणिक्कदीउ तोयावलि णामें अत्थि दीउ ।
घत्ता—तहिँ जिणवरमंदिरु णयणाणंदिरु चामीयरणिम्मिउ विमलु ।
महियलसरसंभउ णिच्चु जि णवणउ णं दीसइ पीयलु कमलु ॥८॥

## ९

There on a big Banyan tree appeared some maidens who complained of injustice and cried for help They were guarded by a Vidyadhara. Nagakumara thinks of his Vidyas and with their help goes to the island.

सप्पुरिसु व थिरमूलाहिठाणु सप्पुरिसु व अकुसुमफलणिहाणु ।
सप्पुरिसु व कइसेविज्जमाणु सप्पुरिसु व दियवरदिण्णदाणु ।
सप्पुरिसु व परसंतावहारि सप्पुरिसु व पत्तुद्धरणकारि ।
सप्पुरिसु व तहिँ वडविडवि अत्थि जहिँ करइ गंडकंडुयणु हत्थि ।
अण्णाउ भणंतिउ पुक्करंति तहु उप्परि कण्णउ उत्तरंति ।
गयहत्थे सुहडे रक्खियाउ मइँ अप्पुणु देव णिरिक्खियाउ ।
वद्दिडमउ न जंपहुँ देइ ताहुँ सो जोहुँ भीमु खेयरसुयाहुँ ।
हक्कारइ वारइ णेहेंतुरिउ अण्णु वि भुयबलमाहप्पफुरिउ ।
तहि अच्छइ भीसणु सुहडचंडु ता चिंताविउ मणे पुरिसचंडु ।
णिज्झाइय देवि सुदंसणिल्ल संपत्त भणइ गुणगणरसिल्ल ।
किं किज्जउ दिज्जउ अंज्ज विज्ज पहु भणइ देहि आहारविज्ज ।
अण्णु वि संवाहणि देहि तेम परतीरु जामि अज्जेव जेम ।
घत्ता—ता दिण्णउ विज्जउ णिरु णिरवज्जउ तहो देवीए सुदंसणए ।
पहु संवाहिणियए णिउ घणथणियए अमरहरेण णहंगणए ॥९॥

---

८. १. D सुकठि २. A B सुसंक. ३. E वायउ. ४. C E जायउ. ५ E सिगे ६ E सुहुं. ७. D तीरु ८. D तेतीसमु ९. D बाहरमु. १०. A B D तेयावलि. ११. A संतउ.
९. १. C सोहु. २ D णेय. ३. ABDE माहप्पु. ४. D बूहि पुज्ज. ५. D णिरुव.

## ८. नागकुमार-तिलकासुन्दरी विवाह

मेघवाहन नरेश स्वागतार्थं सम्मुख आया और उसने शत्रुरूपी हरिणोंके व्याध नागकुमार-का नगरमे प्रवेश कराया। फिर उस तरुणियोंमें डाह उत्पन्न करनेवाले, उन्मत्त सुकंठरूपी चन्द्रमाके राहु नागकुमारका अपने घरमें सम्मान-सत्कार किया। उसने राजकुमारीके नृत्यमें उसके पदचापसे मिलाकर मृदंग बजाया। तब उस मुग्धाने घूमकर अनंगको देखा। फिर कन्यादान और विवाह हुआ जैसे मानो लक्ष्मीके संगसे गरुडवाहन विष्णु संतुष्ट हुए हों। वह रामाभिराम नागकुमार अपनी उस नयी पत्नीके साथ ऐसा रहने लगा जैसे सीताके साथ देव राम।

अन्य दिन एक श्रावक धर्मधारी वणिक् श्रेष्ठ ससुरके घर आया। उसने राजाके दर्शन किये और रत्नोंकी भेट की। तत्पश्चात् नागकुमारने उस वणिक्से पूछा—क्या तुमने समुद्रके उस पार कोई आश्चर्य देखा है? वणिक्ने उत्तर दिया—हे सुन्दर, आप तो मानो दसवें विष्णु ही हैं। इक्कीसवें भवनेन्द्र, तेईसवे सुरेन्द्र तथा अल्पज्ञानी गृहस्थों और नागों द्वारा वदनीय पच्चीसवें तीर्थंकर है। आप बारहवे रुद्र जैसे दिखाई देते है। इस मगर-मच्छोसे भरे भयकर समुद्रको लाघकर तोयावलि नामक द्वीप है, जहाँ नाना प्रकारके माणिक्य अपनी जाज्वल्यमान ज्योतिसे दीपकका काम देते हैं।

वहाँ नेत्रोको आनन्ददायी सुवर्ण निर्मित उज्ज्वल जिन मन्दिर है। जो महीतलरूपी सरोवरमे नित्य नया उत्पन्न होनेवाला पोला कमल सा दिखाई देती है ॥८॥

## ९. तोयावलिका वट-वृक्ष, कन्याओं की पुकार व नागकुमारका वहाँ गमन

उस जिन मन्दिरके समीप सत्पुरुषके समान एक वट-वृक्ष है जिसकी जड़ें स्थिरतासे जमी हुई है। अतएव जो उस सत्पुरुषके समान है जिसके वंशका मूल पुरुष चिरस्थायी कीर्तिमान् है। उसमे बिना फूलोके खूब फल सम्पत्ति थी। अतः वह उस सत्पुरुषके समान था जो निष्कारण उपकार करता है। वह कपियो द्वारा सेवित था जैसे सत्पुरुष कवियों द्वारा। वह पक्षियोको अपने फल का दान किया करता था जैसे सत्पुरुष द्विजों को। वह पथिकोके श्रमको अपनी छाया द्वारा दूर करता था जैसे सत्पुरुष दीन-दुखियोके सतापको अपने घन द्वारा। वह पत्तोंको झराया करता था जैसे सत्पुरुष पात्रोंका उद्धार करता है। उस वट-वृक्षसे रगड़कर हाथी अपने गंडस्थलोंकी खुजली मिटाया करते थे। उस वृक्षपर कुछ कन्याएँ उतरती हैं और अन्यायकी पुकार करती हैं। एक सुभट हाथमें गदा लिये उनको रखवाली किया करता है। हे देव, मैंने उन कन्याओको अपनी आँखोंसे देखा है। वह बड़ा भीमकाय योद्धा उन विद्याधर कन्याओंको कुछ बोलने भी नहीं देता। वहाँ एक और भीषण महासुभट रहता है जो अपने बाहुबलके माहात्म्यसे उत्तेजित होता हुआ उन कन्याओंके प्रेमसे प्रेरित होकर उन्हे बुलाता और रोकता रहता है। उस बनियेकी बातें सुनकर वह नरश्रेष्ठ अपने मनमे चिन्ता करने लगा। उसने उस सुदर्शना नामक देवीका ध्यान किया। उसने आकर कहा—हे गुणगणधारी कुमार, कहिए मै क्या करूँ? आज आपको कौन सी विद्या दूँ? प्रभुने कहा—मुझे आहार विद्या दीजिए और दूसरी ऐसी संवाहिनी विद्या जिससे मैं समुद्रके दूसरे तटपर आज ही जा सकूँ।

तब सुदर्शना देवीने उसे वे दोनों अचूक विद्याएँ प्रदान की। वह घनस्तनी संवाहिनी विद्या एक देव विमान द्वारा प्रभुको आकाशके प्रांगणमें ले उड़ी ॥९॥

## १०

Nagakumara with Vyala and others worships the Jina.

सो वालु महावालु वि सुतेउ अवरु वि अछेउ अवरु वि अभेउ ।
कणयच्छविणिज्जियतरुणतवणु गय पंच वि तं रइवइरिभवणु ।
कउ वीरेहो मंदरसित्तणेहु जिणु वंदिउ मंदरसित्तदेहु ।
पइँ जिण णिंदिउ विट्ठलु णरंगु विसएसु तुज्झु किं पि वि ण रंगु ।
५ तुह समु कंचणु तणु सत्तु मित्तु तुहुँ देव भुअणपंकरुहमित्तु ।
असुहारियाउ णीसारियाउ दियवररियाउ पइँ वारियाउ ।
कंतावसेहिं कं तावसेहिँ नाविज्जइ सुरहिँ सतामसेहिँ ।
तुहुँ जगगुरु अवसं सारएहिं सुहु हिउ हिंडियसंसारएहिँ ।
वम्महवेएं परमुच्छियाइँ भूअइँ अइरइरसमुच्छियाइँ ।
१० सित्तइँ तुह वायाजीवणेण पडिवण्णउ उवसमु जीवणेण ।

घत्ता—इय वंदिवि जिणवरु हरि हरु दिणयरु कमलासणु गुणरयणणिहि ।
तवजालाभासुरु कंपावियसुरु भवकाणणणिड्डहणसिहि ॥१०॥

## ११

After meals Nagakumara sees the maidens. Being questioned by Vyala, the eldest of them gives an account of themselves. The town of Bhumitilaka

उत्तुंगसिहरु सुरगिरिसमाणु आसण्णु गंपि मणहरु विमाणु ।
पहुभिच्चहिँ णाणारसविहिण्णु भोयणु भुत्तउ विज्जाए दिण्णु ।
आया जिणहरु मज्झण्णयालें अण्णायपुव्वकण्णावमालें ।
उट्ठिउ अवलोइउ गयणमग्गु दिट्ठउ कुमरेण कुमारिवग्गु ।
५ मंदारकुसुमकयकेससोहु सासाणिलणिवडियमहुयरोहु ।
थोव्वंथणमंडलघुलियहारु पयमंजीरयझंकारसारु ।
रंखोलमाणकंचीकलाउ परितायहि तायहि कयपलाउ ।
कयलीकंदलसोमालियाउ आहूयउ संव्वउ बालियाउ ।
रायाएसें वालेण तेण वालुंगपहरतासियणिवेण ।
१० आयउ पहुँणा परिपुच्छियाउ तरुणोउ तरुणहरिणच्छियाउ ।
पुक्कारु करहु किं णिक्कमेव ता भणइ जेट्ठ सुणि कहमि देव ।

घत्ता—णियडउं जि मणोहरु छुहपंडुरघरु णंदणवणदुमरमियसुरु ।
एत्थत्थि भडारा तिहुयणसारा भूमितिलउ णामेण पुरु ॥११॥

---

१०. १. C वीरहे. २. C तणु कंचणु; E तिणु कंचणु. ३. E गुणणिरय.

११. १. C °काले २ E अवलोयउ. ३. C थुब्बउ; D थोवड. ४. E परकलाउ. ५. C omits this portion from सव्वउ to आयउ in line 10 below. ६. E वालग्ग. ७. A पउणा. ८. C णियडाउ. ९. C पंकियघरु.

## १०. तोयावलिमें नागकुमारकी जिनवन्दना

वह महातेजस्वी व्याल, महाव्याल तथा अक्षय और अभय नागकुमारसहित पाँचो वीतरागके उस मंदिरको गये जो अपनी स्वर्ण कान्तिसे मध्याह्न-सूर्यको जीत रहा था। उन्होंने उन तीर्थंकर भगवान्की वन्दना की जिनके शरीरका मंदर पर्वतपर अभिषेक किया गया था। नागकुमारके राग-द्वेषरूपी कषाय मन्द हो गये और वे स्तुति करने लगे—हे जिनेन्द्र, आपने इस दूषित शरीरकी निन्दा की है। आपका विषयोंमें कुछ भी अनुराग नहीं है। आपके लिए सोना और तृण तथा शत्रु और मित्र समान हैं। हे देव, आप भुवनरूपी कमलके लिए सूर्य हैं। आपने द्विजवरोंकी अशुभ तथा असुखकर एवं निस्सार ऋचाओंका निवारण किया है। कान्ताके वशीभूत तपस्वियों, तामस स्वभावी देवों द्वारा ब्रह्मकी प्राप्ति नहीं होती। आप जगद्गुरु हैं। जो जीव संसारमें कर्मोंके वशीभूत होकर घूम रहे हैं, वे आपको सहज ही भूल जाते है। कामके वेगसे अत्यन्त उत्तेजित व अति शृंगार रससे मोहित जीव आपके वचनामृतसे सिक्त होकर उपशम प्राप्त करते हैं।

इस प्रकार उन्होंने उन जिनभगवान्को वन्दना की, जो तपरूपी अग्निकी ज्वालाओ द्वारा भास्वर होनेसे विष्णु, अपने तपःतेज द्वारा देवताओंको कम्पायमान करनेसे हर अर्थात् महादेव, अज्ञानान्धकारका नाश करनेवाले केवलज्ञानके धारक होनेसे सूर्य तथा अनन्तचतुष्टयरूपी दिव्य-कमलमे विराजमान होनेसे कमलासन ब्रह्माके समान थे और जो गुणरूपी रत्नोके निधान तथा ससाररूप काननको दग्ध करनेवाले अग्निके समान थे ॥१०॥

## ११. कन्याओंका साक्षात्कार

सुमेरुके समान ऊँचे शिखरवाला जो मनोहर विमान समीप हो स्थिर था वहाँ जाकर नागकुमारके साथियोने विद्या द्वारा दिया हुआ नाना रसोंसे युक्त भोजन किया। फिर मध्याह्न कालमे वे जब उन कन्याओंके अन्यायकी पुकारका कोलाहल होने लगा तब उसी जिनमन्दिरमें आये। नागकुमार उठा और ज्यों ही उसने सिर उठाकर आकाशकी ओर देखा त्यों ही उसे वह कन्याओंका समूह दिखाई दिया। उन्होंने मन्दारके पुष्पोसे अपने केशोंको सजाया था। उनके सुगधो श्वासोंके पवनसे आकर्षित होकर भौरोके पुंज मुखपर आ पड़ते थे। उनके स्थूल स्तन मंडलोंपर हार डोल रहे थे। तथा पैरोंमें पैजन मधुर झंकार कर रहे थे। उनके कटिभागमे मेखलाकी लड़ें लटक रही थीं। तथापि वे 'बचाइए', 'बचाइए' का प्रलाप कर रही थी। राजा नागकुमारका आदेश पाकर शत्रु राजाओंको मदोन्मत्त हाथीके समान उग्र प्रहारों द्वारा त्रासित करनेवाले व्यालने उन कदलीके कन्दल समान सुकुमार सब बालिकाओंको बुलाया। वे आयीं। तब उन तरुण हरिणियोंके समान नेत्रोंवाली उन तरुणियोंसे प्रभुने पूछा—तुम नित्य ही यह अन्यायकी पुकार क्यों करती हो? इसपर उनमें सबसे ज्येष्ठ कुमारीने कहा—हे देव, मैं कहती हूँ, सुनिए।

हे त्रिभुवनश्रेष्ठ स्वामी! सुनिए, यहाँसे समीप ही मनोहर सुधासे उज्ज्वल गृहोंसे युक्त तथा अपने नन्दन वनके द्रुमोंमें देवोंको भी रमण करानेवाला भूमितिलक नामका नगर है ॥११॥

## १२

They were five hundred daughters of King Sriraksha who was killed by his own nephew Pavanavega. The latter had imprisoned them all.

| | |
|---|---|
| उक्खायखग्गरक्खियसतेउ | सिरिरक्खराउ सिरिमइसमेउ । |
| णामेण रक्खमइ रक्ख तणय | बंधवपरिपालियसयणविणय । |
| हउँ पुत्ति मणोरमणामधेय | पुणु विज्जुप्पह पुणु विज्जुवेय । |
| मंदाइणि णाइणि मयणलील | पुणु पोमिणि गोमिणि सुद्धसील । |
| ५ सामंगि मंगि सिंगारकंवि | देवइ रेवइ सावित्ति संति । |
| चंदप्पह चंदिणि चंदलेह | गाइत्ति सरासइ बुद्धिमेह । |
| जयलच्छि अहिंसापवि सोमँ | णवरंग रंभ रमणीयरोमँ । |
| चारित्तगुत्ति परचित्तचोरि | रइ काममारि गधारि गोरि । |
| सोहग्गसीय सइ रयणमाल | मालइ मालिणि कंदप्पकील । |
| १० कालिंगि कुरंगि सुरंगि तुंगि | मइ कइवयजणणि वियारभंगि । |
| इय एवमाइ विहिपालियाइँ | तुम्हइँ पच्चक्ख णिहालियाइँ । |
| लइ पंचसयाइँ मणोहरीहिँ | पिउ पुत्तिहिँ पीणपओहरीहिँ । |
| महु तायहो केरउ भाइणेउ | णामेण पसिद्धउ पवणवेउ । |
| तेणम्हइँ एयउ मुद्धियाउ | मग्गंते तेण न लद्धियाउ । |

१५ घत्ता—तें हयदाइज्जएँ रक्खसविज्जएँ मारिउ जणणु भडेण सहु ।
घणतिमिरंधारए कारागारए बंधिवि भायर घित्त महु ॥१२॥

## १३

They had refused to marry the murderer of their father, but they offer to marry Nagakumara if he could release them Nagakumara promises to do what he could

| | |
|---|---|
| इच्छतु वि दुज्जणु णीससंतु | अम्हहिँ न समिच्छिउ पिउकयंतु । |
| तें बोल्लिउ किं महु अत्थि गोहु | को करइ दइव सहुँ विरोहु । |
| जइ वइरभाउ हियएण धरहु | तो वणु जाइवि कुवाँरु करहु । |
| पुरिसें सयलाउ णिरिक्खियाउ | लउडीयरेण परिरक्खियाउ । |
| ५ णंदिणिवालें णं णंदिणीउ | अम्हइँ मारुयजवबंदिणीउ । |
| जइ मेल्लावहि तो होसि णाहु | णं तो किं लायहि देहे डाहु । |
| ता भणिउ कुमारें कयदएण | दुक्खु वि चंगउ सुतवे कएण । |
| धणु खीणु वि विहलियपोसणेण | मरणु वि चंगउ सण्णासणेण । |
| पारभियबलिबलणिग्गहेण | रणु चंगउ दीणपरिग्गहेण । |
| १० सयणत्तणु सज्जणगुणगहेण | पोरिसु सरणाइयरक्खणेण । |
| जुज्झिज्जइ किज्जइ कज्जसिद्धि | दिज्जइ विहलियदुत्थियहँ रिद्धि । |

१२. १ C उक्खाइ २ E कंति ३ साम ४ M S S राम ५ C E कालिंगि ६ C पिय. ७ E भायणेउ. ८. E दायज्जए.

१३ १. D ता. २. E वणि ३. E कुवारु ४. E मारुवजयबंदणीउ. ५. A B C E omit this line.

## १२. वे कन्याएँ बन्दी कैसे बनीं ?

उस नगरमे नंगी तलवारसे अपने तेजकी रक्षा करता हुआ श्रीरक्षराज नामक राजा था और उसकी रानी थी श्रीमती। उनके दो पुत्र हुए रक्ष और महारक्ष जो अपने बान्धवो सहित सज्जनोके विनयका परिपालन करते थे। मैं भी उन्ही श्रीरक्ष राजाकी मनोरमा नामक पुत्री हूँ। उनकी अन्य पुत्रियोके नाम हैं—विद्युत्प्रभा, विद्युद्वेगा, मन्दाकिनी, नागिनी, मदनलीला, पद्मिनी, शुद्धशीला, गोपिनी, श्यामांगी, मगी, शृंगारकान्ती, देवकी, रेवती, सावित्री, शान्ति, चन्द्रप्रभा, चन्दिनी, चन्द्रलेखा, गायत्री, सरस्वती, बुद्धिमेधा, जयलक्ष्मी, अहिंसादेवी, सोमा, नवरंगा, रंभा, रमणीयरोमा, चारित्रगुप्ति, परचित्तचोरि, रति, काममारि, गांधारी, गौरी, सौभाग्यसीता, सती, रत्नमाला, मालती, मालिनी, कदर्पक्रीडा, कालांगी, कुरंगी, सुरंगी, तुंगी, मती, कैतवजननी, विचारभंगी इत्यादि। वे सब विधिपूर्वक पाली गयी। आप उन्हे प्रत्यक्ष देख भी रहे है। सब मिलाकर पाँच सौ मनोहर, पीनपयोधरी, पुत्रियों सहित हमारा पिता रहता था। हमारे पिताका जो प्रसिद्ध पवनवेग नामक भागिनेय था उसने हम सभी मुग्धा कन्याओंकी मांग की, किन्तु उसे प्राप्त न हो सकी।

इसपर उसने शत्रुका विनाश करनेवाली राक्षस विद्या द्वारा हमारे पिताको उनके सेनापति सहित मार डाला और हमारे दोनो भ्राताओको बाँधकर सघन अंधकारयुक्त कारागृहमें डाल दिया॥१२॥

## १३. नागकुमार द्वारा कन्याओंको छुड़ानेकी योजना

उस पवनवेगने उच्छ्वासें भर-भरकर हमें वरण (विवाहने)की इच्छा प्रकट की किन्तु पितृघाती उस दुर्जनके वरणकी हमे इच्छा नही हुई। तब उसने कहा—मुझसे क्यो अपना मर्म छिपाती हो? ऐसा कौन है जो दैत्यसे विरोध करे? यदि तुम अपने हृदयमे मुझसे वैरभाव रखती हो तो वनमे जाकर प्रलाप करो। तब इस पुरुषने हमारा निरीक्षण किया और हाथमे डडा लेकर हमारी रखवाली की। जिस प्रकार गोपालने नन्दिनी गौओकी रखवाली की थी, उसी प्रकार हम उस पवनवेगकी बन्दिनी बना ली गयी। यदि आप हमें छुडा सके तो आप ही हमारे स्वामी होगे। यदि नही तो व्यर्थ शरीरमें दाह क्यों उत्पन्न करते हो? तब दयालु कुमारने कहा—सुतप करनेसे दुःख भी हो तो वह भला है। धन यदि निर्धनोंके पालन-पोषणमें व्यय हो तथा संन्यासके द्वारा मरण भी हो तो वह अच्छा है। बलवान् द्वारा बलपूर्वक किये गये अनुचित कार्यके निग्रह और दीनके उद्धारके लिए यदि युद्ध भी करना पड़े तो अच्छा है। सज्जनोके गुण ग्रहणसे ही स्वजनत्व तथा शरणागतोंके रक्षणसे ही पौरुष सार्थक होता है। अतएव मुझे युद्ध करना चाहिए। कार्य-

तहिँ अवसरे भिच्चें हक्कियाउ　　णीसेसउ कण्णउ कोक्कियाउ ।
पुरवरु गयाउ गयवरगईउ　　पहु संचितइ मंतिहिं मईउ ।
घत्ता—रामाहररायहो दीणहो रायहो परपीडणे किं परियउ ।
५　मण्णमि रायत्तणु जगे जसकित्तणु जेण दीणु उद्धारियउ ॥१३॥

## १४

Nagakumara sends ambassadors to Pavanavega, demanding restoration of the kingdom and release of the maidens. The enemy's retort.

इय भणिवि अछेयाभेय सिट्ठ　　ते दूय बे वि पुरवरे पइट्ठ ।
रायालए बोल्लिउ पवणवेउ　　आएसु देइ तुह मयरकेउ ।
रक्खहो महरक्खहो रज्जु देवि　　णीसरु तुहुँ पुरवरु परिहरेवि ।
मा कुमरिहिं केरी करहि तत्ति　　मा हक्कारहि भीसणभवित्ति ।
५　जणकवलवलणकीलाविसाले　　मा णिवडहि कावालिणिकवाले ।
ता भणिउ सरसु मारुयजवेण　　मारइ अणंगु विरहें णवेण ।
पियमुहकमले अवलोइएण　　णउ सत्थें संगरे ढोइएण ।
ओहच्छमि हउँ विरएवि वूहु　　आवेउ लेउ कण्णासमूहु ।
जं ससुरहो किउ तं करमि तासु　　भक्खंतु लुद्धगिद्धंतमासु ।
१०　ता गय ते जोइय चरणरेहि　　पहरणइँ लिंति दीहरकरेहि ।
घत्ता—पंच वि भाभासुर जियदेवासुर रयणविहूसणपरियरिय ।
जगे णायणयाणय परिपालियपय लोयवाल णं अवयरिय ॥१४॥

## १५

Pavanavega meets his death at the hands of Nagakumara.

णं पंच वि पंडव अइपयंड　　णं पंच हत्थि मयगिल्लगंड ।
णं पंच सीह णं पंच जलण　　णं पंच मेरुसंजायचलण ।
णं पंच वि मयणहो पंचबाण　　पंच वि धाविय उग्गयकिवाण ।
पंचेहिं हयगयरहरहिय दलिय　　णं पंडुसुयहिं रणि कुरु व मलिय ।
५　पंचेहिं वि रिउहुँ गलत्थेवियाइँ　　पंचत्तहो णीयइँ जीवियाइँ ।
दलियाइँ रहंगइँ रहवराहँ　　गज्जिय गय गयगंधेण ताहँ ।
पहरंतहँ आयंधरिणराहँ　　रहरहिय ण याणिय कहिं गयाहँ ।
हय हय मुहफेडें थिप्पमाण　　हिलिहिलिअंतावलिगुप्पमाण ।

---

६ E भिच्चइं. ७ E परियउ. ८. A B D E मज्झु वि. ९. A B उरियउ.
१४. १ E णीहरु २. E कुवरिहिं. ३. C कमुल. ४. E मारुव. ५ E सुसरहो. ६. A वर.
७ AB भासुर
१५ १ C omits this foot. २. E पंच वि णं मयणहो. ३. ABC omit this line. ४. C पंचह.
५. ABC omit this line; E पहरंतहिं. ६. C अंतावलि. ७. D गुप्फमाण.

सिद्धि प्राप्त करना चाहिए। तथा दीन-दुखियोंको ऋद्धि प्रदान करना चाहिए। इसी अवसरपर उस भृत्यने हाँका मारा और समस्त कन्याओंको बुलाया। वे गजगामिनी कुमारियाँ पुरके भीतर चली गयीं, और यहाँ प्रभु नागकुमार अपने मन्त्रियोंके साथ मन्त्रणा करने लगे।

स्त्रीके अधरों सदृश तुच्छरागकी दूसरोंको पीड़ा देकर क्या पूर्ति हो सकती है ? मैं उसी नृपत्व और जगत् भरमें यशकीर्तनको सार्थक समझता हूँ। जिसके द्वारा दीनका उद्धार किया जाये ॥१३॥

## १४. नागकुमार और पवनवेगके बीच दूताचार

ऐसा कहकर नागकुमारने अक्षय और अभयको आदेश दिया। वे दोनों दूत बनकर राजधानीमें प्रविष्ट हुए। उन्होंने राजमहलमें जाकर पवनवेगसे कहा—मकरकेतु नागकुमार आपको आदेश देते हैं कि आप रक्ष और महारक्षको राज्य देकर राजधानी छोड़ निकल जाइए। आप उन कुमारियोंकी इच्छा न करें और अपने ऊपर भीषण भवितव्यता ( दुर्भाग्य ) को न बुलावें। लोगोंके भक्षणकी विशाल क्रीड़ा करनेवाली कापालिनीके कपालमें मत पड़िए। इसपर पवनवेगने सरस रीतिसे कहा—अनंग तो मुझे नये विरहसे मार रहा है। संग्राममें शस्त्र धारण करके नहीं, किन्तु प्रियाके मुखकमलके अवलोकन मात्र से। अतः मैं तो व्यूह रचना करके अलग बैठा हूँ। अनंग आवें और कन्या समूहको ले जायें। जो मैंने ससुरके साथ किया है वह उसके साथ भी करूँगा। लोभी गृद्ध उसकी आँतों और माँसका भक्षण करें। यह सुनकर वे दूत वापस आ गये और पवनवेगके गुप्तचरोंके देखते-देखते उन्होंने अपने विशाल हाथोंमें शस्त्र ग्रहण कर लिये।

वे पाँचों योद्धा अपनी कान्तिसे भास्वर, देवों और असुरोंको जीतने वाले रत्नमय आभूषणोंसे सुसज्जित हो ऐसे शोभायमान हुए जैसे मानो नागों द्वारा सेवित प्रजापालक लोकपाल ही जगत्में उतर आये हों ॥१४॥

## १५. युद्धमें पवनवेगकी मृत्यु

वे पाँचों जैसे अति प्रचण्ड पाण्डव, जैसे मदसे आर्द्र गंडस्थलों वाले पाँच हाथी, जैसे पाँच सिंह हों, या पाँच अग्नि अथवा पाँच मेरु पर्वत जिनके चरण लग गये हों, या जैसे मदनके पाँच बाण हों ऐसे वे पाँचों नग्न तलवारें लेकर दौड़ पड़े। उन पाँचोंने शत्रुपक्षके घोड़े, हाथी, रथ और रथिकोंको विनष्ट कर डाला जैसे मानो पाँच पाण्डवपुत्रोंने रणमें कौरवोंका मर्दन किया हो। पाँचोंने शत्रुओंके कण्ठमें काँपते हुए प्राणोंको पंचत्व ( मृत्यु ) को प्राप्त करा दिया। श्रेष्ठ रथोंके चक्के चकनाचूर हो गये, उनके गजोंकी गंधसे गज गर्जना करने लगे। जयन्धर पुत्र नागकुमारके योद्धाओंकी मारसे रथ विहीन रथी न जाने कहाँ भाग गये। मुँहपर मार पड़नेसे घोड़े आहत होकर गिरने लगे और हिनहिनाते हुए ही उनकी अंतड़ियाँ विलुप्त होने लगी। इस प्रकार सेनाके

कए सेण्णभंगे सइँ वाउवेउ अब्भिडिउ[9] भडहँ भंडणे अजेउ।
जायंधरिणा ओसरिवि सरिवि [10]असिणासिवत्तु णिवडंतु धरिवि।
१० हउ विण्णाणेण लहेवि रंधु छिज्जंतु दुट्ठकंठट्ठिबंधु।
उच्छलिउ रुहिरु धाराए सरलु पडियउ सिरु णाइँ सणालु कमलु।

घत्ता—उल्हाविउ वइरिहिं मणगयखेरिहिं[11] कोवहुवासणु पज्जलिउ।
असिवाणियधारए परदुव्वारए णियपरिहवपडु विच्छुलिउ[12] ॥१५॥

१६

Submission of the warriors, marriage of the maidens, restoration of the kingdom to their brothers and Nagakumara's return to the Pandyan capital.

जाणिउ कण्णापरितायणेण आएं[1] भडणियरे तोयणेण।
विण्णविउ राउ जयलच्छिकामु तुहुँ अम्ह सामि पच्चक्खु[3] कामु।
पहुणा रामेण व वाणरोहु किंकरयणु इच्छिउ वा णरोहु।
मुद्धउ पियदंसणे हरिसियाउ णं मलयमहासुसिहरि सियाउ।
५ वरतिलयउ[4] चंदणसुरहियाउ पवरच्छराउ णं सुरहियाउ।
णयणेहिं परिज्जियहरिणियाउ[5] णं गोउलगोविउ हरिणियाउ।
[6]कलमंगलपुण्णमणोहराउ वड्ढारियसयणमणोहराउ[7]।
णं हंसिणीउ सुरतरुणियाउ परिणिवि णीसेसउ तरुणियाउ।
करपल्लवउववणतरु णियाउ पुरवरे गुणपसरियवयणराउ।
१० [8]हयपवणवेयरक्खंकराय कय रक्खमहारक्खंक राय।
थवियाउ ताउ तित्थु जि सईउ लीलालोइयणियपुरिसईउ।
ते णवसेवय विणिहिय सुधीर तहिं रक्खणु मंतीस वि सुधीर।
आरुहिवि मणोहरु सुरविमाणु तेएणोहामियसुरविमाणु।
पंच वि जण मणिभूसियसवासे[9] आवेप्पिणु थिय पंडीसवासे।

१५ घत्ता—हरहारहिमुज्जलु वियलियकलिमलु अणिवारिउ परिभमइ तहिं।
जसु णरवरसारहो णायकुमारहो पुप्फयंतकिरणाइँ जहिं ॥१६॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे बहुकण्णाकल्लाणवीरकिंकरलम्भो णाम अट्ठमो परिच्छेउ समत्तो ॥

संधि ॥८॥

८ CE कय°. ९ C अब्भिडइ १० E आणा ११ C. खेहिरे १२ E विच्छलिउ.

१६ १ C भायणेण २ C सउ. ३. C पच्चक्ख. ४. D तिलउ. ५ D परिज्जिय. ६ E reads before this करपल्लवउववणतसणियाउ ण हसणीउ सुरतरुणियाउ ७. A B C E मणोरहाउ. ८ E omits this foot. ९ A B C मुणिदूसिय; E मुणिभूसिय.

भंग हो जानेपर संग्राममे अजय पवनवेग स्वयं भटोंसे आ भिडा। नागकुमारने उसके सम्मुख आकर उसके खड्ग प्रहारको अपनी खड्गसे रोककर अपने कौशलसे अवसर मिलाकर उस दुष्टके कंठपर ऐसा प्रहार किया कि उसका गला कट गया और वह मरणको प्राप्त हो गया। उसके गलेसे सीधी धारामें रुधिर उछला और उसका सिर पृथ्वीपर ऐसा आ पड़ा जैसे नाल सहित कमल।

मनमें विद्वेष रखनेवाले वैरीको प्रज्वलित हुई क्रोधाग्नि नागकुमारके दुर्निवार खड्गकी धाराके पानीसे उपशान्त हो गयी और शत्रुका पराभवरूपी पट रक्तरंजित हो गया ॥१५॥

## १६. विजय, विवाह और राज्याभिषेक

तब शत्रुके उस भट समूहने कन्याओंके त्राणसे नागकुमारको जान लिया। उन्होंने विजय-रूपी लक्ष्मीके मनोवाछित राजासे प्रार्थना की कि आप प्रत्यक्ष कामदेव है और हमारे स्वामी है। प्रभु नागकुमारने उस नरसमूहको अपना सेवक बनाना स्वीकार कर लिया जैसे रामने बानरोंके समूहको अपना अनुचर बनाया था। प्रियके दर्शनसे वे मुग्धा कुमारियाँ हर्षित हो उठी मानो वे मलय पर्वतके उच्च शिखरपर जा बैठी हों। सुन्दर तिलक देकर व चन्दनसे सुरभित होकर वे ऐसी दिखलाई दी मानो देवों द्वारा लायी गयी अप्सराएँ हो। अपने नेत्रोंसे हरिणियोको पराजित करती हुई वे कन्याएँ मानो कृष्ण द्वारा आकर्षित गोकुलकी गोपिकाएँ हों। अपना मनोरथ पूर्ण होनेसे मगल गान करती हुई वे स्वजनोके मनमें राग बढ़ाने लगी। नागकुमारने उन समस्त युवतियोका परिणय कर लिया जैसे मानो हंसिनियाँ कल्पवृक्षपर आ बैठी हों। अपने कररूपी पल्लवोंसे युक्त उपवन वृक्षके समान वे कन्याएँ गुणोसे मुख-रागका प्रसार करती हुई नगरमे लायी गयी। जिन नागकुमारने पवनवेगको मारकर भस्मसात् कर दिया था उन्होने रक्ष और महारक्षको वहाँका राजा बनाया। नागकुमारने लीलापूर्वक अपनी पुरीकी राज्यश्रीका अवलोकन करनेवाली उन सतियोको वही उसी नगरमे रखा, उन नये सुधीर नये सेवकोको भी रक्षार्थ वही नियुक्त कर दिया तथा विशेष बुद्धिमान् मन्त्री भी स्थापित कर दिये। फिर वे पाँचो जन अपने तेजसे देवोके विमानोंको भी तिरस्कृत करनेवाले अपने सुर विमानपर आरूढ़ होकर पाण्डय नरेशकी राजधानीमे आकर अपने मणिभूषित निवास स्थानमे रहने लगे।

उस नरश्रेष्ठ नागकुमारका हर, हार व हिम सदृश उज्ज्वल तथा कलिकी मलिनतासे रहित यश निर्बाध रूपसे उस प्रदेशमे फैलने लगा जहाँ उसके पुष्पो सदृश दाँतोकी किरणें दिखाई पड़ रही थीं ॥१६॥

इति महाकवि पुष्पदन्तविरचित नन्ननामांकित नागकुमारचरित नामक सुन्दर महाकाव्यमें बहुत-सी कन्याओंका कल्याण तथा वीर किंकरोंकी प्राप्ति नामक अष्टम परिच्छेद समाप्त।

सन्धि ॥८॥

## १

Nagakumara goes to Dantipura, marries the princess Madanamanjusha and then goes to the town of Tribhuvanatilaka.

णिहणेवि पवणवेउ समरे रक्खमहारक्खहुँ[1] महि देप्पिणु ।
जायंधरि अरिदंतिहरि गउ दंतिउरहो महुर मुएप्पिणु ॥ ध्रुवकं[2] ॥

पुच्छिय पंडियपहु[3] पंडीसरु — पंडुरपुंडरीउ[4] परमेसरु ।
ण पप्फुल्लफुल्लमाणससरु[5] — उच्छुसरासणु गुणसंधियसरु ।
णवजलहरसरु संचल्लिउसरु — चलइ सेण्णु थरहरइ फणीसरु ।
५ हरिवरखुररयढंकियणेसरु[6] — णयणहिँ ण मुणिय रयणि ण वासरु ।
अंधदेसे णवबियसियउववणे — विमलगहीरसरे[7] सीयलवणे[8] ।
दंतिणयरे णिवधम्मपसाहिउ — चंडउत्तु[9] पहु सरसासाहिउ[10] ।
चंदमईदेवीउज्जोयउ — समहुँ एंतु जामाएं जोयउ[11] ।
तेण वि सो पइसारिउ सभवणे — दिट्ठए मुद्धए[12] घणथणजोव्वणे ।
१० पुत्ति पवड्ढियपरमाणंदें — दिण्ण मयणमंजूस णरिंदें ।
णेहु लहेप्पिणु सुहि मण्णेप्पिणु — दीहरच्छि सा तित्थु थवेप्पिणु ।
चउवण्णासमसोहियणिलयहो — पुणु गउ णयरहो तिहुयणतिलयहो ।

घत्ता—तहिँ विजयंधरु मंडलिउ मंडलमेल्लइँ[13] धणइँ[14] लएप्पिणु ।
विजयमहाएवीसहिउ अवलोइउ कारुण्णु[15] करेप्पिणु ॥१॥

१५

## २

Nagakumara marries Lakshmimati who wins his affections very deeply.

घरु आयहो मयणहो विरइयरइ — तेण वि धीय दिण्ण लक्ष्मीमइ ।
सा तहो रुच्चइ चंदहो रत्ति व — णवियहो भवियहो जिणवरभत्ति व ।
सुयणहो[1] सज्जणगुणगणतत्ति व — पत्थिवपहुहे[2] पहुत्तणसत्ति व ।
वरकइणाहहो भासाजुत्ति व — णिग्गंथहो तणुमणवयगुत्ति व ।
अरुहण्हवणपारंभहो[3] जुत्ति व — सामणिउत्तहो मंतहो खंति[4] व ।
५ मग्गणयहो विप्पहो संकंति[5] व — जोण्हाहारविसेसहो[6] कंति व ।

---

१. १. C रक्खह महि देविणु. २. AB omit ध्रुवकं. ३. C पडिविपहु. ४ ABD पुंडुरु. ५. D पुप्फुल्ल. ६. E हय ७. E गहीरसारि. ८. ABC णिम्मलवणे ९. C चंडवसु. १०. E सोहिउ. ११ ABCD जोइउ. १२. C मुद्धइं १३. CE मोल्लइं. १४. C omits धणइं. १५. C कारण्णु.

२. १ CD add before this 'विसयविरत्तहो संतहो मुत्ति व' २. C पुहहे; E पहुहि. ३. AB पारंभहे. ४. C संति व. ५ C सक्कंति. ६. BCDE जिण्हाहार.

## सन्धि ९

### १. नागकुमारका दन्तीपुर गमन व राजकन्यासे विवाह

युद्धमें पवनवेगको मारकर तथा रस और महारसको राज्य देकर वह शत्रुरूपी हाथियों-का सिंह जयंधर-पुत्र नागकुमार दक्षिण मथुराको छोड़कर दन्तीपुर गया।

पंडित श्रेष्ठ, श्वेतछत्रधारी, परमेश्वर पाण्ड्य नरेशसे पूछकर प्रफुल्लित पुष्पोंके मानस सरोवर, इक्षुधनुषधारी, प्रत्यंचापर बाण चढ़ाये हुए नये मेघ सदृश गम्भीर ध्वनिकारक स्मर ( कामदेव ) नागकुमार दक्षिण मथुरासे चल पड़े। उनका सैन्य भी चल पड़ा जिससे शेषनाग थर्रा उठा। तेज घोड़ोंके खुरोंसे उडायी हुई धूल द्वारा सूर्य इस प्रकार ढक गया कि नेत्रोंसे न रात्रि जानी जाती थी और न दिन।

उस समय आन्ध्र देशमे नये विकसित हुए उपवनों, स्वच्छ गम्भीर सरोवरों तथा शीतल वनो से युक्त नगर दन्तीपुरमे राजधर्मसे सुशोभित तथा अपने देशकी समस्त दिशाओंका पालन करनेवाला चन्द्रगुप्त नामक राजा था। उसे चन्द्रमती नामक पटरानीसे उद्द्योतित सम्मुख आते हुए उनके भावी जामाता नागकुमारने देखा। राजाने भी कुमारको अपने भवनमे प्रविष्ट कराया। उनकी घन स्तनोंयुक्त यौवन सम्पन्न मुग्धा कन्याको देख लेनेपर, उस मदनमंजूषा नामक पुत्रीका नागकुमारसे विवाह कर दिया। उसका स्नेह पाकर तथा उसे सुखी देखकर उस विशालाक्षीको वही रखकर वह उस त्रिभुवनतिलक नामक नगरको गया जहांके घर चातुर्वर्ण आश्रमकी व्यवस्थासे सुशोभित थे।

वहाँ कुमारने उस विजयंधर नामक माण्डलिकको कृपापूर्वक देखा जो अपने मण्डलको छुडाने के लिए धन लेकर विजया नामक महादेवी सहित उनसे मिला था ॥१॥

### २. नागकुमार-लक्ष्मीमती विवाह

राजाने घर आये हुए जामाताको उनसे प्रेम करनेवाली अपनी लक्ष्मीमती नामक पुत्री दे दी। वह कुमारको इतनी प्रिय हुई जैसे चन्द्रको रात्रि, नये भव्यको जिनेन्द्र भक्ति, सुजनको सज्जनोंके गुण-समूहकी तृप्ति, भूमिपति ( नरेश ) को प्रभुत्व शक्ति, श्रेष्ठ कविराजको भाषा योजना, निर्ग्रन्थ मुनिको तन मन और वचनकी गुप्ति, अरहंत भगवान्के अभिषेकके प्रारम्भके लिए युति ( ग्रहयोग ), साम प्रधान मन्त्रको क्षमा, भिक्षा माँगनेवाले विप्रको संक्रान्ति, चमकते हुए विशेष

सम्मत्तहो सुधम्मणिव्वित्ति व दाणेसहो घरि ठिय रिसिपंति व ।
सरसहो सुललियकव्वपउत्ति व भमरहो णवसररुहरसभुत्ति व ।
वइयायरणहो कयपयवित्ति व देसहो णरवइणायपवित्ति व ।
१० कुमुयायरहो णिसायरदित्ति व जसवंतहो पुरिसहो जसकित्ति व ।

घत्ता—किं कीरइ वेल्लिहि फुल्लियहिं फुल्ल जाहँ रसु चक्खिवि णिग्गइ ।
सोहग्गु पसंसिउ मालइहे महुयरु [10]जाहे णिरारिउ लग्गइ ॥२॥

## ३

Woman is the ornament of man.

सोहइ जलहरु सुरधणुछायए सोहइ णरवरु संचए वायए ।
सोहइ कइयणु कहए सुबद्धए सोहइ साहउ विज्जए सिद्धए ।
सोहइ मुणिवरिंदु मणसुद्धिए सोहइ महिवइ णिम्मलबुद्धिए ।
सोहइ मंति मंतविहिदिट्ठिए सोहइ किंकरु असिवरलट्ठिए ।
५ सोहइ पाउसु साससमिद्धिए सोहइ विहउ सपरियणरिद्धिए ।
सोहइ माणुसु गुणसंपत्तिए सोहइ कज्जारंभु समत्तिए ।
सोहइ महिरुहु कुसुमियसाहए सोहइ सुहडु सुपोरिसराहए ।
सोहइ माहउ उरयललच्छिए सोहइ वरु वहुयए धवलच्छिए ।

घत्ता—गुणहरु मुट्ठिहे माइयउ सुद्धवंसु अण्णु वि कोडीसरु ।
१० णरहो कलत्तु सरासणु वि किं ण करइ सरीरु भाभासुरु ॥३॥

## ४

Teacher Pihitasrava arrives at Tribhuvanatilaka and Nagakumara visits him.

लच्छीमइमुहपंकयछप्पउ णायकुमारु णवियपरमप्पउ ।
तिहुयणतिलयणयरे वणकीलए इच्छियसुहु भुंजंतु सलीलए ।
अणुहवंतु सिय अच्छइ जइयहुँ पिहियासउ गुरु आयउ तइयहुँ ।
णं समाहि णं सरसइ णं दय णं खम पुरिसवेस विहिणा कय ।
५ णावइ उवसमु दमु जमु संजमु णाइँ अहिंसए दाविउ णियकमु ।
णं पच्चक्खु धम्मु सइँ हूयउ णं रिसि सिद्धिविलासिणिदूयउँ ।
णं तवसिरि सव्वंगहिं घडियउ सीलगुणामलरयणहिं जडियउ ।
णं समिइहिं पयडिउ आहोयउ णं दाविउ तिहिं गुत्तिहिं जोयउँ ।
पंचवीसभावणभावंगउ उज्झियबज्झब्भंतरसंगउ ।
१० सो जाइवि वंदिउ रइरमण दिण्णासीस मणोरुहदमणें ।

७. C णिब्भत्ति; E णिथत्ति. ८. C omits this foot. ९. C जासु. १०. C जासु; E जाइ.

३ १. A B सद्दए.

४. १. ABDE °तिलए. २. C सिरि. ३. A B D दूवउ ४ A B D जोइउ.

हारको कान्ति, सम्यक्त्वको सुधर्म सम्पादन, दामशील व्यक्तिको घरमें स्थित मुनियोंकी पंक्ति, सरस व्यक्तिको सुललित काव्य प्रवृत्ति, भ्रमरको नये कमलके रसकी भुक्ति, वैयाकरणको की जानेवाली पदवृत्ति, देशको राजाके न्यायकी प्रवृत्ति, कुमुदाकरको चन्द्रज्योत्स्ना तथा यशस्वी पुरुषको यश-कीर्ति।

उन फूली हुई लताओंसे क्या लाभ जिनके फूलोंका रस चखकर भौंरा चला जाता है। सौभाग्य तो उसी मालतीका श्लाघ्य है जिसमें मधुकर निरन्तर आसक्त रहता है ॥२॥

### ३. वरकी शोभा वधूसे

मेघ इन्द्रधनुषकी कान्तिसे शोभायमान होता है तथा मनुष्य सत्यवाणीसे। कविजनकी शोभा उसके द्वारा सुविरचित कथासे है। और साधु सिद्ध हुई विद्यासे शोभता है। मुनिवर मनकी शुद्धिसे शोभित होता है तथा महीपति शोभित होता है निर्मल बुद्धि द्वारा। मन्त्रीकी शोभा मन्त्र विधि सम्बन्धी दृष्टिसे है। तथा सेवककी शोभा है उत्तम खड्ग यष्टिसे। वर्षाकाल धानकी समृद्धिसे शोभायमान होता है तथा विभव शोभता है अपने परिजनोंकी ऋद्धिसे। मनुष्य गुणरूपी सम्पत्तिसे शोभित होता है तथा कार्यारम्भ शोभता है उसकी समाप्तिसे। वृक्षकी शोभा है उसकी फूली हुई शाखाओंसे तथा सुभट शोभता है अपने पौरुषके तेजसे। माधव उनके उर-स्थलमें विराजमान लक्ष्मीसे शोभित होते हैं और वरकी शोभा है उसकी धवलाक्षी वधूसे।

क्या पुरुषके शरीरको वह कलत्र और वह धनुष शोभायमान नहीं करते जो गुणधारी हैं, मुष्टिग्राह्य, शुद्धवंश और कोटीश्वर है ॥३॥

गुणधारी—गुणोंसे युक्त, प्रत्यंचा सहित।

मुष्टिग्राह्य—क्षीणकटि, मुट्ठीमें पकड़ने योग्य।

शुद्धवंश—शुद्धकुल, अच्छा बाँस।

कोटीश्वर—करोड़ोंका सम्पत्तिवान्, धनुषके छोरोंसे युक्त।

### ४. मुनिआगमन व नागकुमार द्वारा वन्दना

लक्ष्मीमतिके मुखकमलका भ्रमर तथा परमात्माको नमनशील नागकुमार अपनी लीलायुक्त वन-क्रीड़ा द्वारा यथेष्ट सुख भोगता हुआ तथा राज्यश्रीका अनुभव करता हुआ त्रिभुवन-तिलक नगरमें निवास कर रहा था। तभी यहाँ पिहितास्रव नामक मुनिका आगमन हुआ मानो विधाताने समाधिको, सरस्वतीको, दयाको तथा क्षमाको पुरुषका रूप प्रदान किया हो। मानो अहिंसाने उपशम, दम, यम व संयम रूप अपना क्रम प्रकट किया हो, मानो स्वयं धर्म प्रत्यक्ष हुआ हो मानो ऋषि सिद्धिविलासिनी सहित प्रकट हुआ हो, मानो उसके समस्त अंगोंकी घटना तप लक्ष्मी द्वारा हुई हो। और वह शीलगुणरूपी निर्मल रत्नोंसे जडा गया हो। मानो समितियोंने अपना विस्तार प्रकट किया हो, मानो तीन गुप्तियोंने अपना योग दिखलाया हो। वह पच्चीस भावनाओं के भावमें रत थे तथा उन्होंने समस्त बाह्य और अभ्यन्तर परिग्रह त्याग दिया था। रतिरमण नागकुमारने ऐसे उन ऋषिको जाकर वन्दना को तथा कामका दमन करनेवाले उन मुनिराजने उन्हें आशीर्वाद दिया।

घत्ता—इसिणा धम्मबुद्धि भणिउ वियसेवि बोल्लिउ णायकुमारें ।
धम्मु ण याणमि देव हउँ अच्छमि छायउ मोहंधारें ॥४॥

५

Philosophical discourse of Pihitasrava. Remarks on the 'Kshanika Vada' of the Buddhists.

भणइ भडारउ मोहु ण किज्जइ मोहें णाणु हुंतु ढंकिज्जइ ।
मोहें पसरइ मिच्छादंसणु जगु णिद्दिट्ठउ खणविद्धंसणु ।
इक्कें वासण तासु ण णासइ सो कि जीउ जिणागमु विलसइ ।
भंतिए भंति केम साहिज्जइ दुवियड्ढे महु हासउ दिज्जइ ।
५ अंबरु परिहइ भोयणु भुंजइ भुयणणाणु पभणंतु ण लज्जइ ।
परमाणु य मिलति बहु जहिं जहिं घडपडविडवि होंति भुंवि तहिं तहिं ।
खणधंसियहो णाणु संजोयउ गयसंजोउ ण दीसइ लोयउ ।
संतइँ संताणइँ संगहियइँ गोविणासि कहिं दुद्धइँ दहियइँ ।
दीवक्खए कहि लब्भइ अंजणु सच्चउ भासइ णेमिणिरंजणु ।
१० खणि खणि अण्णु जीउ जइ जायउ तो बाहिरे गउ किह घरु आयउ ।
अण्णें थवियउ अण्णु ण याणइ सुण्णु वि वाइ काइँ वक्खाणइ ।

घत्ता—सुण्णु असेसु वि जइ कहिउ तो कि तहो पंचिंदियदंडणु ।
चीवरणिवसणु वयधरणु सत्तहडीभोयणु सिरमुंडणु ॥५॥

६

Remarks on the orthodox philosophies of the Brahmans.

पुहइ बंभु पाणिउ लच्छीसरु हुयवहु रुद्दु पवणु पुणु ईसरु ।
सिउं अंबरु कुलकउले भाणिउं तेण वि तच्चु किं पि ण वियाणिउ ।
तं जि समासिउ दूसियँदइवें गयणु जि भणिउ सयासिउ सइवें ।
णिक्कलु किं पसरइ आउंचइ णिक्कलु किं परमाणुय संचइ ।
५ णिक्कलु किं तणु गिण्हइ घित्तइ णिक्कलु किं परकज्जइँ चिंतइ ।
णिक्कलु किं भणु करइ वि धरइ वि णिक्कलु किं तिहुयणु संघरइ वि ।
णिक्कलु कि सइँ पढइ पढावइ णिक्कलु मोक्खमग्गु किं दावइ ।
णिक्कलु किं अट्ठंगइँ धारइ णिक्कलु किं परु पेरइ वारइ ।
णिक्कलु किं परिणामहो वच्चइ णिक्कलंसु कि गायँइ णच्चइ ।

१० घत्ता—णिक्कलु णिग्घणु णाणतणु सिद्धत्तेण सहावें थक्कइ ।
अप्पउ मरइ ण संभवइ कहि किर सो जगजत्तहे ढुक्कइ ॥६॥

---

५. C अच्छामि चछय

५. १. E खणु. २. E वासुण. ३. C जिणायमु. ४. C भुअ वि तहिं. ५. E कहिं. ६. E वाउ.

६. १. E लच्छोहरु. २. A सिय; BD सिव. ३ E भणियउ. ४. E दूसिवि. ५. E आवंचइ. ६. A परमाणु सयंचइ. ७. A B C घत्तइ. ८. E गावइ.

मुनिने कहा—तुम्हें धर्मबुद्धि प्राप्त हो। इसपर नागकुमारने मुसकराकर कहा—हे देव, मुझे धर्मका ज्ञान नहीं है। मैं तो मोहके अन्धकारसे आच्छादित हूँ ॥४॥

### ५. मुनिका उपदेश, क्षणिकवादकी आलोचना

मुनिराज कहने लगे—मोह नहीं करना चाहिए। मोहसे ज्ञान होते हुए भी ढक जाता है। मोहसे मिथ्या दर्शनका प्रसार होता है। एक ( बुद्ध ) द्वारा जगत् क्षणविध्वंसी कहा गया है जिसकी एक भी वासना नष्ट न हो जाय उस जीवकी जिनागममें कैसे रुचि हो सकती है ? भ्रान्ति से भ्रान्तिको कैसे दूर किया जा सकता है ? इस मूर्खता पर मुझे हँसी आती है। वस्त्र धारण करता है और भोजन भी करता है फिर भी सर्वज्ञ हो सकता है, ऐसा कहनेवालेको लज्जा नहीं आती, जहाँ-जहाँ बहुतसे परमाणु मिलते हैं तहाँ-तहाँ जगमे घट, पट व वृक्षादि पदार्थ उत्पन्न होते है। क्षणविध्वंसवादीके मतसे ज्ञान भी एक संयोगजन्य वस्तु है। तब तो संयोग नष्ट होने पर ज्ञानीको भी लोकके पदार्थ दिखाई नहीं देंगे। यदि क्षणविनाशी पदार्थोंमे अविच्छिन्न कारण कार्यरूप धारा-प्रवाह माना जाय तो गौके विनष्ट हो जानेपर दूध कहाँसे दुहा जाता है ? दीपकके क्षय हो जानेपर अजनकी प्राप्ति कहाँसे होती है ? तत्त्वोंका यथार्थ निरूपण तो वीतराग, नेमि तीर्थंकरने किया है। यदि प्रतीत्यसमुत्पाद सिद्धान्तके अनुसार कहा जाय कि क्षण-क्षणमे अन्य-अन्य जीव उत्पन्न होता रहता है तो प्रश्न उत्पन्न होता है कि जो जीव घरसे बाहर जाता है वही घर कैसे लौटता है ? जो वस्तु एकने रखी उसे दूसरा नहीं जान सकता। शून्यवादी भी इसका क्या व्याख्यान करता है ? यदि वह जगत्मे समस्त शून्यका ही विधान करता है तो उसके पंचेन्द्रिय दण्डन, चीवरधारण, व्रतपालन, सातघड़ी दिन रहते भोजन तथा सिरका मुण्डन कैसे होता है ? ॥५॥

### ६. शैव्य मान्यताओंकी आलोचना

पृथ्वी ब्रह्म है, पानी लक्ष्मीपति विष्णु, अग्नि रुद्र, पवन ईश्वर है तथा आकाश शिव है ऐसा कौल मतवादीका कहना है किन्तु इन्होंने भी तत्त्वको कुछ भी नहीं जाना। ( एक अन्य शैव मतवादी अन्य देवोंकी मान्यताको तो दूषित समझता है किन्तु वह गगनको सदा शिव कहता है ) किन्तु जो निष्कल है। वह फैलता और सिकुड़ता कैसे है ? निष्कल होता हुआ परमाणुओंका संचय कैसे करता है ? निष्कल शरीर कैसे धारण करता और त्यागता है ? निष्कल दूसरेके कार्य-की चिन्ता कैसे करता है ? भला बतलाइए जो निष्कल है वह त्रिभुवनको कैसे उत्पन्न करता, धारण करता, व संहार करता है ? निष्कल स्वय कैसे पढेगा व किसी अन्यको कैसे पढ़ाएगा ? जो निष्कल है वह मोक्षका मार्ग कैसे दिखलाएगा ? निष्कल अष्ट प्रकृति रूप अंगोको कैसे धारण करता है ? तथा दूसरोंको कैसे प्रेरित करता व रोकता है ? निष्कलमें किसी प्रकारका परिवर्तन कैसे होगा तथा निष्कलका अंश कैसे नृत्य व गान करेगा ?

जो निष्कल है वह तो निश्चल व ज्ञान-शरीरी होता हुआ स्वभावतः सिद्ध रूपसे रहता है। न वह स्वयं मरता और न उत्पन्न होता। वह इस संसारकी यात्रामे अपनेको क्यो डालेगा ? ॥६॥

७

Remarks on the orthodox philosophies continued.

सित्थु जाइ किं जवणालत्तहो          घउ किं पुणु वि जाइ दुद्धत्तहो ।
सिद्धु भमइ किं भवसंसारए          गहियविमुक्ककलेवरभारए ।
अक्खवायकणयरमुणिमण्णिउ          सिवगयणारविंदु कि वण्णिउ ।
मयणडहणु किं महिलासत्तउ          णाणवंतु किं मइरए मत्तउ ।
५ णिम्मलु किं परवइरें णडियउ          णिरहु वि अयसिरखंडणे पडियउ ।
पहु वि बहूएं पावें दंडिउ          अट्ठसट्ठितित्थइँ किं हिंडिउ ।
सव्वत्थहो किरं काइँ बलइँ          सदयहो किं सूलेण रउद्दें ।
किं कवालु संतोसें तित्तहो          अट्ठियभूसणु काइँ पवित्तहो ।
णिक्कमेव मयमोहें मूढहो          लिंगवेसु किं रोसारूढहो ।
१० ईसरवाउ य वादगहिल्लय          किं पलवहिं जडमत्तपिसल्लय ।

घत्ता—माणमोहलोहंतरिय पुत्तकलत्तवित्तरसलालस ।
पहरणकर परजीवहर फुडु ण कहंति धम्मु कामालस ॥७॥

८

Authority of the Vedas questioned.

मिगमारउ अहिंस कि घोसइ          जो मासें अप्पाणउ पोसइ ।
अलियभासि णरु अलियहँ सुहकरु          थेणउ थेणत्तणें बद्धायरु ।
परयारिउ परयारइँ विहियइँ          दावइ सुरहँ पुराणइँ लिहियइँ ।
लुद्धउ गाइभूमिधणदाणइँ          घण्णइँ देवंगइँ परिहाणइँ ।
५ वसुकारणें कुकम्मं करावइ          अप्पणु मरइ परु वि मारावइ ।
कव्वइँ करइ सव्वणीसारइँ          महुपाणइँ पलकवलाहारइँ ।
रयणीभोयणु पुण्णु पयंपइ          जीहालंपडु मणुँ ण वियप्पइ ।

घत्ता—वेउ पमाणु ण होइ जए विणु जीवेण सद्द कहिं लब्भइ ।
विणु सरेण कहिं णवकमलु विणु घेणुयए गयणु किं दुब्भइ ॥८॥

९

Reference to some orthodox beliefs and superstitions.

बज्झइ रुज्झइ पुणु ताडिज्जइ          विज्झइ णक्कु धरिवि पाडिज्जइ ।
गाइबलद्दहु णिग्गहु किज्जइ          वच्छु पियंतु खीरु कड्ढिज्जइ ।
गोकुडुंबु किं देउ भणिज्जइ          हो हो पूरइ किं पलविज्जइ ।

---

७ १ A B D केण य. २ E किं खाइ.

८. १. C अलियहो. २ B परियारइं; C परयारिय. ३. C पुराणह. ४. D कुकम्मु. ५ A B C करावइ. ६. E omits the following three feet. ७. C मणे. ८ E किहिं.

९. १. E omits this foot.

## ७. अवतारवादकी आलोचना

क्या उबले हुए जौके दाने पुनः कच्चे जौमें परिवर्तित किये जा सकते हैं ? क्या घीसे पुनः दूध बन सकता है ? इसी प्रकार क्या सिद्ध हुआ जीव पुनः देहभारका ग्रहण और मोचन करने रूप भवसंसारमे भ्रमण कर सकता है ? अक्षपाद ( न्यायदर्शनके प्रणेता गौतम ) और कणचर ( वैशेषिक दर्शनके प्रणेता कणाद ) मुनियोंने शिवरूपी गगनारविन्द ( आकाशकुसुम अर्थात् असम्भव वस्तु ) को कैसे मान लिया ? और उसका वर्णन किया। जिसने कामदेवको जला दिया वह महिलामें आसक्त कैसे हो सकता है ? जो ज्ञानवान् है वह मदिरा मत्त कैसे हो सकता है ? जो निर्मल स्वभावी है वह दूसरोंके प्रति वैरभाव के वशीभूत कैसे हो सकता है ? और निरीह ( निस्पृह ) होकर अज ( ब्रह्मा ) का सिर काटनेमे प्रवृत्त हो सकता है ? ईश्वर होकर भी वह कैसे बहुतसे पापके दण्डका भागी हुआ और अड़सठ तीर्थोंकी यात्राके चक्करमें पड़ा ? जो सर्वार्थसिद्ध है उसे बैल रखनेसे क्या प्रयोजन ? जो दयालु है उसे रौद्र शूल रखनेसे क्या लाभ ? जो आत्मसंतोषसे तृप्त है उसके हाथमे भिक्षाके लिए कपाल क्यो, जो स्वयं पवित्र है उसे हड्डियोंके भूषणकी चाह क्यों ? नित्य ही मद और मोहसे उन्मत्त व रोषसे परिपूर्ण पुरुषको लिंगवेशकी आवश्यकता क्यों ? इस प्रकार ईश्वरवादका प्रलाप उन्हीके द्वारा उचित है जो वातग्रसित एव जड़, मूढ़ व पिशाच हों।

जो अपने अन्तरंगमें मान, मोह व लोभका भाव रखते हैं, पुत्र, कलत्र, धन तथा रसके लालची हैं, हाथोमे शस्त्र धारण करते तथा दूसरोंके प्राणोका हरण करते हैं एवं कामवासनासे आलसी हैं वे स्पष्ट ही धर्मका प्रतिपालन नही कर सकते ।।७।।

## ८. वेद-पुराण सम्बन्धी समीक्षा

मृगोका आखेट करनेवाला जो मांससे अपना पोषण करता है वह अहिंसाकी घोषणा क्या कर सकता है ? असत्यवादीको ही असत्य सुखकारी हो सकता है, चोरको ही चोरी अच्छी लगती है। परस्त्रीसे उत्पन्न व्यासने परदार गमन किया तथा अपने द्वारा लिखित पुराणोका देवोको दर्शन कराया। स्वयं लोभी होता हुआ ( पुरोहित ) गाय, भूमि व धनधान्य तथा देवागनाओंका दान कराता है। धनके लिए कुकर्म कराता है। स्वयं भी मरता है और दूसरोको भी मरवाता है। सर्वतः निस्सार काव्य रचता है। मद्यपान और मांस भक्षण करता है तथा रात्रिभोजनको पुण्य कहता है, जिह्वाका लोलुपी होता हुआ वह तनिक भी विचार नही करता।

जगत्में वेद प्रमाण नही हो सकता, क्योकि बिना जीवके कही ( प्रमाणभूत ) शब्दकी प्राप्ति हो सकती है ? बिना सरोवरके नया कमल कहाँसे उत्पन्न हो सकता है। बिना गायके क्या आकाशसे दूध दुहा जायेगा ? ।।८।।

## ९. दूषित धारणाएँ और अन्धविश्वास

गाय और बैलको बाँधा जाता, अवरुद्ध किया जाता, पीटा जाता, नाकमें बींधा जाता, पकड़कर गिराया जाता और उनका निग्रह किया जाता है तथा बछड़ेके पीते-पीते ही गायका दूध काढ़ लिया जाता है, इतने पर भी गोवंश मात्रको देव कहा जाता है। हाय-हाय, पुरोहितों द्वारा

| | |
|---|---|
| पसुपावेण होंति पाउब्भड | दुक्कियफलु भुंजंति महाभड । |
| ५ भक्खिवि मिगजंगलु दूसिवि जिणुँ[2] | भट्टँ[3] काइँ धरियउ कंण्हायणु[4] । |
| सउयामणिहिं मज्जु पईँ संधिउँ[5] | गोसवि जणणीगमणु विचिंतिउ । |
| जणणपियरविहिमिसु मंडेप्पिणु | तिक्खइँ कत्तियाइँ खंडेप्पिणु । |
| आमिसरसविसेस चक्खंतें | सयलजीव भक्खिय भक्खंतें । |
| रुद्दु बंभु सव्वु वि सईं पासिउ | बंभणचारु वेयविहिविलसिउ । |
| १० इंगालहो धोयहो धवलत्तणु | कहिं जलेण णरदेहसुइत्तणु । |

घत्ता—दब्भें सलिलें मट्टियए अट्ठियपत्तणिहित्ताहारें ।
कह सुज्झंति वराय जड मइलिय घोरें हिंसायारें ॥९॥

## १०

Remarks on Mimamsa and Sankhya.

| | |
|---|---|
| सुरय समिच्छइ[1] सग्गहो गच्छइ | परु मारेप्पिणु धम्महो वंछइ । |
| हा हा वेयवाइ किं बोल्लइ | तेहो आयासें फलु किं फुल्लइ[2] । |
| एक्कु णिच्चु किं तच्चु भणिज्जइ | एक्कु देइ अण्णें किं लिज्जइ । |
| एक्कु थाइ अण्णेक्कु वि धावइ | एक्कु मरइ अण्णेक्कु वि जीवइ । |
| ५ णिच्चहो कहिं लब्भइ बालत्तणु | णवजोव्वणु पुणरवि वुड्ढत्तणु । |
| णिच्चु वत्थु परिणवइ ण भेयहिं | तसथावरपुग्गलपरिवेयहिं । |
| पुरिसारामु भवणु संदिट्ठउ | पुरिसहो[3] दंसणु कहिं मि ण लद्धउ । |
| एम सुण्णु मीमंसें सिट्ठउ | जीउ पुण्णु पाउ वि णउ दिट्ठउ । |
| किरियावज्जिउ णिम्मलु सुद्धउ | संखपुरिसु किं पयइए बद्धउ । |
| १० विणु किरियए कहिं तणुमणवयणइँ | विणु किरियए कहिं बहुभवगहणइँ । |
| विणु किरियए कहिं बज्झइ पावें | मुच्चइ किं हो एण पलावें । |

घत्ता—भूयइँ पंच पंच गुणइँ पंचिंदियइँ पंच तमत्तउ ।
मणुहंकारबुद्धिपसरु कहिं पयईए पुरिसु संजुत्तउ ॥१०॥

## ११

Concluding remarks on Kanada, Kapila and Sugata.

| | |
|---|---|
| जलजणहँ विरोहु ससहावें | ताइँ थंति किह इक्कें भावें । |
| पवणु चवलु महि थक्क थिरत्ते | हा किं झंखिउ सुरगुरुपुत्ते । |
| भूयहँ मेलावउ कहिं वट्टइ | एक्कु थाइ तहिं एक्कु पयट्टइ । |
| जइ जीवहो जीवत्तणु आयउ | चउभूयहँ संजोएं जायउ । |
| ५ तो हउँ मण्णमि भुंजियभोयहो | एक्कु सहाउ किं ण तेलोयहो । |
| एक्कु सरीरु किं ण फिर पहवइ | किं वइतंडिउ पंडिउ विलवइ । |

२. CE जणु. ३ C भट्टे ४. E उण्हायणु. ५. D सेविउ.

१०. १. C सुर सम्मिच्छइं. २. C तहो आहासें फुल्ल किं फुल्लहिं. ३. E omits the following three feet.

यह सब क्या प्रलाप किया गया है ? पशुओके प्रति इस प्रकार पापसे लोग अति पापग्रस्त होते हैं। और महाभट भी अपने दुष्कर्मोंका फल भोगते हैं। मृगोंका मांस भक्षणकर तथा इसका निषेध करनेवाले जिनेन्द्रको दूषित बतलाकर, हे भद्र, यह कृष्ण-मृगचर्म क्यों धारण किया गया है ? आपने सौदामनी यज्ञमे मद्यका सेवन किया तथा गोस्वामी (गोसवि–इन्द्रियविजयी) होकर भी जननी गमनकी बात सोची। यज्ञमें पितृ विधिका बहाना लेकर तीक्ष्ण कटारसे काटकर विशेष प्रकारके मांसरसका भक्षण करते हुए समस्त जीवोंका भक्षण कर डाला अर्थात् सबको सच्चे धर्मसे भ्रष्ट कर दिया। रुद्र, ब्रह्म आदि सब देवोंको स्वयं देखा तथा ब्रह्मचर्य एवं वेदविहित क्रियाकांडका स्वयं पालन किया किन्तु कही जलसे धोने मात्रसे कोयला श्वेत होता है या मनुष्य देह पवित्र हो सकता है ? दर्भ ( कुश ), जल, मिट्टी तथा हड्डोके पात्रोंमे रखे आहारसे बेचारे ज्ञानहीन मनुष्य शुद्ध हो सकते हैं जो घोर हिंसात्मक आचरणसे मलिन है ? ।।९।।

## १०. कुछ धार्मिक मान्यताओंकी आलोचना

कामभोगकी भी इच्छा करे और स्वर्ग भी जायें ? दूसरे जीवोंका घात करे और धर्मपालन की भी अभिलाषा रखें ? हाय-हाय, वेदवादीके वचन भी कैसे है ? क्या उसके प्रयाससे फलमें भी फूल लग सकते हैं ? तत्त्व एक ही ( ब्रह्म ) है और वही नित्य है। यह कैसे कहा जा सकता है ? यदि ऐसा हो तो एक जो देता है उसे दूसरा कैसे लेता है ? एक स्थिर खडा रहता है और अन्य दूसरा दौडता है। एक मरता है और दूसरे अनेक जीवित रहते हैं। जो नित्य है वह बालकपन, नवयौवन तथा वृद्धत्व कैसे प्राप्त करेगा ? जो वस्तु नित्य है उसका त्रस-स्थावर तथा नाना प्रकारके पुद्गल रूप भेदोमे परिणमन नहीं हो सकता। इस लोकको पुरुषका निवास रूप भवन कहा गया है, किन्तु उस पुरुषका दर्शन तो कही प्राप्त नही हुआ ? इसीको मीमांसकोंने शून्य कहा है। उन्होने जीव तथा पुण्य और पापका भी कोई उपदेश नही दिया। सांख्यदर्शनके अनुसार पुरुष क्रियारहित निर्मल और शुद्ध है तब फिर वह प्रकृति द्वारा बन्धनमें कैसे पड जाता है ? क्रियाके बिना मन-वचन और कायका क्या स्वरूप होगा ? तथा बिना कुछ कर्म किये अनेक जन्मोंका ग्रहण भी कैसे होगा ? बिना क्रियाके जीव पापसे कैसे बँधेगा ? और कैसे उससे मुक्त होगा ? यह सब विरोधी प्रलाप किस कामका ?

पाँच भूत, पाँच गुण, पाँच इन्द्रियाँ तथा पाँच तन्मात्राएँ एवं मन, अहंकार और बुद्धि इनका प्रसार करनेके लिए पुरुष प्रकृतिसे कैसे संयोग कर बैठा ? ।।१०।।

## ११. कुछ भौतिक दर्शनों पर विचार

जल और अग्नि अपने-अपने स्वभावसे परस्पर विरोधी हैं फिर वे एक स्वरूप होकर कैसे रह सकते हैं ? पवन चंचल है और पृथ्वी अपनी स्थिरता लिये हुए स्थित है, तब फिर बृहस्पतिके पुत्र अर्थात् चार्वाक मत के स्थापकने इनमें एक भावात्मकताका कैसे प्ररूपण किया ? पंचभूतोंमें मिलावट कहाँ पायी जाती है ? जहाँ एक स्थिर हो वहाँ दूसरा क्रियाशील देखा जाता है। यदि जीवका जीवत्व कृत्रिम है और वह चारभूतोंके संयोगसे उत्पन्न हुआ है तो मेरा कहना है कि भोगोंका उपभोग करनेवाले त्रैलोक्यके जीवोंका एक सा स्वभाव क्यों नही है ? शरीर एक सा क्यों नही है ? और वही मनसे अधिक प्रभावशाली क्यों नही है ? अतः वह सब पण्डितोका

एम लोउ मोहिउ कुमईसहिँ कणयरकविलसुगयदियसीसहिँ ।
एयहँ मइ ण कयाइ वि दिज्जइ मिच्छापंथें कहिं मि ण णिज्जइ ।
गयणु अणाइ अणंतु अमाणु वि लोउ अणाइ लोयसंठाणु वि ।
१० दहविहु दुविहु स तवकयदाणु वि धम्मु अणाइ धम्मसंताणु वि ।
घत्ता—चउगइयउ संसारियहँ दविंदियभाविंदियपाणहँ ।
पंचमगइ सासयगुणहँ सिद्धहँ सुद्धहँ केवलणाणहँ ॥११॥

१२

The Right faith

पंचमगइउ अणाइअणंतउ चउगइगहणि जीउ हिंडंतउ ।
अण्णण्णइँ जम्माइँ भमंतउ अण्णण्णइँ अंगइँ छड्डंतउ ।
धम्मु सुणंति य संतकसाया के वि जीव गुरुपयसंगाया ।
सोलहभावणभाववसंगय सम्मत्तेण विसुद्धे संगय ।
५ अट्ठगुणड्ढिवंत मइवंता संवेयाइय णिच्च धरंता ।
देवसत्थगुरुमूढविवज्जिय जाइकुलाइयमयणावज्जिय ।
कुसुरकुगुरुसेवासंगमपर तह य कुसत्थकुसुयपाढयणर ।
मिच्छालिंगिय तह सेवयजण जेहिं ण सेविय छह अणायदण ।
सुद्धसदिट्ठी ते जाणहि णर साहंमियवच्छल्लकयायर ।
१० घत्ता—संकाकंखाविरहियउ विदिगिंछापरिवज्जियउ ।
दंसणु जेहिं समासियउ तित्थयरत्तणु तेहिं समज्जिउ ॥१२॥

१३

Right knowledge and Right conduct.

कोहलोहमोहंगइ छिंदिवि घोरइँ पउरइँ तिमिरइँ भिंदिवि ।
बारहविहु तवचरणु चरेप्पिणु वरपंडियमरणेण मरेप्पिणु ।
इंदपडिंदहमिंद हवेप्पिणु चोक्खइँ सुरसुक्खइँ भुंजेप्पिणु ।
परमणाणु परमेट्ठि णवेप्पिणु दिव्वदेहु अवसाणि मुएप्पिणु ।
५ पंचसु पंचसु पंचसु धामसु भरहविदेहइरावयणामसु ।
णिवकुलणहयलउग्गयणेसर अइसयवंत संत परमेसर ।
धरणिधराधर करिदीहरकर अतुल महाबल सयल वि जिणवर ।
मेइणि भुंजिवि अहव ण भुंजिवि अप्पाणउ चारित्ते णिउंजिवि ।
केवलणाणु विमलु उप्पाइवि लोयालोउ सव्वु अवलोइवि ।

११. १ D मइ मिच्छापहि कहि मि. २. E विमाणु. ३. ABC तवे.
१२. १. C भवतउ २. C गुणति समंति कसाया. ३. AB omit the following five lines ४. E पाढणपर. ५ E भुअणायदण. ६. ABCE omit this line
१३. १ E मोहंगय छंडिवि. २ E पवरइं. ३ E सोक्खइं ४. E °णाहु. ५. E एरावय. ६. E चारित्त.

वितंडावाद मात्र है। इसी प्रकार यह लोक कणाद, कपिल, सुगत ( बुद्ध ) तथा द्विजशिष्य ( चार्वाक ) जैसे भिन्नमतोंके आदि उपदेशको द्वारा भ्रान्तिमे डाला गया है। इनमे अपनी मतिको कदापि नही उलझाना चाहिए तथा मिथ्यामार्गसे कभी नहीं भटकना चाहिए। यथार्थत. यह आकाश अनादि, अनन्त व असीम है एवं लोक और उसका संस्थान ( आकार ) भी अनादि है। धर्म ( उत्तम क्षमादि रूपसे ) दश प्रकार तथा ( मुनि, गृहस्थके भेदसे ) दो प्रकारका है। जिसमे तप और दान क्रियाओं की प्रधानता है। यह धर्म तथा उसकी परम्परा भी अनादि है।

संसारी जीव द्रव्येन्द्रिय और भावेन्द्रिय रूप प्राण धारण करते है तथा उनको ( देव, नरक, मनुष्य व तिर्यंच ) ये चारों गतियाँ होती हैं। इनके अतिरिक्त जो सिद्धरूप पांचवी गति है वह शुद्ध केवलज्ञानी शाश्वत गुणोके धारक सिद्धोकी होती है ॥११॥

## १२ सच्चा धर्म

पंचम अर्थात् सिद्धगति को प्राप्त जीवोंकी राशि अनादि-अनन्त है। किन्तु चारगति रूप गहन वनमे भ्रमण करने वाला जीव अन्यान्य जन्म ग्रहण करता व अन्यान्य शरीरोको छोडता रहता है तथापि जिन जीवोको गुरुके चरणोका संयोग मिल जाता है वे धर्मोपदेश सुनते हैं तथा उनके कषायोका उपशमन हो जाता है। वे सोलह भावनाओको भी भाने लगते हैं। उन्हे विशुद्ध सम्यक्त्वको भी प्राप्ति हो जाती है। वे अष्ट मूलगुणरूपी समृद्धि भी प्राप्त कर लेते हैं। और सम्यक्ज्ञान भी तथा सवेगादि भावनाओको नित्य धारण करते हैं। देवमूढता, शास्त्रमूढता, व गुरुमूढता इन तीन मूढ़ताओं से मुक्त होकर एवं जाति, कुल आदि सम्बन्धी अष्ट मदोंसे रहित हो कुदेवों व कुगुरुओंकी सेवामे न पडकर तथा कुशास्त्र व कुश्रुतिके पढ़ने वालोकी सगति न कर मिथ्यालिगधारी तपस्वियो व उनके सेवक जनोंका परित्याग कर जो उक्त छहो अनायतनोकी सेवा नही करते व साधर्मी मनुष्योसे वात्सल्य एवं आदर भाव रखते है उन्हे ही शुद्ध सम्यक् दृष्टि मनुष्य जानो।

जिन जीवोने शंका, कांक्षा, विचिकित्सा आदि सम्यक्त्वके दोषोंको त्यागकर शुद्ध सम्यग्दर्शन धारण कर लिया उन्होने ही तीर्थंकर बनने की योग्यता अर्जित कर ली ॥१२॥

## १३. सच्चे ज्ञान व चरित्र की प्राप्ति

क्रोध लोभ और मोहकी गतिका छेदनकर तथा घोर प्रचुर आनन्दरूपी अन्धकारको भेदकर अनशन आदि बारह प्रकारके तपका आचरणकर एवं श्रेष्ठ पण्डित मरणसे मृत्युको प्राप्त हो ( जीव स्वर्गगामी होता है ) वहाँ वह इन्द्र व प्रतीन्द्र एवं अहमिन्द्र होकर चोखे अर्थात् शुद्ध देवगतिके सुखोंका उपभोग कर वह परमज्ञानी परमेष्ठीको नमनकर आयुके अन्तमें अपने दिव्य शरीरका त्याग करता है। फिर वह अढ़ाई द्वीपोंके पाँच भरत, पाँच विदेह और पाँच ऐरावत इन पन्द्रह क्षेत्रोंमे वे राजकुल रूपी आकाशके सूर्य होकर उत्पन्न होते हैं। उनका जन्म अतिशयोसे युक्त होता है। वे सभी शान्त स्वभावी परमेश्वर होते हैं। वे पृथ्वीको धारण करने वाले मेरुके समान धैर्यवान् तथा हाथीकी सूडके समान दीर्घबाहु अतुल महाबलशाली जिनेन्द्र होते है। वे राजा होकर पृथ्वीका भोग करते है अथवा राजा होनेसे पूर्व ही राजकुमारावस्थामे ही दीक्षा लेकर मुनि चरित्रके पालनमे अपनेको नियोजित कर लेते हैं। वे विशुद्ध केवलज्ञान प्राप्त करके समस्त

१० सुहुमु दूरु अंतरियउ दिट्ठउ तिहुयणुँ जणे परमेट्ठिहिँ सिट्ठउ।
देउ दोसणिम्मुक्क समासिउ दुविहु सयलु णिक्कलु उवएसिउ।
सयलु देउ अरहंतु भडारउ णिक्कलु सुद्ध सिद्ध असरीरउ।
घत्ता—धम्मु अहिंसा परमु जए तित्थइँ रिसिठाणाइँ पवित्तइँ।
मोक्खमग्गु सुंदर मुणसु तिण्णि वि दसणणाणचरित्तइँ ॥१३॥

## १४

The teacher concludes his discourse and Nagakumara accepts the excellent faith.

धिट्ठिए[1] तिट्ठिए जो णउ चत्तउ दिक्खामोक्खु तेण किं वुत्तउ।
णाणमोक्खु तहो किं किर छज्जइ जो कामिणिहिँ कडक्खहि छिज्जइ।
मोक्खु गुणक्खएण जहिँ जायउ जीवविणासु तेण विण्णायउ।
अण्णेक्कहो संसारु ण णिट्ठिउ हरणकरणु सामत्थु परिट्ठिउ।
५ सुण्णु मोक्खु अण्णेण पलोइउ अण्णें अप्पउ गयणि निओइउ।
तहि जि तासु किर लउ संजायउ अवरु भणइ कहि मोक्खु अकायउ।
देहु जि जीउ जीउ णउ भिण्णउ सो किं जाणइ किं पि सुदुण्णउ।
इंदियपच्चक्खु वि जइ संतउ तो किह णज्जइँ अग्गइ होंतउ।
चरमसरीरायारु णिरिक्खउ दंसणणाणविसेसु वि लक्खिउ।
१० मोक्खु महंतहिँ संतहि अक्खिउ सो केहिँ मि विण्णेहिँ परिक्खिउ।
घत्ता—आयण्णिवि णियगुरुवयणु मयणें परमधम्मु पडिवण्णउ।
जाइजरामरणत्तिहरु बोहिलाहु सव्वहँ संपण्णउ[10] ॥१४॥

## १५

Nagakumara's inquiry about the cause of his unbounded love for Lakshmimati. The teacher's reply. Merchant Dhanadatta of Vitasokapur and his son Nagadatta.

पवियंभइ वसंतु वणराइए महुलिहु गज्जइ वियसियजाइए।
भिज्जइ विउसु वि पंडियमइयए चवइ कुमारु गिरि व गिरिणइयए।
लच्छीमइयए हउँ पेम्मंधउ मुणि भणु महु सिणेहसंबंधउ।
कहइ महारिसि एत्थु जि दीवए णयरे रवण्णे वरिसे अइरावए।
५ वीयसोयपुरे वणि धणयत्तउ धणसिरिवरु वणिवरु धणयत्तउ।
णंदणु णायदत्तु णं वम्महु णागसुहयत्तेणमयणिम्महु।
अवरु वि वसुयत्तउ तहि वणिवइ वसुमइरमणि रमणपसरियरइ।

---

७. C तिहुयण, E तिहुवणु ८. C परम. ९. E जई. १०. C मुक्क.
१४. १. DE धिट्ठए तिट्ठए. २ C E कडक्ख. ३. E णट्ठउ. ४. D E हरणु. ५ E सामत्थें पइट्ठिउ.
६. E सुदुण्णिउ ७ E ण जइ ८. C सातहिं. ९. C E घण्णेहिं. १०. A B संपज्जउ.
१५. १. D सुहयत्तणु. २. E रमणि.

लोक और आलोकका अवलोकन करते हैं। ऐसे ही केवलज्ञानी परमेष्ठियोंने सूक्ष्म दूरस्थ तथा अन्तरित ( तिरोहित ) वस्तुओंका साक्षात् दर्शनकर लोगोंको त्रिभुवनका स्वरूप समझाया है।

उन्होंने ही समस्त दोषोंसे निर्मुक्त देवका स्वरूप बतलाया है तथा जीवके सकल और निष्कल स्वरूपका उपदेश दिया है। सकल देव अरहन्त भट्टारक हैं और निष्कल देव हैं अशरीरी सिद्ध।

इस जगत्में अहिंसा धर्म ही श्रेष्ठ है और पवित्र तीर्थ वे ही हैं जहाँ मुनीन्द्रोंका वास रहा है तथा हे सुन्दर, मोक्षका मार्ग दर्शन, ज्ञान और चरित्र इन तीनको ही जानो ॥१३॥

## १४. उपदेशकी समाप्ति व नागकुमारका धर्म ग्रहण

जो हिंसा और तृष्णासे मुक्त नहीं है वह दीक्षा और मोक्षका क्या उपदेश देगा ? ज्ञान और मोक्षकी बातें करना उसे क्या शोभा देगा जो स्वयं ही कामिनियोंके कटाक्षोंका शिकार हो जाता है ? जिस मतके अनुसार गुणोंके क्षयसे मोक्षकी उत्पत्ति मानी गयी है उसके अनुसार तो उस अवस्थामें जीवका विनाश ही माना जायेगा। एक अन्य मतके अनुसार संसार ( जीवकी जन्म-मरण परम्परा ) कभी समाप्त नहीं होता। उसका हरण और करण अर्थात् क्षय और उत्पत्ति रूप सामर्थ्य चिरस्थायी है। एक और अन्य मतानुसार मोक्षशून्य रूप है तथा अन्य एक मतसे आत्मा गगन रूप है। और उसका आकाशमें विलीन हो जाना ही मोक्ष है। एक अन्य मत है कि काया रहित मोक्ष होगा ही क्या ? जो यह मानता है कि देह ही जीव है, देहसे भिन्न जीव कुछ नहीं है, वह सुनय और दुर्नयका भेद ही कैसे जानता है ? जिसका यह मत है कि जो कुछ इन्द्रिय प्रत्यक्ष है वही सत्य है ( अन्य सब असत्य ) उस मत से आगे होनेवाली बातें कैसे जानी जा सकती है ?

चरमशरीरी ( तद्भव मोक्षगामी ) का आकार तो देखा गया है विशेष अर्थात् अनन्त दर्शन और अनत ज्ञान भी लक्ष्यमें आया है एवं मोक्षका विधान महाज्ञानी सत्पुरुषोंने किया है। तथा उसका परीक्षण भी कितने ही विद्वानों द्वारा किया जा चुका है।

इस प्रकार अपने गुरुके वचनको सुनकर नागकुमारने उस परम धर्मको स्वीकार कर लिया तथा जन्म, जरा व मृत्युकी पीडाओंका हरण करने वाले ज्ञानके लाभको सभीने प्राप्त किया ॥१४॥

## १५. नागकुमारका अपने प्रेमके सम्बन्धमें प्रश्न

जिस प्रकार वसन्त हरी-भरी वनपंक्ति द्वारा प्रकट होता है, भ्रमर फूली हुई चमेलीपर गुनगुनाने लगता है, विद्वान् पाण्डित्यपूर्ण बुद्धिसे प्रकट हो जाता है और पर्वत गिरिनदीके रूपमें बह निकलता है उसी प्रकार नागकुमार बोल उठा। हे मुनिराज, मैं लक्ष्मीमतीके प्रेमसे अन्धा हो रहा हूँ। बताइए मेरे इस स्नेहका सम्बन्ध ( पूर्व कारण ) क्या है ? इसपर महर्षि बोले—इसी जम्बूद्वीपके ऐरावत क्षेत्रवर्ती सुन्दर नगर वीतशोकपुरमें एक धनदत्त नामक वणिक् रहता था। उसकी पत्नीका नाम था धनश्री। वह वणिकोंमें श्रेष्ठ तथा धनवान् था। उसका पुत्र था नागदत्त जो कामदेवके समान सुन्दर होता हुआ स्त्रियोंके सौन्दर्यमदका मर्दन करनेवाला था। उसी नगरमें दूसरा वणिक्पति था वसुदत्त जिसकी पत्नीका नाम था वसुमती। वे दोनों प्रेम पूर्वक रहते

तहिँ विहिँ मि कुलहरचूडामणि णायवसु त्ति पुत्ति पीणत्थणि ।
कोमलसरल कमलदलणेत्तहो दिण्णी णायदत्तवणिउत्तहो[3] ।

१० घत्ता—सुहसुक्खइँ भुंजंतु ठिउ बालमरालगइए सहुँ बालए ।
गय दियहा ण वि याणियउ सयणबंधुपरिमिउ तायालए ॥१५॥

## १६

A sage arrives and Nagadatta took the vow of observing the Srutapanchami fast.

गएहिँ दिणेहिँ कएहिँ मि अण्णु मुणी मणगुत्तु बहूगुणपुण्णु ।
मडवसुगामपुराइँ चयंतु चउव्विहसंघसमाणु महंतु ।
खमाए महोवहि मेरु व तुंगु ससी व सुसोमु सुतेयपयंगु ।
समीरणु णाइँ बलेण महंतु बहुब्भवदुक्खविणासु करंतु ।
५ मलंतु दलंतु असेसु वि कम्मु जरामरणुब्भवणासियजम्मु ।
वणालए आइवि थक्कु तुरंतु सुणेवि णरिंदु णरिंदमहंतु ।
संपुत्त सबधु कलत्तसमाणु सुतोसु करेवि परायउ जाणु ।
णिविट्ठु णियच्छिवि वंदिउ साहु विणेयपमाणु सुआवहिगाहु ।
णरिंदसमाणउ तुहुँ[3] मि तित्थु सराउ परायउ दोसबहत्थु ।
१० सुणेवि मुणीसरसाहिउ धम्मु वयाइँ लएवि परिट्ठिउ सम्मु ।
लईवि सुपंचमि फग्गुणमासे लएवि उवासु करेवि सतोसें ।

घत्ता—आयण्णिवि तुहुँ मुणिवयणु णिसुणिवि तेण सयलु परिपुण्णउ ।
होइवि तोसु करेवि मणे गेहु सो वि संपत्तु रवण्णउ ॥१६॥

## १७

On the night of the fast day Nagadatta died and became a god in heaven.

रवी उग्गमाणे तमोहे पलाणे ।
तिलोयप्पहाणे पजाए विहाणे ।
अहीसेयपूया कया सारभूया ।
फलाणयदिव्वा पुणो दिण्ण सव्वा ।
५ जिणो वंदिऊणं किरीयासमाणं ।
मुणीणाहपासे[3] हयामोहवासे[3] ।
कमा वंदिऊणं णिविट्ठो णिऊणं ।
सुओ धम्मुएसो करंतो पयासो ।

---

३ A B C D add. nere. 'सिरिपंचमि उववासणिउत्तहो । मुणिणाहहो समीवे मुणिगुत्तहो । ४. D adds before this तुह सोहइ सा णिरुवमचगिम अगलीण णं चंदहो चंदिम । ५. C थिउ. ६. D बध

१६ १. BD णरिंदु. २ C E सबधु सपुत्तु. ३ C तुहमवि तित्थु, ABD तुहि मि. ४. AB लईवि. ५ E करेविणु तोसु. ६. A B D omits सयलु, E reads the foot मुणिसुणेवि लोउ परिपुण्णउ.

१७. १. A तियाल २ C D E add before this अहीसेयपुज्जे गओ अप्पयज्जे; E has° ज्जो in piece of °ज्जे. ३. C °सो.

थे। उन दोनोंके कुलगृहकी चूड़ामणि स्वरूप नागवसु नामकी पीनस्तनी (स्थूल स्तनोवाली युवती) कन्या थी। उस कोमल और सरल कन्याका विवाह कमलपत्र सदृश नेत्रोंवाले नागदत्त नामक वणिक् पुत्रके साथ हुआ।

नागदत्त उस बालहंसके सदृश गतिवाली नागवसु युवती पत्नीके साथ सुख भोगता रहने लगा। उसे अपने पिताके घरमें स्वजन व बन्धुवरोके बीच दिन जाते ज्ञात नही होते थे ॥१५॥

## १६. नागदत्तका श्रुतपंचमी व्रत ग्रहण

कुछ दिन व्यतीत होनेपर वहाँ मनगुप्त नामक एक महागुणशाली मुनिका आगमन हुआ। वे महामुनि अनेक खेड़ो, ग्रामों ओर नगरोंको छोडते हुए चतुर्विध संघ सहित वहाँ पहुँचे थे। वे क्षमामे महोदधि और उन्नतिमे मेरुके समान थे, तथा सौम्यतामे चन्द्र, व तेजमे सूर्य तथा बलमे वे पवनके समान महान् थे। वे अपनी तपस्या द्वारा अनेक पूर्वजन्मोंके दुःखोका विनाश कर रहे थे। समस्त कर्मोंका मर्दन और दलन करते हुए व जरा-मरण और पुनर्जन्मकी परम्पराको विनष्ट करते हुए आकर शीघ्र नगरके बाहर वनमे ठहर गये। उनका आगमन सुनकर वहाँके समस्त नरेन्द्रोमे महान् व ज्ञानी नरेश अपने पुत्र, बन्धु व कलत्रो सहित हर्षपूर्वक आये। वहाँ विराजमान देखकर राजाने उन मुनिराजकी वन्दना की जिन्होंने समस्त जानने योग्य श्रुतज्ञानरूपी समुद्रका अवगाहन कर लिया था। राजाके साथ तू ( नागकुमार उस जन्ममे नागदत्त ) भी भक्तिसहित व दोषरहित होकर आया था। मुनीश्वर द्वारा कहे गये धर्मको सुनकर राजाने ( अणु ) व्रत लिये और भलीप्रकार वहाँ बैठा। उस समय तूने भी सन्तोषपूर्वक फाल्गुन मासमे शुक्लपक्षकी पचमी-के उपवासका व्रत ग्रहण किया।

इस प्रकार मुनिके वचन सुनकर तूने तथा उस राजाने भी सब बातोंको पूर्णतासे ग्रहण कर लिया। और फिर मनमे सन्तोष पाकर तू तथा वह राजा अपने-अपने सुन्दर गृह लौट आये ॥१६॥

## १७. व्रतकी रात्रिको ही नागदत्तका स्वर्गवास

सूर्योदय हो गया और अन्धकार पुज हट गया। त्रिलोक प्रधान प्रभात हो गया। सारभूत अभिषेक और पूजा की गयी। फिर अनेक प्रकारके सभी दिव्य फल चढाये गये। इस प्रकार क्रिया सहित जिनेन्द्रकी वन्दना करके मोहरूपी बन्धनका नाश करनेवाले मुनिराजको देखकर वह उनके चरणोंकी वन्दना कर उनके पास बैठ गया।

उसने मुनिराजसे ज्ञानरूपी प्रकाश देनेवाला धर्मोपदेश सुना जिसमें समस्त त्रैलोक्यका मान—प्रमाण बतलाया गया था। सूर्य रक्तवर्ण होकर अस्त होने चला। वह वणीन्द्र भी अपने विशाल और सुन्दर गृहमें बन्धुओं और मित्रोंसहित धर्म चिन्तनमे लग गया। अन्धकार सघन हो गया, अर्द्धरात्रि बीत गयी। तभी उसके शरीरमे तीव्र दाहकारी तृष्णा ( प्यास ) उत्पन्न हुई।

तिलोयाण माणं  असेसं पमाणं ।
रवी रत्तमाणो  गओ अत्थमाणो ।
१० वणीसो वि गेहे  विसाले सुदेहे ।
सबंधू समित्तो  ठिओ धम्मचित्तो ।
तमोहेण जुत्ती  गया अद्धरत्ती ।
हुया ताम तण्हा  सरीरे सउण्हा ।
तुहीणाइदव्वा  कया अंगे सव्वा ।
१५ लवंगेलेसारा  बहूणीरफारा ।
कुणंता सुवायं  पङ्खावीयणायं ।
गए जामे इक्के  मुहे तीवसुक्के ।
सरीरस्स चेट्ठा  खणेणं पणट्ठा
णिएऊण ताओ  करेई उवाओ ।
२० तओ जालवक्खे  पजालंसुमोक्खे ।
मणी सूरकंतो  पहाए फुरंतो ।
तहिं तेण वुत्तो  सुओ णायदत्तो ।
रवी उग्गमाणो  णहे गच्छमाणो ।
करे देवकज्जं  सण्हाणं सपुज्जं ।
२५ चईऊण सेज्जा  पिएही सुपेज्जा ।
तओ तेण लत्तं  पिया कट्ठवुत्तं ।
पियारेसि पुत्तं  ण याणेसि जुत्तं ।
गया तिण्णि जामा  सुणंतस्स रामा ।
घडीगेहमज्झे  णिसाए दुसज्झे ।
३० ण सूरस्स दित्ती  ण उण्हाणं भित्ती ।
ण ईसंति भेया  सुलग्गी व तेया ।
उवावासणासो  करेमि प्पयासो ।
णिएऊण लोओ  गमंतो सं भोओ ।
जिणेसस्स पूया  जए सारभूया ।
३५ करेमी तिभत्ती  ण णासंतु सत्ती ।
रिसीणं च संघो  धरेऊण सिग्घो[11] ।
करावेमि[12] भोज्जं  पुणो अप्पकज्जं ।
इमं लत्त पुत्तो  समुच्छाए मुत्तो ।
सरंतो जिणेसं  समुत्तीपएसं[13] ।
४० पयापंचवित्तो  ठिओ चिंतवंतो ।
अयाराइवण्णं[14]  णहं बिंदुपुण्णं ।
सरं तस्स पाणा  गया खीणमाणा ।
दिवालोयपत्तो  खणे णायदत्तो ।

---

४. E °गोल. ५. D ताव. ६. C करो. ७. C चएऊण ८. BCD वियारेसि. ९. ABD उण्हाउ. १०. A सभेओ. ११. AB विग्घो. १२. E करावोवि. १३. E समत्तो° १४. E अवाराइ.

हिमादि सब प्रकारके शीतल पदार्थोंसे उसके शरीरका उपचार किया गया। लौंग और इलायचीसे सुगन्धित खूब जल छिड़का गया तथा पटमय बीजनों (पंखों) से अच्छी वायु की गयी। तभी एक याम व्यतीत होते ही मुख तीव्रतासे सूख गया और शरीरकी चेष्टा क्षणमात्रमें नष्ट हो गयी। यह देखकर पिताने एक उपाय किया। जालमय गवाक्ष (खिड़की) में जहाँसे सूर्यकी किरणें आया करती थीं वहाँ प्रभासे स्फुरायमान सूर्यकान्तमणि स्थापित कर अपने पुत्र नागदत्तसे कहा—

देखो, सूर्य उदित हो रहा है और वह आकाशमें गमन कर रहा है। अतः तुम अब शैय्याका परित्याग कर स्नान-पूजादि देवकार्य करो और सुपेयका पान करो।

इसपर पुत्रने कहा—हे पिता, आपका यह कथन कष्टकारक है। आप पुत्रको प्यार तो करते हैं किन्तु उपयुक्त बातका विचार नहीं करते। इस दुस्सह रात्रिमें घरके मध्य घड़ीयन्त्रकी ध्वनि सुनते हुए मुझे ज्ञात है कि अभी रात्रिके तीन ही रमणीय याम व्यतीत हुए है। न तो अभी सूर्यका प्रकाश प्रकट हुआ है और न उसकी किरणें ही फूटी हैं। अतः सूर्यके तेजसे प्रकट होनेवाले पदार्थोंकी भिन्नताएँ नहीं दिखाई देती। मैं तो तभी अपने उपवासको समाप्त करूँगा जब सूर्यका प्रकाश प्रकट हो जायेगा और मैं देख लूँगा कि लोग अपने-अपने कामकाजमें लग गये हैं। तभी मै जिनेन्द्रकी सारभूत पूजा व देव, शास्त्र और गुरु इन तीनोंकी भक्ति करूँगा, यदि तब तक मेरी शक्तियाँ नष्ट न हो जायें। तभी मै शीघ्र मुनियोंके संघको पड़गाहकर उन्हे भोजन कराऊँगा और पश्चात् स्वयं अपना कार्य (भोजन-पान) करूँगा।

इतना कहकर पुत्र मूर्छाके वशीभूत हो गया। तथापि जिनेन्द्रका स्मरण तथा अपनी मुक्तिके प्रदेश एवं अरहंतादि पंचपदोंका चिन्तन करता हुआ वह स्थिर रहा। अकारादि वर्णों तथा बिन्दुपूर्ण नभ (अर्थात् ओउम्) का स्मरण करते-करते ही उसके प्राण निकल गये और लीन हो गये। इस प्रकार नागदत्त एक क्षणमे स्वर्गलोकमें पहुँच गया।

घत्ता—सो मरेवि सोहम्मु[15] गउ छड्डिवि माणुसत्तु घिणिविट्टलु[16]।
४५ सुरवरसयपरिवारियउ खणु वि ण जेत्थु ढुक्कु दुहपोट्टलु ॥१७॥

१८

Nagadatta's divine paraphernalia. He returned to the earth and presented himself before his mourners.

सो मरेवि सोहम्मु पत्तओ धम्मझाणचित्तेण जुत्तओ।
सूरकंतिससिकंतिपञ्जले सोहमाणठियए सुणिञ्जले।
लंबमाणमणिमोत्तिओहए चलवलंतधयविविहसोहए।
रणझणंतघंटाणिणायए धवलमंगलुग्गीयणायए।
५ रविपहायणिम्मलविमाणए हूउ तेत्थु बहुसोहमाणए।
कणयदंडसियचामरे वरे वीयमाणसुरसुंदरीकरे।
सुरणमंतजयजयणिणायए बंदिसद्दगंभीरवायए।
वार वार जयजय भणंतिया मउडकिरणमणिविप्फुरंतिया।
पंचपल्लआऊणिउत्तओ हुवउ जाम बहुसुक्खजुत्तओ।
१० एम तित्थु बहुभोयमाणओ णियपवंचु अवहीवियाणिओ।
तेयवंतु मणिमउडमत्थओ सुरवरंगवरदिव्ववत्थओ।
कणयकत्तरीगाढणेत्थओ रविसुदित्तिदित्तीपहत्थओ।
सियतुरुक्खकप्पूरमीसियं जक्खकद्दमहो दप्पवासियं।
तणुविलित्तसव्वंगसुंदरो रूवभोयणिज्जियपुरंदरो।
१५ हारडोरकुंडलविहूसिओ तिलयबउलसिरिकुसुमभूसिओ।
पंचमीसुविहिफलेण णायओ अवहिबोहिणा मुणिवि आयओ।
बंधुवग्गु जहिं रोवमाणओ मायबप्पु सुण्हासमाणओ।
मुक्कधाहमुंभेवि करयले अंसुवाह[10]णिवडंति धरयले।
वार वार गुणणाम लिंतओ हा कहिं गओ सुय[11] भणंतओ।
२० [12]मायताउ धरणियलि[13] णिवडिओ ताम[14] तित्थु अप्पणउ[15] पयडिओ।
जोवचत्त[16] णियतणु वलोइयं तारतरलणयणेहिं जोइयं।

घत्ता—सो पेच्छिवि णिरुवमतणु पुच्छिउ को तुहुं णर परमेसरु।
तेण कहिउ पुणु अप्पणउ णायदत्तु हउं हुवउ सुरेसरु ॥१८॥

---

१५. D सोहंमि १६. D घिण

१८. १. E दिट्टिय. २. E हुय ३. C परे. ४. C वर. ५. लोय° ६. E कद्दमद्दप्पवासियं. ७. A B D दोर. ८. A B C omit this line. ९. A B D उब्भेवि. १०. E णिवडंतु. ११. E सुव. १२. C तायमाय. १३ A B धरणियलु. १४. C ताव. १५. C अप्पणु. १६ A B D °चत्त.

नागदत्त मरकर एक घृणा और बिडालभुक्त मनुष्यभवको छोड़कर सौधर्म स्वर्गमे जा पहुँचा जहाँ सैकड़ों उत्तम देवोंके परिवारसहित दुःखकी पोटली कभी एक क्षणके लिए भी पास नही आती ॥१७॥

## १८. नागदत्तकी दिव्य विभूति

नागदत्त मरकर सौधर्म स्वर्गमे पहुँचा। वहाँ भी वह धर्मध्यानमें चित्त लगाये रहा। वह ऐसे देव विमानमे उत्पन्न हुआ जो सूर्यकान्त और चन्द्रकान्त मणियोंसे प्रचुर था। शोभायमान आकृतिका और सुनिश्चल था, जहाँ मणियों और मोतियोकी मालाएँ लटक रही थी, जहाँकी विविध अट्टालिकाओंपर ध्वजाएँ फहरा रही थी, घण्टाओंका निनाद गूँज रहा था, धवल मंगल गीत गाये जा रहे थे और जो रविकी प्रभासे उज्ज्वल और अत्यन्त शोभायमान था। वहाँ उस पर देवागनाएँ अपने हाथोमें सुवर्णके दण्डोंयुक्त श्वेत चमर डुला रही थी। देवगण जय-जय ध्वनि करते हुए नमन कर रहे थे, बन्दीजन गम्भीर वाणीसे स्तुति कर रहे थे तथा मुकुटोमे जड़े हुए मणियोंकी किरणोसे स्फुरायमान देव बार-बार जय-जय कर रहे थे। ऐसे स्वर्गमें नागदत्तको पाँचपल्यकी आयु प्राप्त हुई और वह वहाँ नाना सुखोका उपभोग करने लगा। बहुत भोगोका उपभोग करते हुए भी वहाँ उसने अवधिज्ञानसे अपना प्रपच ( पूर्व भवका वृत्तान्त ) जान लिया। तेजस्वी मणिमय मुकुट सिरपर धारण किये हुए, श्रेष्ठ देवोके योग्य सुन्दर दिव्य वस्त्रधारी, सुवर्ण-मय कटिसूत्रसे गाढीकमर बाँधे सूर्य सदृश सुन्दर कान्तिसे जगमगाता हुआ, श्वेत तुरुक (लोभान) और कर्पूरसे मिश्रित यक्षकर्दम व कस्तूरीसे सुगन्धित चन्दनसे सर्वांग विलिप्त और सुन्दर, सौन्दर्य और भोगमें इन्द्रको भी जीतता हुआ हार-डोर तथा कुण्डलोंसे विभूषित तिलक व बकुलश्रीके पुष्पोसे अलंकृत होता हुआ वह अपने अवधिज्ञानसे पचमी उपवास व्रतके फलको जानकर वहाँ आया जहाँ उसके बन्धुवर्ग तथा माँ-बाप अपनी स्नुषा ( पुत्रवधू ) सहित रुदन कर रहे थे। वे धाड़ देकर हाथ उठाकर धरातलपर अश्रु बहा रहे थे। वे बार-बार उसका नाम ले-लेकर कह रहे थे, हाय पुत्र, तू कहाँ चला गया? उसके माता-पिता भूतलपर गिर पडे थे। उसी समय उसने वहाँ अपनेको प्रकट किया। उसने अपने जीव रहित शरीरका भी अवलोकन किया और उसे आँखें फाड़-फाड़कर चंचल नेत्रोंसे देखा।

उस अनुपम शरीरधारीको देखकर लोगोने उससे पूछा—हे पुरुष परमेश्वर, आप कौन हैं? उसने उत्तर दिया—मैं आपका वही नागदत्त हूँ जो अब देव हो गया हूँ ॥१८॥

## १९

He consoles his bereaved parents. The teacher then tells Nagakumara that Nagadatta was reborn in his own person and that Lakshmimati was no other than his wife even in her former birth.

एम भणेवि तेणं[1] किउ सोहणुं[2] सरहसेण जिणधम्मपबोहणु[2] ।
सोउ करेहि ताय किं मुल्लउ मोहवसेण एत्थु[3] एकल्लउ ।
भवसायरे दुहसलिलभयंकरे मा णिवडेसँहु[4] तहिँ असुहंकरे ।
धम्मु करेहु तुम्हि दयसारउ भवे भवे जरमरणाइणिवारउ ।
५ काइँ कहिज्जेउ[5] णवर विसालहु धम्महो फलु पच्चक्खु णिहालहु ।
उववासहो फलेण संपुण्णउ[6] जाइवि देवलोइ उप्पण्णउ ।
धम्मु कहेवि चित्तु पडिबोहिउ बंधववग्गु सयलु उम्मोहिउ ।
गउ पुणु सुरवरु सुरवरथाणहो णिमिसँद्धें[7] सो सोक्खपहाणहो[8] ।
तणु सक्कारिउ[9] तेहि तुरंतहिं पुणु ण्हाएवि जलंजलि दिंतहि ।
१० वयसंदोहसेस पालंतिय बहुविहणियमोवास करंतिय ।
वंसुब्भडतणु पयड उरट्ठिय[10] हीण खीण णिरु झीण परिट्ठिय ।
तहिँ सण्णासु करेवि सराइय पिय मरेवि तुह पासु पराइय ।
भुंजवि सुहसय बे वि णियत्तइँ सग्गु चएप्पिणु इह संपत्तइँ ।
जाउ जयंधरासु तुहुँ णंदणु गुणमणिखाणि व णयणाणंदणु ।
१५ लच्छीमइ वि एह सुहभायण पुव्वभवाणुणेह मिगलोयण ।
णिसुणिवि णिययभवंतरु सुंदरु पुलइउ ता सव्वंगु णिरंतरु ।
पुच्छिउ पुणु मुणिणाहु णमंतिणे[11] उववासहो का विहि पभणंतिण[12] ।

घत्ता—आयण्णिवि कुमरहो वयणु वयणेण तेण मुणि[13] तुट्ठउ ।
दुरियतमोहविणासयरु सोलवएहि गुणहि परिपुट्ठउ ॥१९॥

## २०

The teacher explains the method of observing the Srutapanchamati fast.

तो णवर दिव्वाए वाणीए मुणिणाहु कुमरस्स पुणु कहइ परसमयदुग्गाहु ।
उववास तिब्भेय जे दिट्ठ जिणमग्गे ते अहमगुरुमज्झिमा जेम सम्मग्गे ।
संपासहोवास चोउत्थ[2]णामाय संतोसभावेण णिसुणेहि वयछाय ।
आसाढ कत्तीए फग्गुणसँ[3] मासम्मि सियपक्खचोत्थीसुँ[4] संतुट्ठचित्तम्मि ।
५ सो चेव एक्केण मुत्तेण फुडु भुत्तु णियगेहआरंभु सव्वो वि परिचत्तु ।
होएवि सुइ चोक्खु सियवत्थणेत्थंगु सोहाविलंकारपरिचत्तकामंगु ।

---

१९. १. C तेम. २. ABE °ण. ३. C इत्थु अइक्कलउ. ४. E णिवणेसहे. ५. E कहिज्जहे. ६. E सपण्णउ. ७. CE णिविसद्धें. ८. सुक्ख. ९. CE संकारि. १०. C उरिट्ठिय. ११. C णमंतें; E सामंतिण. १२. CE पभणंते. १३. D मणि.

२०. १. E ट्ठिय २. BD चउत्थ. ३. D° सु. ४. E चउत्थीसु.

## १९. देव द्वारा सम्बोधन

ऐसा कहकर उसने हर्षपूर्वक सुन्दर जिनधर्मका प्रवचन किया। वह बोला—हे तात, आप शोक क्यों करते हैं। आप मोहके वश होकर भूलमें पड़े हैं। इस संसारमें तो प्रत्येक जीव अकेला ही है। इस अशुभकारी दुःखरूपी जलसे भरे होनेके कारण भयंकर भवसागरमें मत डूबिए। आप धर्म कीजिए और धर्मका प्रधान अंग है जीव दया। यही धर्म भव-भवमें जरा-मरणादि दुःखोंका निवारण करनेवाला है। मैं क्या कहूँ। आप तो इस विशाल धर्मका फल प्रत्यक्ष देख रहे हैं। एक उपवासमात्रके फलसे सम्पन्न होकर मैं यहाँसे जाकर देवलोकमें उत्पन्न हुआ हूँ। इस प्रकार धर्मका स्वरूप कहकर उसने माता-पिताके चित्तका सम्बोधन किया और समस्त बान्धव-वर्गके मोहको भी दूर किया। फिर वह देव पलक मारते अपने उसी देव स्थानको चला गया जहाँ सभी प्रमुख सुख प्राप्त होते हैं। इधर उसके माता-पिता व बन्धुवर्गने तुरन्त उसके शरीरका संस्कार किया और फिर स्नान कर जलांजलि दी। तुम्हारी यह प्रिय पत्नी समस्त व्रतोंका पालन करती, बहुत प्रकारके नियम और उपवास करती शरीरसे इतनी दीन-क्षीण और क्षीण हो गयी कि उसकी रीढ़ ऊपर उठ आयी। तथा उसकी हड्डियाँ दिखाई देने लगी। अन्तमें अनुरागसहित उसने संन्यास ग्रहण किया और मरकर तुम्हारे पास जा पहुँची। वहाँ दोनोंने मिलकर सैकड़ों सुख भोगे और फिर स्वर्गसे च्युत होकर इसी भरतलोकमें आये। तू जयन्धर राजाका गुणरूपी मणियोंकी खान व नेत्रोंको आनन्ददायी पुत्र हुआ और यह सुख-भाजन मृग-लोचना लक्ष्मीमति तेरी पूर्व भवके स्नेहसे युक्त प्रिय पत्नी हुई। अपने पूर्व भवका यह सुन्दर वृत्तान्त सुनकर नागकुमार अपने समस्त शरीरमें निरन्तर पुलकित हो उठा। फिर उसने मुनि-नाथको नमन करते हुए पूछा— कि उस श्री पंचमी उपवासकी विधि क्या है?

कुमारके वचन सुनकर मुनि बहुत प्रसन्न हुए तथा पापरूपी अन्धकारके समूहको विनाश करनेवाले एवं शील और व्रतोंके गुणोंसे परिपूर्ण वे मुनिराज बोले॥१९॥

## २०. श्रीपंचमी व्रतोपवास-विधि

उन परधर्मोंसे दुर्ग्राह्य मुनिनाथने अपनी दिव्य वाणी द्वारा नागकुमारसे कहा— सच्चे जिन-धर्ममें जो उपवास तीन प्रकारके कहे गये हैं वे हैं अधम, मध्यम और उत्कृष्ट। व्रतोंकी शोभासे युक्त हे नागकुमार, चातुर्थ नामक प्रोषधोपवासकी विधि सन्तोष भवसे मानिए। आषाढ़, कार्तिक और फाल्गुन मासके शुक्लपक्षकी चतुर्थी तिथिको चित्तमें सन्तोष धारण करते हुए एकासन व्रत करे और घरका सब काम-काज छोड़ दे। पूर्णतः विशुद्ध होकर श्वेतवस्त्र धारणकर शोभा, अलंकार व काम वासनाका परित्याग कर मन, वचन और काय इन तीनों प्रकारके विशुद्ध

उववासु गिण्हेवि चाउत्थु तिविहेण मणवयणकाएण परिसुद्धहियएण ।
अणुमणण तिविहा वि णउ करइ कारवइ अइकडुयखरफरुसवयणाइँ णउ चवइ ।
णिसुणंतु गुरुपायमूले सुधम्मत्थु संसारणिस्सारदुक्खाण परमत्थु ।
१० सज्झाणझाणग्गिदड्ढाण पोसम्मि संथारसेज्जाए सोवेइ ता तम्मि ।
संथारु सोहेइ उग्गमियसूरम्मि वेइंदियाईण अणुजीवसयणम्मि ।
अच्छेइ जिणभवणे सो वेय दिणु एक्कु परिहरिवि घरवासु जइभावगुणथक्कु ।
णइछेय णयणंजणादीयकं तत्तु णँववत्थवरमल्लसमलहणपरिचत्तु ।
ण सुणेइ गंधव्वु णउ णियइ पेक्खणउ ण सुणेइ ण कहेइ विकहाइँ काहणउ ।
१५ सुविहाणि सुविसोहि वंदेवि जिणणाहु तिविहेण अइसुद्ध कामारिमयवाहु ।
दो णवण चउसीस दोदह वि आवत्तु बत्तीस अइयार दूरेण परिचत्तु ।
तणुसग्गदोसा वि बत्तीस जाणंतु परिहरइ सो भविउ गुणदोस भावंतु ।
संतोसभावेण जाएवि णियगेहु ण्हाएवि धुयवत्थराउत्तँणियदेहु ।
गेहत्थु होएवि पुणु णियइ गिहवारु आवंतु वरपत्तु पडिगहइ गुणसारु ।
२० घत्ता—मज्झण्णए घरपंगणए जोइवि मुणि वंदेवि धरिज्जइ ।
णियसत्तियए सुभत्तियए सुद्धाहारदाणु तहो दिज्जइ ॥२०॥

## २१

Method of observing the fast continues.

णवेवि मुणिंदु भवीयणचंदु ।
घरम्मि छुहेवि चउक्के ठवेवि ।
समक्खिवि पाय विहीए जवाय ।
पुणो वि णमंतु तिलोयमहंतु ।
५ करे वि समुद्ध तहो सए छुद्धु ।
मुणीण सजोग्गु सचित्तु अजोग्गु ।
ण देइ भवीउ असुद्ध सवीउ ।
सुभोयणु देवि संतोसु करेवि ।
मुणीण समाणु अणुव्वजमाणु ।
१० घरंगणु जाम स गच्छइ ताम ।
जिणागमि जेम पयासइ तेम ।
सपुत्तकलत्तु परीयणजुत्तु ।
सगाविमहीसि सुचारसमीसि ।
करेवि असेसु सतोसविसेसु ।
१५ सभोयणलीणु करेइ गिहीणु ।
सुपोसहु एम फलेइ सु तेम ।
णियासमे थक्कु करेवि वियक्कु ।
तहण्णु सुणेसु कहेमि विसेसु ।

---

५. C सासम्मि. ६. ABD सोचेइ. ७. A B णववत्थु मरमत्तेसमलहणे, E णववत्थसरसत्ति
८. E° सुद्धु. ९. A B पत्तीय. १० D पाउत्त.
२१. १. E णिराय. २. B समद्धु; C समिद्धु; E समद्दु. ३. E सुतोसु.

हृदयसे चातुर्थ उपवासको ग्रहण करे। मन, वचन, काय इन तीनों प्रकारोंसे किसी सांसारिक काम-काजको न स्वयं करे न अनुमोदन करे और न किसी अन्य द्वारा करावे। अति कटु, कठोर व क्रूर वचन भी न बोले। गुरुके चरणोंके समीप बैठकर धर्म-सम्बन्धी उपदेश सुने जिसमें निस्सार संसारके दुःखोंका यथार्थ स्वरूप बतलाया गया हो, उन्हीं स्वाध्याय और ध्यानरूपी अग्नि द्वारा तपाये हुए गुरुजनोंके समीप संस्तार शैय्यापर हो उस रात्रि शयन करे। फिर सूर्यके उदित होने पर उस संस्तारका शोधन करे कि कहीं शयनसे द्वीन्द्रियादि छोटे जीवोंका घात न हो। उस दिन वह दिन भर गृहवास त्यागकर तथा मतिभावके गुणोंमें स्थिर होता हुआ जिनमन्दिरमें ही रहे। उस दिन वह नख काटना, आँखोंमें अंजन लगाना आदि कार्य तथा नये वस्त्र व पुष्पमाला धारण करना, मालिश करना आदि शरीर सस्कार छोड़ दे। न तो वह गान्धर्व अर्थात् संगीत सुने और न खेल-तमाशा देखे। स्त्री-कथा, राज-कथा आदि राग-द्वेष उत्पादक किस्सा-कहानी न सुने और न कहे। फिर प्रात.काल होनेपर नित्य कर्मसे शुद्ध होकर कामरूपी शत्रु मृगके व्याध अर्थात् वीतराग जिनेन्द्र देवको भले प्रकार मन, वचन, कायसे वन्दना करके दो बार नमन, चार बार शिरसे नमस्कार तथा बारह आवर्तरूप कृति कर्म करे। तथा बत्तीस अतिचाररूपी दोषोका निवारण करे। कायोत्सर्ग सम्बन्धी बत्तीस दोषोंको जानता हुआ वह भव्य गुण-दोषों-की भावना करता हुआ उनका परिहार करे। फिर सन्तोष भावसे अपने घर जाकर स्नान कर धोये हुए वस्त्र अपनी देह पर धारण करे और गृहस्थ बनकर पुनः अपने गृह-द्वार पर प्रतीक्षा करे। तथा गुणशाली उत्तम पात्रको आते हुए देखकर उसकी पडिगाहना करे।

मध्याह्नके समय अपने घरके आँगनमे आये हुए मुनिकी वन्दना कर उन्हे लेके एवं अपनी शक्ति अनुसार अच्छी भक्ति पूर्वक उन्हे शुद्ध आहारका दान देवे ॥२०॥

## २१. आहारादि दानविधि

घर आने पर उन भव्यजनोंमें चन्द्रके समान श्रेष्ठ मुनिराजको नमस्कार करके घरके भीतर ले जाकर चौक पर खड़ा करना चाहिए। फिर शीघ्र ही विधिपूर्वक उनके चरणोंकी पूजा-कर उन त्रिलोकके महापुरुषको पुनः नमन करना चाहिए। तत्पश्चात् भोजनके कौंवल ऊँचे उठा-कर स्वयं उनके हाथमें देना चाहिए। भोजन मुनियोंके योग्य हो। सचित्त वस्तुका आहार मुनियोके योग्य नही होता। आहारदाता भव्य मुनिको अशुद्ध व बीजसहित कोई आहार न दे। शुद्ध भोजन देकर व सन्तोष मानकर मुनिके साथ पीछे-पीछे अपने घरके आँगन तक आवे जैसा कि जैन आगममे वर्णन किया गया है। फिर अपने पुत्र व स्त्री तथा परिजनों सहित सबको भोजन करावे। तथा अपनी गाय-भैंसोंको उनके चारा-घासमें मिश्रित कर खिलावे-पिलावे। इस प्रकार सबको आहार देकर विशेष सन्तोष धारण करता हुआ वह गृहस्थ स्वयं भोजन करनेमें

| | | |
|---|---|---|
| | सउज्जवणा वि | करेहि सया वि । |
| २० | सुकत्तियसाढ | सफग्गुणगाढ । |
| | तिमज्झहँ इक्क | सुपंचमि सुक्क । |
| | सुपंचवरीस | समाससरीस । |
| | अहइ जि पंच | समास वि पंच । |
| | तिभेय चरीय | करंति सुभीय । |
| २५ | पडिम्मउ पंच | वरेवि वेरं च । |
| | सवत्थ सपोत्थं | मुणीहिं महत्थ । |
| | समप्पण कीय | सुभत्तिए तीय । |
| | सुकंतिय पंच | सुचत्तपवंच । |
| | परीहणवत्थ | तहे व पसत्थ । |
| ३० | चउव्विहसंघे | सुवाहिदुलंघे । |
| | हणेवयकज्जे | भवीयणपुज्जे । |
| | सुभेसहु दिंति | विणीय णयंति । |
| | महापडिवित्तं | सुसोहियणेत्त । |
| | उलोव वि चित्त | सुचित्त विचित्त । |
| ३५ | समुज्जलघंट | सुसद्द टणंत । |
| | उवोवरणट्ट | पयारियसट्ट । |
| | सुतारियचंद | चंदोवय रुंद । |
| | ससंघहो भोज्जु | रसालु मणोज्जु । |
| | पयंति सुभव्वु | करेइ ण गव्वु । |
| ४० | विहीए करंतु | फलेइ तुरंतु । |
| | सुवीउ सुखेत्ते | सुदिण्णु पयत्ते । |

घत्ता—मुणि अक्खइ कइ जाम तहि पोसहु वरमहिमउ सम्मत्तइँ ।
दंसणणाणचरित्तसमतवधम्मत्थ जेम जिणतत्तइँ ॥२१॥

## २२

Minister Nayandhara arrives from home. Nagakumara returns to Kanakapura and is crowned king by his father.

| | | |
|---|---|---|
| | जणणसमाणु मंति हरिकंधरु | तहिं अवसरे संपत्तु णयंधरु । |
| | आहूयउ सुंदरु मंतीसें | णाइँ पुरंदरु सइँ मंतीसें । |
| | गंपि कणयउरु दिट्ठु जयंधरु | पणविउ सुउ पियरहो सिरकयकरु । |
| | दिण्णासीसइँ पुणु पुणु जोइउ | मत्थइँ चुंबिवि अंकए ढोइउ । |
| ५ | कोक्काविय एक्केक्क पहाणा | जायवसोमवंसकुरुराणा । |
| | धवलहि मंगलेहिं गिज्जंतहिं | चामीयरतूरहिं वज्जंतहिं । |
| | धारावरिसहिं णं णवमेहहिं | सुत्तंकहिं णं बंभणवेहहिं । |

---

४. E पवंच ५. C सपुत्थु. ६. A सुसत्तिए. ७. CE चित्त. ८. E सुचित्तविचित्त उलोयविचित्त.
९. E पयंतु. १० CE सुसव्वु ११. B सुछीउ; AC सुचीउ.
२२. १. E जोयउ. २. E ढोउय.

प्रवृत्त होवे। इस प्रकार विधिवत् प्रोषधोपवास करनेसे वह फलदायी होता है। श्रावकको इस प्रकार विचारपूर्वक अपने गृहस्थाश्रममें रहना चाहिए।

अब मैं और एक विशेष बात कहता हूँ, उसे सुनो। अपने द्वारा किये हुए व्रतोपवासका सदैव उद्यापन भी करना चाहिए।

आषाढ, कार्तिक और फाल्गुन इन तीन मासोंमे से किसी भी एल मासकी शुक्लपक्षको पंचमीका पूर्वोक्त उपवास समान रूपसे ५ वर्ष तक बुद्धिमान् मन, वचन, कायकी शुद्धिचर्या सहित करते हैं फिर श्रेष्ठ पाँच प्रतिमाओं ( जिनमूर्तियों ) का चयन करके धर्म-विषयक पुस्तकों तथा उनको बाँधकर रखने योग्य वस्त्रोंसहित उन्हें भक्तिपूर्वक मुनियोंको समर्पित किया जाता है। उसी प्रकार आडम्बररहित किन्तु शुभ कान्तियुक्त अच्छे पाँच परिधान वस्त्र ( ब्रह्मचारी व क्षुल्लक आदि त्यागियोंको ) देना चाहिए। उसी प्रकार विनीत भावसे नमन करते हुए भव्यजनों द्वारा पूज्य चतुर्विध संघको उनकी असाध्य व्याधियोंको विनष्ट करनेके लिए शुद्ध औषधियोंका दान किया जाता है। इसी प्रकार नेत्र-सुभग महापटके वितान, नाना प्रकारके धार्मिक चित्र, अच्छो टकार करनेवाले चमचमाते हुए घण्टा, नाटकों और सट्टकोंके ( वस्त्र, मुकुट आदि ) उपकरण तारो और चन्द्रसे अंकित विशाल चंदोवा, अपने सघको रसीला और मनोज्ञ भोज, इन सबका दान भव्य श्रावक करे। तथा अपने मनमें इस दानका गर्व न करे। इस प्रकार विधिवत् दिया गया दान तुरत फलदायी होता है, जिस प्रकार कि अच्छा बीज अच्छे खेतमे प्रयत्न पूर्वक बोया जानेपर ( यथासमय ) अच्छी फसल लाता है।

इस प्रकार जब वहाँ मुनिराज प्रोषध और उसके माहात्म्य, सम्यक्त्व, दर्शन, ज्ञान, चारित्र, राग तथा धर्मार्थ तथा जैनधर्म सम्बन्धी तत्त्वोकी कथा ( चर्चा ) कह रहे थे ॥२१॥

## २२. नागकुमारका पिताके घर पुनरागमन

तभी उसी अवसरपर पितातुल्य सिंहसमान स्कन्धशाली नयन्धर मन्त्री वहाँ आ पहुँचा। उस मन्त्रिश्रेष्ठने नागकुमारको बुलाया जैसे इन्द्र अपने मन्त्री बृहस्पति द्वारा बुलाया जाये। उन्होंने कनकपुर जाकर राजा जयन्धरके दर्शन किये। पुत्रने सिरपर हाथ जोडकर पिताको प्रणाम किया। पिताने आशीर्वाद देकर अपने पुत्रकी ओर पुनः-पुनः देखा और उसके मस्तकका चुम्बनकर उसे अपनी गोदमें बैठा लिया। फिर पिताने एक-एक कर यादववंशी, सोमवंशी व कुरुवंशी प्रधान राजाओंको बुलवाया और धवल मंगल गीतों, सुवर्णके तूर्योंके वाद्यसहित सहस्रों मंगल कलशोंसे नागकुमारका अभिषेक कराया। उन कलशोंसे ऐसी धारा बरसी जैसे मानो वे नवमेघ ही हों। उनपर मंगलसूत्र लिपटे होनेसे वे ऐसे दिखाई देते थे जैसे वे यज्ञोपवीतोंसे

सीसगएहिँ णाइँ गुरुसंगहिँ कामिणिधरियहिँ णाइ भुयंगहिँ ।
पल्लवछइयहिँ णं सुररुक्खहिँ जडसंसग्गएहिँ णं मुक्खहिँ ।
१० गायणेहिँ णं सुट्ठु सुकंठहिँ णं किराडपुंत्तेहिँ सुमंठहिँ ।
पंडुरेहिँ जसपुंजाभासहिँ सिंचिउ मंगलकलससहासहिँ ।

घत्ता—भरणिव्वाहणु कुलधवलु धवलेहिँ मि जसधवलु विहाविउ ।
भूसिउ धवलविहूसणहिँ धवलुज्जलैवत्थइँ परिहाविउ ॥२२॥

## २३

After his coronation, Nagakumara sends Vyala to fetch all his wives and Vidyas from wherever he had left them. With them he enjoys his royalty.

बद्धु पट्टु सिरिणेहणिबंधु व पयडिउ पुव्वपुण्णसंबंधु व ।
ताएं णायकुमारहो भालए उरयले लच्छि णिसण्ण विसालए ।
सीहासणे बइट्ठु णं मंदरे जिणवरिंदु सुरसेवियकंदर ।
चामरेहिँ णं हंसविहंगहिँ कणयदंडपासयपडियंगहिँ ।
५ णं कित्तिहिँ अंगइँ परिघुलियइँ विज्जिउ णरवरकरसंचलियहिँ ।
छत्तइँ धरियइँ चारुणवल्लइँ णं णिवसंपयवेल्लिहे फुल्लइँ ।
वग्घमऊरसीहगरुडद्धय उब्भिय वंदसूरपालिद्धय ।
रायारुहणजोग्गदिव्वंगहिँ किउ अहिसेउ मयंगतुरंगहिँ ।
विहियइँ होमइँ इच्छामाणइँ धणपरिहीणहँ दिण्णइँ दाणइँ ।
१० वाले रायाएसु लहेप्पिणु जहिँ णिहियइँ तहिँ तहिँ जाएप्पिणु ।
विज्जउ भज्जउ दिव्वइँ सयणइँ दविणणिहाणइँ णाणारयणइँ ।

घत्ता—आणियाइँ सव्वइँ घरहो सुयणहिँ परियणेहिँ परियरियउ ।
थिउ जायंधरि कयणउरि सिरि भुंजंतु पुण्णविप्फुरियउ ॥२३॥

## २४

Through sheer disgust Sridhara renounces the world. He is followed by Jayandhara and Prithvidevi. Nagakumara enjoys the earth for a long time and then transferring it to Devakumara, himself becomes a Digambara.

तं पेच्छिवि णिव्वेएं लइयउ सिरिहरु पुव्वमेव पव्वइयउ ।
पुहवीदेविए सहुँ कयसंवरु जाउ जयंधरु राउ दियंबरु ।
खग्गें वइरिवग्गु णिल्लूरिवि बंधुहुँ हिययमणोरह पूरिवि ।
णाण विउसणिवहु संतोसिवि सोहग्गें रामारइ पोसिवि ।
५ रूवे कामएउ होएप्पिणु तेएं चंदु ससूरु जिणेप्पिणु ।
विहवें सक्कहो सल्लु करेप्पिणु बुद्धिए सुरगुरुबुद्धि हरेप्पिणु ।

---

३. E सुद्ध. ४ E उत्तेहिं ५. C धवलुज्जलु.

२३. १. CD सचलियहिं, E संचलियउ. २. E विहाणइं. ३. C omits परिणेयहिं.

सुशोभित ब्राह्मणोंके शरीर हों। कलश सिरपर धारण किये जानेसे मानो वे शिष्योंसे घिरे हुए गुरु हों। कामिनियों द्वारा धारण किये जानेसे वे ऐसे लगे जैसे उनके प्रेमी हो। उनपर पल्लव ढांके गये थे जिससे वे कल्पवृक्षों सदृश दिखाई दिये। वे जलसे भरे हुए थे अतएव जड़से संसर्ग रखनेवाले मूर्खों सदृश जान पडे। कलशोके कण्ठ सुन्दर बने थे जिससे वे मधुर कण्ठी गायकों जैसे जान पड़े। वे अच्छे मठारे गये थे जिससे वे शठ किरात पुत्रों सदृश दिखाई दिये। वे कलश उज्ज्वल थे और इस कारण ऐसे लगे मानो नागकुमारके भास्वान् यशपुंज ही हों।

राज्यके भारको वहन करनेमे समर्थ कुलश्रेष्ठ व यशोधवल नागकुमारका मंगलगीतोंसे सम्मान किया गया। उन्हे उज्ज्वल आभूषणोसे अलंकृत किया गया तथा साफ-सुथरे वस्त्र पहनाये गये ॥२२॥

## २३. नागकुमारका राज्यारोहण

पिता द्वारा नागकुमारके भालपर जिनके विशाल वक्षस्थलमे राज्यलक्ष्मी ( पहलेसे ही ) विराजमान थी; राज्यलक्ष्मीके स्नेह बन्धके समान राजमुकुट बांधा गया मानो उनके पूर्व जन्मका पुण्य सम्बन्ध प्रकट किया गया। कुमार सिहासनपर बैठे, मानो देवो द्वारा कन्दराओंका सेवन किये गये मन्दर पर्वतपर जिनेन्द्र विराजमान किये गये हो। उनके दोनो पार्श्वोंमें सुवर्णमय दण्डोमे युक्त चमर डोल रहे थे मानो हंस पक्षी उड़ रहे हो। श्रेष्ठ मनुष्योंके हाथोंसे उनको जो व्यजन क्रिया की जा रही थी वह मानो उनकी कीर्तिके खण्ड चारो ओर फैल रहे थे। उसपर जा सुन्दर नये छत्र धारण किये गये वे मानो राज्यलक्ष्मीरूपी लताके पुष्प थे। व्याघ्र, मयूर, सिह तथा गरुड़के चिह्नोसे युक्त एवं चन्द्र और सूर्यसे अंकित ध्वजाएँ उठायी गयी। राजाकी सवारीके योग्य दिव्याग हाथी और घोड़ोके द्वारा कुमारका राज्याभिषेक किया गया। होम किये गये व धनहोनोको उनकी इच्छानुसार दान दिये गये। राजाका आदेश पाकर व्याल जहाँ-जहाँ वे रखो गयो थो वहाँ-वहाँ जाकर विद्याओं, भार्याओ, दिव्य शय्याओ, धन के खजाने व अन्य सभी नाना रत्नोको घर ले आया।

इस प्रकार स्वजनो और परिजनोंसे परिवारित होकर जयन्धरका पुत्र नागकुमार अपने पुण्यसे स्फुरायमान राज्यश्रीका उपभोग करता हुआ कनकपुरमें रहने लगा ॥२३॥

## २४. वैराग्यकी लहर

नागकुमारका राज्याभिषेक देखकर श्रीधर विरक्त होकर पहले ही प्रव्रजित हो गया। जयन्धर राजा भी पृथ्वी देवीसहित संयमपूर्वक दिगम्बर मुनि हो गया। अपने खड्गसे शत्रुसमूहको विनष्ट कर, बन्धुओंके हृदय-मनोरथोंको पूरा कर, ज्ञानसे विद्वत् समूहको सन्तुष्ट कर, सौभाग्यसे रमणियोंके प्रेमका पोषण कर, रूपसे कामदेव होकर, तेजसे चन्द्र और सूर्यको जीतकर, वैभव द्वारा इन्द्रके भी शूल उत्पन्न कर, बुद्धि द्वारा देवगुरु बृहस्पतिको बुद्धिको

चाएं दीणाणाहहँ रंजिवि अट्ठसयइँ वरिसइँ महि भुंजिवि ।
पेच्छइ एम वियप्पिवि बुद्धिए धणु जोव्वणु किर कासु विसुद्धिए ।
भक्खियणिव णं भीसणडाइणि अप्पिवि देवकुमारहो मेइणि ।
१० ढोइवि रज्जु सुयहो गुणवंतहो सरणु पइट्ठु णंपि अरहंतहो ।
वालमहावालंकहिं दढभुउ राउ अछेयाभेयहिं संजुउ ।
दइयंबरियदिक्ख पडिवज्जिवि थियउ कसायविसाय विवज्जिवि ।

घत्ता—पंचहिं तेहिं महामुणिहिं पंचिंदियइँ खलाइँ जिणेप्पिणु ।
पंचासवहँ णिरोहु कउ पंचमगइ हियवइ झाएप्पिणु ॥२४॥

२५

Austerities practised by Nagakumara who, in due course, becomes absolved, forever, of his corporeal existence.

णिच्चेलत्तणु केसालुंचणु णिच्चणिसेज्जादेहाउंचणु ।
ण्हाणविवज्जणु दंताधोयणु कालए णीरसु परवसभोयणु ।
धरणिसयणु रइरससंकोयणु दूसहदंसमसयमुहविंधणु ।
पिसुणाकोसणु ताडणु बंधणु
५ चंडवायवद्दलकंपवणइँ धाराहरजलधारासवणइँ ।
सिसिरोसाकणहरमरुवेयइँ
हिमपडणइँ दड्ढत्तणुतेयइँ उण्हइँ सोसियंगरसभेयइँ ।
कंठोलंबियविसहरचलणइँ सीहवग्घजीहादलघुलणइँ ।
वणतरुणिहसणसिहिसिहवलणइं गुहगयभीमोयरसहवसणइं ।
१० कोलघोरघोणाणिल्लुहणइँ सवरगयगंडयकंडुयणइँ ।
एवमाइँ दुक्खाइँ सहेप्पिणु रण्णे वसेप्पिणु भिक्ख चरेप्पिणु ।
सत्तु वि मित्तु वि सरिसु गणेप्पिणु मिउ भुंजेप्पिणु णिद्द जिणेप्पिणु ।
भोउ भुअंगवेउ सुमरेप्पिणु मणि जगभंगुरत्तु भावेप्पिणु ।
सुक्कझाणु मणि आऊरेप्पिणु मोहमहारिराउ पेल्लेप्पिणु ।
१५ कम्मकसायराय तोडेप्पिणु दढकम्मट्ठगंठि मेल्लेप्पिणु ।
जुत्तायारु तिगुत्तिहिँ गुत्तउ चउहिँ मि तेहिँ रिसिहिँ संजुत्तउ ।

घत्ता—झत्ति अणंगु अणगु हुउ पत्तउ मोक्खु अणंगवियारउ ।
पुप्फयंतसुरणमिउ पहु पसियउ णायकुमारु भडारउ ॥२५॥

इय णायकुमारचारुचरिए णण्णणामंकिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे सिरिणिव्वणायकुमारमोक्खारुहणो णाम णवमो परिच्छेउ समत्तो ॥

संधि ॥९॥

---

२४. १ ABC omit this line. २ AC पंचासहं.

२५. १. ABC omit this foot २. E वेलइं. ३. ABD चरणइं. ४. ABC omit this line. ५ D गर. ६. E मोय भोयंगच्छिउ. ७. ABC omit this foot. ८. MSS जगु. ९. E मेल्लेप्पिणु. १०. ABC omit this foot. ११. CE सुरणमिय.

